॥ श्रीः ॥

# सनातन-धर्मोद्धारः

## भाषा-भाव प्रभा टीका समेतः

( सामान्यकाण्डस्य उत्तरार्द्धः )

## चतुर्थ खण्डः

श्रीमन्महर्षि गौतमवंशोत्पन्न सरयूपारीण पण्डितेन

श्री काशी वासिना

उमापति द्विवेदिना ( नकछेदराम शर्मणा ) विरचितः ।

पण्डित मदनमोहन मालवीयस्य आदेशानुसारं

श्री रामकृष्णदासेन मुद्रितः प्रकाशितश्च ।

THE

# SANATANA DHARMODDHARA

BEING

A SANSKRIT TREATISE ON

THE ETERNAL RELIGION OF INDIA

WITH A FREE RENDERING IN HINDI

BY

PANDIT UMAPATI DVIBEDI

ALIAS

PANDIT NAKCHED RAM DUBE

PRINTED AND PUBLISHED UNDER THE AUTHORITY OF

PANDIT MADAN MOHAN MALAVIYA

BY

RAM KRISHNA DAS,
AT THE BENARES HINDU UNIVERSITY, PRESS.

धर्मो रक्षति रक्षितः

# भूमिका

जब काशी में विश्वविद्यालय के स्थापन करने का प्रस्ताव प्रस्तुत किया गया था, उस समय विश्वविद्यालय का एक प्रधान उद्देश्य यह प्रकाश किया गया था कि धार्मिक तथा नीति सम्बन्धी शिक्षा देकर नवयुवकों में मानसिक बल के साथ साथ धर्मबल और चरित्र-बल बढ़ाया जाय। प्रस्ताव के प्रकाश होने पर कई मित्रों ने यह पूछा कि हिन्दू जाति में कितने ही सम्प्रदाय हैं और सभी अपने अपने सम्प्रदाय के अनुसार अपना धार्मिक जीवन बनाते हैं। ऐसा कौन ग्रन्थ है जिसको पढ़ाने में सब सम्प्रदाय वालों की सम्मति हो जावेगी। मैंने यह उचित समझा कि सनातनधर्म का एक ऐसा संग्रह बनाया जाय जिसको सब सम्प्रदाय स्वीकार करें और जिसके द्वारा नवयुवकों को धर्म के सिद्धान्तों की और प्रधान उपदेशों की शिक्षा मिले।

ऐसा एक संग्रह बनाया गया और जनवरी १९०६ में प्रयाग में अखिल-भारतवर्षीय सनातनधर्म महासभा के सामने कुम्भ मेले के अवसर पर प्रूफ के रूप में रक्खा गया। १९०६ के कुम्भ के अवसर पर सनातनधर्म महासभा के सभापति पूज्यपाद गोवर्धन मठ के श्री शंकराचार्य जी थे। सभा में और भी बड़े बड़े विद्वान् और तपस्वी उपस्थित थे। एक सहस्र के लगभग संग्रह की प्रतियाँ विद्वानों के सामने रक्खी गईं। विद्वानों ने संग्रह को बहुत अच्छा माना और यह सम्मति प्रकट की कि संग्रह पूरा करके प्रकाशित किया जाय। उन विद्वानों में मेरे मित्र पण्डित उमापति द्विवेदी, उपनाम पण्डित नकछेद राम दुबे भी थे। उनकी यह सम्मति थी कि संग्रह एक निबन्ध के रूप में प्रकाशित किया जाय जिसमें पूर्वापर का सम्बन्ध हो और जिसमें सनातनधर्म के जटिल प्रश्नों का विचार भी हो।

याज्ञवल्क्य जी ने विद्या और धर्म के चौदह स्थान लिखे हैं—

*पुराण न्याय मीमांसा धर्म शास्त्राङ्ग मिश्रिताः।*
*वेदाः स्थानानि विद्यानां धर्मस्य च चतुर्दश॥*

पंडित उमापति जी इन विद्याओं के निधि थे, विशेष कर दर्शन शास्त्र के वे बड़े भारी विद्वान् थे। मैंने पंडित जी से निवेदन किया कि आप के समान दूसरा कौन विद्वान् है जिससे ऐसा ग्रन्थ लिखने को कहा जाय—आप स्वयं इस कार्य को उठाइये। पंडित जी ने ग्रन्थ का लिखना अङ्गीकार किया और बहुत परिश्रम से बहुमूल्य "सनातनधर्मोद्धार" नाम का ग्रन्थ बना दिया। पंडित उमापति जी के उत्तराधिकारियों ने यह ग्रन्थ हिन्दू विश्वविद्यालय को दे दिया है जिसके लिए हम उनके कृतज्ञ हैं।

ग्रन्थ बड़ी प्रौढ़ संस्कृत भाषा में लिखा गया है और ग्रन्थकार ने सम्पूर्ण ग्रन्थ का हिन्दी अनुवाद भी सरल और स्वच्छ भाषा में कर दिया है जिससे केवल हिन्दी जानने वालों को भी ग्रन्थ का अभिप्राय विदित हो जाय। परन्तु ग्रन्थ के महत्व को पूर्णरूप से वे ही विद्वान् समझ सकते हैं जो याज्ञवल्क्य जी के ऊपर लिखे वचन के अनुसार विद्या और धर्म के चौदह स्थानों से परिचय रखते हों।

ग्रन्थ के दो भाग हैं, पूर्वार्द्ध और उत्तरार्द्ध। और प्रत्येक भाग के दो दो खण्ड हैं। पहिले पूर्वार्द्ध को छपे कई वर्ष हो गए। अनेक कारणों से ग्रन्थ के उत्तरार्द्ध के छपवाने में बहुत विलम्ब हुआ है, इसका मुझको खेद है। किन्तु विश्वनाथ जी के अनुग्रह से अब इस ग्रन्थ के तीसरे और चौथे भाग भी छप गए हैं और यह सम्पूर्ण ग्रन्थ विद्वानों के सामने शीघ्र पहुँच जावेगा। यह ग्रन्थ न केवल

विद्यार्थियों की धार्मिक शिक्षा में बड़ा भारी साधन होगा, किन्तु सर्व-साधारण को भी धार्मिक ज्ञान और सन्तोष देने में सहायक होगा।

ग्रन्थ के पहिले भाग में ग्रन्थकार ने चारो खण्डों की सूची अंग्रेज़ी और हिन्दी दोनों भाषाओं में छापी थी। मैं विद्वानों की दृष्टि उस सूची पर आकर्षित करता हूँ। सूची को देखने से ही यह स्पष्ट होता है कि ग्रन्थ के पहिले व दूसरे भागों में सनातनधर्म के अनेक बड़े बड़े गम्भीर प्रश्नों का ग्रन्थकार ने विवेचन किया है और पूर्ण पाण्डित्य से प्रमाण पूर्वक सनातनधर्म के सिद्धान्तों का समर्थन किया है। उसमें जो देशी और विदेशी विद्वानों ने प्रचलित भाष्य व टीका से मतभेद प्रकट किया है और उस पर आक्षेप किया है उसका बड़ा पाण्डित्य पूर्ण उत्तर दिया गया है।

उत्तरार्द्ध के दोनों खण्डों में सामान्य धर्म का बहुत अच्छा निरूपण किया गया है। इसमें सनातनधर्म संग्रह में छापे गए सामान्य धर्म का उपदेश विपुल रीति से आ गया है, और ग्रन्थकार ने उसको कई अंशों में उपबृंहित किया है। जो विद्वान् इस ग्रन्थ को पढ़ेंगे, उनको विदित होगा कि धर्मोपदेश का ऐसा दूसरा ग्रन्थ दुर्लभ है। पाठशाला और विद्यालय के विद्यार्थियों को इसका ज्ञान अत्यन्त उपकारी होगा और मेरा विश्वास है कि इस ग्रन्थ के द्वारा न केवल हिन्दू युवकों को, किन्तु सर्वसाधारण में जैसे जैसे यह ग्रन्थ पढ़ा व पढ़ाया जायगा, व कथा और उपदेश के द्वारा जनता में इसके सिद्धान्तों का ज्ञान फैलेगा, उतना ही इसके पढ़ने वालों की संख्या बढ़ेगी और पढ़नेवालों में सत्य धर्म का ज्ञान और उसमें श्रद्धा बढ़ेगी। उस समय कुण्डधार के इस कथन की सत्यता समझ में आएगी कि—

*पृथ्वीं रत्नपूर्णांवामहद्वा रत्न सञ्चयम्।*
*भक्ताय नाहमिच्छामि भवेदेषतु धार्मिकः॥*

रत्न से भरी पृथ्वी अथवा बड़ा रत्नों का ढेर मैं अपने भक्त के लिये नहीं चाहता। मैं चाहता हूं कि वह धार्मिक हो। और नीचे लिखे दूसरे वचन की भी सत्यता का विश्वास लोगों के हृदय में जड़ पकड़ेगा—

*विद्या रूपं धनं शौर्यं कुलीनत्वमरोगता।*
*राज्यं स्वर्गश्च मोक्षश्च सर्वधर्मादवाप्यते॥*

अर्थात् विद्या, रूप, धन, वीरता, कुलीनता, निरोगपन, राज्य, स्वर्ग और मोक्ष, यह सब धर्म से प्राप्त होता है। इसी लिये महाभारत और पुराण पुकार पुकार कर यह कहते हैं कि "यतो धर्मस्ततो जयः"—जहाँ धर्म है वहाँ जय है।

यह ग्रन्थ सनातनधर्म के ज्ञान का उत्तम प्रदीपक है। सब सभा, पाठशाला और विद्यालय के अधिकारियों को चाहिये कि इसकी एक एक प्रति अपने पाठशाला या विद्यालय और सभा में रक्खें और इसके द्वारा अपनी अपनी संस्थाओं में सनातनधर्म के उपदेशों का प्रचार करें। जिस परमात्मा के अनुग्रह से यह ग्रन्थ बनाया गया है, उसी से प्रार्थना है कि इसके द्वारा सनातनधर्म के लोकोपकारी सिद्धान्तों का सारे देश में प्रचार हो और समस्त जगत का हित हो।

*सर्वे च सुखिनः सन्तु सर्वे सन्तु निरामयाः।*
*सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चिद् दुःखभाग्भवेत्॥*

प्रयाग
वैशाख कृ० २,
सं० १९९६

**मदनमोहन मालवीय**




# सूचीपत्र

## उत्तरार्द्ध चतुर्थखण्ड

( ८५ ) ब्राह्मण पूजन ( २३ )

( क ) अन्य सब जातियों की अपेक्षा ब्राह्मण जाति की उत्तमता में वेद और स्मृति रूपी प्रमाण ।

( ख ) राजा युधिष्ठिर से कहा हुआ भीष्मपितामह द्वारा राजा कार्त्तवीर्य अर्जुन ( सहस्रबाहु ) और वायुदेव का संवाद ।

( ग ) राजा युधिष्ठिर के प्रश्न पर भीष्म की प्रेरणा से श्रीकृष्णभगवान की कही ब्राह्मणों की महिमा और ब्राह्मण पूजन का प्रत्यक्ष फल ।

( घ ) भारतयुद्ध के पश्चात् उत्पन्न ब्राह्मणों की महिमा ।

( ८६ ) पितरों का श्राद्ध ( २४ )

( क ) पितरों का श्राद्ध देवताओं का पूजन है अर्थात् वसु नामक देवताओं को पिता रुद्र नामक देवताओं को पितामह और आदित्य नामक देवताओं को प्रपितामह कहते हैं और श्राद्ध सब मनुष्यों का कर्त्तव्य है ।

( ख ) श्राद्ध में वेद वाक्य प्रमाण हैं ।

( ग ) मनुस्मृति, वाल्मीकीरामायण, महाभारत आदि के वाक्य प्रमाण हैं ।

( घ ) श्राद्ध के विषय में स्वामी दयानन्द सरस्वती के मत की परीक्षा ।

( ८७ ) तीर्थों का अनुसरण

( क ) यहाँ तीर्थ और अनुसरण शब्द का अर्थ कह कर यह कहा है कि जैसे चन्द्रायण आदि व्रतों से पाप नष्ट होता है वैसे तीर्थ के अनुसरण से भी ।

( ख ) देश ( भूमि ) धर्म में कारण है जहाँ कि धर्म करने से फल होता है । वह देश जम्बूद्वीप ( मनुष्य लोक ) ही है—मनुष्य योनि ही ऐसी है जो कि साधन योनि और फलयोनि दोनों है—अर्थात् धर्म अधर्म करती भी है और उनके फल सुख दुख का भोग भी करती है । इसी से धर्म की विधि और अधर्म के निषेध रूपी शास्त्र के अधिकारी मनुष्य ही हैं और अन्य योनि में धर्म अधर्म नहीं हो सकता परन्तु मनुष्य योनि रूपी पहिले जन्म में अपने अपने किये हुए धर्म और अधर्म का फल सुख दुख का भोग मात्र केवल होता है इसी से अतिवाहिक ( यमलोक के नरक दुःखों को भोगने में समर्थ ) शरीर मरने के पश्चात् मनुष्यों ही को मिलता है ।

( ग ) जम्बूकीय में भी वर्णधर्म और आश्रमधर्म रूपी विशेष धर्मों का कारण तो भारतवर्ष ही है और उसमें भी ब्रह्मावर्त्त आदि देश ( भूमि ) उक्त विशेष धर्मों में अधिक उपकारी हैं। इन देशों के परस्पर में भी न्यूनता और महत्त्व है तथा आर्यावर्त्त देश, म्लेच्छ देश तथा दुष्ट देशों का प्रमाण।

( घ ) गङ्गा के संयुक्त सब देशों ( चाहे वे दुष्ट से भी दुष्ट क्यों न हों ) में और कुरुक्षेत्र, प्रयाग, काशी आदि में ( मरण को कौन कहे ) निवास भी धर्म है और पूर्वजन्म के धर्मों से मिलता है।

( ङ ) भारतवर्ष, सत्यभाषण आदि सामान्य धर्म तथा वर्णाश्रमधर्म रूपी विशेष धर्म, दोनों की जन्मभूमि है और इससे अतिरिक्त मनुष्य लोक की भूमि केवल सामान्य धर्म ही की जन्मभूमि है।

( च ) तीर्थानुसरण के सामान्यधर्म होने में युक्तियाँ।

( छ ) जलतीर्थों में वेद वाक्य प्रमाण।

( ज ) स्थल ( भूमि ) तीर्थों ( प्रयाग आदि ) में वेदवाक्य प्रमाण।

( झ ) काशी तीर्थ और उसमें मरे सब प्राणियों की श्री परमेश्वर ( श्री शिवजी ) के तारकोपदेश से मुक्ति में प्रमाण।

( ञ ) तारक मन्त्र के स्वरूप का निर्णय।

( ट ) काशी में पाप कर उसका प्रायश्चित्त बिना किये काशी में मरे मनुष्यों को भी क्या मरण ही के समय तारकोपदेश होता है? अथवा भैरवीय यातना भोगने के पश्चात्? इस संदेह पर श्री वासुदेवाचार्य का सिद्धान्त।

( ठ ) इसी पर काशी के हरिकृष्ण व्यास आदि पंडितों का सिद्धान्त।

( ड ) काशी जी के केदारेश्वर जी के अन्तर्गृह में मरे पापियों के विषय में सिद्धान्त।

( ढ ) पूर्वोक्त सन्देह का यह उत्तर कि गङ्गाजल के सेवन के कारण भैरवीय यातना में अति अल्पता होती है।

( ण ) उक्त सन्देह का पूर्ण रूप से नाशक वेदव्यास भगवान् कृष्ण द्वैपायन का सिद्धान्त।

( त ) काशी, वाराणसी, महाश्मशान, आनन्दवन और अविमुक्त इन पाँच नाम के अर्थ।

( थ ) काशी मरण में उत्तरायण आदि कालकृत विशेष वा सर्पादिकृत दुर्मरणादि दोष नहीं है। काशी में अनशन ( उपवास ) अग्निप्रवेश से अन्य उपाय के द्वारा आत्मघात न करना चाहिये। छोटा पापी वा धर्मात्मा काशी वासी यदि काशी से अन्यत्र मरे तो उसका काशी में जन्म और मृत्यु होता है और काशी का महा-पातकी यदि अन्यत्र मरे तो काशी ही में भैरवीय यातना से शुद्ध हो काशी में जन्म और मृत्यु पाता है।

( द ) काशी के भीतर वाराणसी, अविमुक्त, अन्तर्गृह रूपी तीन क्षेत्रों का परिमाण।

( ध ) काशी मरण में इन क्षेत्रों के भेद से कुछ विशेष नहीं है किन्तु दानादि धर्म ही में।

( न ) काशी के विषय में सम्वर्त्त मरुत्तीय उपाख्यान ।

( प ) काशी से अन्य मुक्ति क्षेत्रों में मरने से जन्मान्तर में काशी मरण होता है ।

( फ ) कलियुग में काशी के गुप्त होने की शङ्का और उसका समाधान ।

( ब ) तीर्थों के विषय में स्मृति प्रमाण और उपाख्यान तथा जल से अन्य नदी देवता की सिद्धि ।

( भ ) गङ्गा जी की महिमा ।

( ८८ ) धर्म्म युद्ध ( ३६ ) इसके सामान्य धर्म होने में प्रमाण ।

( ८९ ) भगवद्भक्ति ( ३७ ) ।

( क ) भगवद्भक्ति के सामान्य धर्म होने में प्रमाण ।

( ख ) भक्ति के स्वरूप का निर्णय ।

( ग ) भक्ति का लक्षण, फल, और यह निर्णय कि भक्ति, अनुराग रूपी होने पर भी अन्य विषयों में अनुराग के ऐसा त्यागने योग्य नहीं है ।

( घ ) मोक्ष के उपायों में मुख्य भक्ति ही है ।

( ङ ) भक्ति के दृढ़ता के चिह्न ।

( च ) भक्ति, परब्रह्म और उनके अवतारों में भी होती है ।

( छ ) मुख्य दया परमेश्वर ही की है और अन्य अर्थात् जीवों में भक्ति करने से मुक्ति नहीं होती, मत्स्य आदि, ईश्वर के अवतार जीव नहीं हैं ।

( ज ) कीर्त्तन आदि रूपी गौणी भक्ति ।

( झ ) भक्ति के विषय में अति स्पष्ट विचार जिसमें यह निर्णय है कि वेदों और गीता शास्त्र का भी यही सिद्धान्त है कि भगवद्भक्ति से मोक्ष होता है और गीता रूपी कृष्णार्जुन संवाद सचमुच हुवा न कि केवल आख्यायिका मात्र है तथा गीता शास्त्र का अन्तिम उपसंहार भक्ति ही पर है ।

( ञ ) प्रह्लाद की की हुई भगवान की स्तुति ।

( ट ) भीष्म पितामह की की हुई भगवान की स्तुति ।

( ठ ) यह विचार कि मोक्ष के तीन उपायों ( ज्ञान, योग, भक्ति ) में कौन उपाय इस समय ( कलियुग ) के मनुष्यों के लिये कठिन और कौन सहज है और यह निश्चय कि पूर्वोक्त गौणीभक्ति ही इस काल के सब मनुष्यों के लिए सहज हैं तथा इसके विरोधी स्वामी दयानन्द सरस्वती का मत दूर ही से त्यागनें के योग्य है। इति भगवद्भक्ति ।

विशेष काण्ड और दर्शन काण्ड बनाने में अपनी अनिच्छा प्रकट कर उनके बदले में (१) विधवा विवाह, (२) ब्राह्मणादि वर्णवेद, (३) वेदाक्षराधिकार, (४) समुद्र यात्रा—इन चार विषयों पर चार छोटे छोटे ग्रन्थों की रचना करने की इच्छा का प्रकाश ।

सामान्य काण्ड की समाप्ति ।



## Part IV.

## CONTENTS.

(o) Opinion of Krishna Dvaipayana on the above
(p) The efficacy of death at Kashi independent of time, place, and manner
(q) Limits of Baranasi, Avimukta and Antargriha in Kashi
(r) The meaning of Kashi, Baranasi, Mahasmasan, Anandban and Avimukta
(s) The relative efficacy of the above
(t) Anecdote of Samvarta and Matura
(u) Rebirth in Kashi after death at other salvation-giving places
(v) Doubts about the disappearance of Kashi in Kaliyuga
(w) Glory of the Ganges.

(88) Battle of Dharma (36).

(89) Devotion to God (37)

(a) Devotion to God as a general Dharma
(b) Nature of devotion
(c) Definition, result and its obligation
(d) Devotion as the best means of salvation
(e) Characteristics of firm devotion
(f) Devotion to God and also his incarnation
(g) God alone can show disinterested mercy and He and His incarnation alone and not human being is the proper object of devotion
(h) Minor kinds of Devotion
(i) Devotion in Veda and Gita
(j) Hymn by Prahlad
(k) Hymn by Bhishma Pitamaha
(l) The compositive efficacy of the three means of salvation (Gyana, Karma and Bhakti) and Dayanand's opinion criticised
(m) Author's reasons for not writing Vishesha-Kanda and Darshana-Kanda and for the substitution in their stead of the subjects, widow-marriage, caste, Vedic study and sea voyage.

The end of Samanya Kanda.

# सनातनधर्मोद्धारः

## चतुर्थखण्डः

### अथ सामान्यधर्मनिरूपणमुत्तरार्द्धम्

### २३—अथ ब्राह्मणपूजनम्

तत्र ब्राह्मणत्वं तावत् वृक्षत्वादिवत् प्रत्यक्षसिद्धो जातिविशेष एवेति वेददुर्गसज्जनेऽर्थवादप्रामाण्यनिरूपणे 'शास्त्रदृष्टविरोधाच्च' इति सूत्रव्याख्यानावसरे निपुणतरमुपपादितम्। उपपादयिष्यते च भूयोऽपि वर्णनिरूपणप्रकरणे दर्शनकाण्डे। तद्वाची चायं ब्राह्मणशब्दो वृक्षत्वादिवाचकवृक्षादिशब्दवत्।

"ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीत्" "पयोव्रतं ब्राह्मणस्य यवागू राजन्यस्यामिक्षा वैश्यस्य" "ब्राह्मणेन न म्लेच्छितवै नापभाषितवै" "विद्या ह वै ब्राह्मणमाजगाम" "जायमानो ह वै ब्राह्मणस्त्रिभिर्ऋणैर्ऋणवान् जायते" "तमेतं वेदानुवचनेन ब्राह्मणा विविदिषन्ति" "परीक्ष्य लोकान् कर्मचितान् ब्राह्मणो निर्वेदमायात्" "वसन्ते ब्राह्मणोऽग्निमादधीत ग्रीष्मे राजन्यः

भाषा

### २३—ब्राह्मणपूजन का निरूपण

वेददुर्गसज्जन के 'अर्थवाद प्रामाण्य' प्रकरण में "*शास्त्रदृष्टविरोधाच्च*" (पू० मी० द० अ० १ पा० १० सू० २) इस सूत्र के व्याख्यान में पूर्ण रूप से यह सिद्ध हो चुका है कि वृक्षत्व आदि जाति की नाईं ब्राह्मणत्व आदि जाति प्रत्यक्ष से सिद्ध हैं। और दर्शन काण्ड के वर्णनिरूपण प्रकरण में भी ब्राह्मणत्व जाति के प्रत्यक्ष सिद्ध होने की उपपत्ति की जायगी। इससे 'ब्राह्मण' शब्द उसी ब्राह्मणत्व जाति का बोधक वैसा ही है जैसा कि वृक्षत्व आदि जाति के बोधक 'वृक्ष' आदि शब्द हैं। ऐसे ही "*ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीत्०*" प्रथम २ प्रजापति के मुख से ब्राह्मण उत्पन्न होता है। "*पयो व्रतं ब्राह्मणस्य यवागू राजन्यस्यामिक्षा वैश्यस्य०*" (यज्ञ की दीक्षा में ब्राह्मण के लिये दुग्ध, क्षत्रिय के लिये यवागू (लपसी) और वैश्य के लिये आमिक्षा (दधि विशेष) के भोजन का नियम है) "*ब्राह्मणेन न म्लेच्छितवै नापभाषितवै*" (ब्राह्मण, यज्ञ में ऐसा शब्द न बोले जो कि व्याकरण से शुद्ध न हो) "*विद्या ह वै ब्राह्मणमाजगाम०*" (प्रथम २ ब्राह्मण ही के समीप विद्या आती है) "*जायमानो ह वै ब्राह्मणस्त्रिभिर्ऋणैर्ऋणवान् जायते०*" (ब्राह्मण उत्पन्न होते ही देवता, पितर और ऋषियों का ऋणी उत्पन्न होता है) "*तमेतं वेदानुवचनेन ब्राह्मणा विविदिषन्ति०*" (ब्राह्मण वेदाध्ययन के द्वारा परब्रह्म को जाने) "*परीक्ष्य लोकान् कर्मचितान् ब्राह्मणो निर्वेदमायात्०*" (कर्मों से प्राप्त होने वाले सुखों को अनित्य समझ कर ब्राह्मण वैराग्य को धारण करै) "*वसन्ते ब्राह्मणोऽग्निमादधीत ग्रीष्मे*

शरदि वैश्यः" इत्यादि वाक्येभ्यो वेदे सहस्रशो ब्राह्मणानां प्राथम्यं प्राधान्यं च श्रूयत एव। एवं क्षत्रिययोनित्वमपि ब्राह्मणस्य । तथा च श्रुतिः—

'सैषा क्षत्रस्य योनिर्यद्ब्रह्म' ( बृ० उ० अ० ३ ब्रा० ४ वा० ११) इति ।

स्मृतिश्च—अथवा ब्राह्मणश्रेष्ठमनुभूतानुपालकम् ।
कर्तारं जीवलोकस्य कस्माज्ज्ञानन्विमुह्यसे ॥ १४ ॥
तथा प्रजापतिर्ब्रह्मा अव्यक्तः प्रभुरव्ययः ।
येनेदं निखिलं विश्वं जनितं स्थावरं चरम् ॥ १५ ॥
( म० भा० अनु० प० अ० १५३ ) इति।

एवं स्मर्यते च सर्वक्षत्रोत्तमेन मनुना १ अध्याये—

ऊर्द्ध्वं नाभेर्मेध्यतरः पुरुषः परिकीर्तितः ।
तस्मान्मेध्यतमन्त्वस्य मुखमुक्तं स्वयम्भुवा ॥ ९२ ॥
उत्तमाङ्गोद्भवाज्ज्यैष्ठ्याद्ब्राह्मणश्चैव धारणात् ।
सर्वस्यैवास्य सर्गस्य धर्मतो ब्राह्मणः प्रभुः ॥ ९३ ॥
तं हि स्वयम्भूः स्वादास्यात्तपस्तप्त्वाऽदितोऽसृजत् ।
हव्यकव्याभिवाह्याय सर्वस्यास्य च गुप्तये ॥ ९४ ॥

भाषा

*राजन्यः शरदि वैश्यः०*" (ब्राह्मण वसन्त ऋतु में, क्षत्रिय ग्रीष्म ऋतु में और वैश्य शरद् ऋतु में अग्नि का आधान करै ) इत्यादि सहस्रों वेदवाक्यों से ब्राह्मणों की प्रथमता और मुख्यता सुनी जाती है। तथा ब्राह्मण का क्षत्रिय के प्रति योनि ( पिता ) होना "*सैषा क्षत्रस्य योनिर्यद्ब्रह्म*" ( बृ० उ० अ० ३ ब्रा० ४ वा० ११ ) में कहा है । इसका यह अर्थ है कि यह ब्राह्मण जो है सो क्षत्रिय का योनि है, तात्पर्य यह है कि जिस ( ब्रह्मा ) की बाहु से क्षत्रिय की उत्पत्ति है वह ब्रह्मा ब्राह्मण ही है । तथा सब क्षत्रियों के शिरोमणि और आदि पुरुष श्री मनु जी की स्मृति के प्रथम अध्याय में ये श्लोक हैं ।

" *ऊर्द्ध्वं नाभेः* " ब्रह्मदेव ने स्वयं कहा है कि पुरुष का शरीर पवित्र होता है, उसमें भी नाभी से ऊपर अति पवित्र है, उसमें भी मुख भाग अति पवित्र से पवित्र है ॥ ९२ ॥

प्रश्न—इस कहने का क्या अभिप्राय है ?

उत्तर—यह अभिप्राय है कि "*उत्तमाङ्गो०*" उत्तम अङ्ग अर्थात् मुख से उत्पन्न होने और क्षत्रियादि की अपेक्षा प्रथम होने तथा वेदादि शास्त्रों के पढ़ाने और व्याख्यान करने के द्वारा तत्त्व निश्चय करने के कारण सब जगत् का धर्मानुशासन के अनुसार ब्राह्मण प्रभु है ॥ ९३ ॥

प्र०—किसके अङ्ग से ब्राह्मण उत्पन्न हुआ जिससे कि जगत् का प्रभु है ?

उ०—"*तं हि०*" देवताओं को हव्य और पितरों को कव्य पहुँचाने और सब जगत् की रक्षा करने के लिये तप कर क्षत्रिय आदि से प्रथम ब्रह्मदेव ने अपने मुख से ब्राह्मण को उत्पन्न किया ॥ ९४॥

यस्यास्येन सदाश्नन्ति हव्यानि त्रिदिवौकसः।
कव्यानि चैव पितरः किम्भूतमधिकन्ततः॥ ९५॥

भूतानाम्प्राणिनः श्रेष्ठाः प्राणिनां बुद्धिजीविनः।
बुद्धिमत्सु नराः श्रेष्ठा नरेषु ब्राह्मणाः स्मृताः॥ ९६॥

ब्राह्मणेषु च विद्वांसो विद्वत्सु कृतबुद्धयः।
कृतबुद्धिषु कर्तारः कर्तृषु ब्रह्मवेदिनः॥ ९७॥

उत्पत्तिरेव विप्रस्य मूर्तिर्धर्मस्य शाश्वती।
स हि धर्मार्थमुत्पन्नो ब्रह्मभूयाय कल्पते॥ ९८॥

ब्राह्मणो जायमानो हि पृथिव्यामधिजायते।
ईश्वरः सर्वभूतानां धर्मकोषस्य गुप्तये॥ ९९॥

तथा तत्रैव २ अध्याये—

ब्राह्मणं दशवर्षं तु शतवर्षं तु भूमिपम्।
पितापुत्रौ विजानीयात् ब्राह्मणस्तु तयोः पिता॥१३५॥

भाषा

प्रश्न—ब्राह्मण को उत्पन्न करने से देवता को हव्य और पितरों को कव्य कैसे पहुँचता है ?

उत्तर—"*यस्यास्येन०*" जिस ब्राह्मण के मुख से यज्ञ, श्राद्ध आदि में देवता हव्य और पितर कव्य सदा भोजन करते हैं, उनसे अन्य कौन प्राणी उत्तम हो सकता है ?॥ ९५॥

"*भूतानां०*" सब स्थावरों और जङ्गमों में कीट आदि प्राणी श्रेष्ठ हैं, क्योंकि उनको भी कदाचित् सुख का लेश मात्र हो जाता है और उनसे भी स्वार्थ के स्थान पर जाने और भय के स्थान से भागने वाले पशु आदि श्रेष्ठ हैं, और उनसे भी ज्ञान अधिक होने के कारण मनुष्य श्रेष्ठ है और मनुष्यों में भी सर्वपूज्य होने से ब्राह्मण श्रेष्ठ है॥ ९६॥ "*ब्राह्मणेषु०*" ब्राह्मणों में भी जो विद्वान् हैं वे श्रेष्ठ हैं और उनमें भी कृतबुद्धि अर्थात् विचारपूर्वक शास्त्रोक्त कार्यों के जानने वाले श्रेष्ठ हैं और उनसे उक्त कार्यों के करने वाले ब्राह्मण श्रेष्ठ हैं, और उनकी अपेक्षा भी जो ब्राह्मण ब्रह्मज्ञानी हैं वे श्रेष्ठ हैं, क्योंकि वे ही मोक्षभागी होते हैं॥ ९७॥ "*उत्पत्तिरेव०*" ब्राह्मण जाति वाले देह का उत्पन्न होना ही धर्म का अविनाशी शरीर है। क्योंकि ब्राह्मण धर्म के लिये उत्पन्न होकर आत्मज्ञान से मोक्ष फल पाने का अधिकारी होता है॥ ९८॥

"*ब्राह्मणो जाय०*" ब्राह्मण उत्पन्न होते ही पृथिवी में सबसे श्रेष्ठ होता है तथा धर्मसमूह और सब प्राणियों की रक्षा के लिये समर्थ भी होता है॥ ९९॥

"*ब्राह्मणं०*" ब्राह्मण दश वर्ष का बालक और क्षत्रिय शत वर्ष का वृद्ध अन्योन्य में पिता और पुत्र है, अर्थात् इनमें बालक ब्राह्मण भी ( अपनी अनादि ब्राह्मणत्व जाति ही से ) वृद्ध क्षत्रिय का पिता अर्थात् पिता तुल्य माननीय है॥ १३५॥

एवं तत्रैव ९ अध्याये—

एतैरुपायैरन्यैश्च युक्तो नित्यमतन्द्रितः ।
स्तेनान्राजा निगृह्णीयात्स्वराष्ट्रे पर एव च ॥३१२॥

इति स्तेनदण्डोपायानुपसंहृत्य राजधर्मप्रकरणे—

परामप्यापदम्प्राप्तो ब्राह्मणान्न प्रकोपयेत् ।
ते ह्येनं कुपिता हन्युः सद्यः सबलवाहनम् ॥३१३॥
यैः कृतः सर्वभक्ष्योऽग्निरपेयश्च महोदधिः ।
क्षयी चाप्यायितः सोमः को न नश्येत्प्रकोप्य तान् ॥३१४॥
लोकानन्यान्सृजेयुर्ये लोकपालांश्च कोपिताः ।
देवान् कुर्युरदेवांश्च कः क्षिण्वँस्तान्समृध्नुयात् ॥३१५॥
यानुपाश्रित्य तिष्ठन्ति लोका देवाश्च सर्वदा ।
ब्रह्म चैव धनं येषां को हिंस्यात्तान् जिजीविषुः ॥३१६॥
अविद्वांश्चैव विद्वांश्च ब्राह्मणो दैवतं महत् ।
प्रणीतश्चाप्रणीतश्च यथाऽग्निर्दैवतं महत् ॥३१७॥
श्मशानेष्वपि तेजस्वी पावको नैव दुष्यति ।
हूयमानश्च यज्ञेषु भूय एवाभिवर्द्धते ॥३१८॥

भाषा

"पराम०" राजा को चाहिये कि किसी दशा में ब्राह्मणों का प्रकोप न करावे क्योंकि यदि वे रुष्ट हो जायँ, तो तुरत ही सैन्य और बाहनादि के सहित राजा को समूल नष्ट कर दें। समझना चाहिये कि ॥ ३१२ ॥ ३१३ ॥

जिन ब्राह्मणों ने अग्नि को सर्वभक्षी, समुद्र को खारा और क्षयरोगी चन्द्रमा को पूर्ण कर दिया, उनके कोप से कौन नहीं नष्ट हो सकता है ॥ ३१४ ॥ अर्थात् ब्राह्मण यदि कुपित हों, तो वर्तमान लोकों तथा इन्द्रादि लोकपालों से अन्य लोकों को और लोकपालों की नवीन सृष्टि कर डालें तथा देवताओं को भी देवत्व से च्युत कर दें। उन ब्राह्मणों को दुःख देकर कौन सुख पा सकता है ? कोई नहीं ॥ ३१५ ॥ तथा यज्ञादि के द्वारा जिन ब्राह्मणों के आश्रित हो सब लोक और सब देवता सदा स्थित रहते हैं तथा जिन ब्राह्मणों का वेद ही धन है, ऐसा कौन है जो अपना जीवन चाह कर उनकी हिंसा करे ॥ ३१६ ॥

यदि यह कहा जाय कि तब तो विद्वान् ही ब्राह्मण सेवनीय है न कि मूर्ख, तो इसका उत्तर यह है कि "अविद्वाँश्चैव०" जैसे वैदिक मन्त्रों से संस्कार किया हो वा न हो परन्तु अग्नि ( अपनी अग्नित्व जाति से महान् देवता है,) वैसे ब्राह्मण, पण्डित हो या मूर्ख, परन्तु वह (अपनी अनादि ब्राह्मणत्व जाति ही से ) महान् देवता है, क्योंकि ॥ ३१७ ॥

जैसे श्मशान के मृतकों को जलाने से भी अग्नि दुष्ट नहीं होते, किन्तु अपनी अग्नित्व जाति के कारण पुनः यज्ञों में पवित्र और प्रज्वलित होते हैं, वैसे ही यद्यपि निन्दित कर्म करता हुआ ब्राह्मण

एवं यद्यप्यनिष्टेषु वर्तन्ते सर्वकर्मसु।
सर्वथा ब्राह्मणाः पूज्याः परमं दैवतं हि तत् ॥३१९॥
क्षत्रस्यातिप्रवृद्धस्य ब्राह्मणान् प्रति सर्वतः।
ब्रह्मैव संनियन्तृ स्यात् क्षत्रं हि ब्रह्मसम्भवम् ॥३२०॥
अद्भ्योऽग्निर्ब्रह्मतः क्षत्रमश्मनो लोहमुत्थितम्।
तेषां सर्वत्रगं तेजः स्वासु योनिषु शाम्यति ॥३२१॥

भार० अनु० अ० १५१—

युधि०—के पूज्याः के नमस्कार्याः कथं वर्तेत केषु च।
किमाचारः कीदृशेषु पितामह न रिष्यते ॥ १ ॥
भीष्म०—ब्राह्मणानां परिभवः सादयेदपि देवताः।
ब्राह्मणानां नमस्कृत्य युधिष्ठिर न रिष्यते ॥ २ ॥
ते पूज्यास्ते नमस्कार्या वर्तेथास्तेषु पुत्रवत्।
ते हि लोकानिमान्सर्वान् धारयन्ति मनीषिणः ॥ ३ ॥

भाषा

दण्डभागी है, परन्तु दण्ड से अन्य कार्यों के लिये उस समय में भी ब्राह्मण अपनी अनादि ब्राह्मणत्व जाति से पूज्य ही है, क्योंकि अग्नि के समान वह ( अपनी ब्राह्मणत्व जाति ही से ) बड़ा देवता है, अर्थात् उसके कर्मों के निन्दनीय होने पर भी उसकी ब्राह्मणत्व जाति सदा पूज्य ही है ॥ ३१८ ॥ ३१९ ॥

यदि कोई क्षत्रिय ब्राह्मणों को ( निरपराध ) दुःख दे तो शाप और आभिचारिक ( मारण, मोहन, उच्चाटन आदि ) कर्मों के द्वारा ब्राह्मण ही उस क्षत्रिय के स्वतन्त्र दण्डदाता हैं। और वह क्षत्रिय उनके दिये हुये दण्ड का वारण कदापि नहीं कर सकता क्योंकि ब्रह्मदेव रूपी ब्राह्मण ही के बाहु से क्षत्रियों की उत्पत्ति है, इसलिये ब्राह्मण क्षत्रियों की योनि ( कारण ) है और यह विषय प्रसिद्ध है कि कार्य का प्रताप कारण पर नहीं सफल होता, किन्तु नष्ट ही हो जाता है। जैसे अग्नि का तेज ( दाहशक्ति ) सब पर चलता है परन्तु अग्नि की योनि ( कारण ) रूपी जल में नष्ट हो जाता है और शस्त्र का तेज ( छेदन शक्ति ) सब पर चलता है परन्तु शस्त्र की योनि रूपी पाषाण पर वैसा नहीं चलता ? ऐसे ही क्षत्रिय का प्रताप सब पर चलता है परन्तु क्षत्रिय की योनि रूपी ब्राह्मण पर वह शान्त ( नष्ट ) हो जाता है ।॥ ३२० ॥ ३२१ ॥

## उपाख्यान

युधि०—हे पितामह ( भीष्म ) ? कौन पूज्य हैं ? कौन नमस्कार के योग्य हैं ? और उनके साथ कैसा वर्ताव करै अर्थात् उनके साथ कैसा वर्ताव करने से पुरुष हानि से बचता है ? ॥ १ ॥

भीष्म०—हे युधिष्ठिर ! ब्राह्मणों का तिरस्कार देवताओं को भी नष्ट कर सकता है और ब्राह्मणों को नमस्कार करने से पुरुष हानियों से बचता है। ब्राह्मण पूज्य हैं और नमस्कार के योग्य हैं। उनके साथ उनके पुत्र के ऐसा वर्ताव करना चाहिये, क्योंकि वे पण्डित इन सब लोकों को धारण करते हैं ॥ २ ॥ ३ ॥

ब्राह्मणाः सर्वलोकानां महान्तो धर्मसेतवः ।
धनत्यागाभिरामाश्च वाक्संयमरताश्च ये ॥ ४ ॥
रमणीयाश्च भूतानां निधानञ्च धृतव्रताः ।
प्रणेतारश्च लोकानां शास्त्राणाञ्च यशस्विनः ॥ ५ ॥
तपो येषां धनं नित्यं वाक् चैव विपुलं बलम् ।
प्रभवश्चैव धर्माणां धर्मज्ञाः सूक्ष्मदर्शिनः ॥ ६ ॥
धर्मकामाः स्थिता धर्मे सुकृते धर्मसेतवः ।
यान् समाश्रित्य जीवन्ति प्रजाः सर्वाश्चतुर्विधाः ॥ ७ ॥
पन्थानः सर्वनेतारो यज्ञवाहाः सनातनाः ।
पितृपैतामहीं गुर्वीमुद्वहन्ति धुरं सदा ॥ ८ ॥
धुरि ये नावसीदन्ति विषमे सद्गवा इव ।
पितृदेवातिथिमुखा हव्यकव्याग्रभोजिनः ॥ ९ ॥
भोजनादेव लोकांस्त्रींस्त्रायन्ते महतो भयात् ।
दीपः सर्वस्य लोकस्य चक्षुश्चक्षुष्मतामपि ॥ १० ॥
सर्वशिक्षाश्रुतिधना निपुणाः सूक्ष्मदर्शिनः ।
गतिज्ञाः सर्वलोकानामध्यात्मगतिचिन्तकाः ॥ ११ ॥

भाषा

जो ब्राह्मण धनों के त्याग और वचन के संयम में रत रहते हैं वे ब्राह्मण सब लोकों के लिये धर्म के बड़े सेतु ( सड़क ) हैं ॥ ४ ॥ तथा यशस्वी, व्रत के करने वाले वे ब्राह्मण रमणीय तथा सब प्राणियों को आश्रय देने वाले तथा शास्त्रों की रचना करने वाले हैं ॥ ५ ॥

जिन धर्मज्ञ और सूक्ष्मदर्शी ब्राह्मणों का सदा तपस्या ही धन है तथा वचन ही बड़ा बल है और वे सब धर्मों के प्रभु हैं ॥ ६ ॥ तथा वे धर्म ही को चाहते और धर्म ही करते हैं और धर्म के सेतु हैं, जिनके आश्रय से सब प्रजाओं का जीवन होता है ॥ ७ ॥ वे ब्राह्मण कल्याण के मार्ग हैं तथा सबके सनातन नेता हैं और पिता, पितामहादि से चली आती हुई धर्म की भारी धुरा को सदा वहन करते हैं ॥ ८ ॥

जैसे अत्यन्त ऊँचे नीचे देश में उत्तम वृषभ धुरा ले चलने से नहीं हटते, ऐसे ही पितर, देवता और अतिथि के मुख रूपी होकर हव्य और कव्य के प्रथम भोजन करने वाले वे ब्राह्मण भी धर्म की धुरा के ले चलने से नहीं हटते ॥ ९ ॥ केवल स्वयं भोजन करने से वे तीनों लोक को बड़े भय से बचाते हैं तथा सब लोगों के लिये वे दीपक के ऐसे और नेत्र इन्द्रिय के ऐसे प्रकाशक हैं ॥ १० ॥ और वे ब्राह्मण सबकी शिक्षा और वेद पढ़ने ही को अपना धर्म मानते हैं और उसमें निपुण तथा सूक्ष्मदर्शी तथा सब लोकों की गति के जानने वाले और अध्यात्मगति की चिन्ता करने वाले होते हैं ॥ ११ ॥ तथा सब वस्तुओं के आदि, मध्य और अन्त को ये जानते हैं और सब

आदिमध्यावसानानां ज्ञातारश्छिन्नसंशयाः ।
परावरविशेषज्ञा गन्तारः परमां गतिम् ॥ १२ ॥
विमुक्ता धूतपाप्मानो निर्द्वन्द्वा निष्परिग्रहाः ।
मानार्हा मानिता नित्यं ज्ञानविद्भिर्महात्मभिः ॥ १३ ॥
चन्दने मलपङ्के च भोजनेऽभोजने समाः ।
समं येषां दुकूलञ्च तथा क्षौमानि कानि च ॥ १४ ॥
तिष्ठेयुरप्यभुञ्जाना बहूनि दिवसान्यपि ।
शोषयेयुश्च गात्राणि स्वाध्याये संयतेन्द्रियाः ॥ १५ ॥
अदेवं दैवतं कुर्युर्दैवतं चाप्यदैवतम् ।
लोकानन्यान्सृजेयुस्ते लोकपालांश्च कोपिताः ॥ १६ ॥
अपेयः सागरो येषामपि शापान्महात्मनाम् ।
येषां कोपाग्निरद्यापि दण्डकेनोपशाम्यति ॥ १७ ॥
देवानामपि ये देवाः कारणं कारणस्य च ।
प्रमाणस्य प्रमाणञ्च कस्तानभिभवेद्बुधः ॥ १८ ॥
येषां वृद्धश्च बालश्च सर्वः सम्मानमर्हति ।
तपोविद्याविशेषात्तु मानयन्ति परस्परम् ॥ १९ ॥

भाषा

सन्देहों का नाश करते हैं तथा सबमें छोटे और बड़े के विशेष को जानते हैं और मोक्ष पर्यन्त उत्तम गति के जानने वाले हैं ॥ १२ ॥ तथा इन्हीं में प्रायः निर्द्वन्द्व, निष्पाप, जीवन्मुक्त संन्यासी होते हैं और ये मान के योग्य हैं । और ज्ञानी महात्माओं से माने भी जाते हैं जो चन्दन और मलिनपङ्क तथा भोजन और उपवास तथा चीर और उत्तम वस्त्र को तुल्य ही समझते हैं ॥ १३ ॥ १४ ॥ तथा बहुत दिनों तक भोजन किये बिना ये रह सकते हैं, अपने शरीर को शुष्क कर सकते हैं और जितेन्द्रिय होकर वेद का अभ्यास कर सकते हैं ॥ १५ ॥ तथा यदि ब्राह्मण कोप करें तो जो देवता नहीं हैं उनको भी देवता बना दें और जो देवता हैं उनका देवत्व नष्ट कर दें और अन्य लोकों तथा अन्य लोकपालों को भी उत्पन्न कर दें ॥ १६ ॥ तथा जिन ब्राह्मण महात्माओं के शाप से समुद्र का जल खारा हो गया और जिनका कोप रूपी अग्नि दण्डक क्षत्रियों का नाश कर उनके देश को दण्डक वन बना दिया ॥ १७ ॥

ब्राह्मण देवताओं के भी देवता, कारण के भी कारण और प्रमाण के भी प्रमाण हैं । बुद्धिमान् होकर कौन पुरुष उन ब्राह्मणों का अनादर कर सकता है ? ॥ १८ ॥

जिन ब्राह्मणों में अवस्था के कारण कोई विशेष नहीं होता, अर्थात् बाल और बृद्ध सब ही ब्राह्मण मान और सत्कार के योग्य हैं परन्तु अन्योन्य में तप और विद्या के अधिक होने के कारण वे मान करते हैं ॥ १९ ॥ जो ब्राह्मण विद्वान् नहीं हैं वे देवता हैं तथा मान और सत्कार के योग्य हैं

अविद्वान् ब्राह्मणो देवः पात्रं वै पावनं महत् ।
विद्वान् भूतस्ततो देवः पूर्णसागरसन्निभः ॥ २० ॥
अविद्वाँश्चैव विद्वांश्च ब्राह्मणो दैवतं महत् ।
प्रणीतश्चाप्रणीतश्च यथाग्निर्दैवतं महत् ॥ २१ ॥
श्मशाने ह्यपि तेजस्वी पावको नैव दुष्यति ।
हविर्यज्ञे च विधिवत् गृह एव विशोभते ॥ २२ ॥
एवं यद्यप्यनिष्टेषु वर्तते सर्वकर्मसु ।
सर्वथा ब्राह्मणो मान्यो दैवतं विद्धि तत्परम् ॥ २३ ॥

अ० १५२, युधि०—कान्नु ब्राह्मणपूजायां व्युष्टिं दृष्ट्वा नराधिप ।
कं वा कर्मोदयं मत्वा तानर्चसि महामते ॥ १ ॥

भीष्म०—अत्राप्युदाहरन्तीममितिहासं पुरातनम् ।
पवनस्य च संवादमर्जुनस्य च भारत ॥ २ ॥
सहस्रभुजभृत् श्रीमान् कार्तवीर्य्योऽभवत्प्रभुः ।
अस्य लोकस्य सर्वस्य माहिष्मत्यां महाबलः ॥ ३ ॥
स तु रत्नाकरवतीं सद्वीपां सागराम्बराम् ।
शशास पृथिवीं सर्वां हैहयः सत्यविक्रमः ॥ ४ ॥

भाषा

और अन्यों को पूर्ण पवित्र करने वाले हैं तथा विद्वान् ब्राह्मण उनके भी देवता और पूर्ण सागर के समान हैं ॥ २० ॥

जैसे अग्नि मन्त्रों से यज्ञ में स्थापित हों अथवा घर की चूल्हे में प्रज्वलित हों परन्तु वह बड़े देवता हैं वैसे ही ब्राह्मण पण्डित हो या मूर्ख, परन्तु वह अपनी जाति ही से बड़ा देवता है ॥ २१ ॥

जैसे तेजस्वी अग्नि श्मशान में प्रज्वलित होने पर भी अपवित्र नहीं होते और गृह में भी यज्ञों के समय उनकी शोभा होती है, वैसे यद्यपि ब्राह्मण सब अनिष्ट कर्मों में प्रवृत्त ही क्यों न हों तथापि वे सब प्रकार से माननीय हैं, इसलिये हे युधिष्ठिर ! तुम ब्राह्मण को परम देवता समझो ॥ २२ ॥ २३ ॥

युधि०—हे महामते नराधिप ! ब्राह्मणों के पूजन का कौन फल देख कर और ब्राह्मणों में किस अपूर्व कर्म का उदय देख कर आप ब्राह्मणों का पूजन करते हैं ? ॥ १ ॥

भीष्म०—हे भारत ! इस विषय में वायुदेव और कार्तवीर्य्य अर्जुन के सम्वाद रूपी प्राचीन इतिहास को महात्मा लोग कहते हैं, जिसे मैं तुमको सुनाता हूँ ॥ २ ॥

नर्मदा के तीर माहिष्मती नगरी में इस समग्र भूलोक का राजा, सहस्रभुज वाले बड़े बलवान् श्रीमान् राजा कृतवीर्य्य के पुत्र अर्जुन हुये ॥ ३ ॥

और वह सब द्वीप और उपद्वीप तथा समुद्रों के सहित समग्र पृथिवी पर अपना शासन इस कारण करते थे कि ॥ ४ ॥ उन्होंने किसी कारण से अपने क्षात्रधर्म, विनय और वेदाध्ययन के अनुसार

स्ववित्तं तेन दत्तन्तु दत्तात्रेयाय कारणे ।
क्षत्रधर्म्मं पुरस्कृत्य विनयं श्रुतमेव च ॥ ५ ॥
आराधयामास च तं कृतवीर्यात्मजो मुनिम् ।
न्यमन्त्रयत सन्तुष्टो द्विजश्चैनं वरैस्त्रिभिः ॥ ६ ॥
स वरैश्छन्दितस्तेन नृपो वचनमब्रवीत् ।
सहस्रबाहुर्भूयां वै चमूमध्ये गृहेऽन्यथा ॥ ७ ॥
मम बाहुसहस्रन्तु पश्यन्तां सैनिका रणे ।
विक्रमेण महीं कृत्स्नां जयेयं संशितव्रत ॥ ८ ॥
ताञ्च धर्मेण सम्प्राप्य पालयेयमतन्द्रितः ।
चतुर्थन्तु वरं याचे त्वामहं द्विजसत्तम ॥ ९ ॥
तं ममानुग्रहकृते दातुमर्हस्यनिन्दित ।
अनुशासन्तु मां सन्तो मिथ्योद्वृत्तं त्वदाश्रयम् ॥ १० ॥
इत्युक्तः स द्विजः प्राह तथास्त्विति नराधिपम् ।
एवं समभवंस्तस्य वरास्ते दीप्ततेजसः ॥ ११ ॥
ततः स रथमास्थाय ज्वलनार्कसमद्युतिम् ।
अब्रवीद्वीर्यसम्मोहात्कोन्वस्ति सदृशो मम ॥ १२ ॥
धैर्य्ये वीर्य्ये यशः शौर्य्ये विक्रमेणौजसापि वा ।
तद्वाक्यान्तेऽन्तरिक्षे वै वागुवाचाशरीरिणी ॥ १३ ॥

भाषा

अपना वित्त ( धन ) दत्तात्रेय योगीश्वर महर्षि को दे डाला ॥ ५ ॥ और चिरकाल पर्यन्त उन मुनि की विशेष सेवा किया । अन्त में सन्तुष्ट होकर मुनि ने कार्तवीर्य से तीन वर माँगने की आज्ञा दी ॥ ६ ॥

तदनन्तर राजा ने इन तीन वरों को माँगा कि (१) अपने गृह में मेरी दो ही भुजा रहे परन्तु युद्ध में मैं सहस्रबाहु हो जाया करूँ (२) सब द्वीप और उपद्वीप के सहित पृथिवी को अपने पराक्रम से विजय कर लूँ (३) और उस विजय की हुई सब पृथिवी को धर्म के अनुसार पालन करूँ । और यह भी कहा कि यह चतुर्थ वर मैं अपनी इच्छा से माँगता हूँ और हे अनिन्दित ! आप मुझ पर अनुग्रह कर मुझे इस वर को भी दें कि (४) यदि किसी समय मैं अपने धर्म का अतिक्रम करने लगूँ तो उस समय अच्छे लोग मुझे शिक्षा दिया करैं ॥ ७–१० ॥

तदनन्तर ब्राह्मण दत्तात्रेय ने राजा से तथास्तु कह दिया । इस रीति से इन वरों का प्रताप कार्तवीर्य अर्जुन में आया ॥ ११ ॥ तदनन्तर एक समय में अग्नि और सूर्य्य के समान जाज्वल्यमान रथ पर चढ़े हुये कार्तवीर्य अर्जुन ने अपने वीर्य के अभिमान से यह कहा कि धीरता, वीरता, शूरता, पराक्रम, तेज और कीर्ति में कौन मेरे तुल्य है ? इतने ही में यह आकाशवाणी हुई कि ॥१२॥१३॥

न त्वं मूढ विजानीषे ब्राह्मणं क्षत्रियाद्वरम् ।
सहितो ब्राह्मणेनेह क्षत्रियः शास्ति वै प्रजाः ॥ १४ ॥
अर्जुन०—कुर्य्यां भूतानि तुष्टोऽहं क्रुद्धो नाशन्तथाऽनये ।
कर्मणा मनसा वाचा न मत्तोऽस्ति वरो द्विजः ॥ १५ ॥
पूर्वो ब्रह्मोत्तरो वादो द्वितीयः क्षत्रियोत्तरः ।
त्वयोक्तौ हेतुयुक्तौ तौ विशेषस्तत्र दृश्यते ॥ १६ ॥
ब्राह्मणाः संश्रिताः क्षत्रं न क्षत्रं ब्राह्मणाश्रितम् ।
श्रिता ब्रह्मोपधा विप्राः खादन्ति क्षत्रियान् भुवि ॥ १७ ॥
क्षत्रियेष्वाश्रितो धर्मः प्रजानां परिपालनम् ।
क्षत्राद्वृत्तिर्ब्राह्मणानां तैः कथं ब्राह्मणो वरः ॥ १८ ॥
सर्वभूतप्रधानांस्तान् भैक्षवृत्तीनहं सदा ।
आत्मसम्भावितान् विप्रान् स्थापयाम्यात्मनो वशे ॥ १९ ॥
कथितं ह्यनया सत्यं गायत्र्या कन्यया दिवि ।
विजेष्याम्यवशान्सर्वान् ब्राह्मणांश्चर्म्मवाससः ॥ २० ॥
न च मां च्यावयेद्राष्ट्रात्त्रिषु लोकेषु कश्चन ।
देवो वा मानुषो वाऽपि तस्माज्ज्येष्ठो द्विजादहम् ॥ २१ ॥
अथ ब्रह्मोत्तरं लोकं करिष्ये क्षत्रियोत्तरम् ।
न हि मे संयुगे कश्चित्सोढुमुत्सहते बलम् ॥ २२ ॥

भाषा

हे मूर्ख ! तू यह नहीं जानता कि क्षत्रिय से बड़ा ब्राह्मण है और इस लोक में ब्राह्मण के सहित क्षत्रिय प्रजाओं का पालन करता है ॥ १४ ॥

अर्जुन०—मैं यदि प्रसन्न हो जाऊँ तो दूसरे जगत् को उत्पन्न और यदि कुपित हो जाऊँ तो इस जगत् का नाश कर दूँ । मन, वचन और कर्म से मेरे तुल्य ब्राह्मण नहीं हैं । और हे आकाश-वाणी ! पूर्व पक्ष यह है कि ब्राह्मण ही सबसे ऊपर हैं, परन्तु सिद्धान्त यह है कि क्षत्रिय ही सबके ऊपर हैं । और तुमने भी उचित समझ कर यह कहा कि "ब्राह्मण के सहित क्षत्रिय प्रजाओं का पालन करता है" । परन्तु यह विशेष यहाँ प्रत्यक्ष है ॥ १५ ॥ १६ ॥ कि ब्राह्मण क्षत्रिय के आश्रित होते हैं न कि क्षत्रिय ब्राह्मणों के । और इस लोक में वेद के व्याज से ब्राह्मण क्षत्रियों से भोजन पाते हैं ॥ १७ ॥ प्रजा का पालन रूपी धर्म क्षत्रियों के अधीन है और ब्राह्मणों की जीविका क्षत्रियों से है, तब कैसे ब्राह्मण क्षत्रिय से बड़ा है ? ॥ १८ ॥ सब प्राणिओं को प्रधान मानने वाले, भिक्षा से जीने वाले और अपने मन से अपने को बड़ा मानने वाले ब्राह्मणों को अब मैं अपने वश में स्थापित करता हूँ ॥ १९ ॥ आकाश में इस गायत्री कन्या ने असत्य ही कहा, मैं मृगचर्म धारण करने वाले इन स्वाधीन ब्राह्मणों को विजय करूँगा ॥ २० ॥ तीनों लोक में देवता वा मनुष्य, कोई मुझे राज्यच्युत नहीं कर सकता, इससे मैं ब्राह्मण से बड़ा हूँ । आज तक यह लोक ब्रह्मोत्तर (जिसमें

अर्जुनस्य वचः श्रुत्वा वित्रस्ताऽभून्निशाचरी ।
अथैनमन्तरिक्षस्थस्ततो वायुरभाषत ॥ २३ ॥
त्यजैनं कलुषं भावं ब्राह्मणेभ्यो नमस्कुरु ।
एतेषां कुर्वतः पापं राष्ट्रक्षोभो भविष्यति ॥ २४ ॥
अथवा त्वां महीपालं शमयिष्यन्ति वै द्विजाः ।
निरसिष्यन्ति ते राष्ट्राद्धतोत्साहं महाबलाः ॥ २५ ॥
तं राजा कस्त्वमित्याह ततस्तं प्राह मारुतः ।
वायुर्वै देवदूतोऽस्मि हितं त्वां प्रब्रवीम्यहम् ॥ २६ ॥
अर्जुन०—अहो त्वयाद्य विप्रेषु भक्तिरागः प्रदर्शितः ।
यादृशं पृथिवीभूतं तादृशं ब्रूहि वै द्विजम् ॥ २७ ॥
वायोर्वा सदृशं किञ्चिद्ब्रूहि त्वं ब्राह्मणोत्तमम् ।
अपां वै सदृशं वह्नेः सूर्यस्य नभसोऽपि वा ॥ २८ ॥
अ० १५३, वायु०—शृणु मूढ गुणान् कांश्चिद्ब्राह्मणानां महात्मनाम् ।
ये त्वया कीर्तिता राजंस्तेभ्योऽथ ब्राह्मणो वरः ॥ १ ॥
त्यक्त्वा महीत्वं भूमिस्तु स्पर्द्धयाऽङ्गनृपस्य ह ।
नाशं जगाम तां विप्रो व्यष्टम्भयत कश्यपः ॥ २ ॥

भाषा

सबसे बड़े (ब्राह्मण हैं) था और अब मैं इसको क्षत्रियोत्तर करूँगा, क्योंकि युद्ध में कोई मेरे बल को सहन करने का उत्साह नहीं कर सकता ॥ २१ ॥ २२ ॥

अर्जुन के इस वचन को सुन कर आकाश सरस्वती डर कर चुप हो गई। तदनन्तर आकाश में खड़े होकर मूर्तिधारी वायुदेव ने कहा कि ॥ २३ ॥ हे अर्जुन! इस अपने निन्दित भाव को छोड़ो और ब्राह्मणों को नमस्कार करो। क्योंकि इस पाप से या तो तुम्हारा राज्य नष्ट हो जायगा ॥ २४ ॥ अथवा ब्राह्मण लोग तुम्हारा ही नाश कर देंगे अर्थात् तुम्हारे इस अभिमान को भङ्ग कर ब्राह्मण लोग राज्य से तुमको निकाल देंगे, क्योंकि वे बड़े बलवान् हैं ॥ २५ ॥

राजा—तुम कौन हो?

वायु—मैं देवताओं का दूत वायु हूँ और तुम्हारे हित के लिये कहता हूँ ॥ २६ ॥

अर्जुन—आश्चर्य है कि आज तुमने अपनी बात से ब्राह्मणों में अपनी भक्ति और अनुराग दिखला दिया, परन्तु जैसे पृथिवी, वायु, जल, अग्नि, सूर्य और आकाश प्रत्यक्ष और सत्य हैं, ऐसी ही अब ब्राह्मण की भी प्रत्यक्ष और सत्य कोई बात तुम कहो ॥ २७ ॥ २८ ॥

हे मूढ़ राजन्! ब्राह्मण महात्माओं के कुछ गुणों को मैं कहता हूँ। तुम सुनो, जिससे तुमको निश्चय होगा कि क्षत्रियों से ब्राह्मण बड़ा है ॥ १ ॥ राजा अङ्ग के ऊपर कोप कर पृथिवी अपने इस शरीर को नाश करने लगी परन्तु कश्यप महर्षि अपने तेज से उसे नष्ट नहीं होने दिया ॥ २ ॥

अजेया ब्राह्मणा राजन् दिवि चेह च नित्यदा ।
अपिबत्तेजसा ह्यापः स्वयमेवाङ्गिराः पुरा ॥ ३ ॥

स ताः पिबन् क्षीरमिव नातृप्यत महामनाः ।
अपूरयन्महौघेन महीं सर्वांश्च पार्थिव ॥ ४ ॥

तस्मिन्नहश्च क्रुद्धे वै जगत्त्यक्त्वा ततो गतः ।
व्यतिष्ठमग्निहोत्रे च चिरमङ्गिरसो भयात् ॥ ५ ॥

अथ शप्तश्च भगवान् गौतमेन पुरन्दरः ।
अहल्यां कामयानो वै धर्मार्थश्च न हिंसितः ॥ ६ ॥

तथा समुद्रो नृपते पूर्णो मृष्टश्च वारिणा ।
ब्राह्मणैरभिशप्तः सन् बभूव लवणोदकः ॥ ७ ॥

सुवर्णवर्णो निर्धूमः सङ्गतोर्द्ध्वशिखः कविः ।
क्रुद्धेनाङ्गिरसा शप्तो , गुणैरेतैर्विवर्जितः ॥ ८ ॥

महतश्चूर्णितान् पश्य ये ह्यासन्त महोदधिम् ।
सुवर्णधारिणा नित्यमवशप्तान् द्विजातिना ॥ ९ ॥

समो न त्वं द्विजातिभ्यः श्रेयो विद्धि नराधिप ! ।
गर्भस्थान् ब्राह्मणान् शश्वन्नमस्यति किल प्रभुः ॥ १० ॥

भाषा

हे राजन् ! स्वर्ग में और यहाँ भी सदा ब्राह्मण किसी के जीतने योग्य नहीं होते । प्रसिद्ध है कि पूर्व समय में अङ्गिरा महर्षि अपने तेज से संसार के सब जलों को स्वयं पी गये ॥ ३ ॥ और पीते समय जैसे कोई दूध पीवै, ऐसे ही पीने से तृप्त न हुये और पुनः बड़ी बड़ी जलधाराओं से पृथिवी को पूर्ण कर दिया ॥ ४ ॥ तथा मैं भी उनके कोप के समय में उनके भय से जगत् को छोड़ भागा और बहुत वर्षों तक अग्निहोत्र में स्थित रहा ॥ ५ ॥

अहल्या की इच्छा करने वाले इन्द्र भगवान् को गौतम ने शाप मात्र देकर धर्म मात्र के ध्यान से मार नहीं डाला, छोड़ दिया ॥ ६ ॥ हे राजन् ! स्वादु जल से पूर्व ही समुद्र पूर्ण थे परन्तु ब्राह्मणों के शाप से उनका जल खारा हो गया ॥ ७ ॥ तथा अग्नि का वर्ण पूर्व ही सुवर्ण के ऐसा था और उनसे धूम नहीं उठता था तथा उनकी शिखा ऊपर को बड़ी दूर तक एकतार जाती थी, परन्तु कोपयुक्त अङ्गिरा महर्षि के शाप से उनके ये तीनों गुण नष्ट हो गये ॥ ८ ॥ सागर के खोदने वाले राजा सगर के साठ सहस्र पुत्रों को ब्राह्मण कपिल महर्षि के शाप से भस्म हुये, देखो ॥ ९ ॥

हे नराधिप ! तुम ऐसा ही समझने में अपना कल्याण जानो कि तुम ब्राह्मणों के तुल्य नहीं हो और जो कोई राजा होता है वह माता के गर्भस्थित ब्राह्मण को भी नमस्कार करता है ॥१०॥

दण्डकानां महद्राज्यं ब्राह्मणेन विनाशितम् ।
तालजंघं महाक्षत्रमौर्वेणैकेन नाशितम् ॥ ११ ॥

त्वया च विपुलं राज्यं बलं धर्मं श्रुतं तथा ।
दत्तात्रेयप्रसादेन प्राप्तं परमदुर्लभम् ॥ १२ ॥

अग्निं त्वं यजसे नित्यं कस्माद्ब्राह्मणमर्जुन ।
स हि सर्वस्य लोकस्य हव्यवाट् किं न वेत्सि तम् ॥ १३ ॥

अथवा ब्राह्मणश्रेष्ठमनुभूतानुपालकम् ।
कर्तारं जीवलोकस्य कस्माज्जानन् विमुह्यसे ॥ १४ ॥

तथा प्रजापतिर्ब्रह्मा अव्यक्तः प्रभुरव्ययः ।
येनेदं निखिलं विश्वं जनितं स्थावरं चरम् ॥ १५ ॥

अण्डजातन्तु ब्रह्माणं केचिदिच्छन्त्यपण्डिताः ।
अण्डाद्भिन्नाद्बभुः शैला दिशोऽम्भः पृथिवी दिवम् ॥ १६ ॥

द्रष्टव्यं नैतदेवं हि कथं जायेदजो हि सः ।
स्मृतमाकाशमण्डन्तु तस्माज्जातः पितामहः ॥ १७ ॥

तिष्ठेत्कथमिति ब्रूहि न किञ्चिद्धि तदा भवेत् ।
अहङ्कार इति प्रोक्तः सर्वतेजोगतः प्रभुः ॥ १८ ॥

भाषा

दण्डक क्षत्रियों के महाराज को ब्राह्मणों ने ही नाश किया और तालजङ्घ नामक क्षत्रियों के उतने बड़े कुल को एक ब्राह्मण और्व महर्षि ने नाश कर दिया। (जिनका कोप रूपी अग्नि तालजङ्घ नामक क्षत्रियों के नाश के अनन्तर ब्रह्मदेव की आज्ञानुसार समुद्र में डाल दिया गया जो आज तक बड़वानल प्रसिद्ध है) और समुद्र के उस प्रान्त में अब तक भय से महापोत (जहाज) भी नहीं जा सकते। और उसके विषय में यह दोहा प्रसिद्ध है—

*"तन समुद्र मन लहर है, नयन कहर दरियाव।*
*वे सर भुजा सिकन्दरी यहाँ न आव न आव" ॥ ११ ॥*

तुमने भी तो स्वयं दत्तात्रेय महर्षि ब्राह्मण ही के प्रसाद से अति दुर्लभ, इतना बड़ा राज्य और बल तथा धर्म और ज्ञान पाया है ॥ १२ ॥ हे अर्जुन! अग्नि भी तो ब्राह्मण ही हैं। तुम क्यों होम आदि से प्रति दिन उनकी पूजा करते हो? क्या तुम इतने प्रसिद्ध वार्ता को भी नहीं जानते कि अग्नि ही सबके दिये हुये द्रव्य को हम देवताओं के लिये पहुँचाते हैं? ॥ १३ ॥ वास्तविक में तुम स्वयं इस बात को जानते ही हो कि सब प्राणियों के पालन करने वाले और जीवलोक के कर्ता धर्ता ब्राह्मण श्रेष्ठ हैं, तो जान बूझ कर तुम क्यों मूढ़ होते हो? ॥ १४ ॥ अर्थात् प्रजाओं के पति जिस ब्रह्मदेव ने स्थावर और जङ्गम रूपी इस जगत् की सृष्टि किया वह ब्राह्मण ही हैं ॥१५—१८॥

कस्याण्डादुत्थितो ब्रह्मा स राजन् लोकभावनः ।
इत्युक्तः स तदा तूष्णीमभूद्वायुस्ततोऽब्रवीत् ॥ १६ ॥

अ० १५४, वायु०—इमां भूमिं द्विजातिभ्यो दित्सुर्वै दक्षिणां पुरा ।
अङ्गो नाम नृपो राजंस्ततश्चिन्तां मही ययौ ॥ १ ॥
धारिणीं सर्वभूतानामयं प्राप्य वरो नृपः ।
कथमिच्छति मां दातुं द्विजेभ्यो ब्रह्मणः सुताम् ॥ २ ॥
साऽहं त्यक्त्वा गमिष्यामि भूमित्वं ब्रह्मणः पदम् ।
अयं सराष्ट्रो नृपतिर्माभूदिति ततोऽगमत् ॥ ३ ॥
ततस्तां कश्यपो दृष्ट्वा व्रजन्तीं पृथिवीं तदा ।
प्रविवेश महीं सद्यो मुक्त्वात्मानं समाहितः ॥ ४ ॥
ऋद्धा सा सर्वतो जज्ञे तृणौषधिसमन्विता ।
धर्मोत्तरा नष्टभया भूमिरासीत्ततो नृप ॥ ५ ॥
एवं वर्षसहस्राणि दिव्यानि विपुलव्रतः ।
त्रिंशतः काश्यपी राजन् भूमिरासीदतन्द्रिका ॥ ६ ॥
अथागम्य महाराज नमस्कृत्य च कश्यपम् ।
पृथिवी काश्यपी जज्ञे सुता तस्य महात्मनः ॥ ७ ॥
एष राजन्नीदृशो वै ब्राह्मणः काश्यपोऽभवत् ।
अन्यं प्रब्रूहि वा त्वञ्च कश्यपात् क्षत्रियं वरम् ॥ ८ ॥

भाषा

इतना सुन कर अर्जुन चुप हो गये और वायु ने पुनः कहना आरम्भ किया ॥ १६ ॥ पूर्व समय में राजा अङ्ग ने इस सम्पूर्ण पृथिवी को ब्राह्मणों के लिये दक्षिणा में देना चाहा। इससे पृथिवी को यह चिन्ता हुई कि ब्रह्मा की पुत्री और सब प्राणियों को धारण करने वाली मैं हूँ और यह राजा मुझे पाकर भी कैसे ब्राह्मण को दिया चाहता है ? तदनन्तर पृथिवी ने यह निश्चय किया कि अब मैं अपने इस भूमि शरीर को छोड़ कर ब्रह्मलोक चली जाऊँगी। जिससे यह राजा और इसका राज्य सब नष्ट हो जाय। ऐसा निश्चय कर अपने भूमिशरीर को छोड़ चलने लगी ॥ १—३ ॥

इतने ही में कश्यप महर्षि ने पृथिवी को जाते देख अपने योगबल से निज शरीर को छोड़ उस निर्जीव भूमि शरीर में प्रवेश कर उसको सजीव कर दिया ॥ ४ ॥ और भूमि अपने धर्मबल से ब्रह्मलोक में जाकर निर्भय हो बैठी ॥ ५ ॥

हे राजन् ! ऐसे ही देव वर्षों से सहस्र वर्ष तक कश्यप महर्षि ने भूमि शरीर को धारण कर प्रजाओं की रक्षा किया। ( यदि वह ऐसा न करते तो यह पृथिवी विशीर्ण अर्थात् चूर्ण चूर्ण हो कर नष्ट हो जाती ) ॥ ६ ॥ हे महाराज ! तदनन्तर ब्रह्मलोक से आकर पृथिवी ने कश्यप को प्रणाम किया और उनकी पुत्री बनी, तब से पृथिवी को "काश्यपी" कहते हैं ॥ ७ ॥ हे राजन् ! कश्यप ब्राह्मण ऐसे थे। तुम भी किसी ऐसे क्षत्रिय को कहो जो कश्यप से बड़ा हो ॥ ८ ॥ यह सुन

तूर्ष्णीं बभूव नृपतिः पवनस्त्वब्रवीत् पुनः ।
शृणु राजन्नुतथ्यस्य जातस्याङ्गिरसे कुले ॥ ९ ॥
भद्रा सोमस्य दुहिता रूपेण परमा मता ।
यस्यास्तुल्यं पतिं सोम उतथ्यं समपश्यत ॥ १० ॥
सा च तीव्रं तपस्तेपे महाभागा यशस्विनी ।
उतथ्यार्थे तु चार्वङ्गी परं नियममास्थिता ॥ ११ ॥
तत आहूय सोतथ्यं ददावत्रिर्यशस्विनीम् ।
भार्य्यार्थे स तु जग्राह विधिवत् भूरिदक्षिणः ॥ १२ ॥
तान्त्वकामयत श्रीमान् वरुणः पूर्वमेव ह ।
स चागम्य वनप्रस्थं यमुनायां जहार ताम् ॥ १३ ॥
जलेश्वरस्तु हृत्वा तामनयत् स्वपुरं प्रति ।
परमाद्भुतसङ्काशं षट्सहस्रशतहृदम् ॥ १४ ॥
न हि रम्यतरं किञ्चित्तस्मादन्यत् पुरोत्तमम् ।
प्रासादैरप्सरोभिश्च दिव्यैः कामैश्च शोभितम् ॥ १५ ॥
तत्र देवस्तया सार्द्धं रेमे राजन् जलेश्वरः ।
अथाख्यातमुतथ्याय ततः पत्न्यवमर्दनम् ॥
तत् श्रुत्वा नारदात् सर्वमुतथ्यो नारदं तदा ॥ १६ ॥
प्रोवाच गच्छ ब्रूहि त्वं वरुणं परुषं वचः ।
मद्वाक्यान्मुञ्च मे भार्य्यां कस्मात्तां हृतवानसि ॥ १७ ॥

भाषा

अर्जुन चुप हो गये और वायु देव ने पुनः कहा कि हे राजन्! अङ्गिरा के कुल में उत्पन्न उतथ्य महर्षि का वृत्तान्त सुनो ॥ ९ ॥ चन्द्रमा की पुत्री अद्वितीय सुन्दरी 'भद्रा' थी। चन्द्रमा ने उतथ्य महर्षि ही को उसके पति होने योग्य समझा ॥ १० ॥ और भद्रा ने भी उतथ्य से विवाह होने के लिये बड़े नियम से घोर तपस्या किया ॥ ११ ॥ तदनन्तर चन्द्रमा के पिता अत्रि महर्षि ने उतथ्य को बुलाकर भद्रा का कन्यादान किया और उतथ्य ने भी बहुत सी दक्षिणा (दायज) लेकर भद्रा को स्वीकार किया ॥ १२ ॥

परन्तु पूर्व ही से उस कन्या को जलों के स्वामी वरुण देव चाहते थे। इसलिये यमुना नदी में स्नान करते समय वरुण देव स्वयं वहाँ आकर भद्रा को हर ले गये ॥ १३ ॥ और ले जाकर अपने उस पुर में रखा, जिसमें छः सहस्र विद्युत् (बिजुली) हैं ॥ १४ ॥ और जिस पुर की अपेक्षा दूसरा कोई पुर उत्तम नहीं है और वह जल के भीतर है ॥ १५ ॥ तदनन्तर उतथ्य महर्षि से नारद देवर्षि ने आकर यह कहा कि आप की पत्नी को वरुण हर ले गये हैं और उतथ्य महर्षि ने भी नारद महर्षि से कहा कि आप मेरी ओर से जाकर वरुण से यह मेरा तीक्ष्ण वचन कहिये कि ॥१६॥१७॥

लोकपालोऽसि लोकानां न लोकस्य विलुम्पकः ।
सोमेन दत्ता मे भार्य्या त्वया चापहृताऽद्य वै ॥ १८ ॥
इत्युक्तो वचनात्तस्य नारदेन जलेश्वरः ।
मुञ्च भार्य्यामुतथ्यस्य कस्मात्त्वं हृतवानसि ॥ १९ ॥
इति श्रुत्वा वचस्तस्य ततस्तं वरुणोऽब्रवीत् ।
ममैषा सुप्रिया भीरुर्नैनामुत्स्रष्टुमुत्सहे ॥ २० ॥
इत्युक्तो वरुणेनाथ नारदः प्राप्य वै मुनिम् ।
उतथ्यमब्रवीद्वाक्यं नातिहृष्टमना इव ॥ २१ ॥
गले गृहीत्वा क्षिप्तोऽसि वरुणेन महामुने ।
न प्रयच्छति ते भार्य्यां यत्ते कार्य्यं कुरुष्व तत् ॥ २२ ॥
नारदस्य वचः श्रुत्वा क्रुद्धः प्राज्वलदङ्गिराः ।
अपिबत्तेजसा वारि विष्टभ्य सुमहातपाः ॥ २३ ॥
पीयमाने तु सर्वस्मिंस्तोये वै सलिलेश्वरः ।
सुहृद्भिः क्षोभ्यमाणो वै नैवामुञ्चत तां तदा ॥ २४ ॥
ततः क्रुद्धोऽब्रवीद्भूमिम् उतथ्यो ब्राह्मणोत्तमः ।
दर्शयस्व स्थलं भद्रे षट्सहस्रशतहृदम् ॥ २५ ॥
ततस्तदीरिणं जातं समुद्रश्चावसर्पितः ।
तस्माद्देशान्नदीश्चैव प्रोवाचासौ द्विजोत्तमः ॥ २६ ॥

भाषा

हे वरुण ! मेरे वाक्य से तुम मेरी भार्या को छोड़ दो । क्यों उसको तुम हर ले गये ? क्योंकि तुम लोकपाल हो न कि लोक के लोपक ॥ १८ ॥

चन्द्रमा की दी हुई यह मेरी भार्या है जिसको आज तुम हर ले गये हो । नारद देवर्षि ने उसी समय जाकर वरुण से ऐसा ही कहा और वरुण ने यह उत्तर दिया कि यह मेरी बड़ी प्रिया है । मैं इसे नहीं छोड़ सकता । यह सुन कर नारद महर्षि ने तुरंत ही पलट कर उतथ्य महर्षि से खेदपूर्वक यह कहा कि ॥ १९—२१ ॥

हे महामुने ! वरुण ने गले में हाथ लगा कर तुमको फेंक दिया । तुम्हारी भार्या को नहीं देते । अब तुमको जो करना हो करो ॥ २२ ॥ यह सुन कर क्रोध से प्रज्वलित हो उतथ्य महर्षि ने अपने योगबल से तीनों लोकों के सम्पूर्ण जलों को पान कर लिया ॥ २३ ॥ और पान करते समय जलराज वरुण को उनके मित्रों ने बहुत समझाया परन्तु वरुण ने भद्रा को नहीं छोड़ा ॥ २४ ॥ तदनन्तर उतथ्य ने पृथिवी से कहा कि मुझे वरुण के उस पुर को दिखलाओ जिसमें छः सहस्र विद्युत हैं ॥ २५ ॥ तत्पश्चात् समुद्र ने अपने जल को खींचा और सरस्वती नदी से उतथ्य ने कहा कि तुम्हारे नीचे वरुण का पुर है, इसलिये तुम 'मरु' ( मणि वार ) में चली जावो, क्योंकि तुम्हारे

अदृश्या गच्छ भीरु त्वं सरस्वति मरून् प्रति ।
अपुण्य एष भवतु देशस्त्यक्तस्त्वया शुभे ॥ २७ ॥

तस्मिन् संशोषिते देशे भद्रामादाय वारिपः ।
अददात् शरणं गत्वा भार्यामाङ्गिरसाय वै ॥ २८ ॥

प्रतिगृह्य तु तां भार्यामुतथ्यः सुमनाऽभवत् ।
मुमोच च जगद्दुःखाद्वरुणश्चैव हैहय ॥ २९ ॥

ततः स लब्ध्वा तां भार्यां वरुणं प्राह धर्मवित् ।
उतथ्यः सुमहातेजा यत्तत् शृणु नराधिप ॥ ३० ॥

मयैषा तपसा प्राप्ता क्रोशतस्ते जलाधिप ।
इत्युक्त्वा तामुपादाय स्वमेव भवनं ययौ ॥ ३१ ॥

एष राजन्नीदृशो वै उतथ्यो ब्राह्मणोत्तमः ।
ब्रवीम्यहं ब्रूहि वा त्वमुतथ्यात् क्षत्रियं वरम् ॥ ३२ ॥

अ० १५५, भीष्म०—इत्युक्तः स नृपस्तूष्णीमासीद्वायुस्ततोऽब्रवीत् ।
शृणु राजन्नगस्त्यस्य माहात्म्यं ब्राह्मणस्य ह ॥ १ ॥

असुरैर्निर्जिता देवा निरुत्साहाश्च ते कृताः ।
यज्ञाश्चैषां हृताः सर्वे पितृणाञ्च स्वधास्तथा ॥ २ ॥

कर्मेज्या मानवानाञ्च दानवैर्हैहयर्षभ ।
भ्रष्टैश्वर्य्यास्ततो देवाश्चेरुः पृथ्वीमिति श्रुतिः ॥ ३ ॥

भाषा

जाने से यह देश जिसमें पाप देश हो जाय। और जब वह देश भी सूख गया तब भयभीत होकर भद्रा को लेकर वरुण देव उतथ्य महर्षि के शरण आये और चरणों में गिर भद्रा को दे दिया ॥२६—२८॥

भार्य्या को पाकर प्रसन्न हो उतथ्य महर्षि ने जगत् को और वरुण को उक्त दुःख से छुड़ा दिया ॥ २९ ॥ हे नराधिप ! तदनन्तर धर्मज्ञ उतथ्य महर्षि ने वरुण से जो कहा सो सुनो ॥ ३० ॥

उतथ्य०—हे जलराज ! तुम चिल्लाते ही रह गये परन्तु मैंने अपने तपोबल से इस भद्रा को ले ही लिया। ऐसा कह भद्रा को साथ ले उतथ्य मुनि अपने आश्रम को चले गये ॥ ३१ ॥

हे राजन् ! ब्राह्मण में उत्तम यह उतथ्य ऐसे हैं, जिनको मैं कह रहा हूँ। तुम भी किसी क्षत्रिय का नाम लो जो उतथ्य से श्रेष्ठ हो ॥ ३२ ॥

यह सुन कर अर्जुन चुप रहा और वायु ने पुनः कहा कि हे भीष्म राजन् ! अगस्त्य महर्षि ब्राह्मण का माहात्म्य सुनो ॥ १ ॥ पूर्व समय में देवता लोग असुरों से हार गये और असुरों ने देवताओं का यज्ञ भाग, पितरों का श्राद्ध भाग और मनुष्यों का कर्म फल सब हरण कर लिया और ऐश्वर्य से भ्रष्ट हो देवता पृथिवी में इधर उधर भ्रमण करते थे ॥ २ ॥ ३ ॥ तदनन्तर किसी समय देव-

ततः कदाचित्ते राजन् दीप्तमादित्यवर्चसम् ।
ददृशुस्तेजसा युक्तमगस्त्यं विपुलव्रतम् ॥ ४ ॥

अभिवाद्य तु तं देवाः पृष्ट्वा कुशलमेव च ।
इदमूचुर्महात्मानं वाक्यं काले जनाधिप ॥ ५ ॥

दानवैर्युधि भग्नाः स्म तथैश्वर्याच्च भ्रंशिताः ।
तदस्मान्नो भयात्तीव्रात्पाहि त्वं मुनिपुङ्गव ॥ ६ ॥

इत्युक्तः स तदा देवैरगस्त्यः कुपितोऽभवत् ।
प्रजज्वाल च तेजस्वी कालाग्निरिव संक्षये ॥ ७ ॥

तेन दीप्तांशुजालेन निर्दग्धा दानवास्तदा ।
अन्तरिक्षान्महाराज निपेतुस्ते सहस्रशः ॥ ८ ॥

दह्यमानास्तु दैत्यास्ते तदाऽगस्त्यस्य तेजसा ।
उभौ लोकौ परित्यज्य ययुः काष्ठान्तु दक्षिणाम् ॥ ९ ॥

बलिस्तु यजते यज्ञमश्वमेधं महीं गतः ।
येऽन्येऽधःस्था महीस्थाश्च ते न दग्धा महासुराः ॥ १० ॥

ततो लोकाः पुनः प्राप्ताः सुरैः शान्तभयैर्नृप ।
अथैनमब्रुवन् देवा भूमिष्ठानसुरान् जहि ॥ ११ ॥

इत्युक्तः प्राह वै देवान्न शक्तोऽस्मि महीगतान् ।
दग्धुं तपो हि क्षीयेन्मे न शक्ष्यामीति पार्थिव ॥ १२ ॥

भाषा

ताओं ने तपस्वी और सूर्य के तुल्य प्रकाशमान अगस्त्य महर्षि को देखा ॥ ४ ॥ उनको प्रणाम कर कुशल प्रश्न के अनन्तर अवसर पाकर देवताओं ने उन महर्षि से यह निवेदन किया कि ॥५॥ हे मुनिपुङ्गव! हम दैत्यों से हार गये और ऐश्वर्य्य से भ्रष्ट हो गये, इसलिये इस महाभय से आप हमारी रक्षा करें ॥ ६ ॥ इस निवेदन को सुनते ही अगस्त्य मुनि को कोप उत्पन्न हुआ और प्रलय काल के अग्नि की जितनी ऊँची ज्वाला होती है, उतनी ऊँची ज्वाला उनके शरीर से निकलने लगी। उसी ज्वाला से जल २ कर अनेक सहस्रों दैत्य आकाश से गिरने लगे। यहाँ तक कि अन्तरिक्ष और स्वर्गलोक दैत्यों से खाली हो गया और देवताओं का राज्य उन लोकों में हो गया ॥ ७—९ ॥

उस समय इस भूलोक में राजा बलि अश्वमेध यज्ञ करते थे। और भी बहुत से दैत्य इस लोक में थे तथा पाताल लोक में भी बहुत से दैत्य थे। वे जलने से बच गये ॥ १० ॥ तदनन्तर पुनः देवताओं ने अगस्त्य मुनि से यह प्रार्थना किया कि भूलोक और पाताल लोक के दैत्यों को भी मारिये। अगस्त्य महर्षि ने कहा कि मैं इनको नहीं मार सकता, क्योंकि यदि ऐसा करूँ तो अधिक व्यय होने के कारण मेरा तपोबल बहुत कम हो जायगा ॥ ११ ॥ १२ ॥ हे राजन्! अगस्त्य

इत्युक्ते विदुरेणाथ धृतराष्ट्रोऽभिनिन्द्य तान् ।
मनश्चक्रे महादाने कार्तिक्यां जनमेजय ॥ १५ ॥
अ० १४, वैश०—विदुरेणैवमुक्तस्तु धृतराष्ट्रो नराधिपः ।
प्रीतिमानभवद्राजन् राज्ञो जिष्णोश्च कर्मणि ॥ १ ॥
ततोऽभिरूपान् भीष्माय ब्राह्मणानृषिसत्तमान् ।
पुत्रार्थे सुहृदश्चैव स समीक्ष्य सहस्रशः ॥ २ ॥
कारयित्वान्नपानानि यानान्याच्छादनानि च ।
सुवर्णमणिरत्नानि दासीदासमजाविकम् ॥ ३ ॥
कम्बलानि च रत्नानि ग्रामान् क्षेत्राण्यजाविकम् ।
सालङ्कारान् गजानश्वान् कन्याश्चैव वरस्त्रियः ॥ ४ ॥
उद्दिश्योद्दिश्य सर्वेभ्यो ददौ स नृपसत्तमः ।
द्रोणं संकीर्त्य भीष्मश्च सोमदत्तं च बाह्लिकम् ॥ ५ ॥
दुर्योधनं च राजानं पुत्रांश्चैव पृथक् पृथक् ।
जयद्रथपुरोगांश्च सुहृदश्चापि सर्वशः ॥ ६ ॥
स श्राद्धयज्ञो ववृते बहुशो धनदक्षिणः ।
अनेकधनरत्नौघो युधिष्ठिरमते स्थिताः ॥ ७ ॥
अनिशं यत्र पुरुषाः गणका लेखकास्तथा ।
युधिष्ठिरस्य वचनादपृच्छन्त स्म तं नृपम् ॥ ८ ॥
आज्ञापय किमेतेभ्यः प्रदायं दीयतामिति ।
तदुपस्थितमेवात्र वचनान्ते ददुस्तदा ॥ ९ ॥

भाषा

हे जनमेजय ! विदुर से यह सुन युधिष्ठिर को अभिनन्दन कर राजा धृतराष्ट्र ने कार्तिक-पूर्णिमा में महादान के लिये अपने मन को स्थिर किया ॥ १५ ॥

अ० १४, वैश०—तदनन्तर युधिष्ठिर और अर्जुन की बातों से प्रसन्न होकर धृतराष्ट्र ने उत्तमोत्तम सहस्रों ब्राह्मणों को अपने चित्त में समझ समझकर बुलाया ॥ १ ॥ २ ॥ तथा अन्न पानादि बनवाया और हाथी, घोड़ा आदि वाहन तथा अनेक प्रकारों के वस्त्र, सुवर्ण, मणि, दासी, दास, बकरी, भेड़ी, दुशाले, ग्राम, खेत, कन्याएँ आदि पदार्थों को मृतों में से एक २ का नाम लेकर सबको दिया अर्थात् द्रोण, भीष्म, सोमदत्त, दुर्योधन और अपने अन्य पुत्रों तथा जयद्रथ आदि सम्बन्धियों को पृथक् पृथक् नाम ले लेकर सबको दिया ॥ ४—६ ॥

यह बड़े धन रूपी दक्षिणा वाला श्राद्ध यज्ञ हुआ जिसमें युधिष्ठिर के मतानुसार बहुत से गणक ( मुहासिब ), लेखक ( मुंशी ) पुरुष सदा राजा धृतराष्ट्र से पूछते रहते थे कि अमुक २ को क्या २ दिया जाय और धृतराष्ट्र के वचन के साथ ही दे देते थे । धृतराष्ट्र जिसको शत धन देने को कहते थे युधिष्ठिर की आज्ञा के अनुसार उसको सहस्र और जिसको सहस्र देने को कहते थे

शते देये दश शतं सहस्रे चायुतन्तथा ।
दीयते वचनाद्राज्ञः कुन्तीपुत्रस्य धीमतः ॥ १० ॥

एवं स वसुधाराभिर्वर्षमाणो नृपाम्बुदः ।
तर्पयामास विप्राँस्तान् वर्षन् शस्यमिवाम्बुदः ॥ ११ ॥

ततोऽनन्तरमेवात्र सर्ववर्णान् महामते ।
अन्नपानरसौघेन प्लावयामास पार्थिवः ॥ १२ ॥

स वस्त्रधनरत्नौघो मृदङ्गनिनदो महान् ।
हस्त्यश्वमकरावर्त्तो नानारत्नमहाकरः ॥ १३ ॥

ग्रामाग्रहारद्वीपाढ्यो मणिहेमजलार्णवः ।
जगत् संप्लावयामास धृतराष्ट्रोडुपोद्धतः ॥ १४ ॥

एवं स पुत्रपौत्राणां पितॄणामात्मनस्तथा ।
गान्धार्याश्च महाराज प्रददावौर्ध्वदैहिकम् ॥ १५ ॥

परिश्रान्तो यदासीत् स ददद्दानान्यनेकशः ।
निवर्तयामास तदा दानयज्ञं नराधिपः ॥ १६ ॥

एवं स राजा कौरव्यश्चक्रे दानमहाक्रतुम् ।
नटनर्तकलास्याढ्यं बह्वन्नरसदक्षिणम् ॥ १७ ॥

भाषा

उसको दश सहस्र दिया जाता था । निदान धृतराष्ट्र की कही हुई संख्या से दश २ गुण अधिक संख्या का नियम उस दान में था ॥ ७—१० ॥

इस प्रकार धन रूपी धारा से वृष्टि करते हुये धृतराष्ट्र रूपी मेघ ने उन ब्राह्मण रूपी सस्यों को तृप्त कर दिया ॥ ११ ॥ तदनन्तर सब वर्णों और जातियों को राजा धृतराष्ट्र ने अन्न, पान और रस रूपी प्रवाह से आप्लावित कर दिया ॥ १२ ॥

इस प्रकार धृतराष्ट्र रूपी चन्द्रमा के उदय से लहर खाता हुआ वस्त्र, धन और रत्न रूपी प्रवाह से बहता मृदङ्ग आदि के शब्दों से महा कोलाहल करता, हाथी, घोड़ा आदि रूपी जलचरों से पूर्ण, दिये जाते हुए अनेक सहस्र रत्नों से अलंकृत अग्रहार में दिये हुए अनेक ग्राम रूपी द्वीपों से उपलक्षित और मणि सुवर्ण आदि जल से परिपूर्ण उस श्राद्ध यज्ञ रूपी समुद्र ने सब जगत् को आप्लावित कर दिया ॥ १३ ॥ १४ ॥

इस प्रकार से पुत्र, पौत्र और पितरों का श्राद्ध करने के अनन्तर राजा धृतराष्ट्र ने जीवत् श्राद्ध की विधि से अपने और अपनी रानी गान्धारी को भी श्राद्ध दिया ॥ १५ ॥ और जब अनेक प्रकार के दानों को देते २ राजा धृतराष्ट्र श्रान्त हो गये तब दानयज्ञ को समाप्त किया ॥ १६ ॥
हे महाराज जनमेजय ! इस प्रकार से राजा धृतराष्ट्र ने ऐसा आश्चर्यमय दानयज्ञ किया ॥ १७ ॥

दशाहमेवं दानानि दत्वा राजाऽम्बिकासुतः ।
बभूव पुत्रपौत्राणामनृणो भरतर्षभ ॥ १८ ॥

एतावता प्रबन्धेन वसुरुद्रादित्यसञ्ज्ञानां देवानां पूजैव श्राद्धशब्देनाभिधीयते। तस्याश्च फलं श्राद्धप्रसादितानां तेषामनुग्रहेण पूजकमृतपितॄणां तृप्तिः पूजकस्य च पुत्रैश्वर्यपुण्यपितृलोकप्राप्त्यादिरैहिक आमुष्मिकश्चेति विध्यर्थवादमन्त्रस्मृतीतिहासादिभिर्वेददुर्गसज्जनमारभ्यैव सामान्यधर्मप्रकरणात् प्राङ् मानतर्कसहस्रोपन्यासपुरःसरं निपुणतरमुपपादितप्रामाण्यैः प्रतिपादितम्। देवानां विग्रहवत्वं च देवपूजनप्रकरणे निर्णीतम्। लोकेऽपि स्वपूजाप्रसादितो राजा पूजकांस्तत्सम्बन्धिनश्च स्वाधीनाननुगृह्णातीति प्रसिद्धमेवेति लोकन्यायोऽप्यत्रार्थेऽत्यन्तमनुकूलः। एवं हरिवंशस्य श्राद्धकल्पगारुडस्थप्रेतकल्पादयोऽप्युक्तश्राद्धविध्यर्थवादभूताः पूर्वोक्तार्थवादाधिकरणन्यायेन पुराणप्रामाण्यप्रकरणदर्शितरीत्याऽतिदिष्टेन निष्कण्टकनिर्णीतिप्रामाण्या उक्तेऽर्थे प्रमाणत्वेनासन्देहमुपन्यसनीया अपि ग्रन्थगौरवभयादेव नेहोपन्यस्यन्ते। श्राद्धसदाचारश्चानादिपरम्पराऽऽयातः श्राद्धनास्तिकमुखानि म्लापयन् जागर्त्येव किं वा बहुना यत्र प्रत्यन्तवासिनोऽ

भाषा

और उक्त रीति से दश दिन तक श्राद्ध और दान कर अपने पुत्र और पौत्रों के ऋण से राजा धृतराष्ट्र उऋण हो गये ॥ १८ ॥

इस कथा के प्रबन्ध से, यह उपदेश पूर्ण रूप से होता है कि शत्रु भी यदि शरणागत हो जाय तो उसके साथ शिष्टों को कैसा वर्ताव करना चाहिये इति ॥ १ ॥

यहाँ तक इस प्रकार से इतनी बातें दिखलाई गईं कि वसु, रुद्र, आदित्य देवताओं का पूजन ही श्राद्ध है। और पूजक के मृत पितरों की तृप्ति तथा पूजक को पुत्र ऐश्वर्य आदि और पुण्य लोकादि लौकिक और पारलौकिक फल की प्राप्ति श्राद्ध का फल है। तथा जिनका प्रमाण होना सैकड़ों प्रमाणों और तर्कों से वेददुर्गसज्जन में दृढ़तर सिद्ध कर दिया गया है उन विधि, अर्थवाद, मन्त्र, स्मृति, इतिहासादि शब्द रूपी प्रमाणों से श्राद्ध सिद्ध है इति।

तथा जब देवताओं का शरीरधारी और चेतन होना भी देवपूजन प्रकरण के दूसरे विभाग में सिद्ध हो चुका है तब गुरु राजादि दृष्टान्तों के अनुसार वसु आदि देवता के पूजन रूपी श्राद्ध से फल का होना लोक के अनुभव से भी सिद्ध है। और हरिवंश का श्राद्धकल्प तथा गरुड़ पुराण का प्रेतकल्प आदि पौराणिक भाग भी श्राद्ध विधि वाक्यों के अर्थवाद ही हैं जिनमें कि यमलोक आदि की कथायें कही हैं। और जिनका प्रमाण होना विशेषतः पुराण प्रामाण्य निरूपण में भली भाँति सिद्ध हो चुका है। केवल ग्रन्थविस्तरभय से यहाँ उनके वाक्य उद्धृत नहीं किये जाते हैं। तथा श्राद्ध करने की अनादि परम्परा रूपी सदाचार भी नास्तिकों के मुखों को मुद्रित करता हुआ श्राद्ध के विषय में प्रसिद्ध ही है। और अधिक क्या कहना है जब कि वेद बाह्य म्लेच्छगण भी अपने मृत पितरों के उपकारार्थ पितृ श्राद्ध ही के छाया रूपी ईश्वराराधन आदि अनेक कर्मों को अब भी करते ही हैं। अब ध्यान देना चाहिये कि किसी धर्म विषय के सिद्ध करने में जैसे २ प्रमाण अन्वेषण से मिलते वा मिल सकते हैं वैसे सब प्रमाणों से पूर्ण यह श्राद्ध रूपी विषय ऐसा दृढ़ और

प्युक्तस्यास्यैव श्राद्धकर्मणश्छायामुपजीव्य मृतानां स्वपितॄणामुपकारमुद्दिश्य भगवदाराधनस्य नानाविधान् प्रकारानाचरन्ति तथा च कस्यचिदर्थस्य सिद्धौ यद्यद्विधानि प्रामाणान्यन्विष्य प्राप्तुं शक्यन्ते यावद्भिरेव तद्विधैः परिपूर्णोऽयं श्राद्धरूपः सामान्यधर्मो न नास्तिककुलैरपि प्रातिकूल्येन विलोकयितुं शक्यते । तस्मादलमिह विस्तरेण ।

यत्तु जीवद्भ्य एव श्राद्धकर्तृपित्रादिभ्यः प्रदेयत्वेन श्राद्धानि वेदेन बोधितानि न मृतेभ्य इति वेदवैनाशिकः तदज्ञानैकमूलकं प्रातारणिकं वा साहसमात्रम् । तथाहि—

( १ ) यत्रेदं वेदवैनाशिकेन तस्मिन्नेव प्रथममुद्रिते स्वग्रन्थे "मृतेभ्य एव पित्रादिभ्यः श्राद्धं क्रियत" इति मुक्तकण्ठमुक्तमिति स्वग्रन्थविरोधो दुष्परिहरः। अवश्यं च पूर्वमेव तथोक्ता तदुपपादिका धर्मतन्त्रसिद्धान्तयुक्तीरजानता केभ्यश्चिद्वेदबाह्येभ्यो वादे पराभवमनुभूय भूयश्चा-

भाषा

प्रामाणिक है कि वास्तविक में जिसकी ओर नास्तिक लोग भी प्रतिकूल दृष्टि नहीं कर सकते, इसलिये अब यहाँ विस्तार नहीं किया जाता।

यहाँ तक श्राद्ध की सिद्धि हो चुकी अब सत्यार्थप्रकाश के चतुर्थ उल्लास और ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका के "*अथ तृतीयः पितृयज्ञः*" प्रकरण में वेदवैनाशिक के श्राद्ध सम्बन्धी कहे हुए मतों का खण्डन रूपी 'कण्टकोद्धार' किया जाता है। वेदवैनाशिक ने यह कहा है कि जीते ही हुए अर्थात् लौकिक ही पिता पितामहादि को श्राद्ध देने का विधान वेद में है न कि मृत पिता आदि को। अब इस पर यह विचार है कि—

खं० १—प्रथम मुद्रित सत्यार्थ प्रकाश की पुस्तक में उन्होंने यह लिखा था कि मृत ही पितर आदि को श्राद्ध दिया जाता है उसका विरोध इस कथन में दुर्वार ही है।

यहाँ यह अनुमान होता है कि धर्मशास्त्र के पूर्वोक्त सिद्धान्त युक्तियों को न जानने के कारण वेदवैनाशिक ने बाद में अवश्य ही किसी नास्तिक से पराजय पाया अर्थात् उसके समागम में अपने पूर्वलिखित सिद्धान्त को प्रमाणों और तर्कों से सिद्ध न कर सके और कुछ प्रसिद्ध हो जाने के कारण पुनः शास्त्र पढ़ने में लज्जा आती थी तथा शास्त्र के अध्यापकों के साथ विरोध भी था और पढ़ने की अवस्था भी व्यतीत हो चुकी थी इसलिये वे दर्शनशास्त्रों को नहीं पढ़ सकते थे और इसी से धर्मशास्त्रों के गूढ़ तात्पर्य्यों को भी ठीक नहीं जान सकते थे। इसलिये सत्यार्थप्रकाश की नवीन मुद्रणा में उन्होंने अनन्य गति होकर नास्तिकों से अपना प्राण बचाने के लिये अपने पूर्वलिखित सिद्धान्त के विपरीत इस सिद्धान्त को प्रकाश किया क्योंकि यदि ऐसा कुछ न हुआ होता तो कदापि वह ऐसा अपने विरुद्ध काम न करते।

यदि यह कहा जाय कि प्रथम सिद्धान्त में भूल थी इससे उन्होंने द्वितीय सिद्धान्त किया तो जो ऐसा ही भूलने वाला था वह इस द्वितीय सिद्धान्त में भी नहीं भूला इसमें क्या प्रमाण है ? और यही क्यों न मान लिया जाय कि मेरे कहे हुए लौकिक कारण से उन्होंने इस द्वितीय सिद्धान्त को प्रकाशित किया और जब उनके ये दोनों सिद्धान्त अन्योन्य ही में विरुद्ध हैं तब इनमें से एक अवश्य ही असत्य है तथा ऐसी दशा में जब पक्षपात छोड़ कर कोई विद्वान् विचार करने बैठेगा तब

ध्येतुं कैश्चित् कारणैरपारयता किंकर्तव्यतामूढेन वेदवैनाशिकेन द्वितीयस्मिन् मुद्रणे स्वप्रा त्राणाय तद्विपरीतोऽसौ नियम आश्रितः कथमन्यथा स्वयमेव पूर्वमुक्तमपहाय शून्यहृदय तद्विपरीतमेवमभिदध्यात् ।

( २ ) किञ्च जीवतामेव पित्रादीनां श्राद्धसम्प्रदानत्वे 'पूर्वाह्णो वै" इति पूर्वोक्तार्थवादे सह स्पष्ट एव विरोधः तत्र हि मनुष्येभ्यः पृथक् पितॄणामपराह्ण उक्तः जीवतां पितॄणां मनुष्य त्वात्तद्व्याहतिः स्फुटैव ।

( ३ ) किञ्च "अथैनं मनुष्याः प्रावृत्ता" इति वाक्येनैव गतार्थत्वात् "अथैनं पितरः प्राचीनावीतिन" इति श्रुतेर्वेदवैनाशिकमतेन समुत्थानमेव न स्यात् पितॄणां मनुष्यत्वनियमा भ्युपगमात् ।

( ४ ) किञ्चैतन्मते "अथैनं पितर" इति "अथैनं मनुष्या" इति श्रुत्योरन्योन्यविरोधे दुर्वारः पितॄणां मनुष्यत्वान्मनुष्यानेव प्रति प्राचीनावीतित्वसव्यजान्वञ्चनप्रावृतोपस्थत्वादि विरुद्धधर्मोपादानस्य पराहतत्वात् ।

( ५ ) किञ्चैतन्मतेऽनन्तरोक्ताभ्यां श्रुतिभ्यां सह प्रजापतिं वै भूतान्युपासीदन् देव यज्ञोपवीतिनो भूत्वेत्युक्तश्रुतिरपि विरुद्धैव स्यात् । एतन्मते हि " विद्वांसो हि देवाः" इति श्रुतेरन्यथैवार्थापनया पितर इव देवा अपि न मनुष्येभ्योऽन्ये स्वीक्रियन्ते किन्तु विद्वांसो

भाषा

उसको अवश्य यही निर्णय करना पड़ेगा कि प्रथम ही सिद्धान्त सत्य है क्योंकि यह सनातनधर्मानुसार है न कि नवीन ।

अब श्राद्ध के पूर्वोक्त वाक्यों का विरोध वेदवैनाशिक के मत में दिखलाया जाता है और प्रतीक के अनन्तर वही संख्या लिखी जाती है जो कि उन वाक्यों पर प्रथम लिखी गई है ।

खं० २—"पूर्वाह्णो वै" ( २ ) इस वेदवाक्य का विरोध इस मत में है क्योंकि इस वाक्य में मनुष्यों की पूजा का मध्याह्न और पितरों की पूजा का अपराह्ण काल पृथक् पृथक् कहा है और जीवित पितर भी मनुष्य ही हैं इसलिये यह दो विभाग हो ही नहीं सकता ।

खं० ३—इस मत में "*अथैनं पितरः प्राचीनवीतिनः*" । ( ३ ) इस वेदवाक्य का उत्थान ही नहीं हो सकता क्योंकि वह "*अथैनं मनुष्याः प्रावृत्ताः*" । (३) इसी वेदवाक्य से गतार्थ हो गया स्पष्ट ही है कि पितर मनुष्य से इस मत में अन्य नहीं हैं ।

खं० ४—इस मत से "*अथैनं पितरः, अथैनं मनुष्याः*" ( ३ ) इन दो वाक्यों का अन्योन्य में विरोध दुर्वार ही है क्योंकि पितर भी जब मनुष्य ही हैं तब केवल मनुष्यों ही के लिये दाहिने जानु को नीचा करना और पद्मासन से बैठना ये दोनों काम एक ही काल में विरुद्ध हैं और ऐसे ही प्रथम पितरों का और तदनन्तर मनुष्यों का आना भी विरुद्ध है ।

खं० ५—अनन्तरोक्त इन दोनों श्रुतियों के साथ इस मत में "*प्रजापतिं वै*" (३) यह श्रुति

मनुष्या एव ते इति स्वीक्रियते तथा च "अथैनं मनुष्या" इति श्रुत्या प्रतिपादितेभ्यो विरुद्धानामपि धर्माणां "यज्ञो वोऽन्न"मित्यादिनाऽस्यां श्रुतौ प्रतिपादनात् स्पष्ट एव विरोधः।

( ६ ) "किञ्च अथैनं मनुष्या" इति श्रुत्या गतार्थत्वादेतन्मते "देवा यज्ञोपवीतिन" इति श्रुतेरात्मलाभोऽपि न स्यात्।

( ७ ) एवमस्मिन् मते "तृतीयाहे"त्युक्ताथर्वश्रुतिविरोधोऽपि दुर्वारः। तत्र 'प्रद्यो'शब्दवाच्येऽन्तरिक्षतृतीयभागे पितॄणां स्थितेरविधानात्। तत्र च मनुष्यगन्धस्याऽप्यभावात्।

( ८ ) एवं "तिर इव ही"ति पूर्वोक्तशतपथश्रुतिविरोधोऽप्यस्मिन्मते दुर्वारः। तत्र पितॄणां मनुष्यसाक्षात्काराविषयत्वरूपस्य मनुष्येभ्यस्तिरोहितत्वस्य प्रतिपादनात् 'तत्रेवे'ति तु फलदातृत्वद्योतनार्थं प्रत्यक्षविषयसादृश्याभिधानम्। सादृश्यं च भेदगर्भत्वादपि तद्विरोध एतन्मत इति द्विजिह्वोऽयं विरोधतक्षकः।

( ९ ) एवं "ये शतं मनुष्याणामि"ति पूर्वोक्तबृहदारण्यकश्रुतिविरोधोऽपि। तत्र हि मनुष्याणामानन्दशतस्य पित्रेकानन्दत्वं पितॄणां च स्वकर्मोपार्जितलोकान्तरवासित्वरूपं जितलोकत्वं चोक्तम्।

(१०) एवं "ये समानाः समनसः पितरः" इत्युक्तयजुर्मन्त्रोऽप्यत्र विरुध्यते तत्र। हि यमलोके पितॄणां स्थितिः स्पष्टमेवोक्ता न चासौ जीवितां सम्भविनी।

(११) एवं "पितॄनेव यमे परिददाति अथो पितृलोकमेव जयति" (श० १२।८।१।१९।४५) इति श्रुत्यापि विरोधः। अत्र हि श्रुतौ पितॄणां मन्त्रेण यमाधीनतया प्रतिपादनस्य पितृलोकजयः

भाषा

विरुद्ध हो जाती है क्योंकि इस श्रुति में पितरों के ऐसे देवता भी मनुष्यों से अन्य कहे हुए हैं। और इस मत में विद्वान् मनुष्य ही देवता माने जाते हैं।

खं० ६—इस मत में "*देवा यज्ञोपवीतिनः०*" (३) यह वेदवाक्य उठ ही नहीं सकता क्योंकि जब विद्वान् मनुष्य ही देवता हैं तब "*अथैनं मनुष्याः*" इसी से गतार्थ हो गया।

खं० ७—"*तृतीयाः०*" (५) इस अथर्व वेद के वाक्य का विरोध भी इस मत में दुर्वार ही है क्योंकि इस वाक्य में आकाश का तृतीय भाग अर्थात् 'प्रद्यो' नामक लोक पितरों का कहा हुआ है जहाँ तक कि मनुष्यों के गन्ध मात्र का सम्भव नहीं है।

खं० ८—इस मत में "*तिर इव हि०*" (४) इस वेदवाक्य का भी विरोध है क्योंकि इसमें कहा है कि पितर लोग मनुष्यों के प्रत्यक्ष नहीं होते।

खं० ९—"*ये शतं०*" (६) इस वेदवाक्य का भी विरोध इस मत में स्पष्ट ही है क्योंकि इस वाक्य में मनुष्य लोक के आनन्द की अपेक्षा पितृलोक का आनन्द शत गुण कहा है।

खं० १०—"*ये समाना०*" (७) इस वेदवाक्य का भी विरोध इस मत में है क्योंकि इसमें कतिपय पितरों का यमलोक में वास कहा है जो कि यहाँ के जीवितों का हो ही नहीं सकता।

खं० ११—"*पितॄनेव०*" (८) जो पुरुष मन्त्रों के द्वारा पितरों को यमराज के अधीन कहता है उसका अन्त में पितृलोक मिलता है। इस वेदवाक्य का विरोध भी इस मत से है क्योंकि जीते

फलत्वेनोच्यते। नहि जीवतां पितॄणां मन्त्रेण यमाधीनत्वं कश्चित् सभ्यः प्रतिपादयति पूज्येषु शापप्रदानस्यात्यन्तमनुचितत्वात्।

(१२) एवं "ये समानाः समनसो जीवा" इत्युक्तयजुर्मन्त्रेणाऽपि विरोधोऽत्र दुष्परिहरः। अत्र हि "अस्मिंल्लोके श्रीर्मयि कल्पतामि"त्युक्त्या पितॄणां लोकान्तरवासित्वं लभ्यते। अस्मिंल्लोके तेषां श्रीरित्यन्वये तु प्रार्थनीयस्य दायत्वादेव स्वस्वत्वाश्रयस्य तत्प्रार्थना नोपपद्येत।

(१३) एवं "द्वे सृती" इत्युक्तमन्त्रविरोधोऽपि। अत्र हि देवयानपितृयानमार्गाभ्यां पुण्यकृतां मनुष्याणां गमनमुच्यते। तौ च मार्गौ द्युभूलोकयोर्मध्ये स्त इत्यपि। एवं च जीवतामेव पित्रादीनां पितृत्वे विदुषामेव च मनुष्याणां देवत्वे तयोर्मनुष्यत्वात् उक्तमार्गद्वयविभागानुपपत्तिः। मनुष्याणां भूलोकमात्रचारितया तादृशमार्गेण गमनोक्त्यनुपपत्तिश्च।

(१४) एवं "उदीरतामवर" इत्युक्तमन्त्रविरोधोऽपि। तत्र हि "असुं य ईयु" रिति प्राणमात्रमूर्तितया सूक्ष्मशरीरत्वं पितॄणां मध्यलोकवासिनां द्युलोकवासिनां च तेषामूर्ध्वलोकस्य प्राप्तिस्तस्मादप्रच्युतिश्च प्रार्थ्यते। तच्चेदं द्वयमपि मनुष्याणामेव पितृत्वे व्याहन्यते।

भाषा

हुए अपने पितरों को यमराज के अधीन ( मरा ) इस कारण कोई नहीं कह सकता कि यह उनके लिये शाप ही है।

खं० १२—"*ये समाना०*" (९) इस वेदवाक्य का भी विरोध इस मत में है क्योंकि इसमें श्राद्धकर्ता इस लोक में अपनी लक्ष्मी के लिये प्रार्थना करता है जिससे कि पितरों का लोकान्तरवासी होना निकलता है।

खं० १३—'*द्वे सृती०*' (१०) इस मन्त्र का भी विरोध इस मत में है क्योंकि इसमें यह कहा है कि "स्वर्गलोक और भूलोक के मध्य में अर्थात् आकाश में देवयान और पितृयान दो मार्ग हैं जिनके द्वारा पुण्यकारी मनुष्य ऊपर को जाते हैं"। यदि मनुष्य ही पितर हैं तो वे भूलोक से अन्यत्र जा नहीं सकते, यदि योग मार्ग से कोई जा भी सकता है तब भी विरोध नहीं छूट सकता क्योंकि यह मन्त्र सब त्रैवर्णिकों के पढ़ने के लिये है और सबके पिता पितामहादि योगी नहीं होते। तथा जब वेदवैनाशिक के मत में देवता और पितर ये दोनों मनुष्य ही हैं तब देवलोक और पितृलोक दोनों मनुष्य लोक ही हैं अर्थात् इस परलोक नास्तिक का मत चार्वाक ही का मत है और इस मत में देवलोक जाने के लिये देवयान और पितृलोक जाने के लिये पितृयान रूपी दो मार्ग के विभाग कथन का विरोध स्पष्ट ही है।

खं० १४—'*उदीरता०*' (११) इस मन्त्र का भी विरोध इस मत में है क्योंकि यदि जीवित मनुष्य ही पितर हैं तो उनकी प्राण रूपी सूक्ष्म मूर्ति हो ही नहीं सकती और न वे आकाश स्थित मध्यलोक वा स्वर्गलोक के वासी हो सकते हैं। तथा उनके लिये उन ऊपर के लोकों की प्राप्ति और वहाँ रहने के लिये प्रार्थना नहीं हो सकती है।

(१५) किञ्च अनन्तरोक्तमन्त्रव्याख्यानभूते "माध्यमिको यम इत्याहुस्तस्मान्माध्यमिकान्पितॄन्मन्यन्ते" इत्युपन्यस्ते निरुक्ते पितॄणां यमसालोक्यं स्पष्टमुच्यते। यमस्य च मध्यमो लोकः न च तत्र मनुष्याणां संभव इति निरुक्तविरोधोऽप्यत्र मते।

(१६) किञ्च "वैवस्वतं सङ्गमन" मित्युक्तमन्त्रविरोधोऽपि। अत्र हि यमं प्रति जनानां सङ्गमनमुच्यते तच्च मरणमेव। न हि जीवतां तत् सङ्गमनं संभवति। यमस्य च पितृराजत्वमुच्यत इति सर्वथैव पितॄणां यमसालोक्यं श्लिष्यते। तच्च न जीवत्सु सम्भवति।

एतेन 'ये दुष्टान् नियच्छन्ति निगृह्णन्ति ते एव यमा न्यायाधीशा ऐहिकाः प्राड्विवाकाः' इत्यपि वेदवैनाशिकोक्तमपास्तम्। अनन्तरोक्तमन्त्रविरोधात्। अत्र हि राजानमिति वैवस्वतमिति च यमस्य विशेषणद्वयमुपात्तं तच्च नैहिकेषु प्राड्विवाकेषु संभवति।

किञ्च—

धर्मराजः पितृपतिः समवर्ती परेतराट्।
कृतान्तो यमुनाभ्राता शमनो यमराड्यमः॥

इत्याद्यभिधानविरोधोऽपि। किञ्च प्राड्विवाकशब्देनैवेहत्या न्यायाधिकारिणो धर्मशास्त्रेषु व्यपदिश्यन्ते, न क्वचिद्यमशब्देनेत्यक्लृप्तशक्तिकल्पनायां प्रमाणाभावः। अपि च वैवस्वते यमशब्दस्य रूढिशक्तिं सर्वथैव तिरस्कृत्य यमयतीति योगशक्तेरेवाभ्युपगमेन मनुष्यप्राड्विवाकानां यमशब्दार्थत्वोपपादने वेदवैनाशिके पूर्वोक्ता वज्रवैकरणाख्यायिका पूर्णैवावतरति।

भाषा

खं० १५—"*माध्यमिको यम इत्याहुस्तस्मान्माध्यमिकान्पितॄन् मन्यन्ते०*" (यम को माध्यमिक अर्थात् आकाश में मध्यलोक का वासी कहते हैं। इससे पितरों को माध्यमिक मानते हैं)। यह निरुक्त वाक्य "*उदीरता०*" इस अनन्तरोक्त मन्त्र के संस्कृत व्याख्यान में पूर्व ही उद्धृत हो चुका है और इसका भी विरोध इस मत में है। क्योंकि इसमें पितरों का यमलोक में वास कहा है। जहाँ कि मनुष्यों के वास का सम्भव नहीं है।

खं० १६—"*वैवस्वतं०*" (१२) इस मन्त्र का भी विरोध इस मत में है क्योंकि इसमें यमराज के प्रति जनों का संगमन कहा है जो कि मरण के बिना हो ही नहीं सकता। तथा यमराज पितरों के राजा कहे गये हैं। जिससे यमलोक में पितरों का वास निकलता है, क्योंकि जिस राजा की जो प्रजा है वह उसके राज्य में रहती है और मनुष्यों का जीते जी यमलोक में वास नहीं हो सकता।

और इसी मन्त्र के विरोध से वेदवैनाशिक का यह मत भी परास्त हो गया कि "जो यम अर्थात् दुष्टों का दण्ड करते हैं वे न्यायाधीश अर्थात् इस लोक के अधिकारी ही यम हैं। इनसे अन्य कोई यम नहीं है।। क्योंकि इस मन्त्र में यम का विशेषण एक वचनान्त ही कहे हुए हैं। एक 'वैवस्वत' (विवस्वान् अर्थात् सूर्य के पुत्र) दूसरा 'राजा' जो कि इस लोक के 'अधिकारी' में नहीं हो सकते क्योंकि ये अधिकारी न तो सूर्य के पुत्र हैं और न राजा हैं, किन्तु मनुष्य के पुत्र और राजा के भृत्य हैं। तथा एक नहीं किन्तु अनेक है।

अब प्रसंग से इन वेदवैनाशिक के किए हुए यम शब्द के अर्थ में तीन दोष और भी दिखलाये जाते हैं। एक यह कि "*धर्मराजः पितृपतिः*" इत्यादि कोषों में देवता रूपी एक दण्डकर्ता ही को

सा च—कश्चिच्छाब्दिकंमन्यः पान्थः पुरः पदव्यां व्याघ्रः प्रतिवसति तन्मा पुरोगा इति तत्रत्यैः प्रतिषिद्धोऽपि व्याजिघ्रतीति व्याघ्र इति शिङ्घिष्यति न त्वतः परं किञ्चित् करिष्यतीति निश्चित्य निर्विशङ्कं कियच्चिद्दूरङ्गतो निर्जने गहने बुभुक्षितेन करालेन कालकल्पेन शार्दूलेन समुत्क्रम्य खरतरैर्नखाङ्कुरै रदनैश्च मुहुर्मुहुर्विदार्यमाणो म्रियमाणः सन् रे रे शुष्कशाब्दिकाः शृणुत शृणुत हिंसार्थकोऽपि जिघ्रतिरस्ति तदयं ब्रह्महत्याशनिविनिपातो 'घ्रा गन्धोपादान' इत्यनुशिष्टवतः प्राणान्तिकवैरिणः शाब्दिकापसदस्य पाणिनेरेव मूर्द्धनीत्यार्त्ततरमत्युच्चैश्चुक्रोश इति।

अत एव च पातीति पिता मानयतीति मातेति व्युत्पत्तिमात्रेण पित्रादिशब्दार्थनिर्णयो वेदवैनाशिकोक्तो निरस्तो वेदितव्यः।

(१७) एवं 'ये नः पूर्वे पितर०' इत्युक्तयजुर्मन्त्रविरोधोऽपि। तत्र हि पितृभिः सह यमस्य हविर्भोजनं प्रार्थ्यते तदेतद्यमलोकवासिनामेव पितृत्वे सङ्गच्छते।

भाषा

यम नाम कहा हुआ है। उसका विरोध इस अर्थ में है। दूसरा यह कि धर्मशास्त्र के ग्रन्थों में न्यायाधिकारियों का यम शब्द से कहीं व्यवहार नहीं किया गया है। इस कारण यम शब्द के इस अर्थ में कोई प्रमाण नहीं है। तीसरा यह कि सूर्य के पुत्र का यम नाम है और नाम में अन्वय लगाकर अर्थ नहीं किया जाता क्योंकि धनी पुरुष के पुत्र का भी भिखारी नाम होता है। ऐसी ही व्यवस्था सब संज्ञा शब्दों की होती हैं, और ऐसा ही अर्थ करने के विषय में एलवर्ट वेत्रर साहब के विषय में 'क्षुद्रोपद्रवविद्रावण' में मैंने वज्रवैयाकरण की कहानी पूर्व ही लिख दिया है। शोक है कि कुछ संस्कृत व्याकरण के पढ़े लिखे वेदवैनाशिक महाशय के लिये पुनः लिखना पड़ा कि एक वज्रवैयाकरण पथिक से राह में ग्रामीण मनुष्यों ने कहा कि इस राह से मत जाइये। आगे एक बाघ रहता है। वैयाकरण ने यह विचार किया कि बाघ शब्द व्याघ्र शब्द का अपभ्रंश है और व्याघ्र शब्द घ्रा धातु से सिद्ध होने के कारण सूँघने वाले को कहता है। अतः यदि बाघ आवैगा तो मुझे सूँघ कर चला जायगा। इससे अधिक कुछ नहीं कर सकता।

ऐसा विचार कर पुनः उसी राह से चला। जब निर्जन बन में पहुँचा तब काल के तुल्य कराल उस भूखे व्याघ्र ने उस वैयाकरण पर आक्रमण कर दाँतों से काट २ कर खाने लगा और उस वैयाकरण ने चिल्ला २ कर कहा कि अरे! शुष्क वैयाकरणो, सुनिये २, घ्रा धातु का प्राण लेना भी अर्थ है इस कारण इस ब्रह्महत्या का पाप उस विश्ववैरी पाणिनि के ही शिर पर है जिसने कि 'घ्रा गन्धोपादाने' घ्रा धातु का सूँघना अर्थ है। अपने धातुपाठ में कहा है, और इन पूर्वोक्त युक्तियों से वेदवैनाशिक का 'जो पालै सो पिता जो मानै सो माता' इत्यादि बालक्रीड़ा रूपी अर्थ भी निरस्त हो गये।

खं० १७—"ये नः पूर्वे०" (१३) इस मन्त्र का विरोध भी इस मत में है। क्योंकि पितरों के साथ यमराज के भोजन की प्रार्थना इस मन्त्र में है। जिस भोजन की सामर्थ्य केवल देवलोक वाली पितरों में ही है।

(१८) एवं 'आयन्तु नः पितर०' इत्युक्तमन्त्रविरोधोऽपि। तत्र हि मन्त्रे अग्निदग्धमानुषशरीराणां पितॄणां देवयानैः पथिभिः प्रकृतयज्ञे सन्निधिरभ्यर्थ्यते।

(१९) एवं 'ये अग्निष्वात्ता०' इत्युक्तयजुर्मन्त्रेणाऽपि विरोधः। तत्र हि अग्निदग्धमानुषशरीराणां त्यक्तादग्धमानुषशरीराणां च पितॄणामर्थे यमः शरीरं कल्पयतीत्युक्तं, न चैतन्मनुष्याणां सम्भवति।

एतेन 'यैरग्नेर्विद्युतो विद्यागृहीता ते मनुष्या एवाऽग्निष्वात्ता' इति वेदवैनाशिकोक्तमपि परास्तम्। 'यानग्निरेव दहनः स्वदयति ते पितरोऽग्निष्वात्ता' (श० २।५।५।७) इति श्रुतिविरोधाच्च।

(२०) एवं 'पुनन्तु मा पितरः०' इत्युक्तमन्त्रेणापि विरोधः। तत्र हि यजमानेन पित्रादयः स्वशतायुष्ट्वं प्रार्थ्यन्ते। न हि मनुष्याः सामान्यतः शतायुष्कत्वं दातुमीशते येन ते तत्प्रार्थ्या भवेयुः।

(२१) एवं 'आधत्त पितरो गर्भमि'ति पूर्वोक्तमन्त्रेणापि विरोधः। तत्र हि यजमानपत्न्या मध्यपैतामहपिण्डभोजने पितरस्स्वगर्भाधानं प्रार्थ्यन्ते इति तन्मन्त्रोपरि पूर्वोपन्यस्तेभ्यः

भाषा

खं० १८—"*आयन्तु नः पितरः०*" (१६) इस मन्त्र का भी विरोध इस मत में है। क्योंकि जिन पितरों का शरीरदाह हो चुका है, श्राद्ध में देवयान मार्ग से उन पितरों के आने की प्रार्थना इस मन्त्र में है।

खं० १९—"*ये अग्निष्वात्ता०*" (१७) इस मन्त्र का भी विरोध इस मत में है। क्योंकि जिन पितरों का मृत शरीर अग्नि में दग्ध हुआ अथवा नहीं दग्ध हुआ उन सब पितरों के शरीरों का यमराज की इच्छा से बन जाना इसमें कहा है, जिसका जीवित मनुष्यों में संभव ही नहीं है। और इसी मन्त्र के विरोध से वेदवैनाशिक का यह मत भी दूषित हो जाता है कि अग्नि अर्थात् विजली की विद्या को जो मनुष्य पढ़े हैं वे जीवित मनुष्य ही अग्निष्वात्त नामक पितर हैं क्योंकि विद्युत विद्या पढ़े हुए मनुष्य का शरीर अग्नि से दग्ध हुआ नहीं रहता और इसी से उसका दूसरा शरीर भी नहीं बनता तथा एक दोष और भी '*अग्निष्वात्त०*' शब्द के अर्थ में है कि "*यानग्नि०*" (१८) इस पूर्वोक्त वैदिक वाक्य से यह अर्थ विरुद्ध है। श्राद्धकर्ता अपने पितरों से अपने शत वर्ष जीवन की प्रार्थना करता है और जीवित पितरों के सामान्य से शत वर्ष जीवन देने की शक्ति ही नहीं रहती।

खं० २०—"*पुनन्तु मा पितरः०*" (२१) इस मंत्र का भी विरोध इस मत में है क्योंकि इस मंत्र में श्राद्धकर्ता अपने पितरों से अपने शतवर्ष जीवन की प्रार्थना करता है और जीवत्पितरों में सामान्य से शतवर्ष जीवन देने की शक्ति ही नहीं रहती।

खं० २१—"*आधत्त पितरो०*" (२२) इस मन्त्र का कठिन विरोध इस मत में है, क्योंकि पूर्व ही इस मन्त्र के व्याख्यान में उद्धृत "*आधत्तेति मध्यमं*" इस कात्यायन और आश्वलायन सूत्र तथा 'पतिव्रता' इन मनु वाक्यों के अनुसार श्राद्धकर्ता की पत्नी आवाहन किये हुये पितरों से अपने में गर्भाधान की प्रार्थना करती है कि हे पितरो! 'आप मुझमें गर्भ का आधान करें'। अब ध्यान देना

कात्यायनाश्वलायनसूत्रमनुवाक्येभ्यो निश्चीयते। न च जीवद्भिः पित्रादिभिः स्वस्नुषासु साक्षाद्गर्भाधानं युज्यते, शास्त्रलोकविगीतत्वात्। नापीच्छामात्रेण, तस्या अकिंचित्करत्वात्। एतेन भाष्याभासभूमिकायां 'अथ तृतीयः पितृयज्ञः' इत्युपक्रम्य कात्यायनाश्वलायनमनूक्त-विनियोगविरुद्धमिमं मन्त्रमन्यथा व्याचक्षाणो वेदवैनाशिकः पण्डित एव साधुरेव चेति निश्चलो निश्चयः!

(२२) एवं 'ये च जीवा ये च मृता' इत्युक्ताथर्वमन्त्रेणाऽपि विरोधः। तत्र हि मृतानां जातानां पितॄणां मिथः पृथक् जीवितेभ्यश्च पृथगभिधानमिति मृतानां मृतजातानां च पितृत्वं तत्र कण्ठरवेणैवोच्यते।

(२३) एवं 'प्रेहि प्रेहि' इत्युक्ताथर्वमन्त्रविरोधोऽपि। तत्र हि यमलोकगमनाय यजमानः पितॄंस्त्वरयित्वा यमवरुणौ द्रक्ष्यसीति ब्रवीति। एवं च मनुष्यशरीरस्यात्रैवोत्सृष्टत्वात् तेन शरीरेण परलोकगमनं यमवरुणदर्शनं च हि नोपपद्यते।

(२४) एवं 'ये निखाता' इत्युक्ताथर्वमन्त्रविरोधोऽपि। तत्र हि निखातपरोप्तदग्धो-द्धिताश्चतुर्विधाः पितरः स्वशब्दैर्यच्छब्दैश्च पृथक् पृथक् निर्दिश्यन्ते। विवृताश्च ते तथैव पूर्वमेतन्मन्त्रार्थवर्णनेन च तेष्वेकस्मिन्नपि जीवत्वं सम्भवति। न हि निखातो जीवति। न च

भाषा

चाहिये कि पुत्र वा पौत्र की वधू अपने जीवित श्वसुर वा प्रश्वसुर से अपने में गर्भाधान की प्रार्थना कैसे कर सकती है। क्योंकि यह कर्म धर्मशास्त्रों में अति पातक कहा हुआ है; तथा लोक से भी विरुद्ध है और यह भी नहीं कह सकते कि श्वसुर आदि अपनी इच्छा मात्र से गर्भाधान कर सकते हैं। यहाँ यह भी नहीं कहा है कि 'अपने पुत्र के द्वारा गर्भाधान करिये, किन्तु यही कहा है कि पितरो! मुझमें गर्भाधान करिये' तो ऐसी दशा में जीवित श्वसुर आदि से वेदविरुद्ध व्यभिचार मैथुन के बिना गर्भाधान की प्रार्थना हो ही नहीं सकती। और ऐसी विरुद्ध प्रार्थना मन्त्र से कैसे हो सकती है। परन्तु वेदवैनाशिक ने जो अपने सत्यार्थप्रकाश और भाष्यभूमिका 'अथ तृतीयः पितृ-यज्ञः' में इस मन्त्र के कात्यायन आश्वलायन और मनु के वाक्यों से विरुद्ध आयँ बायँ सायँ जो जी में आया बक डाला। इससे यह बहुत निश्चय ही स्पष्ट है कि वह पण्डित भी थे और साधु भी थे।

ख० २२—"ये च जीवा०" (२३) इस मन्त्र का भी विरोध इस मत में स्पष्ट है, क्योंकि इसमें मृत पितर अर्थात् लोकान्तर वासी तथा मृत होकर पुनर्जात पितर पृथक् पृथक् कहे गये हैं और जीवत् पुरुष इनसे भी पृथक् कहे हुये हैं।

खं० २३—"प्रेहि प्रेहि०" (२४) इस मन्त्र का भी विरोध इस मत में है, क्योंकि इसमें यजमान पितरों से उनके यमलोकगमन के लिये शीघ्रता की प्रार्थना करता है और यह भी कहता है कि आप यमराज और वरुण देव को देखेंगे और मनुष्य शरीर से न तो कोई यमलोक को जा सकता है और न यम वरुण का दर्शन कर सकता है, इसलिये विरोध दुर्वार है।

खं० २४—"ये निखाता०" (२५) इस मन्त्र का भी विरोध इस मत में है, क्योंकि इसमें जो ४ प्रकार के पितर स्पष्ट परिगणित हैं उनमें से एक भी ऐसा नहीं है जो इस लोक में जीवित

जीवन्नपि परोप्तो दग्धो वा। उद्धितोऽपि च मृत एव भवति। युधिष्ठिरस्याऽपि स्नानसमये स्वर्गगङ्गायां देहत्यागस्य भारते वर्णितत्वात्।

( २५ ) किं च अस्मिन्नेव मन्त्रे पश्चार्द्धे तेषामेव चतुर्विधानां पितॄणां हविर्भोजनायानयनमग्निः प्रार्थ्यते। न च मनुष्यानग्निरानेतुं शक्नोति, लोकानुभवविरोधात्।

( २६ ) एवं 'ये अग्निदग्धा' इत्युक्ताथर्वमन्त्रेणापि विरोधः। तत्र हि अग्निदग्धानामनग्निदग्धानां च पितॄणां दिवो मध्ये मध्यमे यमलोके वर्तमानानाममृतरूपेणान्नेन प्रसाद उच्यते न चैतन्मनुष्याणां संभवति। एतेनापि 'यैरग्नेर्विद्युतो विद्या गृहीता ते मनुष्या एवाग्निष्वात्ता' इति वेदवैनाशिकोक्तमपास्तम्। 'ये अग्निष्वात्ता' इति 'ये अग्निदग्धा' इति च पूर्वार्द्धौ द्वयोरपि यजुरथर्वमन्त्रयोरेकानुपूर्वीकौ अन्यत्र स्वात्तदग्धशब्दाभ्याम्। तथा च स्वात्तशब्दस्य ग्रहीत्रर्थकता अग्निशब्दस्य च विद्युद्विद्यार्थकता, श्रुतिविरुद्धा तत्कपोलमात्रकल्पिता चेति व्यक्ततरम्।

( २७ ) एवं 'ये नः पितुरि' त्युक्ताथर्वमन्त्रेणापि विरोधः। न हि जीवतां पित्रादीनां पितृलोके प्रवेशो द्युलोकव्याप्तिर्वा कथमप्युपपायितुं शक्यते।

( २८ ) एवं 'यास्ते धाना०' इत्यथर्वमन्त्रेणाऽपि विरोधः। तत्र हि यजमानेन स्वपितुरर्थे विकीर्णास्तिलमिश्रा धाना यमो राजाऽनुमन्यतामित्युच्यते। न हि जीवतां यमो राजा।

भाषा

हो, क्योंकि स्वर्ग गङ्गा में स्नान के समय युधिष्ठिर का भी देहत्याग महाभारत में कहा है। यह इस मन्त्र के पूर्वार्द्ध का विरोध है।

खं० २५—ऐसे ही इस मन्त्र के उत्तरार्द्ध का भी विरोध इस मत में है, क्योंकि इसमें अग्नि से यह प्रार्थना की जाती है कि 'हवि भोजन के लिये उक्त ४ प्रकार के पितरों को आप यहाँ ले आइये' और लोकानुभव के अनुसार अग्नि जीवत् पितरों को ला ही नहीं सकते।

खं० २६—"ये अग्निदग्धा०" (२६) इस मन्त्र का भी विरोध इस मत में है, क्योंकि यमलोक में वर्तमान अग्निदग्ध और अनग्निदग्ध पितर इसमें कहे हुए हैं और इस मन्त्र के विरोध से भी वेदवैनाशिक का वह मत भी दूषित हो गया जो कि १९ संख्या के खण्डन में पूर्व ही दूषित है क्योंकि अग्निष्वात्त शब्द १९ संख्या के यजु मन्त्र में और अग्निदग्ध शब्द इस मन्त्र में कहा है जिससे यह स्पष्ट है कि स्वात्त शब्द का वही अर्थ है जो कि दग्ध शब्द का है तो ऐसी दशा में स्वात्त शब्द का पढ़ने वाला अर्थ और अग्नि शब्द का विजुली अर्थ करना वेदवैनाशिक का वेदविरुद्ध कल्पना मात्र है।

खं० २७—"ये नः पितुः०" (२७) इस मन्त्र का भी विरोध इस मत में है, क्योंकि जीवत्पिता आदि का पितृलोक में प्रवेश आदि कदापि नहीं हो सकता।

खं० २८—"यास्ते०" (२८) इस वेदवाक्य का भी विरोध इस मत में है, क्योंकि यम जीवत्पितरों के राजा नहीं हैं।

( २९ ) एवं 'आरभस्व०' इत्युक्ताथर्वमन्त्रेणाऽपि विरोधः। अत्र हि मृतस्य शरीरदहनं पुण्यलोकप्राप्तिं चाग्निः प्रार्थ्यते।

( ३० ) एवं 'स्वधा पितृभ्य०' इत्युक्ताथर्वमन्त्रेणापि विरोधः। न हि मनुष्याणां दिविषत्वमन्तरिक्षसत्वं वा संभवति।

( ३१ ) एवं 'ये चेह पितर०' इत्युक्तयजुर्मन्त्रोऽपि तन्मते विरुद्ध्यते। अत्र हि 'यां उ च न प्रविद्म'ेति पितॄणां स्वाज्ञातत्वं 'ये च नेहे'ति भूलोकवासित्वाभावं च यजमानो वक्ति। तच्चेदं द्वयमपि जीवत्सु पित्रादिषु न संभवत्येव।

( ३२ ) एवम्—निमन्त्रितान् हि पितर उपतिष्ठन्ति तान् द्विजान्।
वायुवच्चानुगच्छन्ति तथाऽऽसीनानुपासते ॥ (अ० ३ श्लो० १८९)

इति मनूक्तं निमन्त्रितान् भिन्नभिन्नदेशस्थान्बहून् द्विजान् प्रत्युपस्थानं वायुवच्च सूक्ष्ममूर्तीभूय निमन्त्रणात् प्रभृति भोजनदक्षिणादानपर्यन्तमनारतं तेषामनुगमनमासीनानां तेषामुपासनञ्च जीवद्भिः पित्रादिभिः कर्तुमेव न शक्यम्। शक्यत्वे च न ते जीवन्तः किन्तु प्रेता एवेत्यनुभवानुसारी निर्णयः।

( ३३ ) एवं पूर्वमुपन्यस्तै रामायणमहाभारतभागैरपि सह वेदवैनाशिकमते विरोधो दुरुद्धर एव। तत्र मृतानामेवोद्देशेन श्राद्धतर्पणयोरुक्तत्वात्।

भाषा

खं० २९—"आरभस्व०" इस वेदवाक्य का भी विरोध इस मत में है, क्योंकि मृत का दहन और तदनन्तर उसके लिए पुण्य लोक के प्राप्ति की प्रार्थना इस मन्त्र में अग्नि से की जाती है और पुण्य लोक वही है कि जहाँ से श्राद्ध कर्म में ले आने के लिए अग्नि से प्रार्थना पूर्वोक्त मन्त्रों में की गई है।

खं० ३०—"स्वधा पितृभ्यः०" इस मन्त्र का भी विरोध इस मत में है, क्योंकि मनुष्य न स्वर्गवासी हो सकते न आकाशवासी हो सकते हैं।

खं० ३१—"ये चेह०" (३१) इस मन्त्र का भी विरोध इस मत में है, क्योंकि ऐसा नहीं हो सकता कि अपने जीवत् पितरों को श्राद्धकर्ता न जाने अथवा वे भूलोक में न रहते हों यहाँ तक वेदवाक्यों का विरोध दिखलाया गया, अब अन्याय प्रमाण वाक्यों का विरोध दिखलाया जाता है।

खं० ३२—"निमन्त्रितान्०" (३२) ( जब श्राद्ध में ब्राह्मणों को निमंत्रण दिया जाता है तब से भोजन दक्षिणा के दानपर्यन्त वायु के ऐसा सूक्ष्म रूप धारण कर पितर लोग उन ब्राह्मणों के साथ रहते हैं अर्थात् बैठना, उठना आदि जो जो काम जिस जिस समय वे निमंत्रित ब्राह्मण करते हैं उस उस समय वही वही काम वे पितर भी करते हैं ) इस मनुवाक्य का भी विरोध इस मत में है। क्योंकि कौन जीवत्पितर निमंत्रित सहस्रों ब्राह्मणों के पीछे भ्रमण कर ऐसा काम एक ही समय में कर सकता है।

खं० ३३—ऐसे ही अनन्तरोक्त रामायण और महाभारत के भागों का विरोध भी इस मत में पूर्ण रूप से पड़ता है, क्योंकि उन भागों में मृतों के लिये श्राद्ध और तर्पण की कथा है। और वेदवैनाशिक ने 'सोमसद' आदि शब्दों का जो यह अर्थ कहा है कि:—

यदपि सोमे जगदीश्वरे पदार्थविद्यायां च ये सीदन्ति ते सोमसदः। यैरग्नेर्विद्युतो विद्या गृहीता ते अग्निष्वात्ताः। ये बर्हिषि उत्तमे व्यवहारे सीदन्ति ते बर्हिषदः। ये सोममैश्वर्यमोषधीरसं वा पान्ति पिबन्ति वा ते सोमपाः। ये हविर्होतुमर्हं भुञ्जते, भोजयन्ति वा ते हविर्भुजः ये आज्यं ज्ञातुं प्राप्तुं वा योग्यं रक्षन्ति पिबन्ति वा ते आज्यपाः। शोभनः कालो विद्यते येषान्ते सुकालिनः। ये दुष्टान् यच्छन्ति निगृह्णन्ति ते यमा न्यायमधीशाः। यः पाति स पिता या मानयति सा मातेति वेदवैनाशिकः प्रललाप।

तत्रेयं प्रबोधना—सोमशब्दो हि लताविशेषे रूढः कोशलोकयोः प्रसिद्ध इति पदार्थविद्यायां तच्छक्तिरेवाप्रामाणिकी। किं च 'विराट् सुताः सोमसदः साध्यानां पितरः स्मृता' इति पूर्वोक्तमनुवाक्यानुरोधात् सोमसच्छब्दोऽपि पितृविशेषेषु योगरूढ इति निर्णीयते। ततश्चोक्तमानववाक्यविरोधोऽप्यत्र दुष्परिहरः। एवम् तदीये अग्निष्वात्तपदार्थनिरूपणे ये 'अग्निष्वात्ताः' इति 'अग्निदग्धाः' इति च पूर्वोक्ताभ्यां यजुरथर्वमन्त्राभ्यां 'यानग्निरेव दहन' इति पूर्वोक्तशतपथब्राह्मणेन च सह विरोधोऽनुपदमेवोपपादित इति श्रुतित्रयविरोधः। किं च

भाषा

'सोम' अर्थात् जगदीश्वर अथवा पदार्थ विद्या में जो स्थित हैं वे सोमसद् हैं। जिन्होंने अग्नि अर्थात् बिजली की विद्या पढ़ी वे 'अग्निष्वात्त' हैं। जो बर्हिष् अर्थात् उत्तम व्यवहार में स्थित हैं वे बर्हिषद् हैं। जो सोम अर्थात् ऐश्वर्य की रक्षा करते हैं अथवा सोम अर्थात् औषधियों के रस को पान करते हैं वे सोमप हैं। जो हवि अर्थात् होम के योग्य वस्तु को भोजन करते वा कराते हैं वे हविर्भुज हैं। जो आज्य अर्थात् जानने वा पाने के योग्य वस्तु की रक्षा करते हैं वा उसको पान करते हैं वे आज्यप हैं। काल अर्थात् दशा जिनकी अच्छी है वे सुकालिन् हैं। जो दुष्टों को दंड देते हैं वे अर्थात् न्यायाधीश यम हैं। जो पाले वह पिता जो माने वह माता है इति। वह भी अज्ञाननिद्रा का स्वप्नप्रलाप ही है जिसके वारण के लिये यह प्रबोधना है कि—

खं० १—जब कि 'सोम' शब्द लता विशेष की संज्ञा होकर कोश और लोक में अति प्रसिद्ध है तब पदार्थ विद्या को सोम शब्द का अर्थ बनाना प्रमाण से शून्य अर्थात् मिथ्या ही है।

खं० २—"*विराट् सुता०*" (मनु० अ० ३ श्लोक १९५) इस पूर्वोक्त वाक्य का विरोध भी सोमप शब्द के इस अर्थ में है क्योंकि इस श्लोक में साध्य नामक देवता विशेषों के पितर जो विराट् के पुत्र हैं उन्हीं का सोमसद् नाम कहा है।

खं० ३—ऐसे ही "*अग्निष्वात्त०*" शब्द के इस अर्थ में पूर्वोक्त खण्डन की १९ संख्या में "*ये अग्निष्वात्ता०*" इस मंत्र का तथा "*यानग्नि*" इस ब्राह्मण वाक्य का विरोध तथा २६ संख्या में ये अग्निदग्धा इस मंत्र का विरोध पूर्व ही दिखला दिया गया है। इसलिये उन तीन वेदवाक्यों के विरोध से यह अर्थ झूठा है।

खं० ४—"*अग्निष्वात्ताश्च देवानां०*" (मनु० अ० ३ श्लो० १९५) इस पूर्वोक्त वाक्य का भी विरोध "*अग्निष्वात्त*" शब्द के इस अर्थ में है क्योंकि इस श्लोक में साध्यों से अन्य देवताओं के पितर मरीचि के पुत्रों का अग्निष्वात्त नाम कहा है।

'अग्निष्वात्ताश्च देवानां मारीचाः लोकविश्रुताः' इति पूर्वोक्तमनुवाक्यविरोधोऽपि। एवं बर्हिः शब्दस्य वह्नौ कुशे च कोशलोकयोः प्रसिद्धत्वादुत्तमव्यवहारे शक्तिरेवाप्रामाणिकी।

किञ्च—

"दैत्यदानवयक्षाणां गन्धर्वोरगरक्षसाम्।
सुपर्णकिन्नराणां च स्मृता बर्हिषदोऽत्रिजाः॥"

इति पूर्वोक्तमनुवाक्याद्बर्हिषच्छब्दोऽपि पितृविशेषे योगरूढ इति मानववाक्यविरोधोऽपि। एवं सोमपशब्दोऽपि "सोमपास्तु कवेः पुत्राः" इति पूर्वोक्तमानववाक्यादेव कविपुत्रेषु पितृविशेषेषु रूढः। न च कविशब्दोऽत्र पण्डितमात्रपर इति वाच्यम्।

मनोर्हैरण्यगर्भस्य ये मरीच्यादयः सुताः।
तेषामृषीणाम् सर्वेषां पुत्राः पितृगणाः स्मृताः॥

इति पूर्वोक्ते मानवोपक्रमे मरीच्यादिऋषिपुत्राणामेव पितृत्वनियमस्मरणेन कविशब्दस्यापि ऋषिविशेषवाचकस्यैव तदनुरोधेन ग्रहणौचित्यात्। एवं हविर्भुक् छब्दोऽपि 'हविष्मन्तोऽङ्गिरःसुता' इत्युक्तमनुवाक्यानुरोधादङ्गिरसः पुत्रेषु योगरूढ इति तदर्थकथनमपि मनुवचसा

भाषा

खं० ५—बर्हिष् शब्द का अग्नि और कुश अर्थ कोश और लोक में प्रसिद्ध है इसलिये बर्हिष् शब्द का उत्तम व्यवहार अर्थ कहना प्रमाण से शून्य और मिथ्या ही है।

खं० ६—"*दैत्यदानव*" ( मनु० अ० ३ श्लो० १९६ ) इस पूर्वोक्त वाक्य का विरोध भी बर्हिषद् शब्द के इस अर्थ में है क्योंकि इस श्लोक में दैत्य आदि के पितर अत्रि ऋषि के पुत्रों ही का बर्हिषद् नाम कहा है।

खं० ७—सोमप शब्द के इस अर्थ में भी '*सोमपास्तु कवेः पुत्राः*' (मनु० अ० ३ श्लो० १९८) इस वाक्य का विरोध है क्योंकि इसमें कवि नामक महर्षि के पुत्रों ही का सोमप नाम कहा है और यह तो कह नहीं सकते कि कवि शब्द का यहाँ पण्डित मात्र अर्थ है क्योंकि "*मनोर्हैरण्यगर्भस्य०*" ( मनु० अ० ३ श्लो० १९४ ) इस पूर्वोक्त वाक्य में यह नियम कर दिया गया है कि स्वायम्भुव मनु से उत्पन्न मरीचि आदि ऋषियों ही के पुत्र पितृगण होते हैं। तो ऐसी दशा में यहाँ कवि शब्द का अर्थ कवि नामक महर्षि ही होना चाहिये।

खं० ८—"*हविर्भुज०*" शब्द के इस अर्थ में भी '*हविष्मन्तोऽङ्गिरः सुताः*' ( मनु० अ० ३ श्लो० १९८ ) इस पूर्वोक्त वाक्य का विरोध है क्योंकि इसमें अङ्गिरा के पुत्रों ही का नाम हविष्मान् कहा है जो कि क्षत्रियों के पितर हैं और यही हविष्मान् "*क्षत्रियाणाम् हविर्भुजः*" मनु० अ० ३ श्लो० १९७) इस पूर्वोक्त वाक्य में हविर्भुज नाम से भी कहे हुए हैं।

खं० ९—आज्य शब्द का भी घी अर्थ कोष और लोक में प्रसिद्ध है, इससे आज्य शब्द का जानने वा पाने के योग्य वस्तु अर्थ कहना प्रमाण से रहित और मिथ्या ही है।

खं० १०—"*पुलस्त्यस्याज्यपाः पुत्राः*" इस पूर्वोक्त वाक्य का विरोध भी आज्यप शब्द के इस अर्थ में है, क्योंकि इस वाक्य में पुलस्त्य के पुत्रों ही का आज्यप नाम कहा है।

विरुद्धमेव । एवमाज्यशब्दस्यापि घृते योगरूढस्य कोशलोकयोः प्रसिद्धत्वात्प्राप्तुं ज्ञातुं वा योग्ये शक्तिरेवाप्रामाणिकी । किञ्च "पुलस्त्यस्याज्यपाः पुत्राः" इति पूर्वोक्तमानववाक्यादाज्यपशब्दः पितृगणविशेषे योगरूढ इति तद्विरोधोऽपि । एवं सुकालिन् शब्दोऽपि "वसिष्ठस्य सुकालिनः" इति पूर्वोक्तमानववाक्याद्विशिष्टपुत्रेषु पितृविशेषेषु योगरूढ इति तदर्थकथनमपि वेदवैनाशिकस्य मनुवाक्यविरुद्धमेव । वस्तुतस्तु सर्वेऽप्यमी वेदवैनाशिकोक्ताः सोमसदग्निष्वात्तबर्हिषत्सोमपहविर्भुगाज्यपसुकालिन्शब्दानामर्थाः उक्तमानवोपक्रमोपसंहारपरामर्शविरुद्धा एव ।

"मनोर्हैरण्यगर्भस्य ये मरीच्यादयः सुताः ।
तेषामृषीणाम् सर्वेषां पुत्राः पितृगणाः स्मृताः" ॥

इति मरीच्यादिऋषिपुत्रत्वेन पितॄनुपक्रम्य मध्ये च "विराट्सुताः सोमसद" इत्यादिभिः "विप्राणामेव निर्दिशेत्" इत्यन्तैः पंचभिः श्लोकैः सर्वानेव सोमसदादीन्विराडादिनामकतत्तदृषिपुत्रत्त्वेन प्रतिपदोक्तमेव परामृश्य अन्ते च—

य एते तु गणा मुख्याः पितॄणां परिकीर्त्तिताः ।
तेषामपीह विज्ञेयं पुत्रपौत्रमनन्तकम् ॥

इत्यत्र एते इति तेषामिति च सर्वनामभ्यां सोमसदादीनेव मरीच्यादिऋषिपुत्रान् विशिष्य परामृशद्भ्यामुपसंहारेण तदन्येषां कथमपि सोमसदादिशब्दार्थत्वसंभावनायाः कर्तुमशक्यत्वात् । एवं पातीति पितेत्यर्थे यजमानरक्षकस्य यजमानसारमेयादेरपि यजमानपितृत्वापत्तिः । मानयतीति मातेत्यर्थे च पत्न्यादीनामपि यजमानमातृत्वापत्तिः । तद्वारणाय कुत्रचिद्रूढिस्वीकारे तु "जनयित्री प्रसूर्माता तातस्तु जनकः पिते" ति कोशोक्तमेव रमणीयमतो वृथा वेदवैनाशिकप्रलापः । अपि च सर्वेष्वेवैषु वेदवैनाशिकोक्तेष्वर्थेष्वनुपदोक्ता वज्रवैयाकरणाख्यायिका वज्रलेपायत एव । एतेन भाष्याभासभूमिकायाम् 'अथ तृतीयः पितृयज्ञ' इत्युपक्रम्य वेद-

भाषा

खं० ११—सुकालिन् शब्द के इस अर्थ में भी "वसिष्ठस्य सुकालिनः" (मनु० अ० ३ श्लो० १९८) इस पूर्वोक्त वाक्य का भी विरोध है, क्योंकि इस वाक्य में वसिष्ठ के पुत्रों ही का सुकालिन् नाम कहा है ।

खं० १२—इस यम शब्द का न्यायाधिकारी मनुष्य अर्थ तो १६ संख्या के खण्डन में अनेक दोषों से पूर्व ही दूषित हो चुका है ।

खं० १३—पिता शब्द का यदि यह अर्थ माना जाय तो यजमान के कुत्ता आदि भी यजमान के पिता हो जायँगे, क्योंकि ये भी यजमान का पालन अर्थात् रक्षा करते हैं: और माता शब्द का यदि यह अर्थ माना जाय तो यजमान की बहू बेटी भी यजमान की माता हो जायँगी, क्योंकि वे भी उसको मानती हैं । इसलिये अब यह अवश्य स्वीकार करना पड़ेगा कि जिसको जो पुरुष उत्पन्न करता है उसका वही पिता और जिसको जो स्त्री उत्पन्न करती है उसकी वही माता है । तो ऐसी दशा में वेदवैनाशिक के स्वप्नप्रलाप व्यर्थ ही हैं ।

भाष्यभूमिका के 'अथ तृतीयः पितृयज्ञः' इस प्रकरण में वेदवैनाशिक ने जो यह कहा है

वैनाशिकेन यत् तत्र विद्वत्सु विद्यमानेष्वेवैतत्कर्म संघटते न मृतकेषु। कुतः? तेषां प्राप्त्यभावे सेवनाशक्यत्वात् तदर्थकृतकर्मणः प्राप्त्यभावेन व्यर्थतापत्तेश्च। तस्माद्विद्यमानाभिप्रायेणैतत्कर्मोपदिश्यते सेव्यसेवकसंनिकर्षात्सर्वमेतत्कर्तुं शक्यत इति तदपि निरस्तम्। किं च यदि ह्ययं मनुपैठीनसियाज्ञवल्क्यैरुक्तं विज्ञानेश्वरकुल्लूकाभ्यां पण्डितरूपाभ्यामक्षरस्वरसानुसारि व्याख्यानेनार्थापितं पूर्वोक्तं श्राद्धतर्पणपदयोरर्थमात्रमप्यज्ञास्यत् तदा नैवमत्रोपालप्स्यत् तत्रैतदुक्तानुपपत्तेः खे कलिकायमानत्वात्।

अथेदानीं वेदवैनाशिकस्य सर्वदोषशेषोऽयं दोषराजः प्रदर्श्यते। तथाहि—सर्वथैवायं चार्वाक एव स्वचार्वाकता प्रच्छादनायैव च वेदस्य नाममात्रं गृह्णाति। वस्तुतस्तु सर्वथैव वेदं विनाशयति तत्रापि मन्त्रभागमर्थतः ब्राह्मणभागन्तु शब्दतोऽपि। स्पष्टमेव चानेन—

भाषा

कि 'श्राद्ध जीवितों ही का श्रुति, स्मृति में कहा है, क्योंकि मृतक तो है ही नहीं। इससे उनको कैसे श्राद्ध मिल सकता है, इत्यादि' वह भी सत्यार्थप्रकाश के इस खण्डन से चूर्णित हो गया। तथा इस भूमिका के देखने से वेदवैनाशिक का यह महागुण भी प्रत्यक्ष होता है कि इस ग्रन्थ में इस प्रकरण के आरम्भ ही में मनु, पैठीनसि और याज्ञवल्क्य के वाक्यों तथा विज्ञानेश्वर और कुल्लूकभट्ट के दुर्भेद्य व्याख्यानों के अनुसार जो 'श्राद्ध' और 'तर्पण' शब्द का अर्थ दिखलाया गया है उसके साथ उक्त महाशय के अन्तःकरण का संबन्ध (जाग्रत् में कौन कहै ?) स्वप्न में भी कदाचित् न हुआ था। क्योंकि यदि हुआ होता तो आप ऐसी बौड़ही २ युक्तियों से मृतश्राद्ध के अनुक्तोपालम्भ (अनकहे का खंडन) में कटिबद्ध न हो पड़ते और जब 'श्राद्ध' 'तर्पण' शब्द का अर्थ मात्र भी इनको भली भाँति ज्ञात न था तब उसकी उपपत्ति (जो पूर्व में कही जा चुकी है) से इनके अणुमात्र सम्बन्ध की सम्भावना भी कैसे की जा सकती है ?

यहाँ तक वेदवैनाशिक के श्राद्ध सम्बन्धी प्रत्येक मतों पर पृथक् पृथक् विशेष रूप से दोष दिखलाये गये। अब इन सब दोषों से अवशिष्ट सामान्य दोष अर्थात् दोषराज यह दिखलाया जाता है कि—

(महादोष)—यह वेदवैनाशिक, अपने मतानुसार थोड़ा विचार करने से भी चार्वाक (लौकायतिक अर्थात् एक प्रत्यक्ष ही को प्रमाण मानने वाले मोटे मत वाले नास्तिक) ही निश्चित होते हैं और अपनी चार्वाकता के गोपनार्थ ही वेद का केवल नाम मात्र ही लेते हैं कि हम वैदिक हैं। परन्तु वास्तविक में अपने यथाशक्ति वेद का विनाश ही करते हैं और उसमें भी मन्त्रभाग के अर्थ का विनाश करते हैं अर्थात् उसको वेद तो मानते हैं परन्तु उसके वास्तविक अर्थ का विनाश कर कि अर्थ करने से उसको चार्वाक मत में लगा देते हैं और ब्राह्मणभाग को तो यह कहते हैं कि "वेद ही नहीं है" और इनके चार्वाक होने में प्रमाण यह है कि श्राद्ध के विषय में चार्वाकों की गाई हुई गीत को यह भी गाते हैं। इसलिये अब चार्वाक और वेदवैनाशिक अर्थात् गुरु और शिष्य दोनों की गीत लिखी जाती हैं। बुद्धिमान् लोग देखें कि ये गीतें अन्योन्य में मिल जाती हैं वा नहीं

"मृतानामपि जन्तूनां श्राद्धं चेत्तृप्तिकारणम् ।
गच्छतामिह जन्तूनां व्यर्थं पाथेयकल्पनम् ॥ १ ॥
स्वर्गस्थिता यदा तृप्तिं गच्छेयुस्तत्र दानतः ।
प्रासादस्योपरिस्थानामत्र कस्मान्न दीयते ॥ २ ॥

इति बार्हस्पत्या चार्वाकगाथैवार्थतोऽनुगीयते । किं वा बहुना ? प्रत्यक्षैकप्रमाणवादिभिः सर्वेषामेवादृष्टार्थकर्मणां दृष्टमात्रार्थत्वमुच्यते चार्वाकैः अनूच्यते चानेनाप्यर्थतः सर्वत्र तदेव "विद्वांसो मनुष्या एव देवता" "मनुष्या एव पितरः" "प्राड्विवाका एव यमाः" इत्यादि ।

तदुक्तम् मी० अ० १ पा० ३ "विरोधे त्वनपेक्ष्यं इति सूत्रे वार्तिके भट्टपादैः"—

लौकायतिकमूर्खाणां नैवान्यत्कर्म विद्यते ।
यावत्किञ्चिददृष्टार्थं तद्दृष्टार्थं हि कुर्वते ॥ १ ॥
वैदिकान्यपि कर्माणि दृष्टार्थान्येव ते विदुः ।
अल्पेनापिं निमित्तेन विरोधं जनयन्ति च ॥ २ ॥

भाषा

चार्वाक की गीत यह है कि—

"मृतानामपि०" यदि श्राद्ध देने से मरे हुए जन्तुओं की भी तृप्ति होती है तो विदेश जाने के समय पाथेय की गठरी बाँधना व्यर्थ ही है, क्योंकि घर वाले समय पर श्राद्ध दे देंगे और वह श्राद्ध का अन्न आदि समय पर आप ही आप राह में पथिक को मिल ही जायगा ॥ १ ॥

"स्वर्गस्थिता०" यदि गृह में हव्य कव्य देने से स्वर्गस्थित देवता और पितरों की तृप्ति होती है तो प्रासादस्थित मनुष्यों को क्यों भोजनार्थ नीचे बुलाया जाता है। क्यों नहीं नीचे ही अन्न आदि का दान कर दिया जाता कि जिसमें आप ही आप ऊपर पहुँच जाय ॥ २ ॥

वेदवैनाशिक की गीत यह है कि—

"विद्वान् मनुष्य ही देवता हैं न कि उनसे अन्य । जीते हुए मनुष्य ही पितर हैं न कि उनसे अन्य। न्यायाधिकारी मनुष्य ही यम हैं न कि उनसे अन्य इत्यादि" । और चार्वाक नास्तिकों का यह स्वभाव है कि जितने कर्म, धर्म के लिए किये जाते हैं उनको यह दृष्टार्थक अर्थात् प्रत्यक्ष ही फल के लिये मानते और करते हैं । और वेदवैनाशिक भी ऐसा ही मानते और करते हैं जैसे होम से वायु आदि की शुद्धि होती है इत्यादि । और यह ध्यान में लाना भूल है कि वेदवैनाशिक का कोई मत उनके विचार से सिद्ध और नवीन है क्योंकि उनका सब मत चार्वाक ही का है और चार्वाक मत बहुत पहिले से है जैसा कि स्वामी शंकराचार्य से प्रथम पूज्यपाद भट्टपाद कुमारिल स्वामी ने ( पू० मी० द० अ० १ पाद ३ ) "विरोधे त्वनपेक्ष्यं स्यादसति ह्यनुमानम्" ॥ ३ ॥ इस सूत्र के वार्त्तिक में छ श्लोकों (जो कि संस्कृत भाग में ऊपर लिखे हैं) में यह कहा है कि "लौकायतिक०" यह प्रसिद्ध बात है कि लौकायतिक मूर्खों का दूसरा काम ही नहीं है किन्तु यही काम है कि पारलौकिक फल के देने वाले जितने कर्म हैं उन सबको वे (लौकायतिक) लौकिक ही फल के लिए करते हैं ॥ १ ॥

वे यह समझते हैं कि वैदिक कर्मों का भी जलवायु शुद्धि आदि लौकिक ही फल हैं न कि स्वर्गादि ( जैसा कि वेदवैनाशिक का मत है ) और थोड़े से अवसर पाने पर भी वेद में विरोध लगा देते हैं।

तेभ्यश्चेत्प्रसरो नाम दत्तो मीमांसकैः क्वचित् ।
न च कश्चन मुञ्चेयुर्धर्ममार्गं हि ते तदा ॥ ३ ॥
प्रसरं न लभन्ते हि यावत्क्वचन मर्कटाः ।
नाभिद्रवन्ति ते तावत्पिशाचा वा स्वगोचरे ॥ ४ ॥
क्वचिद्दत्तेऽवकाशे हि स्वोत्प्रेक्षालब्धदामभिः ।
जीवितुं लभते कस्तैस्तन्मार्गपतितः स्वयम् ॥ ५ ॥
तस्माल्लोकायतस्थानां धर्मनाशनशालिनाम् ।
एवं मीमांसकैः कार्यन्न मनोरथपूरणम् ॥ ६ ॥

लौकायतिकाः चार्वाकाः "चार्वाकलौकायतिकौ" इत्यमरः । तस्मात् लौकायतिकप्रायैः प्राकृतै रेव कतिपयैर्लोकैः परिगृहीतस्य वस्तुतो मिथ्यानर्थान्धकारस्य तादृश्याश्च नास्तिके नास्तिक कञ्चुकधारणाद्वेषान्तरपरिग्रहात्मिकाया भूमिकाया यदनेन सत्यार्थप्रकाश इति भाष्यभूमिकेति च नाम धृतं तत् कुहककुहुरितमेति दिक् ।

## ३५—अथ तीर्थानुसरणम्

इह तीर्थशब्दः क्षेत्राभिधायी ऋषिजुष्टजलाभिधायी च—

तीर्थं शास्त्राध्वरक्षेत्रोपायोपाध्यायमन्त्रिषु ।
अवतारर्षिजुष्टाम्भः स्त्रीरजःसु च विश्रुतम् ॥

भाषा

जैसे किसी से यज्ञ करते न बन पड़ा इस कारण उसको वेदोक्त फल न हुआ, तो यह कहने लगे हैं कि वेदोक्त सब मिथ्या ही हैं ॥ २ ॥ इत्यादि यदि कहीं मीमांसकों ने उनको अवसर दे दिया तो वे किसी धर्ममार्ग को नाश किये बिना नहीं छोड़ सकते ॥३॥ क्योंकि बन्दर वा पिशाच जब तक कहीं अवसर नहीं पाते तभी तक मनुष्य पर नहीं दौड़ते ॥४॥ और यदि कोई अपने ही प्रमाद से उनको अवसर देकर उनके मार्ग में जा पड़ा तो कौन ऐसा है कि जो उनके मारे अपना जीवन लाभ कर सकता है ॥ ५ ॥

तस्मात् धर्म के नाश करने वाले लौकायतिकों के मनोरथ को किसी छोटे से छोटे अंश में भी पूर्ण करना मीमांसकों को कदापि उचित नहीं है इति ॥ ६ ॥

यहाँ तक व्याख्यान से यह सिद्ध हो चुका कि चार्वाकप्राय कतिपय प्राकृत शास्त्र से शून्य जनों से स्वीकृत मिथ्या अनर्थों के अन्धकार ही का वेदवैनाशिक ने जो 'सत्यार्थप्रकाश' नाम रक्खा तथा वास्तविक में नास्तिक होकर आस्तिक्य कञ्चुक ( वैदिक का जामा ) धारण करने से जो सचमुच भूमिका ( वेष बदलना ) है उसका भाष्यभूमिका नाम रक्खा, सो वेदवैनाशिक के ये दोनों काम कपट से कराहना ही हैं ।

## ३५—तीर्थानुसरण का निरूपण ।

तीर्थ शब्द के प्रकृत में दो अर्थ हैं—एक क्षेत्र और दूसरा ऋषि सेवित जल । और क्षेत्र से भी यहाँ केवल क्षेत्र ही नहीं लेते; किन्तु क्षेत्र आयतन, पुण्यपर्वत, पुण्य आश्रम और पुण्य वन का भी

इति विश्वप्रकाशकोशात् । अस्मिन्कोशे क्षेत्रशब्देन क्षेत्रायतनपर्वताश्रमारण्यानि गृह्यन्ते । अत एव भाग० स्कन्ध० १२—

क्षेत्राणां चैव सर्वेषां यथा काशी ह्यनुत्तमा ।
वैष्णवानां यथा शम्भुः पुराणानामिदं तथा ॥

इति श्लोके आयतनभूतापि काशी क्षेत्रशब्देनोक्ता । अनुसरणं च यात्रावासतदधिकरणकस्नान-दानादिपुण्याचरणनिधनानि, इदं च चान्द्रायणादि प्रायश्चित्तप्रत्याम्नायः । तथा च पराशरमाधवे प्रायश्चित्तकाण्डे—

अनयैव दिशा स्मृत्यन्तरे प्रसिद्धास्तीर्थयात्रादिप्रत्याम्नाया यथायोगमुन्नेयाः । अत एव देवलः—अभिगम्य च तीर्थानि पुण्यान्यायतनानि च ।

नरः पापात्प्रमुच्येत ब्राह्मणानां तपस्विनाम् ॥
सर्वाः समुद्रगाः पुण्याः सर्वे पुण्या नगोत्तमाः ।
सर्वमायतनं पुण्यं सर्वे पुण्या वनाश्रयाः ॥ इति ।

तीर्थानि, गङ्गा सरस्वती यमुना नर्मदा विपाशा वितस्ता कौशिकी नन्दा विरजा चन्द्र-भागा सरयूः उत्पथवर्ती सिन्धुः कृष्णा वेणी शोणा तापी पारावती पाषाणकी गोमती गण्डकी बाहुदा पम्पा देविका कावेरी ताम्रपर्णी चर्मण्वती वेत्रवती गोदावरी तुङ्गभद्रा सुचक्षुः अरुणा चेति महानद्यः पुण्यतमाः । गङ्गाद्वारम् कनखलम् शक्रावतारम् सौकरम् प्रयागः गङ्गासागर-मिति एतानि गङ्गायास्तीर्थानि । प्लाक्षम् प्रस्रवणम् वृद्धकन्याकम् सारस्वतम् आदित्यतीर्थम्

भाषा

उससे ग्रहण है । इसी से "क्षेत्राणाञ्चैव०" (जैसे सब क्षेत्रों में काशी और सब विष्णु भक्तों में श्री शिव जी श्रेष्ठ हैं वैसे ही सब पुराणों में यह श्रीमद्भागवत श्रेष्ठ है ) इस श्लोक में आयतन रूपी काशी भी, क्षेत्र कही है । तीर्थ शब्द के इन उक्त अर्थों का अनुसरण अर्थात् उसमें यात्रा, बास, स्नान, दान, आदि पुण्य कर्म और उसमें देहत्याग, तीर्थानुसरण है । जैसे पापों के नाशार्थ, चान्द्रायणादि व्रतरूपी प्रायश्चित्त हैं वैसे तीर्थानुसरण भी है । जैसा कि पराशर माधव के प्रायश्चित्त काण्ड में माधवाचार्य ने प्रमाण देकर कहा है कि–जैसे एक प्रायश्चित्त के बदले दूसरा प्रायश्चित्त पूर्व में कहा जा चुका है ऐसे ही अन्यान्य स्मृतियों में प्रसिद्ध तीर्थयात्रा आदि रूपी, प्रायश्चित्त के प्रतिनिधियों को यथासम्भव समझना चाहिये । इसी से देवल महर्षि ने यह कहा है कि–'अभिगम्य०' अर्थात् पुण्यतीर्थों और पुण्य आयतनों में जाने से मनुष्य, पाप से छूट जाता है और तपस्वी ब्राह्मणों के सम्बन्धी, समुद्र-गामिनी सब नदियाँ, सब पर्वत, सब आयतन और सब बन, पुण्य हैं । गङ्गा, सरस्वती, यमुना, नर्मदा, विपाशा, वितस्ता, कौशिकी, नन्दा, विरजा, चन्द्रभागा, सरयू , उत्पथवर्ती, सिन्धु, कृष्णा, वेणी, शोण, तापी, पारावती, पाषाणवती, गोमती, गण्डकी, वाहुदा, पम्पा, देविका, कावेरी, ताम्र-पर्णी, चर्मण्वती, वेत्रवती, गोदावरी, तुङ्गभद्रा, सुचक्षु, अरुणा ये महानदियाँ पुण्यतम हैं । गङ्गाद्वार, कनखल, शक्रावतार, सौकर, प्रयाग, गङ्गासागर, ये गङ्गा के तीर्थ हैं । प्लाक्ष, प्रस्रवण, वृद्धकन्याक, सारस्वत, आदित्यतीर्थ, बदरी, पाञ्चाल, वैजयन्त, पृथूदक, नैमिष, विनशन, चापोद्भेद, प्रभास, ये

वदरी पाश्चालम् वैजयन्तम् पृथूदकम् नैमिषम् विनशनम् चापोद्भेदम् प्रभास इति सारस्वततीर्थानि। कावेरीसङ्गमम् सरस्वतीसङ्गमम् गन्धमादनम् इति सामुद्राख्यतीर्थानि पुण्यतमानि इति। पुष्करम् मूर्द्धजम् गयाशिरः कुरुक्षेत्रमिति पुण्यक्षेत्राणि। वाराणसी महाभैरवम् देवदारुवनम् सौरम् प्राचीनवाहः केदारम् मध्यमम् महारुद्रम् महाबलम् महालयम् कुमारमहालयम् रुद्रावतारम् वङ्गलम् विष्णुशिवम् महाकालम् पुरुषोत्तमम् जम्बूमार्ग चेत्येतान्यायतनानि। हिमवान् उदयः महेन्द्रः विदुरः शतशृङ्गः श्रीपर्वतः रङ्गपर्वतः वेदपर्वतः विन्ध्यपर्वतः पारियात्रश्चेति पर्वताः पुण्यतमाः पापं नाशयन्ति। अन्यानि क्षेत्रायतनपर्वताश्रमतीर्थानि पुण्यतमानि भवन्ति इति।

धर्महेतुर्हि द्विविधो भवति—आरादुपकारकः संनिपत्योपकारकश्च। तत्राद्यो यथा प्रयाजादिः, द्वितीयो यथा द्रव्यदेवतादेशकालकर्त्रादिः तस्य संस्कारश्च। द्रव्यं "व्रीहीभिर्यजेत" इत्यादिश्रुतिवाक्यविहितं व्रीह्यादि। देवता च "यदाग्नेयोऽष्टाकपालः' इति श्रुताग्न्यादिः। देशश्च (यद्यपि) शुभाशुभोभयकर्माङ्गभूतो जम्बूद्वीपो मनुष्यलोक एव। अत एव च मनुष्ययोनिरेवास्मिल्लोके शुभाशुभकर्मसंचयक्षमा न तु पश्वादियोनयः तर्हि फलयोनय एव न तु साधनयोनयः मनुष्ययोनिस्तु फलयोनित्वसाधनयोनित्वाभ्यामुभाभ्यामाक्रान्ता। धर्मशास्त्रेषु च मनुष्याणामेवाधिकारः। तथा च पराशरमाधवे प्रायश्चित्तकाण्डे—

भाषा

सरस्वती नदी के तीर्थ हैं। कावेरीसङ्गम, सरस्वतीसंगम, गन्धमादन ये समुद्र के तीर्थ हैं। पुष्कर, मूर्द्धज, गया कुरुक्षेत्र, ये पुण्यक्षेत्र हैं। वाराणसी, महाभैरव, देवदारुवन, सौर प्राचीनवाह, केदार, मध्यम महारुद्र, महाबल, महालय, कुमारमहालय, रुद्रावतार, वङ्गाल, विष्णुशिव, महाकाल, पुरुषोत्तम, जम्बूर्माग, ये आयतन हैं। हिमवान्, उदय, महेन्द्र, विदुर, शतशृङ्ग, श्रीपर्वत, वेदपर्वत, विन्ध्यपर्वत, पारियात्र, ये पुण्यपर्वत, पापनाशक हैं। और इनसे अन्यान्य भी आयतन, पर्वत, आश्रम, रूपी तीर्थ हैं। अर्थात् प्रधान तीर्थों ही की विशेषरूप से यह गणना की गई है इति॥

अत्र यह ध्यान के योग्य है कि धर्म के कारण दो प्रकार के होते हैं—एक दूरी उपयोगी और दूसरा समीपवर्त्ती उपयोगी। प्रथम जैसे दर्शादि यज्ञों के प्रयाजादि यज्ञ, और दूसरा जैसे द्रव्य, देवता, देश काल, और कर्त्ता, आदि, और इन द्रव्य आदिकों का मन्त्र आदि से संस्कार करना भी। द्रव्य जैसे *'व्रीहिभिर्यजेत'* इत्यादि वेदवाक्यों से विधान किया हुआ धान आदि। देवता, जैसे *"यदाग्नेयोऽष्टाकपाल:"* इत्यादि वेदवाक्यों से सुने हुये अग्नि आदि। देश, तो (यद्यपि) शुभ और अशुभ दोनों प्रकार के कर्मों का उत्पादक जम्बूद्वीप रूपी मनुष्यलोक ही है और इसी से इस मनुष्यलोक में मनुष्य योनि ही शुभ और अशुभ कर्म करने का अधिकारी है न कि पशु आदि योनि, क्योंकि वे योनियाँ धर्म-अधर्म के फल भोगने मात्र के लिये हैं न कि धर्म वा अधर्म करने के लिये। और मनुष्ययोनि तो धर्म वा अधर्म करने और उसके फल भी भोगने का अधिकारी है तथा धर्मशास्त्र की आज्ञा पालन में भी मनुष्य योनि ही का अधिकार है जैसा कि पराशरमाधव के प्रायश्चित्तकाण्ड में उद्धृत विष्णुधर्मोत्तर पुराण में कहा है कि—

तस्माच्छिवक्षेत्रजातं कियद्ब्रह्माण्डमण्डले ।
अतिस्वल्पादति स्वल्पं समुद्रे परमाणुवत् ॥ ८१ ॥
तत्रस्था जीवा मुक्ताश्चेत् सृष्टौ का हानिरीशितुः ।
ब्रह्मज्ञानेनैव मुक्तिर्नान्यथेति श्रुतेर्वचः ॥ ८२ ॥
सत्यमेव न सन्देहस्तादृग्ज्ञानं शिवाज्ञया ।
तत्क्षेत्रे संभवत्येव प्राणिनामुत्क्रमे ध्रुवम् ॥ ८३ ॥
शिवात्मब्रह्मविज्ञानान्मुक्तिर्युष्मत्सु संमतम् ।
तथैवास्मद्गुरुरपि क्षेत्रेषु श्रुतिसंमतम् ॥ ८४ ॥
ज्ञानप्राप्तिं प्राह शम्भोः प्रसादाच्छास्त्रसंमतम् ।
ब्रह्मज्ञानावाप्तिरपि मृतिरप्युत्तमस्थले ॥ ८५ ॥
विना शिवप्रसादेन कथं लभ्येत जीविभिः ।
तस्मादत्र तु संदेहो नैव कार्यो भवादृशैः ॥ ८६ ॥

अत्राधिकन्तु त्रिस्थलीसेतुमुद्धृत्य विचारयिष्यते—

एवम् काशीवाराणसीमहाश्मशानानन्दवनाविमुक्तानि पञ्च नामान्यपि क्षेत्रस्य लीला-

भाषा

वाक्य का अर्थ भी सत्य ही है कि ब्रह्मज्ञान के बिना मुक्ति नहीं होती परन्तु ब्रह्मज्ञान भी इस शिवक्षेत्र में मृतों को मरण ही के समय श्री शिवकृत तारकोपदेश से अवश्य ही होता है । ॥८१–८३॥

तथा हे ब्राह्मणों ! यह तो आप को संमत ही है कि 'शिवात्मक ब्रह्मज्ञान से मुक्ति होती है' और मेरे गुरु ( वेदव्यास भगवान् कृष्णद्वैपायन ) यह कहते हैं कि 'मुक्तिक्षेत्र में मृत प्राणियों को श्री शिव के उपदेश से ब्रह्मज्ञान का लाभ, वेद के सम्मत है' तथा जैसे ब्रह्मज्ञान श्रवणादि के अनुष्ठानी सब ही को नहीं हुआ करता किन्तु उनमें से जिस पर शिवानुग्रह होता है उसी बिरल पुरुष को होता है वैसे ही काशीक्षेत्र में 'मृत्यु भी शिवानुग्रह ही से होता है न कि काशीसेवन मात्र से अर्थात् जैसे ब्रह्मज्ञान से मुक्ति होने के कारण जगत्सृष्टि में हानि नहीं हो सकती वैसे ही इस क्षेत्र में मृतों की मुक्ति से भी उक्त हानि नहीं हो सकती और काशी में अपनी भावी मृत्यु का निश्चय भी पुरुष को नहीं हो सकता क्योंकि उस प्रधान कारण शिवानुग्रह को श्री शिव ही जानते हैं इसी से काशी में पाप नहीं करना चाहिए क्योंकि यदि काशी में पाप कर काशी से अन्यत्र मृत्यु हुई तो उसका परिणाम यमयातना से भी अति भयानक चिरस्थायिनी भैरवी यातना ही है । यह दूसरी बात है कि पूर्वोक्त काशी-खण्ड के वाक्यानुसार, अन्यत्र मृत काशी के महापापी का भी भैरवयातना के अनन्तर काशी ही में जन्म और मृत्यु होकर मोक्ष होता है और जब ऐसा है तब इसमें तो कहना ही क्या है कि महापापी से अन्य काशीवासी यदि किसी दुर्भाग्य के वश अन्यत्र मरे तो तुरत ही काशी में जन्म और वहीं मरण भी उसका होता है । इसलिये अनन्तरोक्त विषय में आप ऐसों को कदापि सन्देह नहीं करना चाहिए ॥ ८४–८६ ॥ इति

अब यह निश्चित होता है कि श्री सुरेश्वराचार्य जी का व्याख्यान, इस वेदव्यास के व्याख्यान

विष्कृतभगवद्भौतिकविग्रहत्वं द्रढ़यन्ति एतदर्थानां ब्रह्मणि समन्वयात् । तत्र काशीति ना चिद्ज्ञप्तिसंविदादिपर्यायम् काशृदीप्ताविति धातोरनुगमात् । वाराणसीति च "वारयन्तीं वरणा छिन्दन्तीमसिधारये" त्यादिवाक्योपबृंहितेन जाबालादिश्रुतिप्रोक्तेन सर्वानिन्द्रियकृतान्दोषा न्वारयति सर्वानिन्द्रियकृतान्पापान्नाशयति इति निरुक्तेन दुःखनिवृत्त्युपलक्षितवस्तुवाचकम् दुःखस्य पापमूलकतया तन्निवृत्त्यैव निवृत्त्यौचित्यात् । महाश्मशानपदं च यथा मरणे महा- निद्राव्यवहारो मृतशरीरस्य पुनरनुत्थानाभिप्रायकस्तथैतच्छ्मशानलाभेन न पुनः श्मशाना- न्तरलाभप्रयोजकत्वोपलक्षितशरीरान्तरलाभ इत्यभिप्रायगर्भम् । तथा च भारते अनुशासन- पर्वणि उमामहेश्वरसंवादे ( अ० १४१ ) महेश्वरवाक्यम्—

मेध्यान्वेषी महीं कृत्स्नां विचराम्यनिशं सदा ।
न च मेध्यतरं किंचिच्छ्मशानादिह लक्ष्यते ॥ १६ ॥

भाषा

से प्रायः मिलता है । इससे वह अच्छा है और ज्ञात होता है कि यह व्याख्यान उक्त आचार्य जी के दर्शन में नहीं आया था क्योंकि यदि आया होता तो इसको न उल्लेख कर जाबालश्रुति के अक्षरानुसार इतना विचारपरिश्रम वह न करते । तथा पूर्वोद्धृत पं० हरिकृष्ण पाठक का व्याख्यान तो तारकोपदेश समय के विषय में पूर्वोद्धृत '*मुमूर्षोर्दक्षिणे कर्णे यस्य कस्यापि*' इस रामतापनी उप- निषद् के वाक्य तथा इस वेदव्यास के व्याख्यान से खण्डित ही हो जाता है, इसलिए वह आदर के योग्य नहीं है । मुझे पूर्वोक्त प्रमाण और व्याख्यान के अनुसार जो सूझ पड़ा उसको मैंने इस विषय में यहाँ तक लिख दिया परन्तु यह विषय बहुत ही सूक्ष्म और गम्भीर है इसलिये पण्डितों को चाहिये कि मेरे इस विचार मात्र पर सन्तोष न करें किन्तु स्वयं भी विचार करें । यहाँ थोड़ा विचार और अवशिष्ट है जो कि आगे चलकर उद्धृत त्रिस्थलीसेतु के अनन्तर किया जायगा ॥ इति ॥

श्रीकाशी के (१) काशी २) वाराणसी (३) महाश्मशान (४) आनन्दवन (५) अविमुक्त ये पाँच शास्त्र और लोक में अनादि काल से विख्यात नाम भी यह बतलाते हैं कि यह काशीक्षेत्र परमेश्वर का एक भौतिक शरीर है क्योंकि इन नामों के अर्थ, परब्रह्म में घटते हैं । जैसे काशी कहते हैं 'प्रकाशरूप को' और वाराणसी शब्द का अर्थ पूर्वोक्त जाबालि उपनिषद् में कहा है कि "इन्द्रिय- कृत सब दोषों को वारण करती है इससे वरणा नदी है और इन्द्रियकृत सब पापों को नाश करती है इससे नासी है" तथा '*वारयन्ती*' ( श्री काशी वरणा नदी से पापों को वारण करती है ) और असि ( नदी रूपी खड्ग ) की धार से पापों को काटती है ) इत्यादि पुराणवाक्यों में भी कहा है क्योंकि 'वरणा' और 'असी' इन्हीं दोनों शब्दों से 'वाराणसी' यह नाम बना है । निदान वाराणसी शब्द पापमूलक दुःख की निवृत्ति से उपलक्ष्य वस्तु को कहता है । तथा 'महाश्मशान' शब्द इस अभिप्राय से गर्भित है कि जैसे मरण को इस कारण महानिद्रा कहते हैं कि निंद्रा के अनन्तर शरीर जग जाता है किन्तु मरण के अनन्तर वह शरीर नहीं जगता वैसे ही अन्य श्मशान में दाह होने से अन्य जन्म में उस जीव को पुनः दूसरा श्मशान मिलता है परन्तु इस काशी रूपी श्मशान के लाभ होने पर पुनः श्मशान नहीं मिलता क्योंकि जन्म ही नहीं होता, इसी से महाभारत अनुशासन पर्व उमामहेश्वर संवाद में यह श्री महेश्वर का वाक्य है कि 'मेध्यान्वेषी' मैं सदा सब पृथिवी में पवित्र देश देखने

तेन मे सर्ववासानां श्मशाने रमते मनः ॥ इति ॥

अत्र नीलकण्ठः—पूर्वं मैत्रेयभिक्षायां वाराणस्यामज्ञातैर्मुमुक्षुभिर्वस्तव्यमिति व्यासवाक्येन सूचितम् । अग्रे च काश्यां शवदर्शनाच्छिवदर्शनं संवर्तवासेन सूच्यते । तत्राल्पया भिक्षया दत्तया मैत्रेयस्यानन्तपुण्योत्पत्तिवचनेन वाराणस्याः पुण्यक्षेत्रत्वमुक्तम् । अग्रे च काश्यां शवदर्शनाच्छिवदर्शनस्यान्यथासिद्धिसूचनेनात्र मृतानां शरीरं शिवलिङ्गमयं भवतीति चोक्तम् । संप्रति रूढ्या महाश्मशानत्वेनावगतमत्र पवित्रत्वेन तदेव प्रदर्श्यते । 'मेध्यान्वेषी' त्यादिना मेधायां धीवृत्तौ विदितं मेध्यं ब्रह्म तत्प्राप्तिकामैरिदं श्मशानमुपास्यत इति वचनान्नान्यच्छ्मशानं रुद्रावास इति ज्ञेयमिति । एवं वृक्षसमुदाये वनव्यवहारात् आनन्दवनमित्यपि परमानन्दरूपत्वेन भौमदिव्यहैरण्यगर्भान्तानेकविधिसकलानन्दसमष्टित्वाभिप्रायगर्भम् । अविमुक्तपदमपि सत्तायाः क्वचिदप्यसंबन्धाभावात्तत्समानार्थकमेवेति । एवं वाराणसी न पृथवीभागः । तथा च सौरपुराणे भगवान् सनत्कुमारः—

गच्छ वाराणसीं व्यास यत्र विश्वेश्वरः शिवः ।
न तत्र युगधर्मोऽस्ति न च लग्ना वसुंधरा ॥ इति ॥

पूर्वोद्धृतम् मार्कण्डेयपुराणे ८ अध्याये—

स गत्वा वसुधापालो दिव्यां वाराणसीं पुरीम् ।
नैषा मनुष्यभोग्येति शूलपाणेः परिग्रहः ॥ ४ ॥

भाषा

को भ्रमण करता हूँ परन्तु मुझे श्मशान की अपेक्षा कोई अन्य देश पवित्र नहीं देख पड़ता, इससे सब स्थानों की अपेक्षा श्मशान में मेरा मन प्रसन्न रहता है। इस श्लोक का तात्पर्य 'भारतभावदीप' में नीलकण्ठ चतुर्द्धर ने यह कहा है कि अनादि काल से काशी का नाम "महाश्मशान" प्रसिद्ध है और श्मशान देश का अपवित्र होना भी शास्त्र और लोक में प्रसिद्ध है, इस कारण श्मशान में परमेश्वर का वास नहीं हो सकता । तथा काशी का पवित्र होना भी वेदशास्त्र लोक में विख्यात है । और काशी का शिवपुरी होना भी अनादि काल से जगत् में विख्यात है । इन सब कारणों से इस श्लोक में 'श्मशान' शब्द का काशी ही अर्थ है । इति ।

वृक्ष के समुदाय को वन कहते हैं । इससे इस काशी का नाम 'आनन्दवन' है क्योंकि मनुष्य के आनन्द से लेकर हिरण्यगर्भ के आनन्द तक जितने आनन्द हैं सबका समुदाय परमानन्दरूपी परब्रह्म की यह काशी भौतिक मूर्ति है 'अविमुक्त' नाम भी व्यापक का है ।

और काशी इस पृथिवी में नहीं है किन्तु इससे अलग है । इसमें प्रमाण ये हैं कि 'गच्छ' भगवान सनत्कुमार ने कहा है कि हे व्यास ! वाराणसी को जावो । जहाँ विश्वेश्वर शिव हैं । वहाँ युगों का प्रभाव नहीं है और न काशीपुरी से पृथिवी लगी है । अर्थात् काशीपुरी के चारों ओर एक सूक्ष्म छिद्ररूपी रेखा पाताल पर्यन्त है । जिस कारण काशीक्षेत्र पृथिवी से सम्बन्ध नहीं रखता । तथा—

"स गत्वा" राजा हरिश्चन्द्र ने यह विचार किया कि काशीपुरी पृथिवी में नहीं है और शूलपाणि (श्री शिव जी) का परिग्रह (राज्य) है, इस कारण मनुष्य अर्थात् मेरे भोग के योग्य नहीं है ।

त्रिस्थलीसेतौ नारायणभट्टो विशेषमाह—

इह च मरणे कालकृतोऽपि विशेषो नास्ति—

उत्तरं दक्षिणं वापि अयने न विचारयेत् ।
सर्वोऽप्यस्य शुभः कालो ह्यविमुक्ते म्रियेत यः ॥

इति काशीखण्डात् । नाप्यत्र देशविशेषापेक्षा—

रथ्यान्तरे मूत्रपुरीषमध्ये चाण्डलवेश्मन्यथवा श्मशाने ।
कृतप्रयत्नोऽप्यकृतप्रयत्नो देहावसाने लभतेऽत्र मोक्षम् ॥
इति हि सनत्कुमारसंहितायाम् ।

तथा—मेदो महीं व्याप्य पुरा समस्तामदूषयन्नात्र शिवाज्ञयैव ।
तस्मान्मही शुद्धिरितोऽन्यदेशे क्षेत्रेऽत्र दोषेऽपि पवित्रमेव ॥

पाद्मे—भूमौ जलेऽन्तरिक्षे वा यत्र क्वापि मृतो द्विजः ।
ब्रह्मात्मैकत्वमाप्नोति काशीशक्तिरुपाहिता ॥

नाप्यत्र दुर्मरणादिदोषः—सूच्यग्रमात्रमपि नास्ति ममाऽस्पदेऽस्मिन्
स्थानं सुरेश्वरि मृतस्य न यत्र मुक्तिः ।

भाषा

इसी कारण मैंने जो कुछ दान ( विश्वामित्र को ) दिया उसमें यह पुरी अन्तर्गत नहीं है । इसलि
यही पुरी मेरे वासयोग्य है ( और ऐसा विचार कर अयोध्या से काशी गये ) ।

अब नारायणभट्टकृत 'त्रिस्थलीसेतु' नामक ग्रन्थ के 'काशीसेतु' नामक प्रकरण के उपयो
भाग उद्धृत किए जाते हैं—

काशीमरण में काल का कोई विशेष नहीं है जैसा कि काशीखण्ड में कहा है कि—

"उत्तरं दक्षिणं" काशी में उत्तरायण और दक्षिणायन का विचार न करे क्योंकि जो काशी में मरे उसके लिए सब काल उत्तम ही है । तथा काशीमरण में प्रदेश की पवित्रता की भी अपे नहीं है जैसा कि सनत्कुमारसंहिता में कहा है कि "रथ्या" गलिओं में मूत्र वा मल में अथवा चाण्डा के गृह में किंवा श्मशान में इस काशीपुरी के बीच में जहाँ मरे वहाँ मोक्ष पाता है ।

"मेदो महीं" दैत्यों ने मेदस् ( चर्वी ) से सब पृथिवी को अपवित्र कर दिया परन्तु श्री शि जी की आज्ञा से काशी में नहीं अपवित्र किया, इसी से अन्य देशों में पृथिवी की शुद्धि अपेक्षित और काशी में तो दूषित प्रदेश भी पवित्र ही हैं । तथा पद्मपुराण में कहा है कि—

'भूमौ' भूमि, जल और आकाश में जहां कहीं मरे परन्तु अवश्य ही वह परब्रह्म रूपी जाता है; क्योंकि भूमि, जल और आकाश भी यहां का काशी ही है । तथा यहां दुर्मरण ( दुष्ट री से मरण ) आदि का भी कोई दोष नहीं है । और भी कहा है—

"सूच्यग्र" श्री शिव जी ने कहा कि हे सुरेश्वरि ! मेरे इस पाताल से सत्यलोक पर्यन्त कोश के मण्डलरूपी स्थान की भूमि, जल और आकाश में मलमूत्र आदि से अपवित्र सूची ( सुई

भूमौ जले वियति वाऽशुचि मध्यतो वा
सूर्याग्निदस्युपविभिर्निहतस्य जन्तोः ॥

इति पाद्मात्। इदं च दुर्मरणमात्रोपलक्षणम्। आत्महत्यारूपदुर्मरणं त्वत्र न कार्यम्।

कालेनोपरता यान्ति शिवसायुज्यमुत्तमम्

इति मात्स्यात्।

त्यक्त्वासुरत्र स्वयमेव काले मामेव भक्तः प्रविशेद्विशङ्कः

इति सनत्कुमारसंहितोक्तेश्च। प्रायोपवेशनाग्निप्रवेशयोस्तु दोषाभावः।

तदुक्तं मात्स्ये—अग्निप्रवेशं ये कुर्युरविमुक्ते विधानतः।
प्रविशन्ति मुखं ते मे निःसन्दिग्धं वरानने ॥
तथा—कुर्वन्त्यनशनं ये तु मद्भक्ताः कृतनिश्चयाः।
न तेषां पुनरावृत्तिः कल्पकोटिशतैरपि ॥ इति।
यच्च काशीखण्डे—दुष्कृतानि विधायेह बहिः पञ्चत्वमागताः।
तेषां गतिं प्रवक्ष्यामि शृणुत द्विजसत्तमाः ॥
यामाख्या ये गणाः सन्ति घोरा विकृतमूर्तयः।
मूषायां ते धमन्त्यादौ चैत्रदुष्कृतकारिणः ॥

भाषा

के अग्र मात्र भी कोई ऐसा स्थान नहीं है कि जिसमें सर्प, अग्नि, डाकू, बिजली आदि दुष्ट मृत्यु से भी मरे हुए किसी प्राणी को मोक्ष न हो।

आत्मघात रूपी दुर्मरण तो यहाँ नहीं करना चाहिए क्योंकि मत्स्यपुराण में 'कालेनो' अपने समय से काशी में मरे हुए मनुष्य शिव रूपी होते हैं। तथा सनत्कुमारसंहिता में—

'त्यक्त्वासुरत्र' काशी में समय पर आप से आप मृत प्राणी निःशंक मुझमें प्रवेश कर जाता है, ऐसा कहा है। किन्तु अनशन ( मरणपर्यन्त उपवास व्रत ) और अग्निप्रवेश से यहाँ भी आत्मघात करने में दोष नहीं है जैसा कि मत्स्यपुराण में कहा है कि—

'अग्निप्रवेशं' हे वरानने! काशी में जो लोग विधानपूर्वक अग्निप्रवेश करते हैं वे निःसन्देह मेरे मुख में प्रवेश करते हैं। और जो मेरे भक्त निश्चय से अनशन करते हैं वे पुनः कदापि जन्म नहीं पाते। और काशीखण्ड में जो कहा है कि—

''दुष्कृतानि'' हे द्विजसत्तम! काशी में पाप कर जो मनुष्य दैववश काशी से बाहर मरते हैं उनको भयानक और विकृत मूर्ति 'याम' नामकगण मूषायंत्र में प्रथम जलाते हैं, तदनन्तर कालभैरव की रुद्रपिशाच यातना होती है, तदनन्तर 'अथ संक्षीण' कालभैरव के दर्शन से उनके पाप नष्ट हो जाते हैं तथा काशी ही में जन्म पाकर और काशी में मर कर मेरी ( श्री शिव की ) आज्ञा से मोक्ष पाते हैं। वह तो काशी में पाप कर अन्यत्र मरे हुए विशेष पापी के विषय में है न कि काशी में मृत के विषय में। इससे यह स्पष्ट ही सिद्ध है कि विशेष पाप से रहित काशीवासी यदि दैववश काशी से अन्यत्र मरें तो तुरन्त ही उनका काशी में जन्म और मरण होता है।

इत्यादिना विविधयामगणकृतयातनानन्तरं रुद्रपिशाचता कालभैरवकृता। अनन्तरं काश्यामे
देहग्रहणपूर्वकं तेषां मुक्तिर्भवतीति प्रतिपादितम्—

अथ संक्षीणपापास्ते कालभैरवदर्शनात्।
इहैव देहिनो भूत्वा मुच्यन्ते ते ममाज्ञया॥

इत्यन्तेन, तत् काश्यां पापं कृत्वाऽन्यत्र मृतपापिविशेषविषयम् इति। अथ काश्यादि
क्षेत्रपरिमाणम्—

तच्च पाद्मे पातालखण्डे—परिमाणं च वक्ष्यामि तन्निबोधत सत्तमाः।
मध्यमेश्वरमारभ्य यावद्देहलिविघ्नपम्॥
सूत्रं संस्थाप्य तद्दिक्षु भ्रामयेन्मण्डलाकृति।
तत्र या जायते रेखा तन्मध्ये क्षेत्रमुत्तमम्॥
काशीति यद्विदुर्वेदास्तत्र मुक्तिः प्रतिष्ठिता।
काश्यन्तपरमं क्षेत्रं विशेषफलसाधनम्॥
वाराणसीति विख्यातं तन्मानं निगदामि वः।
दक्षिणोत्तरयोर्नद्योर्वरणास्यौ च पूर्वतः॥
जाह्नवी पश्चिमे चापि पाशपाणिर्गणेश्वरः।
तस्यान्तर्यत् स्थितं दिव्यं विशेषफलसाधनम्॥
अविमुक्तमिति ख्यातं तन्मानं च ब्रवीमि वः।
विश्वेश्वराच्चतुर्दिक्षु धनुश्शतयुगोन्मितम्॥
अविमुक्तमिदं क्षेत्रं मुक्तिस्तत्र न संशयः।
गोकर्णेशः पश्चिमे पूर्वतश्च गंगामध्यं उत्तरे भारभूतः।
ब्रह्मेशानो दक्षिणे सम्प्रदिष्टस्तत्तु प्रोक्तं भवनं विश्वभर्तुः॥

भाषा

पद्मपुराण के पातालखण्ड में श्री काशीक्षेत्र के भीतर और भी तीन क्षेत्र कहे गये हैं और इन
चारों क्षेत्रों का पृथक् पृथक् परिमाण भी कहा गया है कि—

"परिमाणञ्च" मध्यमेश्वर नामक प्रसिद्ध शिवलिङ्ग से एक सूत देहली विनायक तक तान कर
उसका मण्डलाकार चारों दिशाओं में भ्रमण कराया जाय तो उस मण्डल के क्षेत्र को (काशी)
कहते हैं जो वेद में भी कहा है और जहाँ मुक्ति सहज ही मिलती है।

उसके भीतर वाराणसी क्षेत्र है। जिसके चार अवधि ये हैं—पूर्व गंगा का वह अर्ध भाग जो
पार की ओर है, पश्चिम पाशपाणि गणेश, दक्षिण अस्सी नदी, उत्तर वरणा नदी। वाराणसी के भीतर
'अविमुक्त' नामक क्षेत्र है। श्री विश्वनाथ से चारों दिशाओं में दो २ सौ धनुष इस क्षेत्र का परि-
माण है। अविमुक्त के भीतर (अन्तर्गृह) नामक क्षेत्र है जिसके चारों अवधि ये हैं कि पश्चिम
गोकर्णेश्वर, पूरब आधी गंगा, उत्तर भारभूतेश्वर, दक्षिण ब्रह्मेश्वर। और ब्रह्मपुराण में रुद्र के प्रति
श्री ब्रह्मदेव ने काशीक्षेत्र को कहा है कि—

विश्वभर्तुर्भवनमन्तर्गृहम्, ततश्च काशीवाराणस्यविमुक्तानामन्तर्गृहाख्यानां चतुर्णां क्षेत्राणामुत्तरोत्तरम् पूर्वपूर्वान्तरवर्त्ति पूर्वपूर्वापेक्षया न्यूनपरिमाणं चेति संपण्डितार्थः। तथा ब्रह्मपुराणे रुद्रं प्रति ब्रह्मा काशीक्षेत्रमाह—

पञ्चक्रोशप्रमाणं तु क्षेत्रं दत्तं मया तव।
क्षेत्रमध्ये यदा गङ्गा गमिष्यति सरित्पतिम्॥
तेन सा महती पुण्या पुरी रुद्र भविष्यति।
पुण्या चोदङ्मुखी गङ्गा प्राची वाऽपि सरस्वती॥
उदङ्मुखी योजने द्वे गच्छती जाह्नवी नदी।

मध्यमेश्वरात्सर्वदिक्षु पञ्चक्रोशप्रमाणमित्यर्थः। यत्तु ब्रह्मवैवर्ते कामकलावचः—

अहो! महालिङ्गमयं जनार्दनं पश्यामि काश्यां परमात्मरूपम्।
अत्रायतं योजनपञ्चकात्मकं विस्तारिगव्यूतियुगं तु सार्धम्॥

अत्र योजनं क्रोशस्तेन समं ततः पञ्चक्रोशतेति न विरोधः। वाराणसीक्षेत्रं तु वरणास्यावन्तरा। तदुक्तं कौर्मे—

"वरणायास्तथैवास्या मध्ये वाराणसी पुरी"।

काशीक्षेत्राद्बहिः समन्ताद्योजनं स्वर्गभूमिस्तत्र मृताः स्वर्गभाजः। यद्यपि च क्षेत्रमात्रे तारकोपदेशादविशेषेण मुक्तिः श्रूयते, तथापि क्षेत्रविभागवशात्तारतम्यम् तदुक्तं पाद्मे—

चतुर्धा वितते क्षेत्रे सर्वत्र भगवाञ्शिवः।
व्याचष्टे तारकं वाक्यं ब्रह्मात्मैक्यप्रबोधकम्॥
तथापि तत्तत्सामर्थ्यात्तत्र तत्र मृतस्य हि।
भोगपूर्वापवर्गाप्तिर्जीवन्मुक्तिदशैव सा॥
अन्तर्गेहे विपन्नस्तु साक्षात्कैवल्यमाप्नुयात्।
चतुर्विधेऽपि क्षेत्रेऽस्मिन् प्रमीतो गर्भयातनाम्॥
नैवाप्नोति मुनिश्रेष्ठा विशेषोऽयं ब्रवीमि वः।

भाषा

'पञ्चक्रोश' हे रुद्र! मध्यमेश्वर से सब दिशाओं में पांच कोश का क्षेत्र मैंने आपको दिया है और जब इस क्षेत्र के बीच से होती हुई गङ्गा समुद्र को जायँगी तब यह पुरी और भी बड़ी पुण्या हो जायगी और काशीक्षेत्र से बाहर चारों दिशाओं में चार चार कोश तक स्वर्गभूमि है, वहां के मरने वाले स्वर्ग पाते हैं। यद्यपि इन चारों क्षेत्रों में से किसी में कोई प्राणी मरे उसको भगवान् श्री शिव जी तारक का उपदेश तुल्य ही करते हैं तथापि प्रत्येक तीर्थों के प्रभाव से वहाँ वहाँ के मरने वाले को जीवन्मुक्ति की दशा में रहकर सुखभोग के अनन्तर विदेहमोक्ष मिलता है परन्तु अन्तर्गृह में मृत प्राणी को यदि रुद्रपिशाच न होना पड़े तो तुरत ही विदेहमोक्ष मिलता है। यह बात—

"चतुर्धा वितते" इत्यादि पद्मपुराण के ढाई श्लोकों में लिखी है और पद्मपुराण ही में इसका स्पष्ट विवरण भी यह किया है कि—"चतुर्विधेऽपि" हे मुनिश्रेष्ठ! इस चार प्रकार के क्षेत्र में मृत प्राणी

काश्यां मृतस्तु सालोक्यं साक्षात्प्राप्नोति सत्तमः ॥
ततः सरूपतां याति ततः सांनिध्यमश्नुते ।
ततो ब्रह्मैकतां याति न परावर्तते पुनः ॥
वाराणस्यां मृतो जन्तुः साक्षात्सारूप्यमश्नुते ।
ततः सांनिध्यमायाति ततो ब्रह्मैकतामियात् ॥
अविमुक्ते विपन्नस्तु साक्षात्सांनिध्यमाप्नुयात् ।
ततश्चिदानन्दमये- ब्रह्मण्येव विलीयते ॥
सलोकतां च सारूप्यं सांनिध्यं चापि सत्तमः ।
कल्पं कल्पमवाप्नोति ततो ब्रह्मात्मको भवेदिति ॥

अत्र चेदमवधेयम् पूर्वोद्धृतजाबालश्रुत्योरविमुक्तवाराणसीशब्दौ तथाविधरामतापनीय-श्रुतौ च काश्यविमुक्तशब्दौ प्रत्यक्षमुपात्तौ । एवं च काशी वाराणस्यविमुक्तानां त्रयाणां क्षेत्राणां विशेषाभिधानमत्र त्रिस्थलीसेतूद्धृते पाद्मे श्रुत्यनुसारित्वात् अस्तु निरामयम्। अस्तु च 'वरणायां नास्यां च मध्ये प्रतिष्ठित' इत्युक्तजाबालश्रुतिरपि । वाराणसी-मध्यगतस्यापि अविमुक्तस्य गृहपीठन्यायेनोक्तनदीद्वयान्तरालवर्तित्वाविरोधादुपपन्नतरा ।

भाषा

गर्भवास के दुःख को नहीं पाता यह अवश्य है किन्तु, विशेष यह है कि अन्तर्गृह से अन्य तीन उक्त क्षेत्रों में मृत प्राणी एक एक कल्प (ब्रह्मा का दिन) तक सालोक्य ( शिवलोक में वास ) सारूप्य ( शिव के तुल्य रूप ) और सांनिध्य ( शिव के समीप ही में वास ) हो कर तब विदेह मोक्ष पाता है अर्थात् काशी में मृत को सालोक्य, सारूप्य और सांनिध्य तीनों होते हैं । और वाराणसी में मृत को सारूप्य और सांनिध्य तथा अविमुक्त में मृत को सांनिध्य होता है । तदनन्तर तीनों की विदेहमुक्ति होती है । यहाँ तक त्रिस्थलीसेतु के भाग उद्धृत हो चुके । अब इस त्रिस्थलीसेतु के विषय में यह विचारणीय है कि इस काशी प्रकरण के आदि में उद्धृत जाबाल उपनिषद् की *'तंबृहस्पतिः'* इस प्रथम श्रुति में अविमुक्त और *'अथैनमत्रिः'* इस द्वितीय श्रुति में वाराणसी तथा *'अथ तं'* इस रामतापनी उपनिषद् में काशी कही है । इस रीति से ये तीन क्षेत्र श्रुतिमूलक हैं । और विश्वेश्वर का अन्तर्गृह रूपी चतुर्थक्षेत्र यद्यपि इन श्रुतियों में पठित नहीं है तथापि अनन्तरोक्त पद्मपुराण के अनुसार अनुमान होता है कि इसका मूल भी वेद है । इससे यह भी प्रामाणिक है और इसमें भी कुछ संदेह नहीं है कि उक्त उपनिषदों के अनुसार इन प्रत्येक क्षेत्रों में मृतों को पुनः गर्भवास तारकोपदेश के कारण नहीं होता और सायुज्या मुक्ति इस क्षेत्र में मृत सम्पूर्ण प्राणियों को होती है । तथा इन क्षेत्रों के अन्योन्य में यह विशेष भी है कि बहिरङ्ग क्षेत्र की अपेक्षा अन्तरङ्ग क्षेत्र में किए हुए पुण्य और पाप कर्म का फल अधिक होता है । परन्तु, *"काश्यां मृतस्तु सालोक्यं"* इत्यादि पद्मपुराण के अनुसार अनन्तरोक्त त्रिस्थलीसेतु में जो अविमुक्त आदि तीन क्षेत्रों में मृतप्राणिओं के विषय में सायुज्या मुक्ति से पूर्व सुख भोग रूपी सालोक्यादि मुक्ति कही हैं, उनका संभव नहीं हो सकता क्योंकि काशीमृत्यु और सायुज्या मुक्ति के मध्य में यदि कुछ व्यवधान ( विलम्ब ) स्वीकार किया जाय तो पूर्वोद्धृत जाबाल

विश्वेश्वरान्तर्गृहन्तु यद्यपि नोक्तश्रुतिषु प्रत्यक्षपठितं, तथाप्यप्रतिषिद्धमनुमतमिति न्यायात् एकदेशानुमितेः एतत्पाद्मस्मृत्यनुमितवेदवाक्यमूलकत्वाच्च तदपि भवतु नाम प्रामाणिकं, भवतु चैषां चतुर्णामपि क्षेत्राणां विभागो मोक्षान्यप्रातिस्विकदृष्टानुश्रविकपुण्यपापानुष्ठानानुरूपेष्टानिष्टतत्तत्फलप्रदानसमुन्नीतं तेषां तारतम्यमुपगम्य सम्यक्चरितार्थितः क्षेत्राणामितरेतरान्तर्बहिर्भावानुसारात् 'क्षेत्रेऽस्मिन्योऽर्चयेद्भक्त्या मन्त्रेणानेन मां शिव । ब्रह्महत्यादिपापेभ्यो मोक्षयिष्यामी'त्युद्धृतरामतापनीयोक्तन्यायाच्च । व्याप्नोतु चाद्ये जाबालवाक्येऽविमुक्तमात्रे श्रुतोऽपि तारकोपदेशो 'वरणायां नास्यां च मध्य' इति तद्द्वितीयवाक्यानुसारादविमुक्तबहिर्भूतं वाराणसीभागमपि विसिन्वन् 'श्रीरामस्य मनुं काश्यां' 'क्षेत्रेऽत्र तव देवेश यत्र कुत्रापि' इत्युक्तरामतापनीयवाक्यस्वरसाद्वाराणसीबाह्यान् काशीभागानपि अपेक्षतां च निर्विशेषमेवैतानि क्षेत्राणि मरणानुबन्धिनी गर्भवासयातनात्यन्तनिवृत्तिः संपद्यतां च सायुज्यमुक्तिः काशीमृतपूर्णवत्प्राणिसाधारणी परन्तु काशीमृतमात्रस्य सायुज्यमुक्तौ विलम्बासंम्भवादेतत्पाद्मोक्तं त्रिस्थलीसेतुसम्मतं सालोक्यादिमुक्तिक्रमतारतम्यं न मनागपि मनसि निविशते। तथा सति श्रौताक्षरानुसारिणा स्मार्तेन पूर्वोक्तेन श्रीवेदव्यासव्याख्यानेन विरोधस्य दुरुद्धरत्वात्। तस्मात् यथा पूर्वोक्तश्रीवेदव्यासव्याख्यानात्पौराणिकानि भैरवयातनावाक्यानि काशीधर्मसम्प्रदायलोपवारणैकार्थविभीषिकामात्रपराणि तथैव पाद्मीयानीमानि मुक्तिक्रमतारतम्यवाक्यान्यपि सायुज्यमुक्तेरलौकिकत्वात्तद्विरक्तभोगानुरक्तलौकिकजनश्रद्धोपरमनिवारणैकप्रयोजनप्ररोचनामात्रपराण्येवेति नैषां प्रामाण्यानुपपत्तिः। एवं पूर्वोक्तं काशीकेदारेश्वरान्तर्गृहक्षेत्रमेषां पञ्चमम् पूर्वोद्धृतकाशीकेदारमाहात्म्यवाक्यपूरादिति—

एवं महाभारते अश्वमेधपर्वणि संवर्त्तमरुत्तीये ६ अध्याये—

वैशम्पायन उवाच—एवमुक्तो मरुत्तस्तु नारदेन महर्षिणा ।
विप्रलम्भमुपाध्यायात्सर्वमेव न्यवेदयत् ॥ १४ ॥

भाषा

उपनिषद् के अक्षरों और उसके अनुसारी श्री वेदव्यास के पूर्वोक्त व्याख्यान के साथ विरोध होने से 'काश्यां मृतस्तु सालोक्यं' इत्यादि पद्मपुराण अप्रमाण ही हो जायगा, इसलिए यही निर्णय है कि जैसे श्री वेदव्यास के उक्त व्याख्यानानुसार भैरव यातना के पौराणिक वाक्य काशी में धर्मसम्प्रदाय के रक्षणार्थ विभीषिका (डरवाना) मात्र ही है। वैसे ही ''काश्यां मृतस्तु सालोक्यं'' इत्यादि अनन्तरोक्त पद्मपुराण के वाक्य भी अलौकिक ब्रह्मानन्द रूपी सायुज्या मुक्ति में विषयानन्द (सुखभोग) के लोलुपजीवों की अश्रद्धा के निवारणार्थ केवल प्ररोचना मात्र ही हैं। और जैसे उक्त चार तीर्थ हैं वैसे काशीकेदारमाहात्म्य के पूर्वोक्त वाक्यानुसार केदारनाथ का अन्तर्गृह भी पांचवाँ क्षेत्र है। इति।

ऐसे ही महाभारत अश्वमेधपर्व के 'संवर्त मरुत्तीय' प्रकरण ६ अध्याय में यह कहा है कि 'एवमुक्तो'०—हे राजन् (जनमेजय)! नारद महर्षि के ऐसे वाक्यों को सुन कर राजा मरुत्त ने अपने उपाध्याय (बृहस्पति) से जो धोखा पाया था सब कह दिया कि ॥ १४ ॥ ''गतो'' में अंगिरा के पुत्र देवताओं के आचार्य बृहस्पति के समीप यज्ञ के लिए गया था, परन्तु उन्होंने यज्ञ कराना

मरुत्त उ०—गतोऽस्म्यङ्गिरसः पुत्रं देवाचार्यं बृहस्पतिम् ।
यज्ञार्थमृत्विजं द्रष्टुं स च मां नाभ्यनन्दत ॥ १५ ॥
प्रत्याख्यातश्च तेनाहं जीवितुं नाद्य कामये ।
परित्यक्तश्च गुरुणा दूरितश्चास्मि नारद ॥ १६ ॥
वैश० उ०—एवमुक्तस्तु राज्ञा स नारदः प्रत्युवाच ह ।
आविक्षितं महाराज वाचा संजीवयन्निव ॥ १७ ॥
नारद उवाच—राजन्नङ्गिरसः पुत्रः संवर्त्तो नाम धार्मिकः ।
चंक्रमीति दिशः सर्वा दिग्वासा मोहयन् प्रजाः ॥ १८ ॥
तं गच्छ यदि याज्यं त्वां न वाञ्छति बृहस्पतिः ।
प्रसन्नस्त्वां महातेजाः संवर्त्तो याजयिष्यति ॥ १९ ॥
मरु० उ०—संजीवितोऽहं भवता वाक्येनानेन नारद ।
पश्येयं क्व नु संवर्त्तं शंस मे वदतां वर ॥ २० ॥
कथं च तस्मै वर्तेयं कथं मां न परित्यजेत् ।
प्रत्याख्यातश्च तेनापि नाहं जीवितमुत्सहे ॥ २१ ॥
नारद उ०—उन्मत्तवेशं बिभ्रत्स चङ्क्रमीति यथा सुखम् ।
वाराणस्यां महाराज दर्शनेप्सुर्महेश्वरम् ॥ २२ ॥
तस्या द्वारं समासाद्य न्यसेथाः कुणपं क्वचित् ।
तं दृष्ट्वा यो निवर्तेत स संवर्त्तो महीपते ॥ २३ ॥

भाषा

स्वीकार नहीं किया ॥ १५ ॥ हे नारद ! ऐसा अनादर और परित्याग अपने गुरु से पाकर अब जीना नहीं चाहता ॥ १६ ॥ 'वैशम्पा०'—हे महाराज ! ऐसा सुन कर नारद महर्षि ने अ वाक्यों से मानो मरुत्त को जिला लिया अर्थात् यह कहा कि ॥१७॥ हे राजन् (मरुत्त)! यदि आ को बृहस्पति यज्ञ नहीं कराते तो आप संवर्त्त के समीप जाइये। वह अङ्गिरा ही के छोटे पुत्र बृहस् के कनिष्ठ भ्राता हैं और नग्न हो कर अवधूत के वेष में स्वतंत्र दिशाओं में विहार करते रहते हैं वह बड़े तेजस्वी हैं, और प्रसन्न हो कर आप का यज्ञ करावेंगे ॥ १८ ॥ १९ ॥ मरुत्त ने कहा, नारद ! आप के इस वाक्य से मैं जी गया। आप यह बताइए कि मैं कहाँ संवर्त्त का दर्शन प और उनके साथ कैसा वर्ताव करूँ जिससे कि वे मुझे परित्याग न करें क्योंकि यदि वे भी मु परित्याग देंगे तो मैं न जीऊँगा ॥ २० ॥ २१ ॥ नारद ने कहा कि वह उन्मत्त वेष धारण किए अ इच्छा से भ्रमण किया करते हैं। वह प्रतिदिन किसी समय वाराणसी में जाकर श्री शिव जी दर्शन करते हैं। आप वाराणसी जाकर एक नवीन कुणप (मुर्दा) वाराणसी के द्वार पर रख दीजिये। वाराणसी में जाने वाला जो पुरुष उस कुणप को देख कर बाहर पलट जाय वही सं हैं ॥ २२ ॥ २३ ॥ जहाँ वह जायँ उनके पीछे आप चले जाइये और एकान्त में 'अञ्जलि' बाँध अपनी इस प्रार्थना को उनसे कहिए और यदि आप से पूछें कि मुझे किसने तुम्हें बतला

तं पृष्ठतोऽनुगच्छेथा यत्र गच्छेत्स वीर्यवान् ।
तमेकान्ते समासाद्य प्राञ्जलिः शरणं व्रजेः ॥ २४ ॥
पृच्छेत्त्वां यदि केनाहं तवाख्यातं इति स्म ह ।
ब्रूयास्त्वं नारदेनेति संवर्तः कथितोऽसि मे ॥ २५ ॥
स च त्वामनुयुञ्जीत ममानुगमनेच्छया ।
शंसेथा वह्निमारूढं मामपि त्वमशङ्कया ॥ २६ ॥
व्यास उवाच०—स तथेति प्रतिश्रुत्य पूजयित्वा च नारदम् ।
अभ्यनुज्ञाय राजर्षिर्ययौ वाराणसीं पुरीम् ॥ २७ ॥
तत्र गत्वा यथोक्तं स पुर्य्यां द्वारे महायशाः ।
कुणपं स्थापयामास नारदस्य वचस्स्मरन् ॥ २८ ॥
यौगपद्येन विप्रश्च पुरीद्वारमुपाविशत् ।
ततः स कुणपं दृष्ट्वा सहसा संन्यवर्तत ॥ २९ ॥
स तं निवृत्तमालोक्य प्राञ्जलिः पृष्ठतोऽन्वगात् ।
आविविक्तो महीपालः संवर्तमुपशिक्षितुम् ॥ ३० ॥
स च तं विजने दृष्ट्वा पांसुभिः कर्दमेन च ।
श्लेष्मणा चैव राजानं ष्ठीवनैश्च समाकिरत् ॥ ३१ ॥
स तथा बाध्यमानोऽपि संवर्तेन महीपतिः ।
अन्वगादेव तमृषिं प्राञ्जलिः संप्रसादयन् ॥ ३२ ॥
ततो निवृत्य संवर्तः परिश्रान्त उपाविशत् ।
शीतलच्छायमासाद्य न्यग्रोधं बहुशाखिनम् ॥ ३३ ॥ इति

अत्र भारतभावदीपे नीलकण्ठचतुर्द्धरः ।

उन्मत्तवेशमिति । अत्र कुणपदर्शनेन महेश्वरदर्शनसिद्धिं दर्शयता कुणपस्य महेश्वर

भाषा

तो मेरा नाम लेना और यदि आप से मेरे समीप आने के लिए मुझे पूछें तो आप निःसंदेह यह कहियेगा कि नारद अग्निप्रवेश कर गये ॥ २४–२६ ॥

राजा मरुत्त श्री नारद को प्रणाम करके वाराणसी पुरी में आये और उसके द्वार पर कुणप का स्थापन कराया। इतने में एक ब्राह्मण बड़े वेग से आकर वाराणसी के द्वार में प्रविष्ट हुआ और उस कुणप को देख कर उसी वेग से पीछे को पलटा। राजा उसे देख कर उसके पीछे अंजलि बाँध कर चले ॥ २७—३० ॥ कुछ दूर जाकर उस ब्राह्मण ने राजा को अकेले देखकर धूलि फेंकी, पुनः कर्दम ( कीच ) फेंका, पुनः श्लेष्मा ( खँखार ) फेंका और राजा के ऊपर थूक भी दिया ॥ ३१ ॥ इस प्रकार अनेक उपद्रव करने पर भी राजा ने उन ऋषि का पीछा न छोड़ा ॥३२॥ तदनन्तर जब संवर्त चलते चलते थक गये तब एक वट वृक्ष की शीतल छाया में बैठे। यहाँ 'भारतभावदीप' में २२ और २३ श्लोकों के ऊपर नीलकण्ठ चतुर्द्धर ने यह भाव कहा है कि यहाँ कुणप के देखने से श्री शिव

प्रतिमात्वं सूचितम् तथा च अविमुक्तम्प्रकृत्य "अत्र हिं जन्तोः प्राणेषूत्क्रममाणेषु रुद्रस्तारकं ब्रह्म व्याचष्टे येनासावमृती भूत्वा मोक्षी भवतीति श्रुत्या सिद्धः कुणपाभिमानिनो जीवस्य ब्रह्मभावोऽपूर्वो ज्ञापितः । एवं चोपरिधारणविधिवद्विधिरेवायमित्युपपादितमुत्तरयापरे ॥ २२ ॥ इति ॥

अत एवेदानीं यावदपि काशीकुणपे दृष्टमात्रे तं नमस्यन्ति महादेवेति च संबोधयन्ति देवयात्रानिष्ठाश्च करस्थेन पुष्पगङ्गाजलादिना पूजासम्भारेण सहाभिद्रुत्य पूजयन्ति चेति शिष्टाचारो जागर्त्येव ।

किंच न खलु काशीमृतानामशेषप्राणिनां सद्यः सायुज्यमुक्तिरित्येतावानेव काश्या अनन्यसाधारणो महिमा अपि तु श्रीमान् भगवान् नारायणः श्रीविश्वनाथार्चनाय प्रत्यहं काशीमायातीत्यपि । तथा च ध्रुवं प्रति स्वयमेव भगवान्—

वैकुण्ठनगरात् काशीं नित्यं विश्वेशमर्चितुम् ।
अहमायामि नियमाज्जगदर्च्यं तदर्चिताम् ॥

(का० खं० अ० २१ श्लो० ४)

अपि च—अष्टौ मासान्विहारः स्याद् यतीनां नियतात्मनाम् ।
वार्षिकांश्चतुरो मासानेकत्र निवसेत्पुनः ।
अविमुक्तप्रविष्टानां विहारस्तु न विद्यते ।

(नि० सि० यति० मात्स्ये)

भाषा

जी का दर्शन सिद्ध हो गया, इसी से कुणप ही को देख कर बाहर पलट जाना नारद महर्षि ने कहा है जिसका तात्पर्य यही है कि 'काशी का कुणप श्री शिव की प्रतिमा है क्योंकि 'अविमुक्त' के प्रकरण में जाबालि उपनिषद् का वाक्य है कि काशी में मरते समय प्राणी को श्री रुद्र तारक का उपदेश करते हैं, जिससे वह प्राणी ब्रह्मज्ञानी हो कर मोक्ष पाता है अर्थात् परब्रह्म रूपी हो जाता है'। तो जब कुणप ( मृतक शरीर ) का अभिमानी जीव परब्रह्म हो गया तब वह कुणप परब्रह्म ही का शरीर अर्थात् प्रतिमा है। यह व्याख्या पण्डित नीलकण्ठ चतुर्धर की है। और इसी से अब तक काशी में यह शिष्टाचार है कि काशी के कुणप को देख कर लोग नमस्कार करते हैं; और महादेव शब्द का उच्चारण भी करते हैं। तथा श्री विश्वनाथ का पूजन करने को जाते हुए कोई कोई विवेकी पुरुष दौड़ कर उसी कुणप पर पूजा की सामग्री पुष्पादि फेंकते हैं। और अन्य सब तीर्थों की अपेक्षा काशी की यह एक ही महिमा अधिक नहीं है कि काशी में मृत सब प्राणियों को तत्क्षण ही सायुज्य मुक्ति होती है, किन्तु यह भी असाधारण ही महिमा काशी की है कि "*वैकुण्ठनगरात्*" भगवान् वैकुण्ठ नाथ ने राजा ध्रुव से स्वयं कहा है कि जगत्पूज्य श्री विश्वनाथ जी को नित्य पूजने के अर्थ वैकुण्ठ नामक नगर से जगत्पूज्या काशी में मैं प्रति दिन आया करता हूँ। तथा यह भी काशी का एकलौता विशेष है कि "*अष्टौ मासान्*" संन्यासियों को ८ मास तक भ्रमण ही करना चाहिए, केवल वर्षा ऋतु के ४ मासों में एक स्थान पर रहना चाहिए।

काश्यां च यद्यपि बहवो देवयात्राः काशीखण्डादौ कर्तव्यतयोक्तास्तथापि गङ्गाश्रीविश्वनाथयात्रे नित्ये। तत्रापि पूर्वाऽङ्गम्, पराऽङ्गिनी। तथा च काशीखण्डेऽन्तिमे अध्याये सूतं प्रति—

व्यासः—न वन्ध्यं दिवसं कुर्याद् विना यात्रां क्वचित् कृती।
यात्राद्वयं प्रयत्नेन कर्तव्यं प्रति वासरम् ॥१०१॥
आदौ स्वर्गतरङ्गिण्यास्ततो विश्वेशितुर्ध्रुवम्।
यस्य वन्ध्यं दिनं यातं काश्यां निवसतः सतः ॥१०२॥
निराशाः पितरस्तस्य तस्मिन्नेव दिनेऽभवन्।
स दष्टः कालसर्पेण स दष्टो मृत्युना स्फुटम् ॥१०३॥
स मुष्टस्तत्र दिवसे विश्वेशो यत्र नेक्षितः ॥ इति ॥

अत एवाहुः शिष्टाः—

असारे खलु संसारे सारमेतच्चतुष्टयम्।
काश्यां वासः सतां सङ्गो गङ्गाम्भः शिवपूजनम् ॥ इति ॥

ननु काशीमृतानां भगवत्कृततारकोपदेशेन तत्वसाक्षात्कारान्मोक्षस्य सिद्धावपि तदतिरिक्तमुक्तिक्षेत्रेषु मृतानां तादृशोपदेशाभावेन तत्वज्ञानाभावात्कथं मोक्षः। न च तत्र मरण-

भाषा

परन्तु काशीमात्र में भ्रमण के बिना वे जीवनपर्यन्त रह सकते हैं। अब प्रसङ्ग से एक आवश्यक बात यह कही जाती है कि 'न वन्ध्यं' सूत से व्यास जी ने कहा है कि काशीस्थ बुद्धिमान् मनुष्य को चाहिए की देवयात्रा सर्वथा न करने से अपने दिन को व्यर्थ न बितावै। यदि बहुत सी यात्राओं को न कर सके तो प्रथम गङ्गा की और अनन्तर श्री विश्वनाथ की यात्रा तो प्रयत्न से प्रति दिन अवश्य किया करै क्योंकि काशी में रहते हुए जिस मनुष्य का जो दिन इन दो यात्राओं के त्याग से व्यर्थ हो कर बीता उसी दिन उसके पितृगण उससे निराश हो गये और जिस दिन (काशी में रह कर) जिस मनुष्य ने श्री विश्वनाथ का दर्शन नहीं किया उस दिन वह मानों काले सर्प से डसा गया और मृत्युदेव से भी स्पष्ट डसा गया तथा लूटा गया, (इन दो यात्राओं के त्याग में पितृगण की निराशता रूपी हानि को तुल्यरूप से कह कर केवल श्री विश्वनाथ के दर्शन को त्यागने में जो ये बड़ी बड़ी हानियाँ विशेष रूप से पुनः कही गईं इससे गङ्गायात्रा के प्रति श्री विश्वनाथ यात्रा की प्रधानता पूर्णरूप से सिद्ध है) और काशी की पूर्ण महिमा कौन कह सकता है? इसलिए अब एक शिष्ट लोगों का श्लोक कहकर हम इस काशी वर्णन को समाप्त करते हैं कि "असारे" इस निःसार संसार में यदि कोई सार है तो यही चार हैं—(१) काशी में वास (२) सत्पुरुषों का संग (३) गङ्गा सेवन (४) शिवपूजन। काशी से अन्य मुक्तिक्षेत्रों में मृतों को जब तारक का उपदेश नहीं होता और इसी से ब्रह्मज्ञान भी नहीं होता तो वहाँ मृतों का मोक्ष कैसे होता है? यह तो कह नहीं सकते कि वहाँ मरणमात्र ही से मोक्ष होता है। क्योंकि "*तमेव विदित्वाऽति मृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय*" (ब्रह्म के ज्ञान ही से मोक्ष पाता है, मोक्ष के लिए कोई दूसरा उपाय नहीं है)। इस वेदवाक्य से विरोध

मात्रादेव स इति वाच्यम् "तमेव विदित्वाऽतिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनायेति" श्रुत्या तत्वज्ञानं विना मोक्षाभावं प्रतिपादयन्त्या सह विरोधप्रसङ्गात्। तथा च पूर्वोपन्यस्तानां तीर्थान्तरेषु मोक्षप्रदत्वप्रतिपादकानां श्रुतिस्मृतिवाक्यानां प्रामाण्योपपत्तिः कथमिति चेत् इत्थम्—

तीर्थानि सर्वाण्यपि मोक्षदानि
श्रुतानि शास्त्रेष्वखिलेषु राजन्।
वाराणसीप्राप्तिफलानि शीघ्रम्
कालेन चातो व्यवधानवन्ति ॥

ब्रह्मवैवर्त्ते खिले काशीमूलरहस्ये काशीकेदारमाहात्म्ये १३ अध्याये—

पुरीषु षट्सु मरणं काशीमरणदं नृणाम् ॥
षट्पुरे काम्यपुण्या वै जनास्तपमहोऽलभन् ॥६८॥ इति वाक्येन।

इति पूर्वोपन्यस्तसुरेश्वराचार्योद्धृतसनत्कुमारसंहितावाक्येन—

अन्यानि मुक्तिक्षेत्राणि काशीप्राप्तिकराणि हि।
काशीं प्राप्य विमुच्येत नान्यथा तीर्थकोटिभिः ॥

भाषा

पड़ जायगा, इसलिए अन्य तीर्थों में मरने से मोक्ष होना कहने वाले काशी प्रकरण से पूर्व ही कहे हुए वेदवाक्य और स्मृतिवाक्य कैसे प्रमाण हो सकते हैं?

उ० १—इस रीति से वे वाक्य प्रमाण हैं कि अन्यमुक्तिक्षेत्रों में मरने से एक जन्म और होता है कि जिसमें उन जीवों को मरण के समय अवश्य ही काशी लाभ होता है जैसा कि सनत्कुमार संहिता का पूर्व ही सुरेश्वराचार्य का उद्धृत यह वाक्य है कि '*तीर्थानि*' (इसका अर्थ पूर्व में कहा जा चुका है) और० ब्र० वै० खिल काशी मूल रहस्य का यह वाक्य है कि "पुरीषु" अयोध्यादि ६ पुरिओं में से एक में मरण से मनुष्यों को उसके अनन्तर उत्तर जन्म में काशी में मरण का लाभ होता है और उन पुरिओं में काम्य धर्म करने से लोग तपोलोक और महोलोक को प्राप्त हुए। तथा त्रिस्थली सेतु में उद्धृत काशीखण्ड का वाक्य भी है कि "*अन्यानि*" काशी से अन्य मुक्तिक्षेत्र काशी का लाभ कराते हैं और काशी प्राप्त होने पर प्राणी की मुक्ति होती है। काशी के बिना कोटि तीर्थों से भी मुक्ति नहीं होती।

उ० २—गरुड़पुराण के प्रेतकल्प में यह श्लोक है कि—"*अयोध्या, मथुरा, माया, काशी, कांची, अवन्तिका। पुरी, द्वारवतीचैव सप्तैता मोक्षदायिकाः।* यह श्लोक और इसका अर्थ भी बहुत ही प्रसिद्ध है। अब इस पर ध्यान देना चाहिए कि यह श्लोक इसी अर्थ में अनेक प्रकार से बन सकता था जैसे कि—'*अयोध्या, मथुरा, माया, पुरी, द्वारवती तथा।* काशी, कांची, अवन्ती च सप्तैता *मोक्षदायिकाः' तथा "पुरी द्वारवती तद्वत्काशी, कांची, अवन्तिका। अयोध्या, मथुरा, माया, सप्तैता मोक्षदायिकाः*" इत्यादि। परन्तु ऐसी रचनाएँ इस कारण नहीं की गईं कि इन प्रत्येक रचनाओं में ऐसा नहीं हो सकता था कि अन्य तीन २ पुरियों के मध्य में काशी पड़े और पूर्वोक्त श्लोक में ऐसी ही रचना है कि अन्य तीन २ पुरियों के मध्य में काशी कही है। इससे पूर्वोक्त श्लोक का अभिप्राय यही

इति त्रिस्थलीसेतौ काशीखण्डवाक्येन च मुक्तिः। तीर्थान्तरे मृतानां पुनर्जातानामवश्यं काश्यां मृत्युर्भवति ततश्च तारकोपदेशेन तत्वसाक्षात्कारात्तेषां मोक्षो भवतीति जन्मान्तरव्यवधानेन तीर्थान्तराणां स्वमृतमोक्षप्रदत्वं निश्चीयते। अत एव गारुडे प्रेतकल्पे "अयोध्या मथुरा माया काशी" ति पद्येऽन्यथाऽनेकधा पद्यरचनासंभवेऽपि षण्णामपि पुरीणां काशीप्राप्तिद्वारा स्वमृत मोक्षदात्रीत्वमभिव्यङ्क्तुं तिसृणां तिसृणां पुरीणां मध्ये काशी निवेशितेति ध्येयम्। ननु नैतत्क्षेत्रमिदानीं मुमुक्षुभिः सेवनीयं हरिवंशवाक्यैरस्यास्थिरत्वप्रतिपादनात्। तथा च हरिवंशे १ पर्वणि २९ अध्याये वाक्यानि यथा—

अकस्माच्च पुरी सा तु विद्रुता सर्वतो दिशम्।
तस्यां पुर्य्यां ततो देवो निर्ममे पदमात्मनः॥ ६२॥

रमते तत्र देवेशो रममाणो गिरेः सुताम्।
न रतिं तत्र वै देवी लभते गृहविस्मयात्॥ ६३॥

वसाम्यत्र न पुर्य्यां तु देवी देवमथाब्रवीत्।
देव उवाच—नाहं वेश्मनि वत्स्यामि अविमुक्तं हि मे गृहम्॥
नाहं देवि गमिष्यामि गच्छ देवि गृहं प्रति॥ ६४॥

हसन्नुवाच भगवांस्त्र्यम्बकस्त्रिपुरान्तकः।
तस्मात्तदविमुक्तं हि प्रोक्तं देवेन वै स्वयम्॥ ६५॥

एवं वाराणसी शप्ता अविमुक्तं च कीर्तितम्।
यस्मिन् वसति वै देवः सर्वदेवनमस्कृतः॥
युगेषु त्रिषु धर्मात्मा सह देव्या महेश्वरः॥ ६६॥

भाषा

स्पष्ट होता है कि पूर्व और पश्चात् की तीन २ पुरियाँ मध्यवर्तिनी काशी के ही द्वारा मोक्ष देती हैं। इससे अधिक देखना हो तो "त्रिस्थली सेतु के काशी सेतु" में देखना चाहिए।

प्र०—इस समय अर्थात कलियुग में काशी है ही नहीं क्योंकि हरिवंश के प्रथम पर्व २९ अध्याय में यह कहा है कि—"*अकस्माच्च*" यह पुरी (काशी) तो अकस्मात् उजड़ गई। तदनन्तर श्री शिव जी ने उस पुरी में अपना स्थान बनवाया और श्री पार्वती के साथ वहाँ रहने लगे। परन्तु श्री पार्वती का मन अपने नैहर में अर्थात हिमवान् के गृह ही में लगा था और पुरी में आश्चर्य देखती थीं, इसी से उन्होंने श्री शिव जी से कहा कि मैं इस पुरी में नहीं रहूँगी। श्री शिव जी ने कहा कि मैं हिमवान् के गृह में नहीं रहूँगा क्योंकि मेरा गृह अविमुक्त (काशी) ही है। हे देवि! मैं वहाँ नहीं जाऊँगा, तुम चाहो जाव॥६२–६४॥ हँसते हुए श्री शिव जी ने ऐसा कहा अर्थात् स्वयं श्री शिव जी ने काशी को अविमुक्त कहा। इस रीति से वाराणसी के ऊपर शाप हुआ और अविमुक्त भी कहा गया जिसमें कि सब देवों से पूजित श्री शिव जी पार्वती के साथ तीन युगों में रहते हैं। क्योंकि कलियुग में श्री शिव जी का वह स्थान गुप्त हो जाता है और उसके गुप्त होने पर भी पुरी तो बसी

अन्तर्द्धानं कलौ याति तत्पदं हि महात्मनः ।
अन्तर्हिते पदे तस्मिन्पुरी तु वसते पुनः ॥ ६७ ॥
एवं वाराणसी शप्ता निवेशं पुनरागता ॥ इति ॥

इति चेत् अत्रोच्यते—नेमानि वाक्यानि श्रुतिस्मृतिपुराणप्रसिद्धशिष्टपरिगृहीतमहामाहात्म्यस्यासन्दिग्धस्थेम्नोऽस्य क्षेत्रस्य कथमप्यस्थिरत्वं प्रतिपादयितुमीशते। तथाहि—हरिवंशे हि दिवोदासस्य राज्ञ उद्वासार्थं महादेवप्रेषितेन निकुम्भगणेन सर्वान्नागरान्प्रति पुत्रहिरण्यायुःप्रभृतीन्सर्वान्कामान्वितरताऽपि राजपात्न्यै सुयशानाम्न्यै बहुनाऽप्याराधनेन पुत्रो न दत्तः। तथा कुपितेन राज्ञा तदायतनं नाशितमित्यर्थं प्रक्रम्य—

भग्नमायतनं दृष्ट्वा राजानमशपत्प्रभुः ।
पुर्यकस्मादियं शून्या तव नूनं भविष्यति ॥ ६० ॥
ततस्तु तेन शापेन शून्या वाराणसी तदा ।
शप्त्वा पुरीं निकुम्भस्तु महादेवमथागमत् ॥ ६१ ॥

इत्युक्त्वा 'अकस्मादि' त्याद्युक्तम्। तथा चायमर्थः—'सा पुरी' पुरीस्थो जनः सर्वतो दिशि प्रद्रुत इति शून्यायां तस्यां 'देवः' महोदवः 'पदम्' मोक्षलक्ष्मीविलासाख्यं प्रासादं निर्ममे। काशीखण्डे तस्यैव विश्वकर्मद्वारा निर्माणवचनात् 'गृहे' अविमुक्ते यो 'विस्मयः' आश्चर्यम्

भाषा

रहती है ॥ ६५–६७ ॥ इस रीति से वाराणसी के ऊपर शाप हुआ और पुनः बसाई गई, तब कैसे इस समय में भी काशी में मरने से मोक्ष कहा जाता है ?

उ० १—इन वाक्यों का यह सामर्थ्य कदापि नहीं हो सकता कि पूर्वोक्त इतने २ प्रबल प्रमाणों से सिद्ध और इस सयय में भी प्रसिद्ध ऐसे असन्दिग्ध काशीक्षेत्र के माहात्म्य को ये वाक्य कलियुग से हटा दें क्योंकि इन श्लोकों के पूर्व हरिवंश ही में कहा है कि 'काशी के राजा दिवोदास को काशी से निकालने के लिए श्री शिव जी के प्रेषित निकुम्भ नामक गण ने काशी में आकर कुछ दिनों तक सब काशी वासियों को अपने पूजन के द्वारा पुत्र, धन, जीवन आदि सब कामों से पूर्ण किया किन्तु महाराज दिवोदास की रानी 'सुयशा' को बहुत पूजन और आराधन करने पर भी पुत्र नहीं दिया जिससे कि राजा दिवोदास ने कुपित होकर निकुम्भ के आयतन ( मंदिर ) को गिरवा दिया' इसके अनन्तर हरिवंश ही में कहा है कि—"*भग्नमायातनं०*" अपने आयतन को गिरा देख निकुम्भ ने राजा को यह शाप दिया कि तुम्हारी यह पुरी अकस्मात् ही अवश्य शून्या हो जायगी। "*ततस्तु०*" तदनन्तर उस शाप से वाराणसी पुरी शून्या हो गई और निकुम्भ भी पुरी को शाप देकर श्री महादेव जी के समीप चले गये ॥ ६० ॥ ६१ ॥ इन श्लोकों के अनन्तर ६२ संख्या से ये श्लोक हैं जो कि प्रश्न में कहे गये हैं। अब इस पूर्ण प्रकरण का भावार्थ कहा जाता है जिससे कि तत्व निकल आवैगा "वह पुरी उजड़ गई" इसका यह अर्थ है कि पुरी लोगों से शून्य हो गयी। श्री महादेव ने वहाँ अपना स्थान बनवाया। इसका यही अर्थ है कि 'मोक्षलक्ष्मीनिवास' नामक शिवालय बनवाया क्योंकि काशीखण्ड में विश्वकर्मा के द्वारा इस शिवालय का बनवाना कहा है और पार्वती का मन जो अविमुक्त में नहीं लगता

अनधिकारिणामप्यधिकारं सम्पाद्य मुक्तिप्रदानम् तस्माच्च हेतोस्तत्र क्षेत्रे न रमते। 'नाहं वेश्मनि वत्स्यामीति' 'अहम्' नित्यमुक्त ईश्वरः 'हि' यतः मे गृहम् 'अविमुक्तम्' अविमुक्ताख्यं क्षेत्रमन्वर्थमञ्ज्ञकम्। अतोऽस्य मया विमुक्तिर्न कदापि कार्या। अहम् तत्र न गमिष्यामि। त्वमेव 'गृहम्' पितृगृहम् गच्छ यतो मया भवत्या वियोगः सह्यो न त्वस्य क्षेत्रस्येति यावत्। यतः इति हसन्नुवाच भगवान् तस्मात् तेन देवेन इदं क्षेत्रमविमुक्तमिति स्वयमुक्तम्।

न विमुक्तं मया यस्मान्मोक्ष्यते न कदाचन।
मम क्षेत्रमिदं तस्मादविमुक्तमिति स्मृतम्॥

इति लिङ्गपुराणादिनिबद्धेन मद्वचनेन पूर्वं प्रतिज्ञानमधुनापि च न त्यक्ष्यामीत्यभिप्रायेण पुनरविमुक्तमित्युक्तम्। एवमपि देवी मां पितृगृहं गमयितुमिच्छत्येवेत्यभिप्रेत्य हासः।

यस्मिन्वसतीत्यादिपदे त्रिषु युगेषु देव्या सह महेश्वरो देवः प्रत्यक्षं वसति 'तत्पदम्' मोक्षलक्ष्मीविलासाख्यम् कलावन्तर्द्धानं याति पुरी तु पुनः पदे अन्तर्हितेऽपि सति स्वस्वरूपेण वसत्येवेति। अतश्च मोक्षलक्ष्मीविलासाख्यप्रासादमात्रस्य भगवन्मन्दिरस्य। कलावन्तर्द्धानमेभ्यो वाक्येभ्यो लभ्यते न त्वविमुक्तस्य तीर्थस्य। 'यस्मिन्नि'ति 'तत्पद'मिति यत्तदोः सन्दंशे तादृशप्रासादरूपपदातिरिक्तस्यार्थस्यान्तर्द्धानकर्तृत्वेन प्रवेशासंभवात्। पुरी पुनर्वसत्येवेत्युक्त्या तादृशपदान्तर्द्धानस्यैव परिशेषितत्वाच्च। किंच काशीप्रकरणे—

मत्स्यपुराणे—महात्मा सर्वभूतात्मा देवदेवः सनातनः।
घोरं रूपं समास्थाय दुष्करं देवदानवैः॥

भाषा

था और उसका कारण आश्चर्य कहा गया है उसका यह तात्पर्य है कि श्री पार्वती माया रूपी हैं जिससे कि जीवों को बन्धरूपी संसार होता है और काशी में उनको आश्चर्य यह हुआ कि पात्रापात्र के विवेक विना ही काशी में मृतधर्मात्मा और पापात्मा सबको मोक्ष मिलता है जिससे माया के कर्तव्य संसारबन्ध का नाश ही हो जाता है। तथा श्री शिव जी ने जो यह कहा है कि "मैं हिमवान् के गृह न जाऊँगा क्योंकि मेरा गृह 'अविमुक्त' ही है" इसका यह अभिप्राय है कि इस काशी का 'अविमुक्त' नाम अर्थ के अनुसार है अर्थात् जो 'विमुक्त' (छूटा हुआ) नहीं है वह अविमुक्त कहलाता है। इसलिये इस पुरी को मैं (श्री शिव) अपने से विमुक्त नहीं कर सकता और तुम नैहर जाव निदान मैं तुमको छोड़ सकता हूँ परन्तु इस पुरी को मैं नहीं छोड़ सकता क्योंकि मेरा यह पूर्व वाक्य लिङ्गपुराण में है कि "न विमुक्तं" मैंने इस पुरी को विमुक्त नहीं किया और न करूँगा, इसी से यह मेरा क्षेत्र अविमुक्त कहलाता है। और ६६,६७ श्लोकों का यह अभिप्राय है कि जिस पद अर्थात् 'मोक्षलक्ष्मी निवास' नामक शिवालय में श्री पार्वती के साथ तीन युगों में श्री शिव जी प्रत्यक्षवास करते हैं वह शिवालय कलियुग में गुप्त हो जाता है। और पुरी के विषय में तो प्रश्नवाले अंतिम श्लोक ही में कहा है कि 'पुरी तो ज्यों की त्यों बसी रहती है' इसलिये हरिवंश में इस प्रकरण से काशीक्षेत्र का कलियुग में गुप्त होना कदापि सिद्ध नहीं होता।

उ० २—मत्स्यपुराण में काशी के प्रकरण में यह कहा है कि "महात्मा" महात्मा सर्वभूतों के

आभूतसंप्लवं यावत्स्थाणुभूतो यतः प्रभुः ।

इति वाक्यविरोधादपि न कलौ काशीव्यपगमः संभवतीति तदारोपोऽपि न युक्तः । किं च काशीखण्डे ३९ अध्याये—यियासुना च देवेन मन्दरं चित्रकन्दरम् ।

निजमूर्तिमयं लिङ्गमविज्ञातं विधेरपि ॥
स्थापितं सर्वसिद्धीनां साधकेभ्यः समर्पितुम् ।
विपन्नानां च जन्तूनां दातुं नैःश्रेयसीं श्रियम् ॥
सर्वेषामिह संस्थानां क्षेत्रं चैवाभिरक्षितुम् ।
मन्दराद्रिगतेनापि क्षेत्रमेतत्पिनाकिना ॥
न मुक्तं लिङ्गरूपेण अविमुक्तमतः स्मृतम् ।

इति वाक्यैश्च विरोधात्कलावविमुक्तविमोकस्यारोपो निर्मूल एव एतानि च मात्स्य-स्कान्दवचांसि,

न विमुक्तं मया यस्मान्मोक्ष्यते न कदाचन ।
मम क्षेत्रमिदं तस्मादविमुक्तमिति स्मृतम् ॥

भाषा

आत्मा, सनातन देवों के देव, महाप्रलय पर्यन्त इस काशीरूप से स्थित हैं । इससे भी विरोध पड़ जायगा यदि कलियुग में काशी का न रहना स्वीकार किया जाय ।

उ० ३—काशीखण्ड अध्याय ३९ में यह कहा है कि—"*यियासुना०*" जिस समय राजा दिवोदास के कारण श्री शिव जी ब्रह्मा जी के वर के अनुसार काशी को छोड़ मन्दर पर्वत को चलने लगे उस समय एक अपना शिवलिङ्ग काशी में ऐसा स्थापित कर दिया कि जिसको ब्रह्मा भी नहीं जानते थे और उसको इसलिये स्थापित किया कि जिसमें यहाँ मरे हुए सब प्राणियों को तारकोपदेश के द्वारा मोक्ष देने का काम निर्विघ्न चलता रहे और पुरी की रक्षा होती रहे । इस रीति से मन्दर पर्वत जाने पर भी श्री शिव जी ने काशी को नहीं छोड़ा, इससे काशी का नाम 'अविमुक्त' है । इन वाक्यों के विरोध से भी कलियुग में काशी का न रहना निर्मूल ही है । और इन काशी खण्ड और मत्स्यपुराण के वाक्यों को "*न विमुक्तम्* " यह अनन्तरोक्त लिङ्गपुराण का वाक्य ( जिसमें अविमुक्त शब्द का अर्थ कहा हुआ है) ऐसा बल देता है कि जिससे इन वाक्यों का उक्त अर्थ से दूसरा अर्थ हो ही नहीं सकता ।

उ० ४—यदि थोड़े काल के लिये यह झूठी बात मान भी ली जाय कि कलियुग में काशी गुप्त हो जाती है तब भी कोई हानि नहीं हो सकती क्योंकि जैसे पूर्वोक्त काशी त्याग के समय ब्रह्मा को भी अज्ञात शिवलिङ्ग के द्वारा यहाँ मोक्ष देने का काम अविच्छिन्न चलता रहा वैसे ही यदि अब भी चलता ही है तो पुरी के गुप्त होने से क्या हानि हुई ?

उ० ५—'काशीपुरी' यदि गृहों का नाम है तो वे प्रत्यक्ष ही हैं और यदि भूमि का नाम है तो भूमि भी प्रत्यक्ष ही है तथा यदि यहाँ के आकाश का नाम काशीपुरी है तो वह भी कहीं नहीं चला गया और यदि काशीपुरी की शक्ति ( माहात्म्य ) का नाम काशीपुरी है तो वह पूर्व में भी

इति लैङ्गवचनोपबृंहणेनाविमुक्तमिति समाख्या प्रमाणसहकारेण च दृढबद्धमूलत्वा-न्नार्थान्तराय चालयितुमपि शक्यते। किंच यदा दिवोदासराज्यकाले त्यागः स्मर्यते, तदपि न सर्वथा त्यागः। मुक्तिप्रदाने च नान्तराय इत्यपि स्मर्यते। अस्यां च दशायां कल्पितेऽपि निर्मूले कलिकालिके त्यागे नात्र मृतानां मोक्षे काचिदन्तरायसम्भावना। न वा विधेरप्यज्ञातस्य लिङ्गस्य कलावप्यविमुक्ते स्थितौ किंचिद्बाधकमिति निरर्थकमेत्र कलौ काशीत्यागकल्पनम्। अपि च—

मात्स्ये—ज्ञात्वा कलियुगं घोरं हाहाभूतमचेतनम्।
अविमुक्तं न मुञ्चन्ति कृतार्थास्ते नरा भुवि॥ इति॥

सौरपुराणे, व्यास उवाच—
एवं घोरे कलियुगे किं यच्छ्रेयस्करं भवेत्।
ब्रूहि तद्भगवन्मह्यं संसारान्मोचकं परम्॥

सनत्कु० उवाच—गच्छ वाराणसीं व्यास यत्र विश्वेश्वरः शिवः।
न तत्र युगधर्मोऽस्ति न च लग्ना वसुन्धरा॥ इति॥

सनत्कु० संहितायाम्—इदं कलियुगं घोरं संप्राप्तं पाण्डुनन्दन।
गतिमन्यां न पश्यामि मुक्त्वा वाराणसीं पुरीम्॥ इति॥

प्रायश्चित्तकाण्डे पाराशरमाधवे लैङ्गे—
अस्मिन्कलियुगे घोरे लोकाः पापानुवर्तिनः।
भविष्यन्ति महाबाहो वर्णाश्रमबहिष्कृताः॥

भाषा

आँख से नहीं देख पड़ती थी और अब भी नहीं देख पड़ती। इस रीति से काशीपुरी का कलियुग में गुप्त होना विचार से भी विरुद्ध है।

उ० ६—जब कि कलियुग में काशीपुरी के गुप्त होने का कोई प्रमाण ही नहीं है तब पूर्वोक्त प्रश्न उठ ही नहीं सकता।

उ० ७—अब कलियुग में विशेष रूप से काशीपुरी के माहात्म्य में प्रमाण दिखलाये जाते हैं जैसे मत्स्य पुराण में कि "ज्ञात्वा कलियुगं०" प्रजाओं में हाहाकार और मूर्खता फैलाने वाले भयानक कलियुग को जानकर इस लोक में जो लोग अविमुक्त को नहीं छोड़ते वे कृतार्थ हैं। सौर पुराण में—"एवं घोरे कलियुगे०" व्यास ने पूछा कि हे सनत्कुमार! ऐसे घोर कलियुग में संसार दुःख से छुड़ाने वाला बड़ा कल्याणकारी क्या है? सनत्कुमार ने कहा कि—"गच्छ वाराणसीं०" हे व्यास! वाराणसी को जाव, जहाँ कि विश्वेश्वर शिव हैं कि वहां युगों का प्रभाव नहीं है और न काशीपुरी से पृथ्वी लगी है अर्थात् काशीपुरी के चारों दिशाओं में एक सूक्ष्म छिद्र रूपी रेखा पाताल पर्यन्त है जिस कारण काशीक्षेत्र, पृथिवी से संबन्ध नहीं रखता। सनत्कुमार संहिता में भी कहा है कि—"इदं कलियुगं घोरं०" हे पाण्डुनन्दन! यह घोर कलियुग आ गया। अब मैं वाराणसी को छोड़ कर दूसरी गति नहीं देखता। पराशर माधव के प्रायश्चित्त काण्ड में उद्धृत लिङ्गपुराण यह है कि—"अस्मिन्कलियुगे०" हे महाबाहो! इस घोर कलियुग में लोग वर्ण और आश्रम से बहिर्भूत

नान्यत्पश्यामि जन्तूनां मुक्त्वा वाराणसीं पुरीम् ।
सर्वपापप्रशमनं प्रायश्चित्तं कलौ युगे ।।

इति च वचः सुप्रतिपदोक्तमेव कलौ वाराणस्याः स्थितिशक्त्यादीनां याथापूर्व्यवस्था-निर्णयाय गर्जत्सु कुतस्तरामुक्तकुसृष्टिकल्पनापिशाच्या वराक्याः श्वासप्रश्वासयोरप्यवकाशः।

एवम् काशीखण्डे ६४ अध्याये—

उमापते महेशान सर्वज्ञ वर एष नः ।
काशी कदापि न त्याज्या भवता भवतापहृत् ।।
वचनाद्ब्राह्मणानां तु शापो मा प्रभवत्विह ।
कदाचिदपि केषां चित्काश्यां मोक्षान्तरायकः ।।

इत्यादि ब्राह्मणवाक्यानन्तरम्—

'श्रुत्वेति तेषां वाक्यानि तथाऽस्त्विति पिनाकिना । इत्यादि

तत्रैव ७३ अध्याये—अदृश्यान्यपि दृश्यानि दुरवस्थान्यपि प्रिये ।
भग्नान्यपि च कालेन तानि पूज्यानि सुन्दरि ।।
सिद्धलिङ्गानि तानीशे तिष्येऽदृश्यत्वमाययुः ।। इति ।।

दुरवस्थानीति यवनादिभिरतिशयेन 'दुः' दुष्टाः अवस्था येषां तानि तथेति तट्टीका 'तिष्ये' ( कलियुगे ) तथा तत्रैव—

कलावतीव गोप्यानि भविष्यन्ति गिरीन्द्रजे ।
परं तेषां प्रभावस्तु स्वं स्वं स्थानं न हास्यति ।। इति ।।

तत्रैव ८५ अध्याये क्रुद्धस्य दुर्वाससः शापप्रदानस्यानन्तरम्—

अथो दुर्वाससो लिङ्गादाविरासीत्कृपानिधिः ।।

भाषा

और पापी होंगे । कलियुग में वाराणसी से अन्य सब पापों का नाश करने वाला प्रायश्चित्त मैं कोई नहीं देखता । काशीखण्ड अध्याय ६४ में भी कहा है कि—"*उमापते०*" हे सर्वज्ञ उमापते महेशान ! हमारे लिये यही वर है कि संसार दुःख को हरण करने वाली काशी को आप कदापि न त्यागें और काशी पर कभी किसी ब्राह्मण के ऐसे शाप का प्रभाव न पड़े जिससे मोक्ष में कोई विघ्न हो । उन ब्राह्मणों के ऐसे वाक्यों को सुनकर श्री शिव जी ने कहा 'तथास्तु' । तथा काशीखण्ड ही के ७३ अध्याय में श्री शिव जी ने कहा है कि—"*अदृश्यान्यपि०*" हे सुन्दरि ! प्रिये ! ईशे ! तिष्य ( कलियुग ) में काशी के कतिपय सिद्ध शिवलिङ्ग अदृश्य हो जायँगे और जो दृश्य रहेंगे उनमें भी कतिपयों को यवन आदि दुष्ट अवस्था को पहुँचा देंगे परन्तु तब भी वे सब शिवलिङ्ग पूज्य ही होंगे और कलियुग में यद्यपि वे लिङ्ग गुप्त हो जायँगे तथापि उनका प्रभाव उनके अपने २ स्थानों को नहीं छोड़ेगा । तथा काशीखण्ड के ८५ अध्याय में काशी पर कुपित दुर्वासा ऋषि के शाप वाक्य के अनन्तर कहा है कि—"*अथो दुर्वाससो०*" तदनन्तर दुर्वासेश्वर लिङ्ग से कृपानिधि महातेजोमय श्री शिव जी दुर्वासा मुनि के मोक्ष विघ्नकारी शाप से पुरी की रक्षा करते हुए प्रत्यक्ष निकल पड़े और

महातेजोमयः शंभुर्मुनिशापात्पुरीमवन् ॥
योऽभूच्छापो मुनेः काश्यां निर्वाणप्रतिबन्धकः । इति ॥

तथा तत्रैव दुर्वाससो वाक्यम्—

एवं भूतां तु यः काशीमन्योऽपि हि शपिष्यति ।
तस्यैव शापो भविता न तु काश्याः कथंचन ॥ इति ॥

तत्रैव ९६ अध्याये व्यासं प्रति स्वयं विश्वेश्वरः—

मामैवं ब्रूहि भोः विद्वन् शापं दद्याच्च यः क्रुधा ।
अलभन्स्वार्थसंसिद्धिमभाग्यात्तस्य कस्य सः ॥ इति ॥

स्वशापप्रत्यावर्तनाय व्यासोऽपि—

यः स्वार्थसिद्धिमलभन्न भाग्याच्छपति क्रुधा ।
स शापः प्रत्युत भवेच्छप्तुरेवाविवेकिनः ॥ इति ॥

एवमादिषु वचनेषु जाग्रत्सु काशीं शप्तुः शापोक्तिवत् कलौ काश्यन्तर्द्धानकल्पना कल्पयितुर्निजान्तर्द्धानकल्पनैव । ननु तर्हि निकुम्भदत्तस्य काशीशापस्य का गतिरिति चेत् नासौ मोक्षान्तरायकः । तादृशश्च शापोऽत्राकिंचित्करो भवतीति सन्तोष्टव्यम् । एतेन कलौ काश्येव स्वस्थानं त्यक्त्वाऽन्यत्र गतेति कल्पनापि निरस्ता 'स्वं स्वं स्थानं न हास्यती'त्यनुपदोदाहृतवचनविरोधात् । तस्मात् कलौ काशी नास्तीत्यधुनातनाश्रद्दधानजनव्यामोहमात्रम् । ननु स्कान्दे केदारखण्डे सौम्यकाशीमाहात्म्ये—

ऋषय ऊचुः—कलावन्तर्हिता काशी इति शप्ता किलाधुना ।
तत्खेदश्रवणात्प्राप्तपीड़ा ह्यत्र समागताः ॥

भाषा

दुर्वासा ने अपने मुख से यह कहा कि मेरी क्या बात है । जो दूसरा भी कोई काशी को शाप देगा वह काशी पर कभी नहीं पड़ेगा किन्तु जो शाप देगा उसी पर पड़ेगा । तथा काशीखण्ड ही के ९६ अध्याय में व्यास के प्रति श्री विश्वेश्वर ने स्वयं कहा है कि—"मामैवं०" हे विद्वन् ! न न, ऐसा न कहो। जो कोई अपने अभाग्य से अपने कार्य बिगड़ने के कारण क्रोध से शाप दे वह शाप किसको होगा ? और व्यास ने भी अपने शाप पलटाने के समय यह कहा कि जो कोई अपने अभाग्य से काम बिगड़ने के कारण क्रोध से शाप देगा वह पलट कर उसी अविवेकी पर पड़ैगा जिसने कि वह शाप दिया । जब इतने वाक्य कलियुग में काशी के विषय में हैं तब उक्त प्रश्न का अवसर ही क्या है ? किन्तु ऐसा प्रश्न करना नास्तिक्यमूलक काशीद्वेष ही का फल है ।

प्र०—यदि काशी पर शाप का प्रभाव नहीं पड़ता तो कैसे निकुम्भ के शाप से काशी उजड़ गई ?

उ०—निकुंभ का शाप मोक्ष का विघ्नकारी न था और यह पूर्व में कहा जा चुका है कि मोक्ष में विघ्नकारी शाप का प्रभाव काशी पर नहीं पड़ता ।

प्र०—यदि कलियुग में भी काशी है तो स्कन्दपुराण केदारखण्ड के उत्तरकाशीमाहात्म्य में वह क्यों कहा है कि—"कलावन्तर्हिता०" ऋषियों ने श्री शिव जी से कहा कि हे देव ! कलि में

कलौ पापसमाविष्टे सर्वधर्मविवर्जिते ।
कथं काशीं विना देव गतिर्नॄणां भविष्यति ॥
ईश्वर उवाच—यदा पापस्य बाहुल्यं यवनाक्रान्तभूतलम् ।
भविष्यति तदा विप्रा निवासं हिमवद्गिरौ ॥
काश्या सह करिष्यामि सर्वतीर्थैः समन्वितः ।
अनादिसिद्धं मत्स्थानं वर्तते सर्वदैव हि ॥
काश्यां हि यानि तीर्थानि तानि सर्वाणि तत्र हि ।
वर्तन्ते सर्वदा नूनं भुक्तिमुक्तिकराणि च ॥
अन्येषु तीर्थराजेषु काश्यामपि द्विजोत्तमाः ।
अंशांशभावतो विप्रा निवसामि सदाऽनघाः ॥
केदारमण्डले ह्यत्र साकल्येन स्थितिर्मम ।
अस्यास्तु दर्शनादेव मुक्तो भवति मानवः ॥
यथा काशी तथा ह्येषा मत्पुरी भेदवर्जिता ।
यः कश्चिद्भेदकृल्लोके स याति नरके ध्रुवम् ॥
अमङ्गलं जीवनं तु मरणं यत्र मङ्गलम् ।
इतः प्रभृति भो विप्रास्तत्रैव संवसाम्यहम् ॥
यावन्ति काश्यां तीर्थानि तानि तत्रैव सन्ति च ।
तथा—केदारमण्डले सारात्सारमेषैव मत्पुरी ।
इयमेव कलौ म्लेच्छजनसङ्कुलके ध्रुवम् ॥
काशीति ख्यातिं यात्येव नान्यथा मम भाषितम् ।
कलावन्तर्हिता काशी यवनप्रबलोद्धृता ॥
भविष्यति तदा ह्यस्याः काशी सञ्ज्ञा तु मुक्तिदा ।

भाषा

काशी अन्तर्हित है। यह शाप अभी सुना गया है, इसी खेद से हम यहाँ आये हैं। पापपूर्ण और धर्महीन इस कलि में काशी के बिना कैसे मनुष्यों की गति होगी ? श्री शिव जी ने कहा कि हे ब्राह्मणों ! जब पाप अधिक हो जायगा और पृथिवी को यवन आक्रमण करेंगे तब काशी और काशी के भीतर के तीर्थों के साथ मैं हिमवान् पर्वत पर वास करूँगा। मेरा अनादि काल से सिद्ध स्थान सर्वदा ही रहता है। काशी में जो २ तीर्थ, भोग और मुक्ति के देने वाले हैं वे सब वहाँ सदा ही रहते हैं और काशी तथा अन्य तीर्थों में मैं अंश २ से सदा रहता हूँ और इस केदारमण्डल में मेरी पूर्ण स्थिति है और इसके दर्शन ही से मनुष्य को मुक्ति मिलती है। जैसे काशी वैसे यह मेरी पुरी है। इनमें जो भेद समझता है वह अवश्य नरक में जाता है। यहाँ मरण मङ्गल है जीवन ही अमङ्गल है, अब से मैं यहीं रहूँगा। काशी में जितने तीर्थ हैं सब वहीं हैं। केदारमण्डल में श्रेष्ठ से श्रेष्ठ यह मेरी पुरी है और कलि में जब म्लेच्छ जन अधिक हो जाते हैं, तब यही मेरी पुरी

अन्ते०—इदं ते कथितं सर्वं मुक्तिक्षेत्रं तथोत्तरे।
पृथिव्यां त्रीणि क्षेत्राणि मोक्षदानि च पापिनाम् ॥
वाराणसी तथा पूर्वे शालग्रामाख्यतीर्थकम् ॥

इति वचनानां का गतिरिति चेत्, अत्रोच्यते—प्रक्षिप्तान्येवैतानि वचनानि अनन्तरोक्तदृढ़तरप्रामाण्यानेकवचनविरोधात्। तेषु हि कलौ काशीस्थितिः प्रतिपदोक्तमेव प्रतिपाद्यते। किंच अविमुक्तमित्यौपनिषदसमाख्याविरोधोऽप्यत्र दुर्वारः। अपि च 'कलावन्तर्हिता काशीति' शापस्वरूपमेवेहोच्यते न तु शप्ता निर्दिष्टो नापि शापकारणम्। न च निकुम्भशापस्यानुवाद इह वक्तुं शक्यते तस्य 'सहस्रवर्षं शून्या भविष्यती' त्येतत्स्वरूपत्वात्। किंच शापस्वरूपमपि विधिप्रत्ययानुपादानान्न्यूनमेव। किंच शप्तेत्यस्य विशेष्यं नास्ति। काशीशब्दस्येति शब्दात्पूर्वमुपादानेन तस्य शापाकार एवान्तर्भावात्। 'कलावन्तर्हिता इति काशी शप्ता' इति कथंचिद्योजनेऽपि क्लिष्टकल्पनैव 'यदा पापस्य बाहुल्यम्' इत्युत्तरविधोऽपि। नहि तत्र शापोऽनूद्यते

भाषा

काशी कहलाती है, यह मेरा वचन सत्य है। यवनों के उपद्रव से कलि में काशी गुप्त हो जायगी। उस समय इस पुरी का काशी नाम प्रसिद्ध होगा। यह मुक्तिक्षेत्र मैंने तुमसे कहा, पृथिवी में पापियों को मोक्ष देने वाले तीन क्षेत्र हैं—एक यह और दूसरा वाराणसी क्षेत्र, तथा तीसरा पूरब में शालग्राम तीर्थ।

उ० १—ये सब वचन वास्तविक में केदारखण्ड के नहीं हैं किन्तु प्रक्षिप्त ही हैं क्योंकि कलियुग में काशी के रहने को दृढ़ करने वाले पूर्वोक्त अनेक वचनों का विरोध इन वचनों में दुर्वार है।

उ० २—वाराणसी के विषय में 'अविमुक्त' इस नाम का जो अर्थ पूर्वोक्त लिङ्गपुराणादि में कहा है उसका भी विरोध इन वचनों में है।

उ० ३—"कलि में काशी गुप्त है" यह शाप का स्वरूप मात्र इन वचनों में कहा है परन्तु यह नहीं कहा है कि किसने और क्यों शाप दिया और यह तो कह नहीं सकते कि यह शाप निकुम्भ ही का है क्योंकि निकुम्भ के शाप का यह स्वरूप है कि "यह पुरी सहस्र वर्ष तक मनुष्यों से शून्य हो जायगी"।

उ० ४—शाप का स्वरूप भी उचित नहीं है क्योंकि शाप का स्वरूप यह होना चाहिये कि 'कलि में काशी अन्तर्हित हो जाय' न कि 'अन्तर्हित' है?

उ० ५—'जब पाप अधिक हो जायगा' यह जो शिव जी का उत्तर इन वचनों में है वह भी उक्त शाप से विरुद्ध है क्योंकि यदि शाप होता तो श्री शिव जी उसको इस स्थान पर अवश्य कहते।

उ० ६—ऋषियों का प्रश्न शाप के कारण है और श्री शिव जी ने उत्तर में पाप के अधिक होने के कारण काशी का त्याग करना कहा है, इसलिये प्रश्न और उत्तर का अन्योन्य में कोई सम्बन्ध ही नहीं है।

उ० ७—यदि यह अर्थ मान भी लिया जाय कि सब तीर्थों और काशी के साथ शिव जी हिमवान् पर्वत पर वास करेंगे तो यह कहना चाहिए कि कलि में जब कोई तीर्थ नहीं है तो काशी में क्या विशेष है कि जो इसी के विषय में यह प्रश्न किया जाता है?

किन्तु पापबाहुल्यमेवोच्यत इति प्रश्नोत्तरयोर्विषयभेदः स्पष्ट एव । अपि च भूतले यवनाक्रान्ते सति सर्वतीर्थैः समन्वितोऽहम् काश्या सह हिमवद्गिरौ वासं करिष्यामित्यविशेषेण सर्वतीर्थानां काश्याश्च परित्यागोऽत्र स्मर्यते तत्कथं काश्या एव केवलम् स्वस्थानपरित्यागः कल्प्यते सर्वेषामेव तीर्थानामथ यावत्तत्तत्प्रदेशेषु सत्वप्रसिद्धेरप्रत्यूहत्वात्सर्वतीर्थांशेऽस्य वचसोऽप्रामाण्यकल्पने तु काश्यांशेऽप्यप्रमाण्यमेव । उक्तप्रसिद्धेः काश्यामप्यविशेषात् सर्वतीर्थेभ्यः काश्याः पृथगुपादानं तु ब्राह्मणवशिष्ठन्यायेनाप्युपपद्यते । किंच काशीस्थानां लिङ्गानां तीर्थानां च कलावपि काश्यामेव सत्वम् "अदृश्यान्यपि दृश्यानी"ति "स्वं स्वं स्थानं प्रभावो न हास्यती"ति चोक्ताभ्यां काशीखण्डवाक्याभ्यां प्रतिपादितम् तदविरोधायात्र काश्याः सर्वतीर्थैः समन्वित इति व्याख्याने षष्ठ्यन्तपाठकल्पनं सहेत्यस्य वैयर्थ्यं च । किंच इतः प्रभृति अत्रैव (केदारखण्डे) अहं निवसामि यावन्ति काश्यां तीर्थानि तानि तत्रैव (काश्यामेव) सन्ति चेति "काश्यां हि यानि तीर्थानि तानि सर्वाणि तत्र (काश्यां) हि वर्तन्ते सर्वदा नूनं भुक्तिमुक्तिकराणि च" इति चात्रत्याभ्यां वाक्याभ्यां काशीगततीर्थानां सर्वेषां स्वदेश एव स्थितानां सर्वदा मुक्तिकरत्वं लभ्यते । तच्च कलावप्यविशिष्टम् । सर्वदेत्यनेन तस्याप्युक्तत्वात् । तथा च किमनिष्टम् ? किंच 'अन्येषु तीर्थेषु काश्यामपि च अंशांशभावेन सदा निवसामि केदारमण्डलेषु साकल्येन तिष्ठामी'त्युक्त्या सह 'इतः प्रभृत्यत्रैव निवसामी'त्युक्तेः स्पष्ट एव विरोधः। किञ्च 'यथा काशी तथा ह्येवे'त्युक्तिरपि 'अंशांशभावेन सदा निवसामी'त्युक्तिविरुद्धैव अतः काश्यास्तदितरप्रयागादितीर्थानां च त्यागात्यागकल्पने वैरूप्यमप्रामाणिकमापततीति कदाचिदपि न तदास्थेयम् । यदि तु यथा काशीखण्डे केदारोङ्कारादितीर्थेष्वंशेनैव निवसामि साकल्येन तु काश्यामेवेत्येवमुक्तिः । काशीमाहात्म्यातिशयप्रदर्शनायार्थवादः, तथाऽत्रापि माहात्म्या-

भाषा

उ० ८—यदि यह कहा जाय कि काशी के भीतर के तीर्थ अब नहीं हैं तो पूर्वोक्त काशी खण्ड के वाक्यों से विरोध पड़ता है क्योंकि उनमें स्पष्ट यह कहा है कि 'कलि में भी वे तीर्थ काशी ही में हैं और शिवलिङ्ग भी हैं' तथा उनमें से जो दो चार नहीं हैं उनका भी प्रभाव उनके स्थान को नहीं छोड़ता ।

उ० ९—जब इन्हीं बचनों में यह कहा हुआ है कि 'भोग और मोक्ष के देनेवाले जो काशी में तीर्थ हैं वे सदा वहीं रहते हैं' तब तो इन्हीं वाक्यों से कलियुग में भी काशी और उसके तीर्थों की स्थिति स्पष्ट ही निकलती है ।

उ० १०—'अन्य तीर्थों में और काशी में भी अंश २ से मैं रहता हूँ परन्तु केदारमण्डल में मेरी पूर्ण स्थिति है। इस वाक्य का 'अब से मैं केदारखण्ड ही में रहता हूँ' इस वाक्य से अन्योन्य में विरोध भी है।

उ० ११—यदि पूर्वोक्त इन दश दूषणों के वारण के लिये यह कहा जाय कि इन वचनों का अपने अर्थ में तात्पर्य नहीं है किन्तु उत्तर काशी की प्रशंसा मात्र में तो इन वचनों से कलि में काशी का गुप्त होना नहीं निकल सकता और ऐसी दशा में यदि वे वचन ठीक भी हैं तो प्रकृत में कोई हानि नहीं है ।

तिशयप्रदर्शनमात्रे वाक्यानां तात्पर्यादयमप्यर्थवाद एवेति रीत्याऽनन्तरोक्तदूषणगणग्रासो निवार्यते तदा भवतु नाम तथेति न काचिद्धानिः। यत्तु पद्मपुराणे माघमाहात्म्ये काश्यां पापं कृत्वा तत्रैव मृतस्य कस्यचिद्दशजन्मानि स्मर्यन्ते काञ्चनमालिनीदत्तेन माघस्नानजन्यपुण्येन देवजन्म च—

अविमुक्ते कृतं पापं वज्रलेपो भवेद्दृढम्।
वज्रलेपेन पापेन तेन मे जन्म राक्षसम्॥
द्विर्जातो गृध्रयोनौ प्राक्त्रिर्व्याघ्रो द्विः सरीसृपः।
एकवारमुलूकश्च विड्वराहस्ततः परम्।
इदं तु दशमं जन्म राक्षसं मम भाविनि॥

इत्यादिना तत्तु प्रयागे माघस्नानप्राशस्त्यमात्रस्य समर्पकत्वादर्थवाद एव अन्यथा पूर्वोदाहृतैः काशीमृतमुक्तिप्रतिपादकैर्बहुभिः श्रुतिस्मृतिवाक्यैर्विरोधप्रसङ्गात् न चैवमत्र काशीमरणकीर्तनं व्यर्थं स्यात्। तेन विनापि प्राशस्त्योन्मीलसंभवादिति वाच्यम् काशीमरणेनापि यस्य निष्कृतिर्नाभूत्तस्य माघस्नानजन्यपुण्येनोद्धारो जात इति प्राशस्त्याधिक्यसमर्पकतया तस्य सार्थक्यात्। वस्तुतस्तु साम्प्रतिकानां माहात्म्यानां मूलभूतेषु तत्तत्पुराणेषु नैतादृशां वचसामुपालम्भोऽस्तीति निर्मूलान्येवैतानि वचांसि इत्यनावश्यक एवैतद्विरोधोद्धारप्रयत्न इति सर्वं चतुरस्रमिति कृतं प्रसक्तानुप्रसक्त्या। प्रकृतमनुस्रियते।

भाषा

प्र०—जब कि पद्मपुराण के माघमाहात्म्य में यह कहा है कि काशी में मरे हुए किसी मनुष्य के दश बार जन्म हुए और 'काञ्चनमालिनी' नामक स्त्री के दिये हुए माघस्नान के पुण्य से उसको देवजन्म मिला जैसा कि उसने कहा है कि—'अविमुक्ते०' हे भामिनि! अविमुक्त में किया हुआ पाप वज्रलेप होता है। उसी पाप से मुझे राक्षस का जन्म मिला है। इससे पूर्व गृध्र योनि में दो बार और व्याघ्र योनि में तीन बार तथा सर्प योनि में दो बार और उलूक (उल्लू) योनि में एक बार तथा विड्वराह (घरैला सूअर) योनि में एक बार जन्म होकर यह मेरा दशम जन्म राक्षस योनि में है। तब कैसे यह कहा जाता है कि काशी में मरे हुए सब प्राणियों का कदापि पुनर्जन्म नहीं होता?

उ० १—यह उपाख्यान सत्य नहीं है किन्तु आख्यायिकामात्र अर्थात् अर्थवाद ही है, निदान इसका तात्पर्य केवल प्रयाग में माघस्नान की प्रशंसामात्र में है कि काशीमरण से भी जिसका पाप नहीं छूटता वह प्रयाग के माघस्नान से छूट जाता है (अर्थवाद की रीति वेददुर्गसज्जन के अर्थवाद प्रकरण में पूर्व ही कही जा चुकी है) क्योंकि यदि ऐसा न स्वीकार किया जाय तो काशीमरण से पुनर्जन्म न होने का प्रतिपादन करने वाले पूर्वोक्त अनेक वेदवाक्यों और स्मृतिवाक्यों के साथ इस वाक्य का विरोध दुर्वार हो जायगा।

उ० २—वास्तविक में तो केवल मुद्रित पुस्तकों में ये वचन मिलते हैं। परन्तु पद्मपुराण के लिखित पुस्तकों में ये वचन नहीं हैं।

अथ तीर्थेषु स्मार्तः परिकरः—

तत्रैतत्प्रकरणोपन्यस्ते वीरमित्रोदये, "कीकटेषु गया पुण्या" इत्याद्येकमादिपुराणीयम् "शूद्रराज्येऽपि निवसेदि" त्यादीनि पैतामहानि पञ्च "ते देशास्ते जनपदा" इत्यादिकं व्यासस्यैकम् "प्रभासे पुष्करे काश्यामित्यादिकं" विष्णुधर्मोत्तरीयमेकमिति वचनानीह स्मरणीयानि।

तथा मनुः—यमो वैवस्वतो देवो यस्तवैष हृदि स्थितः ।

तेन चेदविवादस्ते मा गङ्गां मा कुरून्गमः ॥ (अ० ८ श्लो० ९२) इति।

अत्र गङ्गामिति जलतीर्थानां कुरूनिति च स्थलतीर्थानामुपलक्षणार्थम् । एवम् यथाऽस्मिन्नेव प्रकरणे "स्वश्वासिन्धुः" इति "सुखं रथं युयुजे" इति च मन्त्राभ्यां जलातिरिक्तविग्रहवद्देवतारूपत्वं नदीनां साधितं तथैव स्मृतिभिरपि पुराणादिभिस्तत्र तत्र तत्प्रतिपादितम् तच्च सर्वं वाक्यजातं ग्रन्थगौरवभयादिहानुपन्यस्य दिङ्मात्रमुदाह्रियते । तथा हि महाभारते अनुशासनपर्वणि १६८ अध्याये—

वैशम्पायन उवाच—एवमुक्त्वा कुरून्सर्वान् भीष्मः शांतनवस्तदा ।

तूर्णीं बभूव कौरव्य स मुहूर्तमरिन्दम ॥ १ ॥

भाषा

यहाँ तक प्रसङ्ग से काशी का विचार समाप्त हो गया । अब प्रकृत के अनुसार तीर्थों के विषय में स्मृति रूपी प्रमाण दिखलाये जाते हैं । इसी प्रकरण में पूर्व ही उद्धृत 'वीरमित्रोदय' नामक ग्रन्थ में दिखलाये हुए इन श्लोकों को इस अवसर पर भूलना नहीं चाहिये कि—"*कीकटेषु गया पुण्या*" (यह एक आदि पुराण का है) "*शूद्रराज्येऽपि निवशेत्*" (ये पाँच ब्रह्मस्मृति के) "*ते देशास्ते जनपदाः*" (यह एक व्यासस्मृति का) "*प्रभासे पुष्करे काश्याम्*" (यह एक विष्णु धर्मोत्तर पुराण का) इति । तथा मनु—"*यमो वैवस्वतो०*" व्यवहार (मुक़दमा) में प्रत्येक साक्षी से प्रथम ही यह कहा जाता है कि तुम्हारे हृदय में यह जो विवस्वान् (सूर्य) के पुत्र यमराज देवता स्थित हैं उनके साथ यदि तुमको विवाद नहीं है तो तुम न गङ्गा जाव, न कुरुक्षेत्र जाव अर्थात् तुम यदि मिथ्या साक्ष्य (गवाही) दोगे तो यमराज तुम पर क्रुद्ध हो जायँगे, तब उनके भय से तुमको इस पाप के नाशार्थ गङ्गा और कुरुक्षेत्र जाना पड़ेगा । यहाँ 'गङ्गा' कहने का प्रत्येक जलतीर्थों में और 'कुरुक्षेत्र' कहने का प्रत्येक स्थलतीर्थों में तात्पर्य है । ऐसे ही इस प्रकरण में पूर्व ही "*स्वश्वासिन्धुः*" "*सुखं रथं*" (ऋ० मं० १ अ० ३ सु ७५ मं० ८।९) *तथा महो अर्णः* (रि० मं० १ सू० ३ वर्ण ६ म० १२) पर यह स्पष्ट दिखला दिया गया है कि जल से अतिरिक्त एक एक देवता रूपी शरीर भी नदियों का होता है। तथा इतिहास और पुराण आदि में भी अनेक कथाओं से यह विषय पूर्ण सिद्ध है परन्तु यहाँ उन सब वाक्यों का यदि उद्धार किया जाय तो यह ग्रन्थ बहुत बढ़ जायगा । इसलिये "*स्थाली पुलाक न्याय*" (बटुली में दो चावल के टोने से अन्य सब चावलों के कच्चे वा पक्के होने का निश्चय का दृष्टान्त) से जलतीर्थों में प्रधान श्री गङ्गा के विषय में महाभारत के अनुशासन पर्व के १६८ अध्याय को मैं यहाँ उद्धृत करता हूँ कि वैशम्पायन ने राजा जनमेजय से कहा कि—"*एवमुक्त्वा०*" हे अरिन्दम ! सब कौरवों से पूर्वोक्त बातें कह कर शन्तनु के पुत्र भीष्म मुहूर्त भर चुप हो गये ॥ १ ॥

धारयामास चात्मानं धारणासु यथाक्रमम् ।
तस्योर्द्ध्वमगमन्प्राणाः सन्निरुद्धा महात्मनः ॥ २ ॥
यद्यन्मुञ्चति गात्राणां स शान्तनुसुतस्तदा ।
तत्तद्विशल्यमभवद्योगयुक्तस्य वै क्रमात् ॥ ३ ॥
इदमाश्चर्यमासीच्च मध्ये तेषां महात्मनाम् ।
सहितैर्ऋषिभिः सर्वैस्तथा व्यासादिभिर्नृप ॥ ४ ॥
क्षणेन प्रेक्षतां तेषां विशल्यः सोऽभवत्तदा ।
तद्दृष्ट्वा विस्मिताः सर्वे वासुदेवपुरोगमाः ॥ ५ ॥
सहितैर्मुनिभिः सर्वैस्तथा व्यासादिभिर्नृप ।
सन्निरुद्धस्तु तेनात्मा सर्वेष्वायतनेषु वै ॥ ६ ॥
जगाम भित्वा मूर्द्धानं दिवमभ्युत्पपात ह ।
देवदुन्दुभिनादश्च पुष्पवर्षैः सहाभवत् ॥ ७ ॥
सिद्धा ब्रह्मर्षयश्चैव साधु साध्विति हर्षिताः ।
महोल्केव च भीष्मस्य मूर्द्धदेशाज्जनाधिप ॥ ८ ॥
निःसृत्याकाशमाविश्य क्षणेनान्तरधीयत ।
एवं स राजशार्दूल नृपः शान्तनवस्तदा ॥ ९ ॥
समयुज्यत कालेन भरतानां कुलोद्वहः ।
ततस्त्वादाय दारूणि गन्धांश्च विविधान्बहून् ॥ १० ॥

भाषा

और यथाक्रम अर्थात् मूलाधार से अपने अधिष्ठान में और वहाँ से मणिपूर में, तथा वहाँ से अनाहत में और वहाँ से विशुद्धि में और विशुद्धि से आज्ञा में एवं क्रम से मन इन्द्रिय सहित प्राण-वायु को योगरीति से रोकते २ भीष्म ऊपर को ले गये ॥ २ ॥ हे प्रभो ! सब ऋषि अर्थात् व्यासादि महात्माओं के मध्य में वहाँ यह प्रत्यक्ष बड़ा आश्चर्य हुआ कि ॥ ३ ॥ पादतल से लेकर जिस जिस अङ्ग को योगबल से भीष्म छोड़ते गये तत्क्षण ही उस अंग में चुभे हुये बाणों के टूटे फल (अग्रभाग) आप ही आप बाहर निकल कर गिर जाते थे और ब्रण भी ऐसा पूर्ण हो जाता था कि मानो उस अङ्ग में कभी बाण लगे ही नहीं थे। यहाँ तक कि उन ऋषियों के देखते देखते भीष्म का सर्वाङ्ग पूर्ण और पूर्ववत् हो गया। इस बात को देख कर व्यास आदि मुनियों के सहित कृष्ण भगवान् आदि सब लोग बड़े आश्चर्य को प्राप्त हुए और भीष्म का प्राणसंयुक्त मन एकाग्र हो उनके मस्तक के मध्य को तोड़ ऊपर को निकला। उस समय देवताओं के दुंदुभि आकाश में बजने लगे और उसी के साथ पुष्पवृष्टि भी भीष्म के शिर पर हुई ॥४—७॥ तथा हर्ष से सिद्ध और महर्षि लोग साधु साधु (वाह वाह) कहने लगे और भीष्म के शिर से बड़े लूक के समान तेज निकल कर आकाश में जा क्षण भर में गुप्त हो गया। हे राजशार्दूल ! भरत कुल के श्रेष्ठ वह राजा भीष्म इस प्रकार कालधर्म से संयुक्त हुए। तदनन्तर पाँच पाण्डव विदुर, युयुत्सु (धृतराष्ट्र का वैश्यकन्या से उत्पन्न पुत्र) ये सात, चन्दन आदि

चितां चक्रुर्महात्मानः पाण्डवा विदुरस्तथा ।
युयुत्सुश्चापि कौरव्य प्रेक्षकास्त्वितरेऽभवन् ॥ ११ ॥

युधिष्ठिरश्च गाङ्गेयं विदुरश्च महामतिः ।
छादयामासतुरुभौ क्षौमैर्माल्यैश्च कौरवम् ॥ १२ ॥

धारयामास तस्याथ युयुत्सुश्छत्रमुत्तमम् ।
चामरव्यजने शुभ्रे भीमसेनार्जुनावुभौ ॥ १३ ॥

उष्णीषे पर्यगृह्णीतां माद्रीपुत्रावुभावपि ।
युधिष्ठिरश्च सहितो धृतराष्ट्रश्च पादतः ॥ १४ ॥

स्त्रियः कौरवनाथस्य भीष्मं कुरुकुलोद्वहम् ।
तालवृन्तान्युपादाय पर्यवीजन्त सर्वशः ॥ १५ ॥

ततोऽस्य विधिवच्चक्रुः पितृमेधं महात्मनः ।
यजनं बहुशश्चाग्नौ जगुः सामानि सामगाः ॥ १६ ॥

ततश्चन्दनकाष्ठैश्च तथा कालीयकैरपि ।
कालागुरुप्रभृतिभिर्गन्धैश्चोचावचैरपि ॥ १७ ॥

समवच्छाद्य गाङ्गेयं संप्रज्वाल्य हुताशनम् ।
अपसव्यमकुर्वन्त धृतराष्ट्रमुखाश्चिताम् ॥ १८ ॥

संस्कृत्य च कुरुश्रेष्ठं गाङ्गेयं कुरुसत्तमाः ।
जग्मुर्भागीरथीं पुण्यामृषिजुष्टां कुरूद्वहाः ॥ १९ ॥

अनुगम्यमाना व्यासेन नारदेनासितेन च ।
कृष्णेन भरतस्त्रीभिर्ये च पौराः समागताः ॥ २० ॥

भाषा

सुगन्धित काष्ठों और द्रव्यों से भीष्म की चिता बनाने लगे, और अवशिष्ट लोग उसके प्रेक्षक हो गये ॥ ८—११ ॥

तदनन्तर राजा युधिष्ठिर और महामति विदुर ने भीष्म को उत्तम २ क्षौम वस्त्र तथा सुगन्धित पुष्पमालाओं को धारण करवाया और युयुत्सु ने भीष्म के ऊपर छत्र धारण किया तथा भीम और अर्जुन ने एक एक शुक्ल चामर हाथ में ले भीष्म के ऊपर हिलाने लगे। नकुल तथा सहदेव ने किरीट और शिरोवेष्ठन ( पगरी ) भीष्म को धारण कराया। तथा कुरुवंश की सब रानियाँ भीष्म के ऊपर ताड़ का पंखा झलने लगीं। तदनन्तर चिता की अग्नि में होम और सामंत्रों का गान हुआ और भीष्म को चिता पर रख उनके ऊपर चन्दन अगर आदि काष्ठ तथा सुगन्धित अन्यान्य द्रव्य रख कर इनके शरीर को आच्छादित किया और धृतराष्ट्र को आगे कर सब कौरवों ने जिता पर जलते हुए भीष्म को बाईं ओर से भ्रमण किया ॥ १२—१८ ॥ दाह के अनन्तर वे कौरव पुण्या भागीरथी नदी को चले और पीछे से व्यास, नारद, असित, कृष्ण भगवान्, भरत कुल की स्त्रियाँ

उदकं चक्रिरे चैव गाङ्गेयस्य महात्मनः।
विधिवद्भरतश्रेष्ठ स च सर्वो जनस्तदा ॥ २१ ॥
ततो भागीरथी देवी तनयस्योदके कृते।
उत्थाय सलिलात्तस्माद्रुदती शोकविह्वला ॥ २२ ॥
परिदेवयती तत्र कौरवानभ्यभाषत।
निबोधत यथा वृत्तमुच्यमानं मयाऽनघाः ॥ २३ ॥
राजवृत्तेन सम्पन्नः प्रज्ञयाऽभिजनेन च।
सत्कर्ता कुरुवृद्धानां पितृभक्तो महाव्रतः ॥ २४ ॥
जामदग्न्येन रामेण यः पुरा न पराजितः।
दिव्यैरस्त्रैर्महावीर्यः स हतोऽद्य शिखण्डिना ॥ २५ ॥
अश्मसारमयं नूनं हृदयं मम पार्थिवाः।
अपश्यन्त्याः प्रियं पुत्रं यन्न दीर्यति मेऽद्य वै ॥ २६ ॥
समेतं पार्थिवं क्षत्रं काशिपुर्यां स्वयम्वरे।
विजित्यैकरथेनैव कन्याश्चापजहार ह ॥ २७ ॥
यस्य नास्ति बले तुल्यः पृथिव्यामपि कश्चन।
हतं शिखण्डिना श्रुत्वा न विदीर्यति मे मनः ॥ २८ ॥
जामदग्न्यः कुरुक्षेत्रे युधि येन महात्मना।
पीडितो नातियत्नेन स हतोऽद्य शिखण्डिना ॥ २९ ॥

### भाषा

और पुर के प्रजा सब चले। गङ्गातीर में पहुँच कर सबने भीष्म को विधिवत् जलाञ्जलि दिया ॥ १९—२१ ॥ तदनन्तर शोक से विह्वल, रोती और चिल्लाती हुई भागीरथी गङ्गा ने अपने जल से निकल कर कौरवों से कहा कि ॥ २२ ॥ हे निष्पापों! जो मैं कहती हूँ उसे सुनो कि राजधर्मों से युक्त, बुद्धि और कुल से सम्पन्न कुरुवृद्धों का सत्कार करने वाला पिता का भक्त जो महाव्रत (भीष्म) पूर्व ही दिव्य अस्त्रों के द्वारा आचार्य परशुराम से भी नहीं पराजित हुआ वह महावीर आज शिखण्डी के हाथ से मारा गया।

हे राजाओं! मेरा यह हृदय अवश्य ही लोह का बना है जो कि आज प्रिय पुत्र के न देखने पर भी विदीर्ण नहीं हो जाता है। काशीपुरी वाले स्वयंवर में भूमण्डल के सब क्षत्रियों को एकरथ से जीत कर जिसने कन्याओं को हरण कर लिया तथा पृथिवी में कोई पुरुष, बल से जिसके तुल्य नहीं है उसको शिखण्डी के हाथ से मरा सुन कर भी मेरा हृदय फूट नहीं जाता हाय! कुरुक्षेत्र के युद्ध में जिसने थोड़े परिश्रम से परशुराम को दबा लिया उसको आज शिखण्डी ने मार डाला। इस प्रकार से बहुत विलाप करती महानदी श्री गङ्गा को श्रीयुत कृष्ण भगवान् ने उस समय आश्वासन

एवं विधं बहु तदा विलपन्तीं महानदीम् ।
आश्वासयामास तदा साम्ना दामोदरो विभुः ॥ ३० ॥

समाश्वसिहि भद्रं ते मा शुचः प्रियदर्शने ।
गतः स परमं लोकं तव पुत्रो न संशयः ॥ ३१ ॥

वसुरेष महातेजाः शापदोषेण शोभने ।
मानुषत्वमनुप्राप्तो नैनं शोचितुमर्हसि ॥ ३२ ॥

स एष क्षत्रधर्मेण युध्यमानो रणाजिरे ।
धनञ्जयेन निहतो नैष देवि शिखण्डिना ॥ ३३ ॥

भीष्मं हि कुरुशार्दूलमुद्यतेषुं महारणे ।
न शक्तः संयुगे हन्तुं साक्षादपि शतक्रतुः ॥ ३४ ॥

स्वच्छन्दतस्तव सुतो गतः स्वर्गं शुभानने ।
न शक्ता विनिहन्तुं वै रणे तं सर्वदेवताः ॥ ३५ ॥

तस्मान्मा देवि गङ्गे त्वं शोचस्व कुरुनन्दनम् ।
वसुरेष गतो देवि पुत्रस्ते विज्वरा भव ॥ ३६ ॥

वैशम्पा० उ०—इत्युक्ता सा तु कृष्णेन व्यासेन च सरिद्वरा ।
त्यक्त्वा शोकं महाराज प्रकृतिं प्राप जाह्नवी ॥ ३७ ॥

सत्कृत्य ते तां सरितं तदा कृष्णमुखा नृप ।
अनुज्ञातास्तया सर्वे न्यवर्तन्त जनाधिप ॥ ३८ ॥ इति ।

भाषा

दिया और कहा कि हे भद्रे ! धीरज धरो, शोक मत करो ॥ २३—३० ॥ इसमें कुछ भी संशय नहीं है कि वह तुम्हारे पुत्र 'वसु' नामक देवता थे, शाप से मनुष्य हुए थे । अब पुनः उत्तम लोक को गये, तो ऐसी दशा में तुमको शोक नहीं करना चाहिये । वह तुम्हारे पुत्र रणभूमि में क्षत्रिय धर्म के अनुसार लड़े । और हे देवि ! अर्जुन ने उनको मारा न कि शिखण्डी ने, क्योंकि महायुद्ध में बाण उठाये हुए कुरुशार्दूल भीष्म को साक्षात् इन्द्र भी मार नहीं सकते थे । हे शुभानने ! वह तुम्हारे पुत्र, अपनी इच्छा से मृत्यु पाकर स्वर्ग को गये, क्योंकि सब देवता एकत्रित होकर भी उनको नहीं मार सकते थे, इसलिये हे नदियों में श्रेष्ठ ! तुम उन कुरुनन्दन का शोक न करो । वह पुनः वसुदेवता हो गये ॥ ३१—३६ ॥

वैशम्पायन, हे—महाराज ! कृष्ण भगवान् के और तदनन्तर व्यास के वाक्यों के श्रवण से वह गङ्गा देवी शोक छोड़ अपने जल में उतर गयीं ॥ ३७ ॥ और वे कृष्ण आदि सब राजा उन श्री गङ्गा का सत्कार कर तथा उनसे आज्ञा ले वहाँ से चले ॥ ३८ ॥ श्री गंगा का माहात्म्य श्री अनुशासन पर्व के अध्याय २६ में है जो उद्धृत किया जाता है । राजा जनमेजय से वैशम्पायन ने

एवम् गङ्गामाहात्म्यमपि तत्रैव २६ अध्याये—

वैशम्पाय० उ०—बृहस्पतिसमं बुद्ध्या क्षमया ब्रह्मणः समम् ।
पराक्रमे शक्रसममादित्यसमतेजसम् ॥ १ ॥
गाङ्गेयमर्जुनेनाजौ निहतं भूरि तेजसम् ।
भ्रातृभिः सहितोऽन्यैश्च पर्यपृच्छद्युधिष्ठिरः ॥ ॥ २ ॥
शयानं वीरशयने कालाकाङ्क्षिणमच्युतम् ।
आजग्मुर्भरतश्रेष्ठं द्रष्टुकामा महर्षयः ॥ ३ ॥
अत्रिर्वसिष्ठोऽथ भृगुः पुलस्त्यः पुलहः क्रतुः ।
अङ्गिरा गौतमोऽगस्त्यः सुमतिः सुयतात्मवान् ॥ ४ ॥
विश्वामित्रः स्थूलशिराः संवर्तः प्रमतिर्दमः ।
बृहस्पत्युशनोव्यासाश्च्यवनः कश्यपो ध्रुवः ॥ ५ ॥
दुर्वासा जमदग्निश्च मार्कण्डेयोऽथ गालवः ।
भरद्वाजोऽथ रैभ्यश्च यवक्रीतस्त्रितस्तथा ॥ ६ ॥
स्थूलाक्षः शबलाक्षश्च कण्वो मेधातिथिः कृशः ।
नारदः पर्वतश्चैव सुधन्वाऽथैकतो द्वितः ॥ ७ ॥
नितम्भूर्भुवनो धौम्यः शतानन्दो कृतव्रणः ।
जामदग्न्यस्तथा रामः कचश्चेत्येवमादयः ॥ ८ ॥
समागता महात्मानो भीष्मं द्रष्टुं महर्षयः ।
तेषां महात्मनां पूजामागतानां युधिष्ठिरः ॥ ९ ॥
भ्रातृभिः सहितश्चक्रे यथावदनुपूर्वशः ।
ते पूजिताः सुखासीनाः कथाश्चक्रुर्महर्षयः ॥ १० ॥
भीष्माश्रिताः सुमधुराः सर्वेन्द्रियमनोहराः ।
भीष्मस्तेषां कथाः श्रुत्वा ऋषीणां भावितात्मनाम् ॥ ११ ॥

भाषा

कहा कि—"बृहस्पतिसमं०" बुद्धि में बृहस्पति के, क्षमा में ब्रह्मा के, पराक्रम में इन्द्र के, और तेज में सूर्य के तुल्य अर्जुन के मारे हुए वीरशयन ( शरशय्या ) पर लेटे, अपने मृत्यु समय की प्रतीक्षा करते गंगा के पुत्र भीष्म को देखने के लिये अत्रि, वशिष्ठ, भृगु, पुलस्त्य, पुलह, क्रतु, अंगिरा, गौतम, अगस्ति, सुमति, विश्वामित्र, स्थूलशिरा, संवर्त, प्रमति, दम, बृहस्पति, शुक्र, व्यास, च्यवन, कश्यप, ध्रुव, दुर्वासा, जमदग्नि, मार्कण्डेय, गालव, भरद्वाज, रैभ्य, यवक्रीत, त्रित, स्थूलाक्ष, शवलाक्ष, कण्व, मेधातिथि, कृष्ण, नारद, पर्वत, सुधन्वा, एकत, द्वित, नितम्भू, भुवन, धौम्य, शतानन्द, अकृतव्रण, परशुराम, कच आदि महर्षि वहाँ आ गये और उनसे प्रथम युधिष्ठिर भीष्म से प्रश्न पूछ चुके थे और प्रश्न करते ही ये सब महर्षि आ गये। तदनन्तर भाइयों के सहित युधिष्ठिर सब काम छोड़ इन महात्माओं का यथाक्रम पूजन किया और ये आसनों पर सुखपूर्वक बैठ कर भीष्म के विषय की वार्ता

मेने दिविष्ठमात्मानं तुष्ट्या परमया युतः।
ततस्ते भीष्ममामन्त्र्य पाण्डवांश्च महर्षयः॥ १२॥
अन्तर्धानं गताः सर्वे सर्वेषामेव पश्यताम्।
तानृषीन्सुमहाभागानन्तर्धानगतानपि ॥ १३॥
पाण्डवास्तुष्टुवुः सर्वे प्रणेमुश्च मुहुर्मुहुः।
प्रसन्नमनसः सर्वे गाङ्गेयं कुरुसत्तमम्॥ १४॥
उपतस्थुर्यथोद्यन्तमादित्यं ब्रह्मकोविदाः।
प्रभावात्तपसस्तेषामृषीणां वीक्ष्य पाण्डवाः॥ १५॥
प्रकाशतो दिशः सर्वा विस्मयं परमं ययुः।
महाभाग्यं परं तेषामृषीणामनुचिन्त्य ते॥ १६॥
पाण्डवाः सह भीष्मेण कथाश्चक्रुस्तदाश्रयाः।
वैशम्पा० उ०—कथान्ते शिरसा पादौ स्पृष्ट्वा भीष्मस्य पाण्डवः॥ १७॥
धर्म्यं धर्मसुतः प्रश्नं पर्यपृच्छद्युधिष्ठिरः।
युधि० उ०—के देशाः के जनपदा आश्रमाः के च पर्वताः॥ १८॥
प्रकृष्टाः पुण्यतः काश्च ज्ञेया नद्यः पितामह।
भीष्म० उ०—अत्राप्युदाहरन्तीममितिहासं पुरातनम्॥ १९॥
शिलोञ्छवृत्तेः संवादं सिद्धस्य च युधिष्ठिर।
इमां कश्चित्परिक्रम्य पृथिवीं शैलभूषणाम्॥ २०॥
असकृद्द्विपदां श्रेष्ठः श्रेष्ठस्य गृहमेधिनः।
शिलवृत्तेर्गृहं प्राप्तः स तेन विधिनार्चितः॥ २१॥
उवास रजनीं तत्र सुमुखः सुखभागृषिः।
शिलवृत्तिस्तु यत्कृत्यं प्रातस्तत्कृतवाञ्छुचिः॥ २२॥

भाषा

करने लगे तथा भीष्म भी उनकी वार्ता सुनकर इतना प्रसन्न हुए कि अपने को स्वर्ग में स्थित समझ और उन ऋषियों के सम्बन्ध में भीष्म ने भी वार्ता की। तदनन्तर भीष्म और पाण्डवों से पूछकर उनके देखते २ वे सब महर्षि वहीं गुप्त हो गये और पाण्डवों ने उनको प्रणाम और उनकी स्तुति किया, तथा बड़े आश्चर्य में आकर भीष्म से उन महर्षियों के प्रभाव की वार्ता किया। तदनन्तर युधिष्ठिर ने भीष्म के चरणों को प्रणाम कर धर्म के विषय में प्रश्न किया कि॥ १-१७॥

हे पितामह! कौन २ देश (भूमिभाग) तथा कौन २ जनपद (बड़ों का निवासस्थान) और कौन २ आश्रम (ऋषिस्थान) तथा कौन २ पर्वत और कौन २ नदी श्रेष्ठ धर्मस्थान हैं॥ १८॥

भीष्म—हे युधिष्ठिर! इन प्रश्नों के विषय में शिलोञ्छवृत्ति (खेत में गिरे हुए दानों से जीवन करने वाले) ब्राह्मण और एक सिद्ध पुरुष के संवाद रूपी पुराना इतिहास यह है कि॥ १९॥ एक पुरुष सब पृथ्वी को अनेक बार भ्रमण कर एक गृहस्थ ब्राह्मण शिलोञ्छवृत्ति

कृतकृत्यमुपातिष्ठत्सिद्धं तमतिथिं तदा ।
तौ समेत्य महात्मानौ सुखासीनौ कथाः शुभाः ॥ २३ ॥
चक्रतुर्वेदसम्बद्धास्तच्छेषकृतलक्षणाः ।
शिलवृत्तिः कथान्ते तु सिद्धमामन्त्र्य यत्नतः ॥ २४ ॥
प्रश्नं पप्रच्छ मेधावी यन्मां त्वं परिपृच्छसि ।
शिलवृ० उ०—के देशाः के जनपदाः के श्रमाः के च पर्वताः ॥ २५ ॥
प्रकृष्टाः पुण्यतः काश्च ज्ञेया नद्यस्तदुच्यताम् ।
सिद्ध० उ०—ते देशास्ते जनपदास्ते श्रमास्ते च पर्वताः ॥ २६ ॥
येषां भागीरथी गङ्गा मध्ये याति सरिद्वरा ।
तपसा ब्रह्मचर्येण यज्ञैस्त्यागेन वा पुनः ॥ २७ ॥
गतिं तां लभते जन्तुर्गङ्गां संप्रेक्ष्य यां लभेत् ।
स्पृष्टानि येषां गाङ्गेयैस्तोयैर्गात्राणि देहिनाम् ॥ २८ ॥
न्यस्तानि न पुनस्तेषां त्यागः स्वर्गाद्विधीयते ।
सर्वाणि येषां गाङ्गेयैस्तोयैः कार्याणि देहिनाम् ॥ २९ ॥
गां त्यक्त्वा मानवा विप्र दिवि तिष्ठन्ति ते जनाः ।
पूर्वे वयसि कर्माणि कृत्वा पापानि ये नराः ॥ ३० ॥
पश्चाद्गङ्गां निषेवन्ते तेऽपि यान्त्युत्तमां गतिम् ।
स्नातानां शुचिभिस्तोयैर्गाङ्गेयैः प्रयतात्मनाम् ॥ ३१ ॥

भाषा

के यहाँ आये और विधिवत् सत्कार पाकर वहाँ एक रात्रि रहे। शिलवृत्ति ने प्रातः काल अपना नित्य-कृत्य कर उस अतिथि के समीप उपस्थित हुए और वे दोनों वेद के सम्बन्ध में वार्ता करने लगे। उसके अन्त में उन सिद्ध पुरुष से आज्ञा लेकर शिलवृत्ति ने उनसे इन्हीं प्रश्नों को पूछा जिनको तुम मुझसे पूछते हो ॥ २०—२५ ॥ सिद्ध पुरुष ने कहा कि वे देश, वे जनपद, वे आश्रम और वे पर्वत, पुण्य हैं कि जिनके बीच से नदियों में श्रेष्ठ भागीरथी गङ्गा जाती हैं ॥ २६ ॥ तप, ब्रह्मचर्य्य, यज्ञ और त्याग से भी वैसी गति को प्राणी नहीं पा सकता जैसी गति को गंगासेवन से पावेगा ॥ २७ ॥ गंगा के जल से जिन प्राणियों के अंग का स्पर्श हो गया अथवा अंग गंगा में डाला गया वे प्राणी स्वर्ग जाते हैं और वहाँ से कदापि नहीं निकाले जाते ॥ २८ ॥ जिन प्राणियों के मल शौच पर्यन्त सब कार्य गंगा जल से होते हैं वे अन्त में स्वर्ग जाते हैं ॥ २९ ॥ पूर्व अवस्था में पापों को कर वृद्धावस्था में भी जो मनुष्य गंगासेवन करते हैं वे भी उत्तम गति को पाते हैं ॥ ३० ॥ गंगाजल से स्नान करने वाले धर्मात्मा मनुष्यों की जितनी धर्मबुद्धि होती है उतनी शतयज्ञों से भी नहीं होती ॥ ३१ ॥ जिस मनुष्य की हड्डी जितने वर्षों तक गंगा जी में रहती है वह मनुष्य उतने सहस्र वर्ष तक स्वर्ग

व्युष्टिर्भवति या पुंसां न सा क्रतुशतैरपि ।
यावदस्थि मनुष्यस्य गङ्गातोयेषु तिष्ठति ॥ ३२ ॥
तावद्वर्षसहस्राणि स्वर्गलोके महीयते ।
अपहत्य तमस्तीव्रं यथा भात्युदये रविः ॥ ३३ ॥
तथापहत्य पाप्मानं भाति गङ्गाजलोक्षितः ।
विसोमा इव शर्वर्यो विपुष्पास्तरवो यथा ॥ ३४ ॥
तद्वद्देशा दिशश्चैव हीना गङ्गाजलैः शिवैः ।
वर्णाश्रमा यथा सर्वे धर्मज्ञानविवर्जिताः ॥ ३५ ॥
क्रतवश्च यथाऽसोमास्तथा गङ्गां विना जगत् ।
यथा हीनं नभोऽर्केण भूः शैलैः खं च वायुना ॥ ३६ ॥
तथा देशा दिशश्चैव गङ्गाहीना न संशयः ।
त्रिषु लोकेषु ये केचित्प्राणिनः सर्व एव ते ॥ ३७ ॥
तर्प्यमाणाः परां तृप्तिं यान्ति गङ्गाजलैः शुभैः ।
यस्तु सूर्य्येण निष्टप्तं गाङ्गेयं पिबते जलम् ॥ ३८ ॥
गवां निर्हारनिर्मुक्ताद्यावकात्तद्विशिष्यते ।
इन्द्रव्रतसहस्रं तु यश्चरेत्कायशोधनम् ॥ ३९ ॥
पिबेद्यश्चापि गङ्गाम्भः समौ स्यातां न वा समौ ।
तिष्ठेद्युगसहस्रं तु पादेनैकेन यः पुमान् ॥ ४० ॥
मासमेकं तु गङ्गायां समौ स्यातां न वा समौ ।
लम्बेतावाक्छिरा यस्तु युगानामयुतं पुमान् ॥ ४१ ॥

भाषा

लोक में पूजित होता है ॥ ३२ ॥ जैसे प्रातःकाल घन अन्धकार को नाश कर सूर्य चमकते हैं वैसे पापों को नाश कर गंगाजल में स्नान करने वाला मनुष्य चमकता है ॥ ३३ ॥ जैसे चन्द्रमा से हीन रात्रियाँ और पुष्पों से हीन वृक्ष होते हैं वैसे गंगाजल से हीन देश और दिशायें हैं ॥ ३४ ॥ जैसे धर्म और ज्ञान से वर्जित ब्राह्मण आदि वर्ण और गृहस्थादि आश्रम, तथा सोमलता से हीन यज्ञ होते हैं जगत् भी वैसे ही हो जायँ यदि गंगा यहाँ न रहें ॥ ३५ ॥

इसमें कुछ संशय नहीं है कि जैसे सूर्य के बिना आकाश, पर्वतों के बिना पृथ्वी और वायु के बिना आकाश होता है वैसे ही गंगा से हीन देश और दिशायें हैं ॥ ३६ ॥ तीनों लोक में जो प्राणी हैं वे सभी गंगाजल के तर्पण से बड़ी तृप्ति पाते हैं ॥ ३७ ॥ सूर्य से तप्त गंगाजल का पान, यावकव्रत ( गौ को यव खिला कर उसके गोमय में से उन यवों को निकाल उनके आटे के भोजन का नियम ) की अपेक्षा श्रेष्ठ है ॥ ३८ ॥ शरीर को शुद्ध करने वाले सहस्र चान्द्रायणव्रत गंगा जलपान के तुल्य हो सकते हैं अथवा नहीं ॥ ३९ ॥ सहस्र युग पर्यन्त एक चरण से खड़ा रहना एक मास गंगा में खड़े रहने के तुल्य है अथवा नहीं ॥ ४० ॥ नीचे शिर कर दश सहस्र युग पर्यन्त

तिष्ठेद्यथेष्टं यश्चापि गङ्गायां स विशिष्यते ।
अग्नौ प्रास्तं प्रदूयेत यथा तूलं द्विजोत्तम ॥ ४२ ॥
तथा गङ्गावगाढस्य सर्वं पापं प्रदूयते ।
भूतानामिह सर्वेषां दुःखोपहतचेतसाम् ॥ ४३ ॥
गतिमन्वेषमाणानां न गङ्गासदृशी गतिः ।
भवन्ति निर्विषाः सर्पा यथा तार्क्ष्यस्य दर्शनात् ॥ ४४ ॥
गङ्गाया दर्शनात्तद्वत्सर्वपापैः प्रमुच्यते ।
अप्रतिष्ठाश्च ये केचिदधर्मशरणाश्च ये ॥ ४५ ॥
तेषां प्रतिष्ठा गङ्गेह शरणं शर्म वर्म च ।
प्रकृष्टैरशुभैर्ग्रस्तानेकैः पुरुषाधमान् ॥ ४६ ॥
पततो नरके गङ्गा संश्रितान्प्रेत्य तारयेत् ।
ते संविभक्ता मुनिभिर्नूनं देवैः सवासवैः ॥ ४७ ॥
येऽभिगच्छन्ति सततं गङ्गां मतिमतां वर ।
विनयाचारहीनाश्च अशिवाश्च नराधमाः ॥ ४८ ॥
ते भवन्ति शिवा विप्र ये वै गङ्गामुपाश्रिताः ।
यथा सुराणाममृतं पितॄणां च यथा स्वधा ॥ ४९ ॥
सुधा यथा च नागानां तथा गङ्गाजलं नृणाम् ।
उपासते यथा बाला मातरं क्षुधयार्दिताः ॥ ५० ॥

भाषा

लटकने की अपेक्षा गंगाजल में खड़ा रहना श्रेष्ठ है ॥ ४१ ॥ हे द्विजोत्तम ! जैसे अग्नि में फेंकी हुई रूई भस्म हो कर तत्क्षण उड़ जाती है वैसे गंगा में उतरते हुए प्राणी के पाप तत्क्षण ही भस्म हो कर उड़ जाते हैं ॥ ४२ ॥ गति को अन्वेषण करने वाले सब दुःखी प्राणियों के लिये गंगा के समान कोई दूसरी गति नहीं है ॥ ४३ ॥

जैसे गरुड़ के दर्शन से सर्प भागते हैं वैसे गंगा के दर्शन से सब पाप भागते हैं ॥ ४४ ॥ जो मनुष्य अप्रतिष्ठित अथवा अधर्मी हैं उनके लिए इस लोक में गंगा प्रतिष्ठा, शरण, कल्याण और रक्षक भी हैं ॥ ४५॥ बड़े २ पापों से ग्रस्त, नरक में गिरते हुए, अन्त काल में गंगा की शरण आये, अधम पुरुषों को गंगा तार देती हैं ॥ ४६ ॥ जो मनुष्य, प्रतिदिन गंगा के अभिमुख जाया करते हैं उनको अवश्य इन्द्रादि देवता और मुनिगण, इसी लोक में विशेष दृष्टि से देखते हैं ॥ ४७ ॥ जो नराधम विनय और आचार से हीन होने से अशुभ हैं वे गंगा के आश्रयण करने से शुभ हो जाते हैं ॥ ४८ ॥ जैसे देवताओं के लिए अमृत, पितरों के लिए स्वधा, नागों के लिए सुधा ( दूध अथवा नागलोक का असाधारण द्रव द्रव्य जिसके पीने से भीम की बलवृद्धि भारत में कही है ) है वैसे, मनुष्यों के लिए गंगाजल पुष्टिकारी है ॥ ४९ ॥ जैसे भूखे बालक माता की उपासना करते हैं वैसे कल्याण

श्रेयस्कामास्तथा गङ्गामुपासन्तीह देहिनः ।
स्वायंभुवं यथास्थानं सर्वेषां श्रेष्ठमुच्यते ॥ ५१ ॥
स्नातानां सरितां श्रेष्ठा गङ्गा तद्वदिहोच्यते ।
यथोपजीविनां धेनुर्देवादीनां धरा स्मृता ॥ ५२ ॥
तथोपजीविनां गङ्गा सर्वप्राणभृतामिह ।
देवाः सोमार्कसंस्थानि यथा सत्रादिभिर्मखैः ॥ ५३ ॥
अमृतान्युपजीवन्ति तथा गङ्गाजलं नराः ।
जाह्नवीपुलिनोत्थाभिः सिकताभिः समुक्षितम् ॥ ५४ ॥
आत्मानं मन्यते लोको दिविष्टमिव शोभितम् ।
जाह्नवीतीरसंभूतां मृदं मूर्ध्ना बिभर्ति यः ॥ ५५ ॥
बिभर्ति रूपं सोऽर्कस्य तमोनाशाय निर्मलम् ।
गङ्गोर्मिभिरथो दिग्धः पुरुषं पवनो यदा ॥ ५६ ॥
स्पृशते सोऽस्य पाप्मानं सद्य एवापकर्षति ।
हंसारावैः कोकरवै रवैरन्यैश्च पक्षिणाम् ॥ ५७ ॥
पस्पर्द्ध गङ्गा गन्धर्वान् पुलिनैश्च शिलोच्चयान् ।
हंसादिभिः सुबहुभिर्विविधैः पक्षिभिर्वृताम् ॥ ५८ ॥
गङ्गां गोकुलसंबाधां दृष्ट्वा सर्वोऽपि विस्मृतः ।
न सा प्रीतिर्दिविष्ठस्य सर्वकामानुपासतः ॥ ५९ ॥

भाषा

चाहने वाले प्राणी गंगा की उपासना करते हैं ॥ ५० ॥ जैसे ब्रह्मा का स्थान, सब स्थानों में श्रेष्ठ है वैसे इस लोक में स्नान के लिए सब नदियों में गंगा श्रेष्ठ हैं ॥ ५१ ॥ जैसे दूधवाली गौ, देवता आदि सब उपजीवियों की उपकारी हैं वैसे गंगा अपने उपजीवी सब प्राणियों की उपकारी है ॥ ५२ ॥ जैसे 'सत्र' आदि यज्ञों में देवतागण सोमरस रूपी अमृत से जीते हैं वैसे गंगाजल से मनुष्य ॥ ५३ ॥ उड़ी हुई गंगा की वालुका से आकीर्ण लोग, अपने को स्वर्गीयों के ऐसा शोभित समझते हैं ॥ ५४ ॥ जो मनुष्य गंगा की मृत्तिका को शिर में धारण करता है वह मानो पाप रूपी अन्धकार के नाशार्थ, सूर्य का निर्मल रूप धारण करता है ॥ ५५ ॥

गंगा की लहरों में स्नान किये हुए वायु, जिस समय जिन मनुष्यों को स्पर्श करते हैं उसी समय उन मनुष्यों के पापों का वह नाश कर देते हैं। द्यूत और मद्यपान आदि दुराचारों के दुःखरूपी फल को भोग करने वाले पुरुष के दुःखों को अन्तकाल में गंगा का दर्शन नष्ट कर देता है। हंस चक्रवाक आदि पक्षियों के शब्द से गंगा गन्धर्वों के तुल्य और ऊँचे २ तटों से पर्वतों के तुल्य जान पड़ती है। हंस आदि अनेक पक्षी और तैरती हुई गौओं के गणों से भूषित गंगा को देखकर देवता लोग स्वर्गलोक को भी भूल जाते हैं। जो प्रसन्नता गंगा के पुलिन में मनुष्यों

संभवेद्या परा प्रीतिर्गङ्गायाः पुलिने नृणाम् ।
वाङ्मनःकर्मजैर्ग्रस्तः पापैरपि पुमानिह ॥ ६० ॥
वीक्ष्य गङ्गां भवेत्पूतो अत्र मे नास्ति संशयः ।
सप्तावरान् सप्त परान् पितॄंस्तेभ्यश्च ये परे ॥ ६१ ॥
पुमाँस्तारयते गङ्गां वीक्ष्य स्पृष्ट्वाऽवगाह्य च ।
श्रुताभिलषिता पीता स्पृष्टा दृष्टाऽवगाहिता ॥ ६२ ॥
गङ्गा तारयते नृणामुभौ वंशौ विशेषतः ।
दर्शनात्स्पर्शनात्पानात्तथा गङ्गेति कीर्तनात् ॥ ६३ ॥
पुनात्यपुण्यान्पुरुषाञ्छतशोऽथ सहस्रशः ।
य इच्छेत्सफलं जन्म जीवितं श्रुतमेव च ॥ ६४ ॥
स पितॄंस्तर्पयेद् गङ्गामभिगम्य सुरांस्तथा ।
न सुतैर्न च वित्तेन कर्मणा न च तत्फलम् ॥ ६५ ॥
प्राप्नुयात्पुरुषोऽत्यन्तं गङ्गां प्राप्य यदाप्नुयात् ।
जात्यन्धैर्हि तुल्यास्ते मृतैः पङ्गुभिरेव च ॥ ६६ ॥
समर्था ये न पश्यन्ति गङ्गां पुण्यजलां शिवाम् ।
भूतभव्यभविष्यज्ञैर्महर्षिभिरुपस्थिताम् ॥ ६७ ॥
देवैः सेन्द्रैश्च को गङ्गां नोपसेवेद्धि मानवः ।
वानप्रस्थैर्गृहस्थैश्च यतिभिर्ब्रह्मचारिभिः ॥ ६८ ॥

भाषा

जो होती है वह प्रसन्नता स्वर्ग में स्वर्गवासिओं को भी नहीं होती क्योंकि ॥ ५६—६० ॥ मुझे इसमें कुछ भी संशय नहीं है कि मन, वचन और कर्म के द्वारा किए हुए पापों से ग्रास किया हुआ मनुष्य भी इस लोक में गंगा के दर्शन मात्र से पवित्र हो जाता है। तथा गंगा को देखकर, स्पर्श कर और गंगा में स्नान कर मनुष्य अपनी नीचे और ऊपर की सात २ पीढ़ियों और उनसे भी अधिक २ पीढ़िओं को भी तार देता है। तथा गंगा के नाम का श्रवण, गङ्गा के देखने की इच्छा, गंगाजल का पान, गंगा का स्पर्श, दर्शन और स्नान करने से गङ्गा, मनुष्यों के पितृकुल और मातृकुल दोनों को तारती हैं ॥ ६१—६३ ॥ और उक्त ये काम सैकड़ों और सहस्रों पापी पुरुषों को सदा पवित्र करते रहते हैं जो मनुष्य अपने जन्म, जीवन और विद्या को सफल करना चाहे वह गङ्गा में देवताओं और पितरों का तर्पण करे। मनुष्य, पुत्र, धन और कर्मों से उस फल को नहीं पा सकता जिसको कि गङ्गा को पाकर पाता है। वे मनुष्य पंगुले और जन्मान्ध तथा मृतक के तुल्य हैं जो कि समर्थ हो कर, गंगा का दर्शन नहीं करते और कौन बुद्धिमान् मनुष्य ऐसा है कि जो त्रिकालदर्शी महर्षियों तथा इन्द्रादि देवताओं से सेवित श्री गंगा का सेवन न करे। तथा सब वर्ण और आश्रम वाले विद्वानों से आश्रित श्री गंगा को आश्रयण न करे। प्राण निकलने के

विद्यावद्भिः श्रितां गङ्गां पुमान् को नाम नाश्रयेत् ।
उत्क्रामद्भिश्च यः प्राणैः प्रयतः शिष्टसम्मतः ॥ ६९ ॥

चिन्तयेन्मनसा गङ्गां स गतिं परमां लभेत् ।
न भयेभ्यो भयं तस्य न पापेभ्यो न राजतः ॥ ७० ॥

आदेहपतनाद्गङ्गामुपास्ते यः पुमानिह ।
महापुण्यां च गगनात्पतन्तीं वै महेश्वरः ॥ ७१ ॥

दधार शिरसा गङ्गां तामेव दिवि सेवते ।
अलङ्कृतास्त्रयो लोकाः पथिभिर्विमलैस्त्रिभिः ॥
यस्तु तस्या जलं सेवेत्कृतकृत्यः पुमान्भवेत् ॥ ७२ ॥

दिवि ज्योतिर्यथाऽदित्यः पितॄणां चैव चन्द्रमाः ।
देवेशश्च यथा नृणां गङ्गा च सरितां तथा ॥ ७३ ॥

मात्रा पित्रा सुतैर्दारैर्विमुक्तस्य धनेन वा ।
न भवेद्धि तथा दुःखं यथा गङ्गावियोगजः ॥ ७४ ॥

नारण्यैर्नेष्टविषयैर्न सुतैर्न धनागमैः ।
तथा प्रसादो भवति गङ्गां वीक्ष्य यथा भवेत् ॥ ७५ ॥

पूर्णमिन्दुं यथा दृष्ट्वा नृणां दृष्टिः प्रसीदति ।
तथा त्रिपथगां दृष्ट्वा नृणां दृष्टिः प्रसीदति ॥ ७६ ॥

भाषा

समय जो मनुष्य गंगा का स्मरण करता है वह उत्तम गति को प्राप्त होता है। जो मनुष्य अपने मृत्यु पर्यन्त गंगासेवन करता है, उसको व्याघ्रादि और पिशाचादि तथा ब्रह्मवधादि पाप और राजा से भय नहीं होता ॥ ६४—७० ॥

आकाश से गिरती हुई महापुण्या गंगा को महेश्वर ने शिर से धारण किया और अब भी उन्हीं की सेवा करते हैं ॥ ७१ ॥ गंगा की तीन धाराओं से तीनों लोक भूषित हैं तथा गंगा के जल को जो पान करता है वह मनुष्य कृतकृत्य हो जाता है ॥ ७२ ॥

जैसे आकाश की ज्योतियों में सूर्य और पितृलोक में चन्द्रमा, तथा देवताओं में इन्द्र हैं, वैसे मनुष्यों के लिए नदियों में गंगा हैं ॥ ७३ ॥ बुद्धिमान् को माता, पिता, पुत्र, भार्या और धन के वियोग से इतना दुःख नहीं होता जितना गंगा के वियोग से होता है ॥ ७४ ॥

ब्रह्मलोक के विषयों से अथवा स्वर्गीय विषयों से तथा पुत्र वा धन के लाभ से विवेकी को उतनी प्रसन्नता नहीं होती जितनी गंगा के दर्शन से होती है ॥ ७५ ॥ जैसे पूर्ण चन्द्रमा को देख कर नेत्र शीतल होते हैं वैसे गंगा को देखकर भी ॥ ७६ ॥ गंगा में श्रद्धा, मन और निरन्तर सेवन तथा एक गंगा ही को शरण मानना ये गुण जिस मनुष्य में होते हैं वह गंगा का प्रिय होता

तद्भावस्तद्गतमनाः तन्निष्ठस्तत्परायणः ।
गङ्गां योऽनुगतो भक्त्या स तस्याः प्रियतां व्रजेत् ॥ ७७ ॥
भूस्थैः खस्थैर्दिविष्ठैश्च भूतैरुच्चावचैरपि ।
गङ्गा विगाह्या सततमेतत्कार्यतमं सताम् ॥ ७८ ॥
विश्वलोकेषु पुण्यत्वाद्गङ्गायाः प्रथितं यशः ।
यत्पुत्रान्सगरस्येतो भस्माख्याननयद्दिवम् ॥ ७९ ॥
भीष्म उ०—इति परमगतिर्गुणानशेषान् शिलरतये त्रिपथानुयोगरूपान् ।
बहुविधमनुशास्य तथ्यरूपान् गगनतलं द्युतिमान्विवेश विद्वान् ॥१०१॥
शिलवृत्तिस्तु सिद्धस्य वाक्यैः सम्बोधितस्तदा ।
गङ्गामुपास्य विधिवत्सिद्धिं प्राप सुदुर्लभाम् ॥१०२॥
तथा त्वमपि कौन्तेय भक्त्या परमया युतः ।
गङ्गामभ्येहि सततं प्राप्स्यसे सिद्धिमुत्तमाम् ॥१०३॥
वैशम्पा० उ०—श्रुत्वेतिहासं भीष्मोक्तं गङ्गायास्स्तवसंयुतम् ।
युधिष्ठिरः परां प्रीतिमगच्छद्भ्रातृभिः सह ॥१०४॥
इतिहासमिमं पुण्यं शृणुयाद्यः पठेत वा ।
गङ्गायास्स्तवसंयुक्तं मुच्यते सर्वकिल्बिषैः ॥१०५॥ इति

तीर्थविषये वेदवैनाशिकमतं तु चार्वाकलीलामात्रत्वाद्भाषाग्रन्थेष्वन्यैर्दूषिततरत्वात् पूर्वव्याख्यानेनैव सुदूरनिराकृतत्वाच्चेह दूषयितुमपि नार्हमित्युपरम्यते ।

भाषा

है ॥७७॥ पृथिवी आकाश स्वर्ग के छोटे बड़े सब प्राणियों के लिए सज्जन लोग गंगास्नान को महा कर्तव्य मानते हैं ॥ ७८ ॥ राजा सगर के भस्मीभूत साठ सहस्र पुत्रों को ( जिनकी हड्डी भी नहीं बची थी ) श्री गंगा ने अपने स्पर्शमात्र से स्वर्ग पहुँचाया। यह कीर्ति सब लोक में अद्यावधि विख्यात है ॥ ७९ ॥

भीष्म—इस रीति से शिलवृत्ति ब्राह्मण को अनेक प्रकार गंगा के सत्य गुणों का उपदेश कर वह सिद्ध पुरुष आकाश मार्ग से चले गये और शिलवृत्ति ने सिद्ध के वाक्यानुसार गंगा का विधिवत सेवन कर अन्त में दुर्लभ गति को पाया ॥ १०१ ॥ १०२ ॥

हे कौन्तेय ( युधिष्ठिर ) ! तुम भी वैसे ही पूर्ण भक्ति से प्रति दिन गंगा के अभिमुख जाया करो। अन्त में उत्तम गति को पाओगे ॥ १०३ ॥ इति।

वेदवैनाशिक ने अपने सत्यार्थप्रकाश के ११ वें उल्लास में तीर्थों के विषय में जो कहा है वह तो यहाँ खडण्न करने के योग्य भी नहीं है क्योंकि वह चार्वाक् लीलामात्र है और यहाँ कहे हुए प्रमाणों और तर्कों से आप से आप खण्डित हो चुका है तथा भाषा के अन्यान्य ग्रन्थों ने उसको चूर २ कर उड़ा भी दिया है। इसलिए यह तीर्थानुसरण प्रकरण अब यहाँ समाप्त किया जाता है।

## ३६—धर्म्ययुद्धम्

अथ "जीवितं दानभोगाभ्यां मरणं रणतीर्थयो" रितिस्मरणात्तीर्थानन्तरम् धर्म्ययुद्धं निरूप्यते सामान्यधर्मः । तथा च शिवपुराणे धर्म्मसंहिताखण्डे ४१ अध्याये व्यासं प्रति भगवान् सनत्कुमारः ।

शक्यं त्विह समर्थैश्च यष्टुं क्रतुशतैरपि ॥ ३२ ॥
आत्मदेहपरित्यागः कर्तुं युधि सुदुष्करः ।
युद्धे पुण्यतमः स्वर्ग्यः सुयज्ञः सर्वतोमुखः ॥ ३३ ॥
सर्वेषामेव वर्णानां क्षत्रियस्य विशेषतः ॥ ३४ ॥ इति

अत्र युद्धे आत्मदेहपरित्यागः, सर्वेषामेव वर्णानाम्, पुण्यतमः स्वर्ग्यः सर्वतोमुखः। सुयज्ञ इति युद्धमृत्योः प्रतिपदोक्तमेव सामान्यधर्मता सर्वतोमुखत्वापरपर्याया । सर्वेषामेवेति श्लोकार्द्धकृतविवरणपुरःसरमभिधीयते वर्णपदस्य शौर्ययोग्यान्तःकरणप्राणिमात्रोपलक्षणतां व्याचक्षाणेन हि 'सर्वेषामेवेत्युच्यते' 'सर्वेषामेव वर्णानां सूतकं राहुदर्शने', इत्यादिवत्। किञ्च युद्धमृत्योः शूद्रपर्य्यन्तधर्मत्वादपि सङ्करादिसर्वधर्मत्वम् शूद्राणान्तु सधर्माणः सर्वेऽपध्वंसजाः स्मृताः ( मि० आ० अ० श्लो० ९० ) इति मिताक्षरोद्धृतस्मृतेः । अत्र च शिवपुराणस्याध्याये यद्यपि भगवता सनत्कुमारेण युद्धधर्मस्य स्वरूपं भेदाः फलानि च निपुणतरमुपवर्णितानि । तथापि नेह पूर्णः सोऽध्याय उद्ध्रियते विस्तरभयात् ।

भाषा

## ३६—धर्मयुद्ध का निरूपण

"*जीवितं दान०*" दान और भोग से जीवन व्यतीत करना उत्तम है और तीर्थ तथा धर्मयुद्ध में मरण उत्तम है । इस वाक्य के अनुसार तीर्थानुसरण के अनन्तर अब धर्म्ययुद्ध का निरूपण किया जाता है ।

धर्मयुद्ध के सामान्यधर्म होने में बहुत से प्रमाण हैं जो कि अब पूर्वोक्त प्रमाणों के सहित दिखलाये जाते हैं जैसे कि—"*शक्यम्*" इस भूलोक में बहुतेरे ऐसे समर्थ हैं कि जो वैदिक अश्वमेधादि यज्ञों को शतशः कर सकते हैं परन्तु युद्ध में अपनी देह का त्याग रूपी सर्वतोमुख ( सबका कर्तव्य ) उत्तम यज्ञ करना अत्यन्त कठिन है जो कि स्वर्गदाता, सब ही के लिये महान् धर्म और विशेष करके क्षत्रिय के लिये सब धर्मों से उत्तम है । ( शिवपुराण में धर्मसंहिता खण्ड के इस ४१ वें अध्याय ( जहाँ से ये वाक्य उद्धृत किये गये ) में यद्यपि भगवान् सनत्कुमार ने व्यास जी से युद्ध-धर्म के स्वरूप और भेदों तथा फलों का विशेष रूप से वर्णन किया है तथापि ग्रन्थ बढ़ जाने के भय से यहाँ वह पूर्ण अध्याय नहीं उद्धृत किया जाता है ।

मनुः—उद्यतैराहवे शस्त्रैः क्षात्रधर्महतस्य च।
सद्यः सन्तिष्ठते यज्ञस्तथाऽऽशौचमिति स्थितिः॥
(अ० ५ श्लो० ९८)

अत्र कुल्लूकः—अपराङ्मुखत्वादिक्षत्रियधर्मयुक्तस्य सङ्ग्रामे हतस्य तत्क्षणादेव ज्योतिष्टोमादिर्यज्ञः सन्तिष्ठते समाप्तिमेति तत्पुण्येन युज्यते तथा अशौचमपि तत्क्षणादेव समाप्तिमेति इयं शास्त्रमर्यादा इति।

ब्राह्मणार्थे विपन्नानामित्यनुपदवक्ष्यमाणपराशरवाक्येनोक्तमेकरात्रं युद्धहताशौचन्तु एतच्च युद्धकालक्षतेनैव कालान्तरे विपन्नस्य (याज्ञवल्क्यस्मृतौ आचाराध्याये २१ श्लो०) इति मिताक्षरया व्यवस्थापितम्।

बृहस्पतिः—वीरासनं वीरशय्यां वीरस्थानमुपाश्रितः।
अक्षय्यास्तस्य लोकाः स्युः सर्वकामागमास्तथा॥ ७७॥

आचारकाण्डे अ० ३ पाराशरमाधवीये—उक्तस्य दशाहाद्याशौचस्य विषयान्तरेऽप्यपवादमाह—

भाषा

"उद्यतैराहवे" (मनु० अ० ५ श्लो० ९८) यह मर्य्यादा धर्मशास्त्र में कही गयी है कि युद्ध में विमुख न होना आदि क्षत्रिय धर्मों से संयुक्त होकर उद्यत शस्त्रों से युद्ध में मरने वाले के तत्क्षण ही ज्योतिष्टोमादि सब वैदिक यज्ञ पूर्ण हो जाते हैं अर्थात् सब यज्ञों का पूर्ण फल उसको उस मृत्यु से मिलता है तथा उस पुरुष के मरने का अशौच भी उसके सपिण्डों को नहीं लगता। याज्ञवल्क्यस्मृति के प्रायश्चित्ताध्याय में—

"हतानां नृपगोविप्रै०" इस २१ श्लोक के व्याख्यान में मिताक्षराकार ने भी यह कहा है कि—"पराशरमहर्षि का कहा हुआ एक रात्रि का अशौच उन पुरुषों के विषय में है जो कि युद्ध में आहत होने से कालान्तर में मरते हैं" अर्थात् जो युद्ध में धर्मपूर्वक तत्क्षण मरते हैं उनका असौच उनके सपिण्डों को नहीं लगता।

"वीरासनं०" बृहस्पतिस्मृति में वीरासन (रथ, अश्व, हस्ती आदि) और वीरस्थान (युद्ध-भूमि) पर आश्रित होकर जो पुरुष वीरशय्या पर आश्रित (अभिमुख) होकर मरते हैं उनके पुण्य-लोक अक्षय होते हैं और उनके सब मनोरथ सिद्ध होते हैं।

"आचारकाण्ड अध्याय ३ में पराशर महर्षि ने २९ श्लोक से ३८ श्लोक तक युद्धमृत्यु के विषय में जो कहा है और माधवाचार्य ने जो उसका भाव वर्णन किया है वह यह है—

पूर्वोक्त दश दिन आदि का अशौच जिन विषयों में नहीं लगता, किन्तु न्यून अशौच लगता है, वे विषय अब कहे जाते हैं कि—

ब्राह्मणार्थे विपन्नानां वन्दीगोग्रहणे तथा । २६

आहवेषु विपन्नानामेकरात्रमशौचकम् । इति

ब्राह्मणप्राणरक्षणार्थं हतानां, बन्दीग्रहणे गोग्रहे च सति तद्विमोचनार्थं हतानाम्, आहवेष्वाभिमुख्येन हतानां ये सपिण्डास्तेषामेकरात्रमेवाशौचं न दशरात्रादिकमित्यर्थः। यत्तु सद्यः शौचमित्यनुवृत्तौ मनुनोक्तम्—

"डिम्भाहवहतानाञ्च विद्युता पार्थिवेन च ।

गोब्राह्मणस्य चैवार्थे यस्य चेच्छति भूमिपः ॥ इति

( डिम्भाहवो नृपतिरहित आहवः ) तदसन्निधिविषयम् । २९/२ ॥ ३०/१ ॥

रणहतसपिण्डानामाशौचविधिशेषतया नवभिः श्लोकैराहवे हतं प्रशंसति । तत्र प्रथमं परिव्राजकदृष्टान्तेनादित्यमण्डलभेदित्वं दर्शयन्नर्थाद्ब्रह्मलोकप्राप्तिं दर्शयति—

द्वाविमौ पुरुषौ लोके सूर्य्यमण्डलभेदिनौ ।

परिव्राड् योगयुक्तश्च रणे चाभिमुखो हतः ॥ ३० ॥ इति ।

योगाभ्यासेनेश्वरमुपासीनः परिव्राजकोऽर्चिरादिमार्गेण ब्रह्मलोकं गच्छन् मार्गमध्ये वाय्वादित्यचन्द्राणां मण्डलानि क्रमेण भित्वा तत्र तेभ्य उत्तरोत्तराधिकेभ्यः छिद्रेभ्यो निर्गत्य क्रमेण विद्युदादिलोकान् सञ्चरन् ब्रह्मलोकं प्राप्नोति । छिद्रनिर्गमनं वाजसनेयिब्राह्मणे श्रुतम् । "स वायुमागच्छति तस्मै स तत्र विजिहीते यथा रथचक्रस्य खं तेन स ऊर्ध्वमाक्रमते स आदित्यमागच्छति तस्मै स तत्र विजिहीते यथा उदुम्बरस्य खं तेन स ऊर्ध्वमाक्रमते स चन्द्रमसमागच्छति तस्मै स तत्र विजिहीते यथा दुन्दुभेः खं तेन स ऊर्ध्वमाक्रमते" इति ॥ ३०/२ ॥ ३१/१ ॥

तत्र चिरकालं महता प्रयत्नेन योगमभ्यस्यता परिव्राजकेन सह समानगतित्वं रणहतस्यायुक्तम्। तस्मादल्पकालप्रयासत्वादित्याशङ्क्य कालाल्पत्वेऽपि धैर्य्यातिशयेन प्रयाससाम्यं

भाषा

"ब्राह्मणार्थे०" ब्राह्मण की रक्षा और बन्दी (कैदी) तथा हरण की हुई गौ के छुड़ाने में मरने वालों और युद्ध में अभिमुख मरने वालों के सपिण्डों को एक ही रात्रि का अशौच लगता है और मनु ने जो अराजक युद्ध में मृतों और विजली तथा राजदण्ड से मृतों, गौ और ब्राह्मण के लिये मृतों का कुछ भी अशौच न लगना कहा है वह देशान्तरवासी सपिण्डों के विषय में है ॥ २९/२ ॥ ३०/१ ॥

अब युद्धहतों के विषय में ९ श्लोकों से प्रशंसा की जाती है और उसमें भी प्रथम संन्यासी के दृष्टान्त से युद्धहत का सूर्य्यमण्डल को भेदन कर ब्रह्मलोक पहुँचना दिखलाया जाता है कि—

"द्वाविमौ०" लोक में ये दो ही पुरुष सूर्य्यमण्डल को भेदन करने वाले हैं, एक योगाभ्यासी संन्यासी और दूसरा युद्ध में अभिमुख मरा हुआ ॥ ३०/२ ॥ ३१/१ ॥

इस उक्त श्लोक में अभिमुख कहने का यह तात्पर्य है कि यद्यपि योगाभ्यास में अधिक समय और परिश्रम लगता है इससे योगी संन्यासी की गति की तुल्यता युद्धहत की गति में अनुचित सी ज्ञात होती है क्योंकि उसमें बहुत अल्पकाल और परिश्रम लगता है तथापि धीरता अधिक होने के कारण

सूचयितुमभिमुख इत्युक्तम् । तमेव सूचितमर्थं विशदीकरोति—

"यत्र यत्र हतः शूरः शत्रुभिः परिवेष्टितः ।
अक्षयान् लभते लोकान् यदि क्लीबं न भाषते ॥ ३१ ॥ इति

लोके शस्त्रधारिणमेकमपि दृष्ट्वा महती प्राणभीतिर्जायते । युद्धकाले तु प्रतिसैन्यगताः सर्वेऽपि शत्रवः शस्त्रधारिणो मारणोद्यता एनं परिवेष्टयन्ति । तदानीमुत्पद्यमानाया भीतेरियत्तैव नास्ति, तादृशीं भीतिं सोढ्वा प्रतिभटाभिमुखं गच्छतः शूरस्य धैर्य्यं योगिधैर्य्यादप्यधिकम् । न हि योगिनो यमनियमादिषु क्वचित्प्राणभीतिः सम्भाविता । ततो यथा जागरणो बहुषु वत्सरेषु अनुभवनीयस्य भोगस्य मुहूर्त्तमात्रवर्त्तिनि स्वप्ने न साकल्यं दृश्यते । तथा चिरकालभावियोगसाम्यं रणे धैर्य्यस्य किन्न स्यात् । धैर्य्यातिशयेन साम्यमत्र विवक्षितमिति दर्शयितुं यदि क्लीबं न भाषते इत्युक्तम् । क्लीबं नपुंसकत्वं विकलता तत्सूचकं भीत्याविष्कारकं वाक्यं यदि न भाषते तदानीं योगिसाम्यादक्षयान् ब्रह्मलोकावान्तरविशेषान् सालोक्यादीन् लभते ॥ ३१/२ ॥ ३२/१ ॥

परिव्राजकदृष्टान्ते सूर्यमण्डलभेदित्वं सम्भावयति—

"सन्यस्तं ब्राह्मणं दृष्ट्वा स्थानाच्चलति भास्करः ।
एष मे मण्डलं भित्वा परं स्थानं प्रयास्यति ॥ ३२ ॥ इति

भाषा

उसकी गति योगी संन्यासी के तुल्य ही होती है और यही अभिप्राय इस अग्रिम श्लोक से स्पष्ट किया जाता है कि—

"यत्र यत्र०" अक्षरार्थ इसका यह है कि शत्रुओं से परिवेष्टित होकर शूर मनुष्य जहाँ जहाँ मरता है, अक्षय लोकों को पाता है यदि कायरता की बात नहीं कहता । तात्पर्य यह है कि लोक में एक शस्त्रधारी के देखने से भी प्राणभय अधिक होता है और युद्धकाल में तो शत्रुसैन्य के शस्त्रधारी मारने में उद्यत सब ही वीर एक शूर को भी चारों ओर से घेर लेते हैं, इसलिये उस समय उत्पन्न हुए प्राणभय का प्रमाण ही नहीं हो सकता कि कितना होता है तो ऐसी दशा में उस भय को सहन कर, शत्रुवीरों के अभिमुख चलने वाले शूर की धीरता योगी की धीरता से भी अधिक है क्योंकि योगाभ्यास के समय योगी को प्राणभय की संभावना नहीं होती, इससे जैसे जागने की अवस्था में अनेक वर्षों से अनुभव के योग्य भोग स्वप्न के मुहूर्त मात्र में पूर्ण होता देखा जाता है वैसे चिरकाल भावी योग की समता, रण में शूर की धीरता में क्यों नहीं हो सकती ? योगी और शूर की धीरताओं में तुल्यता दिखलाने के लिये ही इस लोक में महर्षि ने यह कहा है कि—"यदि कायरता की बात नहीं कहता" ॥ ३१/२ ॥ ३२/१ ॥

अब संन्यासी रूपी दृष्टान्त में सूर्यमण्डल का भेदन दिखलाया जाता है ।

"संन्यस्तं" संन्यासी ब्राह्मण को देखकर "यह मेरा मण्डल भेदन कर ब्रह्मलोक को जायगा" इस बुद्धि से अपने स्थान से सूर्य चलित हो जाते हैं ।

यद्यपि मण्डलस्याचेतनरश्मिसमूहरूपत्वात्तद्भेदेऽपि नास्ति काचिदादित्यस्य वेदना, तथापि पूर्वमत्यन्तनीचपदे वर्तमानस्येदानीमुच्चपदप्राप्तिश्चित्तक्लेशहेतुर्भवति । अत एव भित्त्वा परं स्थानं प्रयास्यतीत्युक्तम् । एतदेवाभिप्रेत्य व्यास आह—

"क्रियावद्भिर्हि कौन्तेय ! देवलोकः समावृतः ।
न चैतदिष्टं देवानां मर्त्यैरुपरिवर्तनम् ॥

मुमुक्षुपरिव्राजकदर्शनमात्रेण निष्पन्नस्य भास्करचलनस्योपन्यासाद्योगिनो यथोक्तफलं दृढीकृतं भवति ॥ ३२/२ ॥ ३३/१ ॥

रणे चाभिमुखो हत इति दार्ष्टान्तिकेऽभिहितम् तच्च हतत्वं धैर्य्यातिशयस्योपलक्षणम् असत्यपि स्ववधे परत्राणप्रवृत्तस्य यथोक्तफलसद्भावादित्याह—

"यस्तु भग्नेषु सैन्येषु विद्रवत्सु समन्ततः । ३३
परित्रातुं यदा गच्छेत् स च क्रतुफलं लभेत् ॥ इति

क्रतुरत्राश्वमेधः । ब्रह्मलोकप्राप्तिफलत्वात् । अश्वमेधस्य च तत्फलत्वं वाजसनेयिशाखायां भुज्युब्राह्मणे, "क्वन्वश्वमेधयाजिनो गच्छन्ति" इत्यादि प्रश्नप्रतिवचनयोर्विस्पष्टमवगम्यते ॥ ३३/२ ॥ ३४/१ ॥

यः परित्राणार्थं प्रवृत्तस्तस्य प्रवृत्तिमात्रेण क्रतुफलमुक्तम् । प्रवृत्तस्य गात्रच्छेदे सति हतत्वाभावेऽपि फलातिशयोऽस्तीत्याह—

"यस्यच्छेदक्षतं गात्रं शरमुद्गरयष्टिभिः ॥ ३४
देवकन्यास्तु तं वीरं हरन्ति रमयन्ति च ॥ इति

गात्रं शरीरम्, छेदक्षतं हस्तपादाद्यवयवच्छेदेनोपद्रुतम् ॥ ३४/२ ॥ ३५/१ ॥

भाषा

यद्यपि तेज समूह रूपी मण्डल, अचेतन है इससे उसके भेदन में भी सूर्य्य देवता को कुछ वेदना नहीं हो सकती, तथापि पूर्वावस्था में अत्यन्त नीच पुरुष यदि एक हीबार अति उच्चपद को प्राप्त होता है तो उसके दर्शन से उस उच्च पद वालों को क्लेश होता है जैसा कि व्यास ने कहा है कि—

"*क्रियावद्भि०*" हे कौन्तेय ! देवलोक यद्यपि यज्ञादि कर्मकारी लोगों से भरा है तथापि वहाँ मर्त्यलोक के लोगों का रहना, देवताओं को इष्ट नहीं है पराशर महर्षि ने यहाँ सूर्य के भव कथन से संन्यासी के ब्रह्मलोक लाभ को स्पष्ट कर दिया है ॥ ३२/२ ॥ ३३/१ ॥

अब रण में अभिमुखहत शूर रूपी प्रकृत में उक्त दृष्टान्त की घटना को स्पष्ट नहीं कह कर यह कहते हैं कि—"अन्यों के रक्षार्थ युद्ध करते हुए शूर का यदि वध न हो तब भी उसको वही फल होता है" कि "*यस्तु भग्नेषु०*" आहत हो कर इधर उधर भागती हुई सेना के रक्षार्थ जो पुरुष शत्रुओं के ऊपर चलता है उसको अन्त समय में ब्रह्मलोक होता है जो अश्वमेध का फल है ॥ ३३/२ ॥ ३४/१ ॥

"*यस्यच्छेद०*" और यदि आहत सैन्य के रक्षक शूर उस युद्ध में वध न हो तब भी यदि बाण मुद्गर आदि आयुधों से हस्त, पाद आदि अङ्ग कट जाय तो अन्तकाल के अनन्तर उस वीर को

परित्राणाय प्रवृत्तस्य गात्रच्छेदे यत्फलं ततोऽप्यतिशयं मरणे दर्शयति—

देवाङ्गनासहस्राणि शूरमायोधने हतम् ॥ ३५ ॥
त्वरमाणाः प्रधावन्ति मम भर्त्ता ममेति च ॥ इति ॥

यद्यपि यज्ञसङ्घादिकं युद्धमरणं चोभयमप्येकविधस्य फलस्य समानं साधनं, तथापि युद्धमरणस्यात्यल्पकालसाध्यत्वेन वैकल्यासम्भवादुत्तमसाधनत्वमित्याह—

"यं यज्ञसङ्घैस्तपसा च विप्राः
स्वर्गैषिणो वाऽत्र यथैव यान्ति।
क्षणेन यान्त्येव हि तत्र वीराः।
प्राणान् सुयुद्धेन परित्यजन्तः ॥ ३६ ॥ इति

विप्रशब्देन निष्कामा विवक्षिताः। तथा च स्वर्गैषिणो वेति विकल्प उपपद्यते। अत्र पुण्यलोकेषु यं लोकविशेषं यथैव येन प्रकारविशेषेण देवकन्यावरणादिना युक्ताः सन्तो यान्ति। तत्र तेषु पुण्यलोकेषु तमेव लोकविशेषं नैव प्रकारेण युद्धहता वीराश्च यान्ति। क्षणेनेत्युक्तं कालाल्पत्वमेतेष्वतिशयः ॥ ३६ ॥

ननु कालस्याल्पत्वेऽपि प्राणभीतेर्दुष्परिहरत्वात् पूर्वोक्तं युद्धधैर्यं दुर्लभमित्याशङ्क्य विचारवतः पुरुषस्य तत्सुलभमित्यभिप्रेत्य तं विचारं दर्शयति—

जितेन लभ्यते लक्ष्मीर्मृतेनापि सुराङ्गना।
क्षणध्वंसिनि कायेऽस्मिन् का चिन्ता मरणे रणे ॥ ३७ ॥

जितेनेति कर्तरि निष्ठा। ततो जयेन लक्ष्मीलाभः मरणेन सुराङ्गनालाभः। यदि कायजीवनलोभाल्लक्ष्मीदेवाङ्गनालाभौ न पर्य्यालोच्येते। तथापि, लाभपरित्यागमात्रं

भाषा

देवकन्याएँ हरण करती हैं और उसके साथ रमण भी करती हैं ॥ ३४/२ ॥ ३५/१ ॥ "देवाङ्गना०" और यदि रक्षक शूर उस युद्ध में मृत्यु पावै तो तत्क्षण ही उसके ऊपर "मेरा पति है" "मेरा पति है" कहती हुई सहस्रों देवाङ्गनाएँ दौड़ पड़ती हैं ॥ ३५/२ ॥ ३६/१ ॥

अब यह कहा जाता है कि यद्यपि अश्वमेधादि मुख्य यज्ञ और युद्धमरण का ब्रह्मलोक लाभ रूपी फल तुल्य ही है तथापि उक्त यज्ञ बहुत काल में होते हैं, इससे उनमें विघ्न का संभव है परन्तु युद्ध-मरण थोड़े ही काल में साध्य है, इससे निर्विघ्न होने के कारण यही उपाय उत्तम है। "यं यज्ञ०" संन्यासी ब्राह्मण अथवा स्वर्गकामी यज्ञकर्ता जिन पुण्यलोकों को जिस प्रकार से जाते हैं, क्षणमात्र में युद्धहत शूर, उसी प्रकार से उन्हीं लोकों को जाते हैं ॥ ३६ ॥

प्र०—यद्यपि युद्धमृत्यु में काल थोड़ा लगता है तथापि उतने बड़े प्राणभय की पीठ पीछे कर धीरता को अवलम्बन करना कैसे हो सकता है?

उ०—"जितेन०" इस विचार से उस समय धीरता सुलभ हो जाती है कि "यदि जीतेंगे तो लक्ष्मी का लाभ होगा और यदि मरेंगे तो सुराङ्गना मिलेंगी" तथा जीवन के लाभ से यदि लक्ष्मी और देवाङ्गना को छोड़ें तो यह शरीर सर्वथा चिरञ्जीवी नहीं है किन्तु प्रारब्ध कर्म के वश में है। जब ही

तस्य केवलमवशिष्यते। कायस्तु सर्वथा न चिरं जीवति, तस्य कर्मप्रापितायुर्वशवर्तित्वेन क्षणप्रध्वंसिस्वभावत्वात् ॥ ३७ ॥

अत्यन्तनिषिद्धमपि रुधिरपानं यत्र निरतिशयसुकृतत्वेन परिणमते तत्र पुण्यलोकप्राप्तौ को विस्मय इत्याह—

"ललाटदेशे रुधिरं स्रवच्च"

यस्याहवे तु प्रविशेच्च वक्त्रम्।

तत्सोमपानेन किलास्यतुल्यम् ॥

संग्रामयज्ञे विधिवच्च दृष्टम् ॥ ३८ ॥ इति

संग्रामयज्ञप्रतिपादके नीतिशास्त्रादौ पुरोभागे प्रहारो वीरलक्षणत्वेनोपवर्णित इति विवक्षितत्वात् विधिवद्दृष्टमित्युक्तम्। तदेव नवभिः श्लोकैराशौचविधिस्तावकत्वेन युद्धमरणस्य प्रशंसा कृता। यस्माद्रणहतोऽत्यन्तपुण्यात्मा, तस्मात्तन्मृतौ परिव्राजकमरण इवाधिकाशौचाभाव उपपद्यते। ३८ इति। यत्तु तदन्तरमेव अथवा त एते नव श्लोकाः प्रकरणादुत्कृष्टा राजधर्मेषु स्थापनीयाः, युद्धस्य क्षत्रियधर्मत्वात्। यथा दर्शपूर्णमासप्रकरणे श्रूयमाणो रजस्वलाव्रतकलापः प्रकरणादुत्कृष्य क्रत्वर्थत्वपरिहारेण पुरुषार्थतयोपवर्णितस्तद्वत् इति माधवेनोक्तम्।

तदयुक्तम्; प्रकरणादुत्कर्षे मानाभावात्। न हि दृष्टान्तमात्रेणोत्कर्षः सम्भवति। तस्य सम्भावकमात्रत्वात्। न च युद्धस्य क्षत्रियमात्रधर्मत्वादुत्कर्ष इति वाच्यं तत्रैव, प्रमाणाभावात्

भाषा

होगा तब ही क्षणमात्र में नष्ट हो जायगा और उस समय लक्ष्मी और देवाङ्गना छोड़ने का पश्चाताप ही हाथ लगेगा, इससे युद्ध से मरने में क्या चिन्ता है ॥ ३७ ॥

रुधिर का पान अत्यन्त निषिद्ध है परन्तु जब वह भी धर्म्ययुद्ध में परमधर्म है तब युद्ध में मृत के ब्रह्मलोक जाने में क्या आश्चर्य है? यह बात अग्रिम श्लोक से कही जाती है कि "*ललाटदेशे०*" युद्ध में अपने छिन्न भिन्न ललाटदेश से चूता हुआ रुधिर जिस पुरुष के मुख में पड़ता है उसके लिये उस संग्रामरूपी यज्ञ में वह रुधिरपान, सोमरस के पान के तुल्य है और संग्रामरूपी यज्ञ के प्रतिपादक नीतिशास्त्र आदि में अग्रिम शरीर भाग पर चोट खाना शूरों का लक्षण कहा है इससे यह रुधिरपान विधिवत् है ॥ ३८ ॥

इस रीति से अशौच विधि के स्तुति करने वाले इन नव श्लोकों से युद्धमृत्यु की प्रशंसा की गयी, जिसका स्पष्ट तात्पर्य्य यह है कि युद्धहत अत्यन्त ही पुण्यात्मा है। इसी से जैसे संन्यासी के मरण में उसके सपिण्डों को अशौच नहीं लगता वैसे इसके मरण में भी। यहाँ तक पराशर महर्षि के इन श्लोकों का व्याख्यान माधवाचार्य्य का किया है। यहीं पर यह ध्यान देना चाहिए कि अनन्तरोक्त स्मृतिवाक्यों में वर्णविशेष वा जातिविशेष का उद्देश न कर केवल शूरता के ही उद्देश से शूर के ब्रह्मलोकादि की प्राप्तिरूपी फल कहे हुए हैं, इससे यह दृढ़ सिद्ध होता है कि धर्मयुद्ध सर्वसाधारण का

न च क्षत्रियधर्मेषु युद्धपरिगणनं स्मार्त्तं तत्र मानमिति वाच्यम्, तस्य क्षत्रियधर्मत्वप्रत्यायनमात्रविश्रान्ततयाऽन्यधर्मत्वाभावे ताटस्थ्यात् नचोत्कर्षेणैव न युद्धस्यान्यधर्मत्वमिति वाच्यम् अन्योन्याश्रयप्रसङ्गात् न चास्य सामान्यधर्मत्वे क्षत्रियधर्मताया अपि प्राप्तत्वादुक्तपरिगणनानर्थक्यापत्तिरिति वाच्यम्, क्षत्रियधर्मेषु तस्य मुख्यता बोधार्थतया तत्सार्थक्यात् । अत एव पूर्वोक्ते शैववाक्ये "क्षत्रियस्य विशेषतः" इत्युक्तम् ।

भाषा

धर्म है और अनन्तरोक्त व्याख्यान के अनन्तर जो माधवाचार्य्य ने एक दूसरा व्याख्यान यह किया है कि "अथवा युद्धमरण के प्रशंसारूपी ये नव श्लोक, इस अशौच के प्रकरण से निकाल कर राजधर्मों में रखने के योग्य हैं" क्योंकि युद्ध, क्षत्रियों का धर्म है। जैसे कि दर्शपूर्णमास यज्ञ के प्रकरण में कहा हुआ रजस्वला का नियम, उस प्रकरण से निकाल कर सामान्य से अर्थात् यज्ञ से अन्यकाल में भी कर्तव्य माना जाता है । इति ।

वह तो ठीक नहीं है क्योंकि—

खं० १—इस आशौच के प्रकरण से ये ९ श्लोक खींच कर अन्य प्रकरण में नहीं ले जाये जा सकते क्योंकि खींचने में कोई प्रमाण मिल नहीं सकता और जब खींचने में कोई कारण नहीं है तब रजस्वला रूपी नियम के केवल दृष्टान्तमात्र से ये नहीं खींचे जा सकते क्योंकि दृष्टान्त, कोई प्रमाण नहीं है किन्तु दृष्टान्त के विषय में खींचने का जैसा कारण है वैसा कारण जब प्रकृत में दिखलाया जाय तभी ये श्लोक खींचे जा सकते हैं ।

समाधान—युद्ध क्षत्रिय का ही धर्म है, इसी से ये ९ श्लोक क्षत्रियधर्म के प्रकरण में खींचे जाते हैं ।

खं०—प्रथम इसी में कोई प्रमाण नहीं है कि धर्मयुद्ध, क्षत्रिय से अन्य का धर्म नहीं है ।

समा०—क्षत्रियधर्मों में जब युद्ध परिगणित है, तब वह अन्य का धर्म नहीं हो सकता ।

खं०—उस परिगणन से इतना ही निकल सकता है कि युद्ध, क्षत्रिय का धर्म है और यह नहीं निकल सकता कि वह अन्य का धर्म नहीं है और जहाँ क्षत्रियों के धर्म का परिगणन है वहाँ प्रजारक्षण धर्म कहा हुआ है न कि युद्ध, किन्तु प्रजारक्षण में युद्ध भी उपयोगी होता है, इससे युद्ध में क्षत्रिय का अधिकार है तो ऐसी दशा में जो ही किसी की रक्षा करे और वह रक्षा युद्ध के विना न हो सके उसी को युद्ध में अधिकार हो सकता है न कि क्षत्रियों ही को, क्योंकि जब प्राणी की रक्षा करना दयारूपी होने से सामान्यधर्म है तब उसका उपयोगी युद्ध कैसे नहीं सबका सामान्यधर्म होगा ?

समा०—इन नव श्लोकों को खींच कर ले जाना ही इस विषय में प्रमाण है कि युद्ध, क्षत्रिय से अन्य का धर्म नहीं है ।

खं०—इस समाधान में अन्योऽन्याश्रय दोष ( जिसका स्वरूप वेददुर्गसज्जन में पूर्व ही कहा जा चुका है ) दुर्वार है क्योंकि जब ये नव श्लोक इस प्रकरण से खींच कर क्षत्रियधर्म के प्रकरण में जायँ तभी यह सिद्ध हो सकता है कि "युद्ध, क्षत्रिय से अन्य किसी का धर्म नहीं है" और

एवम् उक्तपाराशरवाक्यानां प्रकरणादुत्कर्षेण धर्म्ययुद्धस्य सामान्यधर्मतायाः प्रसह्य-भञ्जने 'शक्यं त्विह' इत्यादि पूर्वोद्धृतशैववाक्यविरोधो बज्रलेपायते ।

किञ्च धर्म्ययुद्धस्य सामान्यधर्मत्वाभावे भारतीयकथासन्दर्भविरोधः, तथा हि-उद्योग-पर्वणि विराट्सभायां द्रुपदेन पाञ्चालराजेन—

अ० ३—"एतच्चैव करिष्यामो यत्नश्च क्रियतामिह ।
प्रस्थापयामो मित्रेभ्यो बलान्युद्योजयन्तु नः ॥ ७ ॥

इत्युपक्रम्य—कैकेयानां च सर्वेषां दूता गच्छन्तु शीघ्रगाः ।
आनीयतां बृहन्तश्च सेनाविन्दुश्च पार्थिवः ॥ १३ ॥

इति भारतयुद्धे पाण्डवानां साहायकाय दूतप्रेषणयोग्यानां राज्ञां परिगणने—
शकानां पह्लवानां च दरदानाञ्च ये नृपाः ।
सुरारिश्च नदीजश्च कर्णवेष्टश्च पार्थिवः ॥ १५ ॥
एकलव्यः सहात्मजैः १७

इत्यत्र क्षत्रियाणामपि राज्ञां परिगणनं कृत्वा
एतेषां प्रेष्यतां शीघ्रमेतद्धि मम रोचते" ॥ २४ ॥

इत्युपसंहारेणाज्ञसम्—

भाषा

जब यह सिद्ध हो जाय तभी इस के अनुसार ये श्लोक अपने प्रकरण से खींचे जा सकते हैं। प्रथम खण्डन समाप्त हुआ ।

खं० २—ऐसे ही यदि माधवाचार्य के कथनानुसार पूर्वोक्त पराशर वाक्यों को उनके प्रकरण से निकाल कर क्षत्रिय धर्म के प्रकरण में उनकी खींच खाँच रूपी बलात्कार से धर्म्मयुद्ध की सामान्य-धर्मता तोड़ने में 'शक्यं' इत्यादि पूर्वोक्त शिवपुराण वाक्यों का विरोध, किसी उपाय से भी नहीं हटाया जा सकता है क्योंकि उनमें बहुत ही स्पष्ट रूप से यह कहा है कि 'युद्धमृत्यु, सर्वतोमुख ( सबका कर्तव्य ) और सभी के लिए महाधर्म है ।

खं० ३—माधवाचार्य के इस अन्तिम व्याख्यान में महाभारत के कथाओं के विरोध भी पड़ते हैं जैसे कि—

उद्योग पर्व अध्याय तृतीय में राजा विराट की सभा में पञ्चाल के राजा द्रुपद ने कहा है कि-"एतच्चैव०" दुर्योधन के साथ सन्धि होने के लिये यत्न भी किया जाय और मित्रों के समीप हम दूतों को भी भेजते हैं जिसमें कि उनके सैन्य सन्नद्ध हुए रहें । तदनन्तर यह आज्ञा दिया कि अमुक अमुक राजाओं के यहाँ पाण्डवों की सहायता के लिये शीघ्रगामी दूत भेजे जायँ और उन राजाओं के नामों में "शकानां०" शक, पलव दरद, इन म्लेच्छ देश के राजाओं तथा किरात जातीय एकलव्य का भी नाम लिया अर्थात् क्षत्रिय से भिन्न इन राजाओं का भी नाम लेकर द्रुपद ने यह कहा कि मेरी मति है कि इन राजाओं के समीप शीघ्र ही दूत भेजे जायँ । विचार करना चाहिये कि यदि युद्ध

एवम् अ० १८—तथैव धार्तराष्ट्रस्य हर्षं समभिवर्द्धयन् । १४
भगदत्तो महीपालः सेनामक्षौहिणीं ददौ ।
तस्य चीनैः किरातैश्च काञ्चनैरिव सम्वृतम् ॥ १५ ॥
बभौ बलमनाधृष्यं कर्णिकारवनं यथा ॥ १६ ॥
तथा तत्रैव—सुदक्षिणश्च काम्बोजो यवनैश्च शकैस्तथा ॥ २१ ॥
उपाजगाम कौरव्यमक्षौहिण्या विशांपते ।

इति धार्तराष्ट्रबले क्षत्रियेतराणां युद्धाय समवाय उक्तः युद्धस्तथा शङ्काकुलस्य धृतराष्ट्रस्य रात्रिजागरणे विदुरेण—

अ० २३—द्वाविमौ पुरुषव्याघ्र सूर्यमण्डलभेदिनौ
परिब्राड् योगयुक्तश्च रणे चाभिमुखो हतः ॥ ६५ ॥

इति वदता इहैव पूर्वोपन्यस्तं द्वितीयं पराशरवाक्यं सर्वपुरुषसाधारण्येनानूदितम् ।
एवम्—भीष्म प० अ० २०—

शारद्वतश्चोत्तमधीर्महात्मा
महेष्वासो गौतमश्चित्रयोधी ।
शकैः किरातैर्यवनैश्च सार्द्धम्
तदा चमूरुत्तरतोऽभियाति ॥ १३ ॥

इति कुरुक्षेत्रे रणभूमौ रच्यमाने दुर्योधनबलव्यूहे शककिरातयवनानां सन्निवेश उक्तः ।
तथा अ० ४३—म्लेच्छाचार्य्याश्च ये तत्र ददृशुः शुश्रुवुस्तदा ।
वृत्तं तत्पाण्डुपुत्राणां रुरुदुस्ते सगद्गदाः ॥१०२॥

भाषा

क्षत्रिय ही का धर्म होता है तो धर्मज्ञ राजा द्रुपद, म्लेच्छों और किरातों के समीप, अधर्म करने के लिये दूतप्रेषण करने को क्यों अनुमति देते ? तथा उद्योग पर्व ही के १८ अध्याय में यह कहा है कि—"तथैव०" दुर्योधन के हर्ष बढ़ाने के लिये राजा भगदत्त ने चीनों और किरातों की एक अक्षौहिणी सेना दिया तथा यवनों और शकों की एक अक्षोहिणी सेना लेकर कम्बोज देश के राजा सुदक्षिण, हस्तिनापुर में आये । यहाँ भी ध्यान देना चाहिये कि चीन, किरात, यवन और शक ये कोई क्षत्रिय नहीं हैं । इतना ही नहीं है किन्तु ये आर्य्य भी नहीं हैं । तथा अध्याय ३२ में सैन्यों की बटोर देख युद्ध शंका से व्याकुल राजा धृतराष्ट्र के रात्रि जागरण में विदुर ने "द्वाविमौ" इस पूर्वोक्त पराशर का वाक्य ही धृतराष्ट्र से इस तात्पर्य्य से कहा कि ये जितने वीर, युद्ध के लिये एकत्रित हो रहे हैं वे सब मर कर उत्तम लोकों में जायँगे ।

तथा भीष्म पर्व अध्याय २० में "शारद्वत०" इस श्लोक १३ से यह कहा है कि कुरुक्षेत्र की युद्धभूमि में दुर्योधन के सैन्यों की व्यूहरचना में शक, किरात और यवन भी कृपाचार्य्य के साथ उस व्यूह में उत्तर ओर खड़े कराये गये और उसी पर्व के अध्याय ४३ में १०२ श्लोक से यह कहा है कि—"म्लेच्छाश्चार्य्याश्च०" उस समय वहाँ म्लेच्छ और आर्य जितने रहे सब पाण्डवों के कामों और

इति सेनासमवेतानां योद्धुमुद्यतानां म्लेच्छानामप्यार्याणामिव रोदनमुक्तम् ।
एवं सौप्तिकपर्वणि ६ अध्याये—

सञ्जय०—ते हत्वा सर्वपाञ्चालान् द्रौपदेयांश्च सर्वशः ।
आगच्छन् सहितास्तत्र यत्र दुर्य्योधनो हतः ॥ १ ॥
गत्वा चैनमपश्यन्त किञ्चित् प्राणं जनाधिपम् ।
ततो रथेभ्यः प्रस्कन्द्य परिवव्रुस्तवात्मजम् ॥ २ ॥
तं भग्नसक्थं राजेन्द्र कृच्छ्रप्राणमचेतनम् ।
वमन्तं रुधिरं वक्त्रादपश्यन् वसुधातले ॥ ३ ॥
वृतं समन्ताद्बहुभिः श्वापदैर्घोरदर्शनैः ।
शालावृकगणैश्चैव भक्षयिष्यद्भिरन्तिकात् ॥ ४ ॥
निवारयन्तं कृच्छ्रात्तान् श्वापदांश्च चिखादिषून् ।
विचेष्टमानं मह्यां च सुभृशं गाढ़वेदनम् ॥ ५ ॥
तं शयानं तथा दृष्ट्वा भूमौ स्वरुधिरोक्षितम् ।
हतशिष्टास्ततो वीराः शोकार्त्ता पर्यवारयन् ॥ ६ ॥
अश्वत्थामा कृपश्चैव कृतवर्मा च सात्वतः ।
तैस्त्रिभिः शोणितादिग्धैर्निश्वसद्भिर्महारथैः ॥ ७ ॥
शुशुभे संवृतो राजा वेदी त्रिभिरिवाग्निभिः ।
ते तं शयानं सम्प्रेक्ष्य राजानमतथोचितम् ॥ ८ ॥

भाषा

बातों को देख और सुन कर गद्गद (गिलगिला) शब्द से रोने लगे ( तथा सौप्तिक पर्व अ० ६ की यह कथा है कि—

सञ्जय ने धृतराष्ट्र से कहा कि हे राजेन्द्र ! सब पाञ्चालों और द्रौपदी के पुत्रों को मार कर अश्वत्थामा, कृपाचार्य्य और कृतवर्मा ये तीनों एक साथ वहाँ आये जहाँ कि दुर्य्योधन मारे हुए पड़े थे ॥ १ ॥ वहाँ जाकर राजा दुर्य्योधन को घेर किञ्चित् प्राण देखा । तदनन्तर रथों से कूद कर आपके पुत्र को घेर लिया ॥ २ ॥ और उनको ऐसा देखा कि ऊरू ( जाँघें ) टूटी और प्राणकष्ट में पड़े चेतना नहीं है, मुख से रुधिर वमन करते हैं, पृथिवी पर पड़े हैं, गीध, गीदड़ और हुड़ार आदि अनेक भयानक प्राणियों से चारों ओर वेष्ठित हैं । मांस खाने की इच्छा किये उन सबको बड़े दुःख से वारण कर रहे हैं, पृथिवी पर लोट रहे हैं । बड़ी वेदना ( पीड़ा ) को अनुभव कर रहे हैं तथा अपने रुधिर और धूली की कीच में सने हुए हैं । तदनन्तर मरने से बचे हुए और शोक से व्याकुल वे तीन बीर राजा के समीप उनको वेष्टित कर खड़े हो गये । रुधिर से स्नान किये और खींच खींच कर श्वास लेते हुए उन वीरों से वेष्टित राजा दुर्य्योधन की ऐसी शोभा हुई कि जैसे गार्हपत्य, आहवनीय और दक्षिणाग्नि, इन तीन अग्नियों से वेष्टित यज्ञ वेदी की होती है । राजा को

अविषह्येण दुःखेन ततस्ते रुरुदुस्त्रयः ।
ततस्तु रुधिरं हस्तैर्मुखान्निर्मृज्य तस्य हि ॥ ९ ॥
रणे राज्ञः शयानस्य कृपणं पर्यदेवयन् ।
कृप०—न दैवस्यातिभारोऽस्ति यदयं रुधिरोक्षितः ॥ १० ॥
एकादशचमूभर्त्ता शेते दुर्योधनो हतः ।
पश्य चामीकराभस्य चामीकरविभूषिताम् ॥ ११ ॥
गदां गदाप्रियस्येमां समीपे पतितां भुवि ।
इयमेनं गदा शूरं न जहाति रणे रणे ॥ १२ ॥
स्वर्गायापि व्रजन्तं हि न जहाति यशस्विनम् ।
पश्येमां सह वीरेण जाम्बूनदविभूषिताम् ॥ १३ ॥
शयानां शयने हर्म्ये भार्य्यां प्रीतिमतीमिव ।
योऽयं मूर्द्धाभिषिक्तानामग्रयायी परन्तपः ॥ १४ ॥
स हतो ग्रसते पांसून् पश्य कालस्य पर्य्ययम् ।
येनाजौ निहता भूमावशेरत हतद्विषः ॥ १५ ॥
स भूमौ निहतः शेते कुरुराजः परैरयम् ।
भयान्नमन्ति राजानो यस्यस्म शतसंघशः ॥ १६ ॥
स वीरशयने शेते क्रव्याद्भिः परिवारितः ।
उपासन्त द्विजाः पूर्वमर्थहेतोर्यमीश्वरम् ॥ १७ ॥

भाषा

अनुचित दशा में देख कर असह्य ( मर्मवेधी ) दुःख से वे तीनों वीर रोने लगे । तदनन्तर पड़े हुये राजा के मुख में लगे हुए रुधिर को अपने हाथों से पोंछ रो रो कर वे यह कहने लगे ॥ ३—९ ॥

कृपा०—भाग्य को किसी काम के करने में भार नहीं पड़ता, क्योंकि ११ अक्षौहिणी सैन्यों के स्वामी यह दुर्योधन, रुधिर से नहाये हुए मारे पड़े हैं । देखो ! गदा के व्यसनी, सुवर्ण ऐसे चमकते हुए इन राजा के समीप, सुवर्ण से चित्रित यह गदा, भूमि पर पड़ी हुई है । प्रत्येक युद्धों में यह गदा इन शूर को नहीं छोड़ती थी और अब स्वर्ग जाते समय भी इनको नहीं छोड़ती बल्कि पृथिवी पर इन वीर के साथ सोई हुई यह स्वर्णभूषित गदा ऐसी ज्ञात होती है कि मानो राजभवन में शय्या पर इनके साथ सोई हुई इनकी प्यारी महारानी है । देखो ! काल के उलटफेर को कि जो शत्रुघाती और सब क्षत्रियों का अग्रगामी था, वह इस समय मरा हुआ पृथिवी की धूलि को फाँक रहा है । जिनके मारे हुए अनेक शूर वीर पृथिवी पर सो रहे हैं यह वह कुरुराज, शत्रुओं से मारे हुए स्वयं पृथिवी पर सोते हैं । जिसके भय से सैकड़ों राजा प्रणाम करते घेरे रहते थे वह इस समय मांसभक्षी पशुपक्षियों से घिरे हुए वीरशय्या पर शयन करते हैं । पूर्व ही धन के लिये ब्राह्मण लोग जिनकी उपासना करते थे आज मांस के लिये मांसभक्षी पशु और पक्षी उनकी उपासना करते हैं ॥ १०—१७ ॥

उपासते च तं ह्यद्य क्रव्यादा मांसहेतवः ।
सञ्जय०—तं शयानं कुरुश्रेष्ठं ततो भरतसत्तम ॥ १८ ॥
अश्वत्थामा समालोक्य करुणं पर्य्यदेवयत् ।
आहुस्त्वां राजशार्दूल मुख्यं सर्वधनुष्मताम् ॥ १९ ॥
धनाध्यक्षोपमं युद्धे शिष्यं सङ्कर्षणस्य च ।
कथं विवरमद्राक्षीद् भीमसेनस्तवानघ ॥ २० ॥
बलिनः कृतिनो नित्यं स च पापात्मवान्नृप ।
कालो नूनं महाराज लोकेऽस्मिन् बलवत्तरः ॥ २१ ॥
पश्यामो निहतं त्वां च भीमसेनेन संयुगे ।
कथं त्वां सर्वधर्मज्ञं क्षुद्रः पापो वृकोदरः ॥ २२ ॥
निकृत्या हतवान् मन्दो नूनं कालो दुरत्ययः ।
धर्मयुद्धे ह्यधर्मेण समाहूयौजसा मृधे ॥ २३ ॥
गदया भीमसेनेन निर्भग्ने सक्थिनी तव ।
अधर्मेण हतस्याजौ मृद्यमानं पदा शिरः ॥ २४ ॥
य उपेक्षितवान् क्षुद्रं धिक् तमस्तु युधिष्ठिरम् ।
युद्धेष्वपवदिष्यन्ति योधा नूनं वृकोदरम् ॥ २५ ॥
यावत्स्थास्यन्ति भूतानि निकृत्या ह्यसि पातितः ।
ननु रामोऽब्रवीद्राजंस्त्वां सदा यदुनन्दनः ॥ २६ ॥
दुर्योधनसमो नास्ति गदया इति वीर्यवान् ।
श्लाघते त्वां हि वार्ष्णेयो राजन् संसत्सु भारत ॥ २७ ॥

भाषा

सञ्जय—हे भरतसत्तम (धृतराष्ट्र)! तदनन्तर राजा की वह दशा देख अश्वत्थामा ने बड़ी करुणा से रोकर कहा कि—हे राजशार्दूल! तुमको लोग सब धनुर्द्धरों में मुख्य तथा गदायुद्ध में कुबेर के तुल्य और श्री बलदेव का शिष्य कहते हैं। हे निष्पाप! ऐसे बली और गदायुद्ध में निपुण तुम्हारे छिद्र (खाली) को उस पापी भीमसेन कैसे देख पाया? हे महाराज! काल अवश्य बड़ा बली है कि जिसके कारण युद्ध में भीमसेन से मारे हुए आप को हम देखते हैं। उस क्षुद्र, पापी और मन्द-बुद्धि भीमसेन ने आप ऐसे धर्मज्ञ को कैसे छल से मारा? यह अवश्य है कि काल का कोई उल्लंघन नहीं कर सकता। धर्मयुद्ध में ललकार कर भीमसेन ने अधर्म से आप के दोनों उरुओं को तोड़ दिया। उस क्षुद्र युधिष्ठिर को धिक्कार है कि जिसने युद्ध में अधर्म से मारे हुए आप के शिर को भीमसेन के चरणों से चढ़ कर पृथिवी में रगड़े जाते देख कर भी उपेक्षा कर दिया। 'आप छल से मारे गये' इस भीमसेन के अपवाद को जब तक पृथिवी रहेगी तब तक वीर लोग कहेंगे। हे भारत! यदु के नन्दन वीर्यवान् राम (बलभद्र) सदा कहते थे कि गदा में दुर्योधन के जैसा कोई

सुशिष्यो मम कौरव्यो गदायुद्ध इति प्रभो ।
यां गतिं क्षत्रियस्याहुः प्रशस्तां परमर्षयः ॥ २८ ॥
हतस्याभिमुखस्याजौ प्राप्तस्त्वमसि तां गतिम् ।
दुर्योधन न शोचामि त्वामहं पुरुषर्षभ ॥ २९ ॥
हतपुत्रौ तु शोचामि गान्धारीं पितरञ्च ते ।
भिक्षुकौ विचरिष्येते शोचन्तौ पृथिवीमिमाम् ॥ ३० ॥
धिगस्तु कृष्णं वार्ष्णेयमर्जुनं चापि दुर्मतिम् ।
धर्मज्ञमानिनौ यौ त्वां वध्यमानमुपैक्षताम् ॥ ३१ ॥
पाण्डवाश्चापि ते सर्वे किं वक्ष्यन्ति नराधिप ।
कथं दुर्योधनोऽस्माभिर्हत इत्यनपत्रपाः ॥ ३२ ॥
धन्यस्त्वमसि गान्धारे यस्त्वमायोधने हतः ।
प्रयातोऽभिमुखः शत्रून् धर्मेण पुरुषर्षभ ॥ ३३ ॥
हतपुत्रा हि गान्धारी निहतज्ञातिबान्धवा ।
प्रज्ञाचक्षुश्च दुर्धर्षः कां गतिं प्रतिपत्स्यते ॥ ३४ ॥
धिगस्तु कृतवर्माणं मां कृपं च महारथम् ।
ये वयं न गताः स्वर्गं त्वां पुरस्कृत्य पार्थिवम् ॥ ३५ ॥
दातारं सर्वकामानां रक्षितारं प्रजाहितम् ।
यद्वयं नानुगच्छामस्तान् धिगस्मान् नराधमान् ॥ ३६ ॥

भाषा

नहीं है। और ऐसी ही स्तुति आप की राजाओं के बीच में भी करते थे, तथा यह भी कहते थे कि गदायुद्ध में मेरा शिष्य दुर्योधन बड़ा अच्छा है। आप का शोक मैं नहीं करता क्योंकि हे पुरुषर्षभ (दुर्योधन)! आप उस गति को प्राप्त हो गये जिस गति को अभिमुख मरे हुए क्षत्रिय के लिये महर्षि लोग अति श्रेष्ठ कहते हैं किन्तु मैं आप के पिता और माता का शोक करता हूँ कि जो शोकग्रस्त और भिक्षुक हो कर पृथिवी पर भ्रमण करेंगे ॥ १८—३० ॥

वृष्णिवंशी कृष्ण और दुर्बुद्धि अर्जुन को धिक्कार है कि जिन्होंने धर्मज्ञ बन कर तुम्हारे बध की उपेक्षा किया ॥ ३१ ॥

हे नराधिप! निर्लज्ज वे सब पाण्डव भी यह क्या कहेंगे कि हमने कैसे दुर्योधन को मारा? ॥ ३२ ॥ हे गान्धारे! तुम धन्य हो जो युद्ध में शत्रुओं के अभिमुख अपने धर्म से मृत्यु को प्राप्त हुए ॥ ३३ ॥ परन्तु जिनके पुत्र, बन्धु और मित्र सब मारे गये वह गान्धारी और जन्मान्ध राजा धृतराष्ट्र किस गति को पहुँचेंगे? ॥ ३४ ॥ हम तीनों को भी धिक्कार है कि जो आप जैसे राजा को आगे कर, स्वर्ग को नहीं चले गये। जो हम, सब कामों के दाता, प्रजा के हितकर्त्ता आप जैसे स्वामी के पीछे नहीं जाते हैं उन हम नराधमों को धिक्कार है ॥ ३५ ॥ ३६ ॥ आप के वीर्य्य से

कृपस्य तव वीर्येण मम चैव पितुश्च मे।
समृद्धानां नरव्याघ्र रत्नवन्ति गृहाणि च ॥ ३७ ॥
भवत्प्रसादादस्माभिः समित्रैः सह बान्धवैः।
अवाप्ताः क्रतवो मुख्या बहवो भूरिदक्षिणाः ॥ ३८ ॥
कुतश्चापीदृशं पापाः प्रवर्तिष्यामहे वयम्।
यादृशेन पुरस्कृत्य त्वं गतः सर्वपार्थिवान् ॥ ३९ ॥
वयमेव त्रयो राजन् गच्छन्तं परमां गतिम्।
यद्वै त्वां नानुगच्छामस्तेन वक्ष्यामहे वयम् ॥ ४० ॥
त्वत्सङ्गहीनाहीनार्थाः स्मरन्तः सुकृतस्य ते।
किं नाम तद्भवेत्कर्म येन त्वां न व्रजाम वै ॥ ४१ ॥
दुःखं नूनं कुरुश्रेष्ठ चरिष्याम महीमिमाम्।
हीनानां नस्त्वया राजन् कुतः शान्तिः कुतः सुखम् ॥ ४२ ॥
गत्वेतस्तु महाराज समेत्य च महारथान्।
यथा श्रेष्ठं यथा ज्येष्ठं पूजयेर्वचनान्मम ॥ ४३ ॥
आचार्यं पूजयित्वा च केतुं सर्वधनुष्मताम्।
हतं मयाद्य शंसेथा धृष्टद्युम्नं नराधिप ॥ ४४ ॥
परिष्वजेथा राजानं वाह्लीकं च महारथम्।
सैन्धवं सोमदत्तं च भूरिश्रवसमेव च ॥ ४५ ॥

भाषा

हमारे और कृपाचार्य के तथा हमारे पिता के और हम तीनों के भृत्यों के भी गृह रत्नों से पूर्ण हैं ॥ ३७ ॥ बड़ी २ दक्षिणा वाले यज्ञ, आप के प्रसाद से हम तीनों को करने को मिले ॥ ३८ ॥ परन्तु आप जैसे कर्म से सब राजाओं को आगे कर स्वर्ग को जा रहे हैं वैसे कर्म हम पापियों के कहाँ हैं ॥ ३९ ॥ हे राजन्! परमगति को जाते हुए आप के पीछे हमीं तीन नहीं जाते हैं इसी से ऐसा कहते हैं ॥ ४० ॥ आपसे विहीन होकर, बड़े शोक के साथ, आपके किये हुए बड़े बड़े उपकारों को स्मरण करते हम तीन के कौन ऐसे दुष्ट भाग्य हैं कि जिनके कारण हम आपके पीछे नहीं जा रहे हैं ॥ ४१ ॥ हे कुरुश्रेष्ठ ! अवश्य ही दुखी होकर हम इस पृथिवी पर इधर उधर भ्रमण करेंगे। क्योंकि आपसे विहीन होने पर हमारे लिये कहाँ से शान्ति और कहाँ से सुख होगा ? ॥ ४२ ॥

हे महाराज ! आप यहाँ से जाइये और महारथियों से मिलकर, बड़े छोटे के क्रमानुसार मेरी ओर से उनकी पूजा कीजियेगा ॥ ४३ ॥ अर्थात् हे नराधिप ! सब धनुर्धरों के केतुभूत, आचार्य द्रोण की पूजा कर उनसे यह कहियेगा कि आज मैंने ( अश्वत्थामा ) धृष्टद्युम्न को मार डाला ॥ ४४ ॥ और मेरी ओर से राजा वाह्लीक, जयद्रथ और भूरिश्रवा को अंकमालिका ( अँकवार)

तथा पूर्वगतानन्यान् स्वर्गे पार्थिवसत्तमान् ।
अस्माद् वाक्यात् परिष्वज्य पृच्छेथास्त्वमनामयम् ॥ ४६ ॥

सञ्जय०—इत्येवमुक्त्वा राजानं भग्नसक्थमचेतनम् ।
अश्वत्थामा समुद्वीक्ष्य पुनर्वचनमब्रवीत् ॥ ४७ ॥
दुर्योधन जीवसि त्वं वाक्यं श्रोत्रसुखं शृणु ।
सप्त पाण्डवतः शेषाः धार्त्तराष्ट्रास्त्रयो वयम् ॥ ४८ ॥
ते चैव भ्रातरः पञ्च वासुदेवोऽथ सात्यकिः ।
अहं च कृतवर्मा च कृपः शारद्वतस्तथा ॥ ४९ ॥
द्रौपदेया हताः सर्वे धृष्टद्युम्नस्य चात्मजाः ।
पाञ्चाला निहताः सर्वे मत्स्यशेषश्च भारत ॥ ५० ॥
कृते प्रतिकृतं पश्य हतपुत्रा हि पाण्डवाः ।
सौप्तिके शिविरं तेषां हतं सनरवाहनम् ॥ ५१ ॥
मया च पापकर्माऽसौ धृष्टद्युम्नो महीपते ।
प्रविश्य शिविरं रात्रौ पशुमारेण मारितः ॥ ५२ ॥
दुर्य्योधनस्तु तां वाचं निशम्य मनसः प्रियाम् ।
प्रतिलभ्य पुनश्चेत इदं वचनमब्रवीत् ॥ ५३ ॥
न मेऽकरोत्तद्गाङ्गेयो न कर्णो न च ते पिता ।
यत्त्वया कृपभोजाभ्यां सहितेनाद्य मे कृतम् ॥ ५४ ॥

भाषा

दीजियेगा तथा इस युद्ध में मर कर पूर्व ही से गये हुए मेरे मित्रों अन्यान्य राजाओं को भी मेरी ओर से आलिङ्गन देकर अनामय पूछियेगा ॥ ४५ ॥ ४६ ॥

सञ्जय—अश्वत्थामा ने मूर्छित राजा से ऐसा कह कर पुनः उच्चस्वर से यह कहा कि ॥ ४७ ॥ हे दुर्योधन ! अभी तुम जीते हो, कान की सुहावनी इस बात को सुनो कि पाण्डवों के दल में पाँच पाण्डव तथा कृष्ण और सात्यकि, ये सात और आपके दल में हम, कृतवर्मा और कृपाचार्य ये तीन ही मृत्यु से बचे हैं ॥ ४८ ॥ ४९ ॥ द्रौपदी के और धृष्टद्युम्न के सब पुत्र तथा पाञ्चाल और मत्स्य देश के जितने वीर बचे थे सब मारे गये ॥ ५० ॥ हे भारत ! इस बदला लेने को देखिये कि पाण्डवों का निर्वंश हो गया । इसी रात्रि में पाण्डवों का सेनागृह, मनुष्यों और वाहनों के साथ नष्ट कर दिया गया और हे महीपते ! रात्रि समय सेना-गृह में घुस कर उस पापकर्मा धृष्टद्युम्न को जैसे यज्ञ में (शस्त्र के बिना) पशु मारे जाते हैं वैसे मैंने मार डाला ॥ ५१ ॥ ५२ ॥

राजा दुर्योधन, यद्यपि मूर्छित थे तथापि इस अपने मन की परम प्यारी वाणी के सुनने से चैतन्य होकर उन्होंने यह कहा कि ॥ ५३ ॥ वह मेरा काम, न भीष्म ने, न कर्ण ने किया और न आपके पिता ने किया, जो मेरा काम कृपाचार्य और कृतवर्मा के साथ आपने किया और

स च सेनापतिः क्षुद्रो हतः सार्द्धं शिखण्डिना ।
तेन मन्ये मघवता सममात्मानमद्य वै ॥ ५५ ॥
स्वस्ति प्राप्नुत भद्रं वः स्वर्गे नः सङ्गमः पुनः ।
इत्येवमुक्त्वा तूष्णीं स कुरुराजो महामनाः ॥ ५६ ॥
प्राणानुपासृजद्वीरः सुहृदां दुःखमुत्सृजन् ।
आक्रामत दिवं पुण्यां शरीरं क्षितिमाविशत् ॥ ५७ ॥
एवं ते निधनं यातः पुत्रो दुर्योधनो नृप ।
अग्रे यात्वा रणे शूरः पश्चाद् विनिहतः परैः ॥ ५८ ॥
तथैव ते परिष्वक्ताः परिष्वज्य च ते नृपम् ।
पुनः पुनः प्रेक्षमाणाः स्वकानारुरुहू रथान् ॥ ५९ ॥
इत्यहं द्रोणपुत्रस्य निशम्य करुणां गिरम् ।
प्रत्यूषकाले शोकार्त्तः प्राद्रवं नगरम्प्रति ॥ ६० ॥
एवमेष क्षयो वृत्तः कुरुपाण्डवसेनयोः ।
घोरो विशसनो रौद्रो राजन् दुर्मन्त्रिते तव ॥ ६१ ॥
तव पुत्रे गते स्वर्गं शोकार्त्तस्य ममानघ ।
ऋषिदिष्टं प्रणष्टं तद् दिव्यदर्शित्वमद्य वै ॥ ६२ ॥
वैशम्पा०—इति श्रुत्वा स नृपतिः पुत्रस्य निधनं तदा ।
निःश्वस्य दीर्घमुष्णं च ततश्चिन्तापरोऽभवत् ॥ ६३ ॥

भाषा

वह क्षुद्र सेनापति ( धृष्टद्युम्न ) शिखण्डी के साथ जो मारा गया इस काम से आज मैं अपने को इन्द्र के तुल्य मानता हूँ ॥ ५४ ॥ ५५ ॥ आप तीनों का कल्याण हो और स्वर्ग में पुनः मुझे आपका दर्शन हो । महाशय कुरुराज वीर ने ऐसा कह कर चुप हो प्राणों को त्याग दिया और पृथिवी पर शरीर छोड़ तत्क्षण ही स्वर्गलोक में पहुँच गये ॥ ५६ ॥ ५७ ॥

हे नृप ( धृतराष्ट्र ) ! आपके पुत्र दुर्योधन, रण में आगे चल कर अन्त में शत्रुओं के हाथ से निधन को प्राप्त हुए ॥ ५८ ॥ और जीते समय उन्होंने उन तीनों वीरों को जैसे अपनी गोद में लपटा लिया था वैसे ही मरने पर उन वीरों ने राजा को लपट लपट कर पुनः पुनः ग्रीवाएँ मोड़ २ कर राजा को देखते हुए अपने अपने रथ पर आरूढ़ हो गये ॥ ५९ ॥ प्रातःकाल द्रोण पुत्र की इन करुणापूर्ण वाणियों को सुन कर शोकार्त्त हो, मैं इस नगर की ओर दौड़ा ॥ ६० ॥ हे राजन्! कौरवों और पाण्डवों की सेनाओं का अति भयानक, यह काटकूट रूपी क्षयकार, आपके दुष्ट मन्त्रणा के कारण ऐसा हुआ कि जैसा मैंने कहा और आपके पुत्र के स्वर्ग जाने पर आज मेरी वह दिव्य दृष्टि नष्ट हो गई जो कि व्यास महर्षि ने युद्धदर्शन के लिये मुझे दिया था ॥ ६१ ॥ ६२ ॥

वैशम्पायन—उस समय, पुत्र-मृत्यु को सुन और लम्बी उष्ण श्वास खींच, राजा धृतराष्ट्र शोक में तत्पर हो गये ॥ ६३ ॥

अत्र "सप्त पाण्डवतः शेषा धार्त्तराष्ट्रास्त्रयो वयम्" इत्यश्वत्थामोक्त्या कुरुपाण्डवसेनयोर्मध्ये दशैव वीरा अवशिष्टाः अन्ये तु सर्वे एवार्य्या म्लेच्छाश्च योधा हता इत्युक्तम्। किं च यथा ग्रामाद्ग्रामान्तरं गच्छन् गम्यग्रामनिष्ठान् पुरुषानुद्दिश्य त्याज्यग्रामनिष्ठैः सन्देशान्हार्यते तथैव युद्धहतः स्वर्गं गमिष्यन् राजा दुर्योधनः समरनिहतांस्तत्क्षणादेव स्वर्गं गतान् द्रोणाचार्यप्रभृतीन् वीरानुद्दिश्य सन्देशान् हारितोऽश्वत्थाम्नेति पराशरोक्तानां पूर्वोपन्यस्तानां युद्धविध्यर्थवादानां नवानामपि श्लोकानां प्रमाणान्तरावाधितार्थकत्वात् स्वार्थे तात्पर्य्यमपि देवताविग्रहप्रतिपादकानां वैदिकार्थवादानामिव प्रतिपादितमतो न तेषामध्यारोपितगुणमूलकप्रशंसापरत्वम् किन्तु तेषामर्थः सत्यतर एवेति सिद्धम्।

स्त्रीपर्व अ० २६—धृतराष्ट्रस्तु राजर्षिर्निगृह्याबुद्धिजं तमः।
पर्य्यपृच्छत धर्मात्मा धर्मराजं युधिष्ठिरम्॥ ७ ॥
जीवतां परिमाणज्ञः सैन्यानामपि पाण्डव।
हतानां यदि जानीषे परिमाणं वदस्व मे॥ ८ ॥
युधि०—दशायुतानामयुतं सहस्राणि च विंशतिः।
कोट्यः षष्टिश्च षट् चैव येऽस्मिन् राजन्मृधे हताः॥ ९ ॥
अलक्ष्याणां तु वीराणां सहस्राणि चतुर्दश।
दश चान्यानि राजेन्द्र शतं षष्टिश्च पञ्च च॥ १०॥

भाषा

अब यहाँ इतनी बातें ध्यान देने के योग्य हैं कि अश्वत्थामा के कथन से यह सिद्ध है कि कौरव और पाण्डव की सब सेनाओं में केवल दश ही वीर बचे और जितने आर्य्य और म्लेच्छ वीर थे सब मारे गये। तथा एक ग्राम वा नगर से जैसे अन्य ग्राम वा नगरवासियों के समीप लोग दूत के द्वारा सन्देश कहलाते हैं वैसे ही युद्ध में मरे हुए द्रोणाचार्य्य आदि शूरवीरों के समीप अश्वत्थामा ने मरते हुए राजा दुर्योधन के द्वारा सन्देश कहलाया, जिससे एक यह बात प्रत्यक्ष ही सिद्ध होती है कि भारत के मरे हुए ब्राह्मण, क्षत्रिय आदि सब वीर तत्क्षण ही उत्तम लोकों में पहुँच गये तथा दूसरी यह बात सिद्ध होती है कि पराशर महर्षि ने जो पूर्वोक्त ९ श्लोकों में युद्ध मृत्यु की प्रशंसा की है उसमें लेशमात्र भी अत्युक्ति नहीं है किन्तु उसके एक एक वर्ण सत्य हैं। तथा स्त्रीपर्व के अध्याय २६ में यह कहा है कि—"धृतराष्ट्रस्तु०" कुरुक्षेत्र की युद्ध-भूमि में धृतराष्ट्र राजर्षि ने अपने शोक के वेग को विवेक से रोककर राजा युधिष्ठिर से पूछा कि हे पाण्डवश्रेष्ठ! तुम जीते हुए दोनों सेनाओं के वीरों की संख्या को जानते ही होगे परन्तु यदि इन मृतक वीरों की संख्या को जानते हो तो मुझसे कहो।

युधि०—हे राजन्! इस भारत-युद्ध में जो देखे हुए वीर मरे हैं उनकी संख्या एक अरब, छाछट करोड़, बीस हजार १६६०००२०००० है॥ ७—९॥ और जो ऐसे वीर मरे कि जिनको मैं नहीं जानता कि कब और कहाँ से आये, कब लड़े और कब मरे और वे कौन थे? ऐसे वीरों की

धृत०—युधिष्ठिर गतिं कां ते गताः पुरुषसत्तमाः ।
आचक्ष्व मे महाबाहो सर्वज्ञो ह्यसि मे मतः ॥ ११ ॥
युधि०—यैर्हुतानि शरीराणि हृष्टैः परमसंयुगे ।
देवराजसमान् लोकान् गतास्ते सत्यविक्रमाः ॥ १२ ॥
ये त्वहृष्टेन मनसा मर्त्तव्यमिति भारत ।
युद्ध्यमाना हताः सङ्ख्ये ते गन्धर्वैः समागताः ॥ १३ ॥
ये च संग्रामभूमिष्ठाः याचमानाः पराङ्मुखाः ।
अस्त्रेण निधनं प्राप्ता गतास्ते गुह्यकान्प्रति ॥ १४ ॥
पीड्यमानाः परैर्ये तु हीयमाना निरायुधाः ।
ह्रीनिषेवा महात्मानः परानभिमुखा रणे ॥ १५ ॥
छिद्यमानाः शितैः शस्त्रैः क्षत्रधर्मपरायणाः ।
गतास्ते ब्रह्मसदनं हता वीरा सुवर्चसः ॥ १६ ॥
ये तत्र निहता राजन्नन्तरायोधनं प्रति ।
यथा कथंचित्ते राजन् सम्प्राप्तस्तूत्तरान् कुरुन् ॥ १७ ॥

भाषा

संख्या चौबीस हजार एक सौ पैंसठ है । ( यहाँ यह शंका न होनी चाहिये कि पाण्डवों की सात और कौरवों की ग्यारह इन मिलित अठारह अक्षौहिणियों की अपेक्षा मृतक वीरों की यह संख्या क्यों अधिक है ? क्योंकि दुर्योधन "*एकादशचमूभर्ता*" कहे जा चुके हैं । इससे यह निश्चित है कि उनकी साक्षात् ( भृत्य ) सेना केवल ग्यारह अक्षौहिणी थी परन्तु भगदत्तादि अन्यान्य सहायक राजाओं की सेनाएँ अनेक अक्षौहिणियां जो थीं उनकी संकलना के अनुसार यह मृतक वीरों की संख्या ठीक ही है) ॥१०॥ धृत०—हे युधिष्ठिर ! ये सब मृत वीर किस २ गति को गये यह मुझसे कहो क्योंकि मैं तुमको सर्वज्ञ समझता हूँ ॥ ११ ॥

युधि०—जिनने इस युद्ध रूपी अग्नि में अपने शरीरों को हर्षपूर्वक होम कर दिया वे सत्य-विक्रम इन्द्रलोक को गये । और हे भारत ! लड़ते समय जिनके मन में हर्ष नहीं था किन्तु यह निश्चय था कि ( मरना है ) वे वीर मर कर गन्धर्वलोक को गये और जो लोग युद्ध-भूमि में विमुख हो कर प्राणदान माँगते हुए भी अस्त्रों से मारे गये वे गुह्यक ( देवयोनि विशेष ) के लोक को केवल कुरुक्षेत्र के माहात्म्य से गये । और जिन वीरों के अस्त्र, शस्त्र दूसरों के अस्त्र-शस्त्र से कट गये और उनके अङ्ग भी शस्त्रों से काटे जाते थे जिससे उन्हें बड़ी पीड़ा होती थी तथापि लोकलज्जा के कारण और क्षत्रिय धर्म के अनुसार वे आगे ही बढ़ते जाते थे और मारे गये वे महात्मा वीर ब्रह्मलोक को गये और हे राजन् ! जो लोग उस युद्ध में अस्त्र से नहीं मरे किन्तु दब दुब कर या दूसरे किसी कारण से मर गये वे उत्तरकुरु ( देवभूमि विशेष ) को गये ॥ १२—१७ ॥

धृत०—केन ज्ञानबलेनैवं पुत्र पश्यसि सिद्धवत् ।
तन्मे वद महाबाहो श्रोतव्यं यदि मन्यसे ॥ १८ ॥
युधि०—निदेशाद्भवतः पूर्वं वने विचरता मया ।
तीर्थयात्रा-प्रसङ्गेन सम्प्राप्तोऽयमनुग्रहः ॥ १६ ॥
देवर्षिर्लोमशो दृष्टस्ततः प्राप्तोस्म्यनुस्मृतिम् ।
दिव्यं चक्षुरनुप्राप्तं ज्ञानयोगेन वै पुरा ॥ २० ॥

अत्र हि भारतयुद्धे हतानार्य्यान् म्लेच्छांश्च वीरान् सर्वानविशेषेण परिगणय्य तेषामनेकविधपुण्यलोकप्राप्तयोऽपि तथैवाविशेषाद्युधिष्ठिरेणोक्ताः माधवोक्तरीत्या पराशरश्लोकानां क्षत्रियधर्मप्रकरणं प्रत्युत्कर्षे तु युद्धस्य क्षत्रियमात्रधर्मत्वाङ्गीकारात्क्षत्रियातिरिक्तानां युद्धमृतानां पुण्यलोकप्राप्तिर्नोपपद्येत न च क्षत्रियादन्येषां युद्धे प्रवृत्तिर्युद्धे तेषामाह्वानं चोपपद्येतेति सर्व इमे भारतकथानां सन्दर्भा उपन्यस्ता विरुद्ध्येरन् एवं चैतद् विरोधान्न तेषां प्रकरणान्तरे कथंचिदप्युत्कर्षो युक्त इति धर्मयुद्धस्य सामान्यधर्मतैव किं च सर्वमिदमुपन्यस्तं भारतकथा जातमपि धर्म्ययुद्धस्य सामान्यधर्मत्वे दृढ़तरं प्रमाणम् किं च एतत्प्रकरणोपक्रमोपन्यस्ते वाक्ये "क्षत्रहतस्ये" त्यनभिधाय पुरुषसामान्यधर्मत्वविवक्षया क्षत्रधर्मेणापराङ्मुखत्वादिना हतस्य यस्य कस्यापीत्यर्थमभिप्रेत्य "क्षत्रधर्महतस्ये" त्यभिदधानस्य मनोरपि धर्म्ययुद्धस्य सामान्यधर्मत्वमभिप्रेतमिति निश्चीयते ।

भाषा

धृत०—हे महाबाहो ! यदि मेरे श्रवण के योग्य हो तो मुझसे यह कहो कि किस विद्या के बल से तुम्हारी यह दृष्टि सिद्ध पुरुषों की नाईं है ॥ १८ ॥

युधि०—पूर्व समय में आप की आज्ञा से वन में भ्रमण करते २ तीर्थयात्रा के प्रसङ्ग से मुझे लोमश देवर्षि का दर्शन हुआ और उन्हीं के अनुग्रह से मुझे यह दिव्य दृष्टि मिली ॥ १९ ॥ २० ॥

अब यहाँ यह देखना चाहिये कि राजा युधिष्ठिर ने भारत-युद्ध में मरे हुए आर्य और म्लेच्छ सब वीरों की निर्विशेष गणना कर उनके अनेक प्रकार पुण्यलोकों की प्राप्तियों को कहा और उन प्राप्तियों में जाति-भेद को कारण नहीं कहा बल्कि मरने के समय अन्तःकरण की दशाओं को कारण कहा । और माधवाचार्य का अन्तिम व्याख्यान यदि स्वीकार किया जाय तो राजा युधिष्ठिर ऐसे सत्यवादी की बातें झूठी हो जाती हैं तथा क्षत्रियों से अन्य उन सब वीरों को युद्ध-मरण रूपी पाप करने के कारण नरक ही होना चाहिये, इसलिये यहाँ तक महाभारत के जितने भाग उद्धृत किये हैं वे सब इस विषय में अटल प्रमाण हैं कि धर्मयुद्ध केवल क्षत्रिय ही का धर्म नहीं है किन्तु सबका सामान्य धर्म है ।

खं० ४—इस प्रकरण के आदि में उद्धृत "उद्यतैराहवे०" इस श्लोक में मनु ने यही कहा है कि—"विमुख न होना आदि क्षत्रिय धर्मों से संयुक्त हो कर, उद्यत शस्त्रों से मरने वाले का" जिससे यही सिद्ध होता है कि अभिमुख हो कर युद्ध में जो कोई शस्त्र से मरे उसके विषय में यह

अपि च अशौचप्रकरणस्थान्येव हि पूर्वोदाहृतानि मनुपराशरवचनानीति प्रकरणमपि तत्, धर्मयुद्धस्य सामान्यधर्मतामनुगृह्णाति किं च माधवोक्तो दृष्टान्तोऽपि विषमतमः तत्र हि वेदवाक्यान्तरविरोधाभावात् प्रकरणादुत्कर्षो भवति प्रकृते तु स्मार्त्ते विधौ स्मार्त्तानामर्थवादश्लोकानां क्षत्रधर्मप्रकरणं प्रत्युत्कर्षेऽनन्तरोक्तभारतस्मृतिवाक्यजातविरोधो दुर्वार एव स्यादिति नात्र कथमप्युत्कर्षकल्पना घटते। धर्मयुद्धे क्षत्रधर्मत्वव्यवहारस्तु स्मृतिपरिगणितेषु क्षत्रधर्मेषु धर्मयुद्धस्य प्रकर्षादेवोपपद्यते वेदाध्ययनस्य ब्राह्मणधर्मत्वव्यवहारवत् अपि च भविष्यति भारतयुद्धे चानिष्यमाणानामभिमुखानां क्षत्रियाणामितरेषां च सूर्य्यमण्डलभेदनद्वारा-ब्रह्मलोकप्राप्तिर्भविष्यतीत्यभिप्रेत्य विदुरेण धृतराष्ट्रं प्रति कृतः पूर्वोपन्यस्त 'द्वाविमावि' त्यादि पूर्वोक्तपराशरस्मृतिवाक्यानुवादोऽपि धर्मयुद्धस्य साधारणधर्मत्वे प्रमाणम् किं च पूर्वोक्तं "वीरासनं वीरशय्या" मित्यादिबृहस्पतिवाक्यमप्यविशेषप्रवृत्तत्वाद्धर्म्ययुद्धस्य सामान्यधर्मत्वेऽनन्यथा सिद्धं मानमिति ध्येयम्।

एवम् आश्रमवासिके पर्वणि अध्याये ३२—

वैश०—ततो निशायां प्राप्तायां कृतसायाह्निकक्रियाः।
व्यासमभ्यागमन् सर्वे ये तत्रासन् समागताः ॥ १ ॥

भाषा

वाक्य है क्योंकि यदि केवल क्षत्रिय ही के विषय में मनु को कहना होता तो वह ऐसा ही कहते कि—"अभिमुख हो कर युद्ध में शस्त्र से मरने वाले क्षत्रिय का"।

खं० ५—मनु और पराशर के इस विषय में पूर्वोक्त सब वचन, मरणाशौच ही के प्रकरण में हैं। इससे प्रकरण के अनुसार भी धर्म-युद्ध सामान्य धर्म है।

खं० ६—माधवाचार्य का रजस्वला नियम रूपी दृष्टान्त भी उलटा ही है क्योंकि वहाँ उसके खींचने में वाक्यान्तर का विरोध नहीं पड़ता और प्रकृत में यदि ये ९ श्लोक अशौच के प्रकरण से खींचे जायँ तो महाभारत के अनन्तरोक्त भागों का विरोध दुर्वार ही है।

खं० ७—जब कि विदुर यह जानते थे कि भारत-युद्ध में क्षत्रिय से अन्य बहुत से वीर मारे जायँगे तब यदि युद्ध मृत्यु, क्षत्रिय ही का धर्म होता तो "द्वाविमौ०" इस पराशर महर्षि के वाक्य को (जिसमें सामान्य से सबके लिये युद्ध-मरण होने पर सूर्यमण्डल के भेदन द्वारा ब्रह्मलोक की प्राप्ति कही है) उद्योग प० अ० ३२ श्लोक ६५ में, वह धृतराष्ट्र से नहीं कहते, इसलिये इस पराशर वाक्य का कथन भी विदुर का धर्मयुद्ध के सामान्य धर्म होने में प्रमाण है।

खं० ८— इसी प्रकरण के आदि में उद्धृत "वीरासनं" इस बृहस्पति स्मृति के अनुसार भी धर्मयुद्ध सर्वसाधारण का धर्म है, क्योंकि इस स्मृति में क्षत्रिय वा किसी जाति का नाम लेकर युद्धहत शूर की गति कही हुई है।

खं० ९—आश्रमवासिक पर्व अध्याय ३२—

"*ततो निशायाम्*" वैशम्पायन ने कहा कि हे जनमेजय तदनन्तर जो लोग धृतराष्ट्र के आश्रम पर आये थे वे सब सायंकाल की क्रिया समाप्ति होने पर कृष्णद्वैपायन व्यास के समीप आये। उस

धृतराष्ट्रस्तु धर्मात्मा पाण्डवैः सहितस्तदा।
शुचिरेकमनाः सार्द्धमृषिभिस्तैरुपाविशत् ॥ २ ॥
गान्धार्या सह नार्यस्तु सहिताः समुपाविशन्।
पौरजानपदश्चापि जनः सर्वो यथा वयः ॥ ३ ॥
ततो व्यासो महातेजाः पुण्यं भागीरथीजलम्।
अवगाह्याजुहावाथ सर्वान् लोकान् महामुनिः ॥ ४ ॥
पाण्डवानां च ये योधाः कौरवाणां च सर्वशः।
राजानश्च महाभागा नानादेशनिवासिनः ॥ ५ ॥
ततः स तुमुलः शब्दो जलान्ते जनमेजय।
प्रादुरासीद्यथापूर्वं कुरुपाण्डवसेनयोः ॥ ६ ॥
ततस्ते पार्थिवाः सर्वे भीष्मद्रोणपुरोगमाः।
ससैन्याः सलिलात्तस्मात् समुत्तस्थुः सहस्रशः ॥ ७ ॥
विराटद्रुपदौ चैव सहपुत्रौ ससैनिकौ।
द्रौपदेयांश्च सौभद्रो राक्षसश्च घटोत्कचः ॥ ८ ॥
कर्णदुर्योधनौ चैव शकुनिश्च महारथः।
दुःशासनादयश्चैव धार्तराष्ट्रा महाबलाः ॥ ९ ॥
जारासन्धिर्भगदत्तो जलसन्धश्च वीर्य्यवान्।
भूरिश्रवाः शलः शल्यो वृषसेनश्च सानुजः ॥ १० ॥
लक्ष्मणो राजपुत्रश्च धृष्टद्युम्नस्य चात्मजः।
शिखण्डिपुत्राः सर्वे च धृष्टकेतुश्च सानुजः ॥ ११ ॥

भाषा

समय पाण्डवों के सहित धृतराष्ट्र, शुद्ध और सावधान हो कर, उन ऋषियों के साथ वहाँ बैठे और महारानी गान्धारी के साथ नाना देशों की आई हुई महारानी आदि स्त्रियां तथा हस्तिनापुर और अन्यान्य देशों के लोग भी यथोचित स्थानों पर बैठे ॥ १—३ ॥

तदनन्तर महातेजस्वी व्यास मुनि ने भागीरथी के जल में घुस कर पाण्डवों और कौरवों के दल के जितने वीर मारे गये थे तथा अनेक देशनिवासी जितने राजा भारत-युद्ध में मरे थे सबको आवाहन किया ॥ ४ ॥ ५ ॥ तदनन्तर उस जल में अनेक प्रकार के ऐसे महाशब्द मिलजुल कर महा कोलाहल रूप से प्रकट हुये कि जैसे युद्ध के समय में कौरव और पाण्डव के दलों में होते थे। उसके अनन्तर भीष्म और द्रोण को आगे कर अपने २ सैन्यों के साथ सहस्रों राजा उस जल से निकल खड़े हुए अर्थात् अपने पुत्रों और अपने. सेनाओं के सहित विराट और द्रुपद, द्रोपदी के पाँचो पुत्र, सुभद्रा के पुत्र अभिमन्यु, घटोत्कच राक्षस, कर्ण, दुर्योधन, धृतराष्ट्र के पुत्र दुःशासन आदि, जरासंध के पुत्र भगदत्त, जलसंध, भूरिश्रवा, शल, शल्य, अपने छोटे भ्राताओं के सहित वृषसेन. राजपुत्र लक्ष्मण, धृष्टद्युम्न के पुत्र, शिखण्डी के सब पुत्र, छोटे भाइयों के सहित धृषकेतु, अचल, वृषक, अलायुध राक्षस, वाह्लीक,

अचलो वृषकश्चैव राक्षसश्चाप्यलायुधः ।
वाह्लीकः सोमदत्तश्च चेकितानश्च पार्थिवः ॥ १२ ॥
एते चान्ये च बहवो बहुत्वाद्येन कीर्तिताः ।
सर्वे भासुरदेहास्ते समुत्तस्थुर्जलात्ततः ॥ १३ ॥
यस्य वीरस्य यो वेशो यो ध्वजो यच्च वाहनम् ।
तेन तेन व्यदृश्यन्त समुपेता नराधिपाः ॥ १४ ॥
दिव्याम्बरधराः सर्वे सर्वे भ्राजिष्णुकुण्डलाः ।
निर्वैरा निरहङ्कारा विगतक्रोधमत्सराः ॥ १५ ॥
गन्धर्वैरुपगीयन्त स्तूयमानाश्च वन्दिभिः ।
दिव्यमाल्याम्बरधरा वृताश्चाप्सरसां गणैः ॥ १६ ॥
धृतराष्ट्रस्य च तदा दिव्यं चक्षुर्नराधिप ।
मुनिः सत्यवतीपुत्रः प्रीतः प्रादात्तपोबलात् ॥ १७ ॥
दिव्यज्ञानबलोपेता गान्धारी च यशस्विनी ।
ददर्श पुत्राँस्तान् सर्वान् ये चान्येऽपि मृधे हताः ॥ १८ ॥
तदद्भुतमचिन्त्यं च सुमहल्लोमहर्षणम् ।
विस्मितः स जनः सर्वो ददर्शानिमिषेक्षणः ॥ १९ ॥
तदुत्सवमहोदग्रं हृष्टनारीनराकुलम् ।
आश्चर्यभूतं ददृशे चित्रं पटगतं यथा ॥ २० ॥
धृतराष्ट्रस्तु तान् सर्वान् पश्यन् दिव्येन चक्षुषा ।
मुमुदे भरतश्रेष्ठ प्रसादात्तस्य वै मुनेः ॥ २१ ॥

भाषा

सोमदत्त, ये और अन्यान्य बहुत से लोग जिनका नाम मैं बहुत्व के कारण नहीं लेता हूँ सभी अपने २ चमकीले शरीरों के साथ, तथा जिस वीर का भारतयुद्ध में जो वेष, जो ध्वज और जो वाहन था उसी ध्वज, वेष और वाहन के साथ वह निकला। सब दिव्य वस्त्रों को धारण किये, चमकीले कुण्डलों को पहिरे तथा बैर, अहंकार, क्रोध और द्वेष से रहित थे ॥ ६—१५ ॥ और राजाओं के अग्र भाग में गन्धर्व गाते थे, बन्दीजन स्तुति करते थे और अप्सरा नाचती थीं ॥ १६ ॥

हे नराधिप ! उस समय प्रसन्न हो कर सत्यवती के पुत्र ( व्यास ) मुनि ने जन्मान्ध राजा धृतराष्ट्र को अपने तपोबल से दिव्य नेत्र दिया और दिव्य ज्ञान से युक्त उनकी महारानी गान्धारी अपने उन पुत्रों को और जितने भारत-युद्ध में मरे थे सबको देखने लगीं ॥ १७ ॥ १८ ॥ विस्मय से आँखों के पलकों को तान तान कर वहाँ से सब लोगों ने रोम के खड़ा करने वाले इस अचिन्त्य महाश्चर्य्य को देखा। उत्सवों से उत्साहित, हृष्ट नर-नारियों से संकुल वह आश्चर्य्य रूपी महा-समाज पटगत चित्र सा देख पड़ता था। धृतराष्ट्र तो उस मुनि के प्रसाद के अनुसार अपने दिव्य नेत्रों से उन सबको देख कर बहुत बड़े हर्ष को प्राप्त हुए ॥ २० ॥ २१ ॥

तत्रैव अ० ३३, वैश०—ततस्ते पुरुषश्रेष्ठा समाजग्मुः परस्परम् ।
विगतक्रोधमात्सर्य्याः सर्वे विगतकल्मषाः ॥ १ ॥
विधिं परममास्थाय ब्रह्मर्षिविहितं शुभम् ।
संहृष्टमनसः सर्वे देवलोक इवामराः ॥ २ ॥
पुत्रः पित्रा च मात्रा च भार्य्याश्च पतिभिः सह ।
भ्राता भ्रात्रा सखा चैव सख्या राजन् समागताः ॥ ३ ॥
पाण्डवास्तु महेष्वासं कर्णं सौभद्रमेव च ।
संप्रहर्षात्समाजग्मुर्द्रौपदेयांश्च सर्वशः ॥ ४ ॥
ततस्ते प्रीयमाणा वै कर्णेन सह पाण्डवाः ।
समेत्य पृथिवीपाल सौहृद्ये च स्थिताभवन् ॥ ५ ॥
परस्परं समागम्य योधास्ते भरतर्षभ ।
मुनेः प्रसादात्ते ह्येवं क्षत्रिया नष्टमन्यवः ॥ ६ ॥
असौ हृदं परित्यज्य सौहृद्ये पर्यवस्थिताः ।
एवं समागताः सर्वे कुरुभिर्बान्धवैः सह ॥ ७ ॥
पुत्रैश्च पुरुषव्याघ्राः कुरवोऽन्ये च पार्थिवाः ।
तां रात्रिमखिलामेवं विहृत्य प्रीतमानसाः ॥ ८ ॥
मेनिरे परितोषेण नृपाः स्वर्गसदो यथा ।
नात्र शोको भयं त्रासो नारतिर्नायशोऽभवत् ॥ ९ ॥
परस्परं समागम्य योधानां भरतर्षभ ।
समागतास्ताः पितृभिर्भ्रातृभिः पतिभिः सुतैः ॥ १० ॥
मुदं परमिकां प्राप्य नार्य्यो दुःखमथात्यजन् ।
एकां रात्रिं विहृत्यैव ते वीरास्ताश्च योषितः ॥ ११ ॥

भाषा

अ० ३३, तदनन्तर क्रोध और द्वेष तथा पाप से रहित ब्रह्मर्षियों के तुल्य, हर्षयुक्त वे सब महापुरुष देवलोक में देवताओं की नाईं अन्योन्य में मिल गये अर्थात् पुत्र, पिता और माता से तथा पत्नियाँ अपने २ पतियों से, भाई भाई से और मित्र मित्र से मिला ॥ १—३ ॥ पाण्डव तो कर्ण, अभिमन्यु और द्रोपदी के सब पुत्रों से मिले और कर्ण से उनकी गाढ़ी मित्रता हुई ॥ ४ ॥ ५ ॥

वे सब क्षत्रिय मुनि के प्रसाद से क्रोध और द्वेष छोड़ २ कर अन्योन्य की मित्रता में स्थित हो गये। ऐसे ही वे सब कौरव तथा अन्यान्य राजा अन्योन्य में आमोद और प्रमोद को प्राप्त हुए और रात्रि भर स्वर्गवासियों की नाईं वे राजा अन्योन्य समागम से अति सन्तुष्ट हुए। वहाँ किसी को शोक, भय, वैमनस्य या अपयश उस समागम में नहीं हुआ। इस लोक की सब स्त्रियों ने अपने अपने पिता, भ्राता, पति और पुत्रों से अनेक बार यथेच्छ मिलने के कारण अपने शोकों और दुःखों को

आमन्त्र्यान्योन्यमाश्लिष्य ततो जग्मुर्यथागतम् ।
ततो विसर्जयामास लोकांस्तान् मुनिपुङ्गवः ॥ १२ ॥
क्षणेनान्तर्हिताश्चैव प्रेक्षतामेव तेऽभवन् ।
अवगाह्य महात्मानः पुण्यां भागीरथीं नदीम् ॥ १३ ॥
सरथाः सध्वजाश्चैव स्वानि वेश्मानि भेजिरे ।
देवलोकं ययुः केचित् केचिद्ब्रह्मसदस्तथा ॥ १४ ॥
केचिच्च वारुणं लोकं केचित्कौवेरमाप्नुवन् ।
ततो वैवस्वतं लोकं केचिच्चैवाप्नुवन्नृपाः ॥ १५ ॥
राक्षसानां पिशाचानां केचिच्चाप्युत्तरान् कुरून् ।
विचित्रगतयश्चान्ये मानवाप्यामरैः सह ॥ १६ ॥
आजग्मुस्ते महात्मानः सवाहाः सपदानुगाः ।
गतेषु तेषु सर्वेषु सलिलस्थो महामुनिः ॥ १७ ॥
धर्मशीलो महातेजाः कुरूणां हितकृत्तथा ।
ततः प्रोवाच ताः सर्वाः क्षत्रिया निहतेश्वराः ॥ १८ ॥
या याः पतिकृताल्लोकानिच्छन्ति परमास्त्रियः ।
ता जाह्नवीजलं चिप्रमवगाहन्त्वतन्द्रिताः ॥ १९ ॥
ततस्तस्य वचः श्रुत्वा श्रद्धया ता वराङ्गनाः ।
श्वशुरं समनुप्राप्य विविशुर्जाह्नवीजलम् ॥ २० ॥
विमुक्ता मानुषैर्देहैस्ततस्ता भर्तृभिः सह ।
समाजग्मुस्तदा साध्व्यस्सर्वा एव विशाम्पते ॥ २१ ॥

भाषा

त्याग दिया । एक रात्रि ऐसा विहार कर वे वीर और वे स्त्रियाँ अन्योन्य में अंकमालिका दे २ कर तृप्त हो गये । तदनन्तर मुनिपुङ्गव व्यास ने उन लोगों को विसर्जन किया और यहाँ के लोगों के देखते देखते क्षणमात्र में वे सब गुप्त हो गये अर्थात् रथ और ध्वज आदि के सहित, भागीरथी में घुस घुस कर कोई देवलोक, कोई ब्रह्मलोक, कोई वरुणलोक, कोई कुबेरलोक, कोई यमलोक, कोई राक्षसलोक और कोई उत्तर कुरु को गये; क्योंकि प्रत्येक मनुष्यों की लोकगति विलक्षण विलक्षण थी । इसलिये जहाँ से जो जैसे आया था वहाँ वैसे वह चला गया । और उन लोगों के जाने पर कुरुओं के हितकारी धर्मशील और महा तेजस्वी जलस्थित महामुनि ने सब क्षत्रिय विधवाओं से कहा कि ॥ ९—१८ ॥ जो स्त्रियाँ अपने अपने पतिलोक को जाना चाहती हों, वे सब इसी समय अपने अपने शरीरों को संभाल कर इस जाह्नवीजल में प्रवेश करें ॥ १९ ॥

तदनन्तर श्वसुर ( व्यास ) के समीप पहुँच कर उनके वाक्य के अनुसार श्रद्धावाली सहस्त्रों सहस्त्र क्षत्रिया विधवा, जाह्नवीजल में प्रवेश कर गईं । तदनन्तर वे सब स्त्रियाँ मनुष्य शरीरों को

एवं क्रमेण सर्वास्ताः शीलवत्यः पतिव्रताः ।
प्रविश्य क्षत्रिया मुक्ता जग्मुर्भर्तृसलोकताम् ॥ २२ ॥
दिव्यरूपसमायुक्ता दिव्याभरणभूषिताः ।
दिव्यमाल्याम्बरधरा यथाऽऽसां पतयस्तथा ॥ २३ ॥
ताः शीलगुणसम्पन्ना विमानस्था गतक्लमाः ।
सर्वाः सर्वगुणोपेताः स्वस्थानं प्रतिपेदिरे ॥ २४ ॥
यस्य यस्य तु यः कामस्तस्मिन् काले बभूव ह ।
तं तं विसृष्टवान् व्यासो वरदो धर्मवत्सलः ॥ २५ ॥
तच्छ्रुत्वा नरदेवानां पुनरागमनं नराः ।
जहृषुर्मुदिताश्चासन्नानादेशगता अपि ॥ २६ ॥ इति

अत्र च "३२ अ० आजुहाव सर्वांल्लोकान्महामुनिः ४" पाण्डवानाञ्च ये योधाः कौरवाणां च सर्वशः राजानश्च महाभागा नानादेशनिवासिनः ५, इति 'सर्वान्' 'सर्वश' इति सर्वशब्दाभ्यां यथा पूर्वं कुरुपाण्डवसेनयोः ६ 'इत्युपमया, ततस्ते पार्थिवाः सर्वे, ७ इति सर्वशब्देन' 'एते चान्ये च बहवो बहुत्वाद्ये न कीर्तिताः सर्वे भासुरदेहास्ते' १३ इति वाक्येन च भारतयुद्धे ये ये हता आर्य्या म्लेच्छाश्च ते सकला एवाविशेषं व्यासेनाहूताः प्रादुर्भूताश्च तत्र गङ्गातीरे न तु केचनोर्वरिता इति स्पष्टमेव प्रतीयते 'भीष्मद्रोणपुरोगमाः' 'इत्यारभ्य' चेकितानश्च पार्थिवः, १२ इत्यन्ते विशिष्टराजपरिगणनप्रकरणेऽपि 'राक्षसश्च 'घटोत्कचः' ८ राक्षसश्चाप्यलायुधः १२ इति राक्षसयोरपि पुण्यलोकदाह्वानं प्रादुर्भावश्च गङ्गातीरे कथिते इति राक्षसानामप्यभिमुखानां युद्धमृतानां पुण्यलोकप्राप्तिरन्यथानुपपत्त्या प्रतिपाद्यते ।

३२ अध्याये च ( देवलोकं ययुः केचित् ) १४ इत्यारभ्य 'सवाहाः सपदानुगाः' १७

भाषा

छोड़ छोड़ तत्क्षण ही अपने अपने पतियों के समीप चली गईं । इस क्रम से वे सब शीलवती पतिव्रता क्षत्रियाँ अपने अपने पतिलोक को जाकर उनके पति जैसे दिव्य रूप, दिव्य वस्त्र, दिव्य भूषण और दिव्य पुष्पमालाओं से भूषित थे वैसे ही दिव्य रूप आदि से संयुक्त और भूषित हो गई और विमानों पर चढ़ कर अपने २ लोक में पतियों के साथ विहार करने लगीं ॥ २०—२४ ॥ और उस समय वहाँ उपस्थित नरों और नारियों के समाज में जिसके जिसके मन में जो जो कामनाएँ हुईं धर्मवत्सल और वरदाता व्यास ने उन सब कामनाओं को तुरत ही पूर्ण किया ॥ २५ ॥ मृत राजाओं के इस पुनरागमन को सुन सुन कर सब देशों के मनुष्यों को बड़ा हर्ष और आनन्द प्राप्त हुआ ॥ २६ ॥

अब ध्यान देना चाहिये कि जब व्यास ने भारत-युद्ध में मरे हुए आर्य्य और म्लेच्छ सब वीरों तथा द्रोणाचार्य्य ब्राह्मण और घटोत्कच, अलायुध, राक्षसों को पुण्य लोकों से बुलाया और रात्रिभर रख कर उनको अपने अपने लोक में पहुँचा दिया, तब क्षत्रिय से अन्य युद्धमृत की उत्तम लोकगति में क्या सन्देह रह गया ? और यह भी ध्यान करने योग्य है कि पूर्व ही उद्धृत श्री पर्व

इत्यन्तेन प्रबन्धेन सर्वेषामेव तेषामार्य्याणां म्लेच्छानां चाविशेषेण तत्तल्लोकगमनमुक्त्वा 'गतेषु तेषु सर्वेषु' १७ इति सर्वपदघटितवाक्येन तथैव तदनूदितम् 'प्रविश्य क्षत्रिया मुक्ताजग्मुर्भर्तृस-लोकताम्' २२ इति क्षत्रियपत्नीनां पातिव्रत्यं च प्रतिपादितमित्यलमियता ।

## ३७—अथ भगवद्भक्तिः

अस्याः साधारणधर्मत्वे प्रमाणं साधारणधर्मोपक्रमे पूर्वमुक्तम् ।
किञ्च—यो ब्रह्माणं विदधाति पूर्वं यो वै वेदांश्च प्रहिणोति तस्मै ।
तं ह देवमात्मबुद्धिप्रकाशं मुमुक्षुर्वै शरणमहं प्रपद्ये ॥
(श्वेता० उ० अ० ६ श्लो० १८)

इति श्रुतिरत्रमानम् अत्र हि साधारणस्य मुमुक्षामात्रस्य भगवद्भक्तावधिकारत्वमुच्यते अत एव—

शाण्डिल्यमहर्षिनिर्मिते भक्तिमीमांसादर्शने २ अध्याये २ आह्निके—
आनिन्द्य योन्यधिक्रियते पारम्पर्यात्सामान्यवत् ॥ २२ ॥

इति सूत्रम् अस्य चायमर्थः 'मुमुक्षुर्वै शरणमहं प्रपद्ये' इति श्रुतेर्मुमुक्षामात्रस्य भगवद्भक्तावधिकारत्वं लभ्यते मुमुक्षायाश्च साधारण्येन हिरण्यगर्भादारभ्य निन्द्ययोनिपर्यन्तं संभवात्सर्व एवात्राधिक्रियन्ते । यद्यपि 'चोदनालक्षणोऽर्थो धर्मः' 'शास्त्रयोनित्वात्' इत्यादिन्यायाद-

भाषा

में राजा युधिष्ठिर ने भारतयुद्ध में जिस जिस प्रकार से मरने वालों के लिये जिस जिस लोक का नाम लिया है वहाँ भी उन्हीं लोकों में उन वीरों का पलट जाना कहा हुआ है ।

अब धर्म्ययुद्ध का प्रकरण समाप्त किया जाता है ।

## ३७—भगवद्भक्ति का निरूपण

श्री १०००० भगवान् में भक्ति करना सर्वसाधारण का धर्म है। इस विषय में पूर्व ही "सामान्य धर्मसंग्रह" प्रकरण में प्रमाण कहा जा चुका है । तथा भगवद्भक्ति के सामान्य धर्म होने में अन्यान्य प्रमाण भी अब दिखलाये जाते हैं जैसे कि—"*यो ब्रह्माणं०*" जो प्रथम ब्रह्मा को बनाता है, और जो ही उनके हृदय में वेदों को पहुँचाता है, संसार दुःख से मोक्ष चाहता हुआ मैं उन्ही स्वयं प्रकाश देव की शरण जाता हूँ । इस 'श्वेताश्वतर उपनिषद्' में जाति वा वर्ण न कह कर मोक्ष चाहने मात्र से सर्वसाधारण का भगवद्भक्ति में अधिकार कहा है ।

तथा "*आनिन्द्ययोन्यधिक्रियते पारम्पर्यात्सामान्यवत्*" (भ० मी० द० अ० २ आ० २ सू० २२) जिसका यह अर्थ है कि '*यो ब्रह्माणं*' इस अनन्तरोक्त श्रुति के अनुसार मुक्ति चाहने वाला जो ही हो वह भगवद्भक्ति का अधिकारी है । इसी से हिरण्यगर्भ से लेकर चाण्डाल योनि पर्यन्त सभी का भगवद्भक्ति में अधिकार कहा है ।

यद्यपि "*चोदनालक्षणोऽर्थो धर्मः*" (पू० मी० द० अ० १ पा० १ सू० २) और "*शास्त्रयोनित्वात्*" ( वे० द० अ० १ पा० १ सू० २ ) इन जैमिनि और व्यास महर्षि के सिद्धान्तों के अनु-

लौकिकोऽर्थः श्रुत्येकगम्य इत्यत्र न विवादः तथापि स्त्रीशूद्रादीनामितिहासपुराणद्वारा चाण्डालादीनां च स्मृत्याचारवदुपदेशपारम्पर्याज्जायमानं ज्ञानमपि श्रुतिमूलकमेव, तद्वदेव भक्तिरपि। यथा च सामान्यधर्माणां सत्यादीनां ज्ञानं तेषाम्भवति कथमन्यथा ते तैरनुष्ठीयन्ते तथैव तेषां भगवद्भक्तिरपीति।

गीतायाम् ९ अध्याये—

किञ्च—मां हि पार्थ व्यपाश्रित्य येऽपि स्युः पापयोनयः।
स्त्रियो वैश्यास्तथा शूद्रास्तेऽपि यान्ति परां गतिम्॥ ३२॥
किं पुनर्ब्राह्मणाः पुण्या भक्ता राजर्षयस्तथा।

इति भगवतैवात्मभक्तौ सामान्याधिकार उक्तः अत एव च—

किरातहूणान्ध्रपुलिन्दपुल्कसाः
आभीरकङ्का यवनाः खसादयः।
अन्ये च पापा यदुपाश्रयाश्रयाः
शुध्यन्ति तस्मै प्रभविष्णवे नमः॥

भाषा

सार इस विषय में कुछ भी विवाद नहीं है कि अलौकिक अर्थ वेदमात्र ही से ज्ञात होता है और स्त्री शूद्रादि को वेदाध्ययन में अधिकार नहीं है तथा भगवद्भक्ति भी धर्म ही है जो कि वेद ही से ज्ञात हो सकती है तो ऐसी दशा में जब स्त्री शूद्र आदि, वेद के द्वारा भगवद्भक्ति रूपी धर्म को जान ही नहीं सकते तब उसमें उनका अधिकार नहीं हो सकता तथापि स्त्री शूद्र आदि को इतिहास और पुराण के द्वारा अन्य धर्मों की नाईं भगवद्भक्ति का भी ज्ञान हो सकता है और वह ज्ञान भी परम्परा से वेदमूलक ही है। तथा जिन ( चाण्डाल आदि ) को इतिहास और पुराण के श्रवण में अधिकार नहीं है उनको भी जैसे शिष्टजनों की देखादेखी और उपदेशपरम्परा से सत्य आदि सामान्य धर्मों का ज्ञान अवश्य ही होता है क्योंकि यदि सत्य आदि का ज्ञान चाण्डालादि को न होता तो उनमें सत्य आदि का अनुष्ठान कदापि न होता वैसे भगवद्भक्ति का भी ज्ञान उनको हो सकता है, इसलिए भगवद्भक्ति में सर्वसाधारण को अधिकार है।

तथा भगवद्गीता अध्याय ९ में कहा है कि—

"मां हि पार्थ०" हे पार्थ! पुण्ययोनि में उत्पन्न ब्राह्मण और राजर्षि भक्तों की तो बात ही क्या है क्योंकि स्त्री, वैश्य, शूद्र तथा चाण्डाल आदि पापयोनि भी मेरे शरण आकर मोक्षरूपी उत्तम गति को पाते हैं।

तथा श्रीमद्भागवत में भी कहा है कि—

"किरात०" किरात, हूण, अन्ध्र, पुलिन्द, पुल्कस, आमीर, कङ्क, यवन और खस आदि तथा अन्यान्य पापयोनिवाले भी, जिनके भक्तों के भक्त होने से भी शुद्ध हो जाते हैं उन सर्वशक्तिमान् परमेश्वर को नमस्कार है। ऐसे ऐसे सहस्रों वाक्य और उपाख्यान, इतिहास और पुराणों

इत्यादीनि वाक्यान्युपाख्यानानि च सहस्रशः पुराणेतिहासादावुपलभ्यन्त इति दिक्।

अथ केयं भक्तिः

न तावदसौ क्रियात्मिका, तथा सति 'न कर्मणा न प्रजया धनेन त्यागेनैकेनामृतत्वमानशुः' इत्यादि श्रुत्या तस्या निःश्रेयसहेतुत्वस्यैवानुपपत्तेः न चेष्टापत्तिरिति वाच्यम् भक्तिर्न क्रियात्मिका, प्रयत्नाजन्यत्वात् यद्यन्न प्रयत्नजन्यं न तत्क्रियात्मकम् यथा ज्ञानम् भक्तिरपि न प्रयत्नजन्या तस्मान्न क्रियाऽत्मिकेत्यनुमानेन तस्याः क्रियात्वाभावसिद्धेः यथा हि प्रमाणसम्पत्त्यधीनं ज्ञानं न पुरुषेण कर्तुमकर्तुमन्यथा वा कर्तुं शक्यते तथा भक्तिरपि न हि रागिणां प्रमदापुत्रादिविषयिणी रती रागिप्रयत्नानुसारेण तथा तथा परिणमन्ती दृश्यते किंतु पूर्वभविकवासनाविशेषानुविधायिनी सा। अत एव भगवद्भक्तिफलस्यानन्त्यमुपपद्यते भक्तेः क्रियाऽत्म-

भाषा

में प्रसिद्ध ही हैं। इसलिये भगवद्भक्ति के सामान्यधर्म होने में कुछ भी सन्देह नहीं है।

प्र०—इस भक्ति का क्या स्वरूप है ?

उ०—जैसे गमन, भोजन आदि क्रिया हैं, वैसे भक्ति भी एक क्रिया ही है।

खं० १—यह भक्ति यदि क्रियारूपी हो तो इससे मोक्ष नहीं हो सकता क्योंकि क्रिया से मोक्ष नहीं होता जैसा कि "*न कर्मणा०*" कर्म ( क्रिया ) पुत्र वा धन से मोक्ष नहीं होता किन्तु एक संन्यास ( त्याग ) ही से मोक्ष होता है। इस वेदवाक्य में क्रिया से मोक्ष का न होना कहा है।

प्र०—यदि भगवद्भक्ति से मोक्ष न हो तो क्या हानि है ?

उ०—अनन्तरोक्त "*यो ब्रह्माणं०*" इस श्रुति से विरोध पड़ जायगा, यही हानि है क्योंकि उसमें स्पष्ट कहा है कि "मोक्ष चाहने वाला मैं परमेश्वर के शरण जाता हूँ"।

खं० २—भक्ति के क्रियारूपी न होने में यह अनुमान प्रमाण है कि जो २ क्रिया रूपी होता है वह आत्मा के आन्तरिक प्रयत्न से उत्पन्न होता है जैसे भोजन आदि, और भक्ति तो आत्मा के आन्तरिक प्रयत्न से उत्पन्न नहीं होती इससे क्रियारूपी नहीं है।

प्र०—यह निश्चय कैसे हो सकता है कि भक्ति आत्मा के आन्तरिक प्रयत्न से उत्पन्न नहीं होती।

उ०—जैसे नेत्र आदि इन्द्रियों से पुरुष, व्याघ्र आदि जिन प्रतिकूल पदार्थों को प्रत्यक्ष करना नहीं चाहता और इसी से उनके प्रत्यक्ष होने के लिये प्रयत्न नहीं करता परन्तु उन पदार्थों के साथ नेत्रादि इन्द्रियों के सम्बन्ध होने पर उन पदार्थों का प्रत्यक्ष हो ही जाता है वैसे ही पिता, माता, पुत्र, पत्नी आदि में भक्ति उत्पन्न होने के लिए कोई आन्तरिक प्रयत्न नहीं करता किन्तु पूर्वजन्म के वासनाओं के अनुसार उनमें स्वाभाविक ( आप से आप ) ही भक्ति होती है अर्थात् भक्ति उत्पन्न करना अथवा भक्ति उत्पन्न न होने देना, पुरुष के आन्तरिक प्रयत्न के अधीन नहीं है।

खं० ३—और इस कारण भी भक्ति क्रियारूपी नहीं है कि यदि भक्ति क्रियारूपी होती तो उसका फल अक्षय न होता किन्तु अनित्य ही होता क्योंकि क्रिया का फल अक्षय नहीं होता

क्त्वे तु "तद्यथेह कर्मचितो लोकः क्षीयत एवमेवामुत्र पुण्यचितो लोकः क्षीयते" इति श्रुत्या तस्या नित्यत्वमेव प्रसज्येत तथा च—

न क्रिया कृत्यनपेक्षणाज्ज्ञानवत् (७) (भ० मी० अ० १ आ० १)

अत एव फलानन्त्यम् (८) इति सूत्रद्वयम्। नाप्याराध्यत्वादिज्ञानरूपा,

बहूनां जन्मनामन्ते ज्ञानवान्मां प्रपद्यते।
वासुदेवः सर्वमिति स महात्मा सुदुर्लभः॥

(गी० अ० ७ श्लो० १६)

इति भगवद्वाक्यात् अत्र हि "वासुदेवः सर्वमिति ज्ञानवान्, मां प्रपद्यते" इत्यनेन "पुण्यवान् सुखी" त्यनेन सुखपुण्ययोरिवोद्देश्यतावच्छेदकविधेयभावमहिम्ना प्रपत्तिज्ञानयोः कार्यकारणभावो बोध्यते तथा तत्रैव—

कामैस्तैस्तैर्हृतज्ञानाः प्रपद्यन्तेऽन्यदेवताः॥ २०॥

इत्यनेन देवतान्तरप्रपत्तिनिन्दामुखेनैवेश्वरप्रपत्तिः स्तूयते अत्र च देवतान्तरभक्तेरेव प्रपद्यतिना कथनं न ज्ञानस्य, तस्या एव प्रपत्तेरुभयत्र प्रत्यभिज्ञानात् कार्यकारणभावश्च संसर्गमर्यादया प्रकृते गम्यमानः स्वान्यथानुपपत्त्यैव भक्तिं ज्ञानाद्भिनत्ति न हि तयोरैक्येऽसौ सम्भवति भेदनियतत्वात्।

किञ्च—महात्मानस्तु मां पार्थ दैवीं प्रकृतिमाश्रिताः।
भजन्त्यनन्यमनसो ज्ञात्वा भूतादिमव्ययम्॥

(गी० अ० ९ श्लो० १३)

भाषा

जैसा कि "*तद्यथेह०*" जैसे पुण्य और पाप के फल सुख और दुःख का इस लोक में नाश देखा जाता है, ऐसे ही पुण्यों के फल, परलोक वाले सुखों का भी अन्त में नाश होता है, यह वेदवाक्य में कहा है। यहाँ तक भक्ति के क्रियारूपी होने का जो खंडन किया गया उसी के तात्पर्य से "*न क्रिया कृत्यनपेक्षणाज्ज्ञानवत्*"॥ ७॥ "*अत एव फलानन्त्यम्*"॥ ८॥ (भ० मी० द० १ आ० १) ये दो सूत्र हैं।

प्र०—अनन्तरोक्त रीति से जब यह भक्ति क्रियारूपी नहीं है तब इसका क्या स्वरूप है?

उ०—आराध्यत्व, सर्वज्ञत्व, आदि का ज्ञान अर्थात् "यह मेरे आराधनीय हैं०" और 'यह सर्वज्ञ हैं' इत्यादि ज्ञान ही भक्ति है।

खं० १—"*बहूनां जन्मनां०*" बहुत से जन्मों के अन्त में "सब जगत परमेश्वर ही हैं" ऐसे ज्ञान से युक्त पुरुष, मुझमें प्रपत्ति (भक्ति) करता है और वह महात्मा बहुत दुर्लभ है। इस गीतावाक्य में ब्रह्मज्ञान से भक्ति का होना कहा है। इससे स्पष्ट ही निश्चित होता है कि भक्ति ज्ञान से अन्य ही पदार्थ है।

खं० २—"*महात्मानस्तु०*" हे पार्थ! दैवी प्रकृति वाले महात्मा तो मुझे जगत् का कारण और अविनाशी जानकर एकाग्र हो भजते हैं। इस गीतावाक्य में भी ज्ञान को भक्ति का कारण

अहं सर्वस्य जगतः प्रभवः प्रलयस्तथा ।
इति मत्वा भजन्ते मां बुधा भावसमन्विताः ॥

( गी० अ० १० श्लो० ८)

इति भगवद्वाक्ययोः "ज्ञात्वा भजन्ति०" "मत्वा भजन्ते०" इति क्त्वाप्रत्ययाभ्यां निर्दिश्यमानमानन्तर्यमपि भक्तेर्ज्ञानत्वाभावे पर्यवस्यति तथा चोपन्यस्तसूत्रोत्तरं सूत्रम्—

तद्वतः प्रपत्तिशब्दाच्च न ज्ञानमितरप्रपत्तिवत् ॥ ९ ॥ इति

अस्यार्थस्तु भक्तिः न ज्ञानम्, तद्वतः ज्ञानवतः प्रपत्तिशब्दात् "बहूनां जन्मनामन्ते" इति वाक्यात् "कामैस्तैस्तै" रित्युक्तदेवतान्तरप्रपत्तिवत् इति । न हि देवतान्तरज्ञानमात्रस्य क्वचित्फलं श्रूयते येन "प्रपद्यन्तेऽन्यदेवता" इत्यत्र प्रपदिना ज्ञानमभिधातुं युज्यते एवं च तदेकवाक्यतया 'बहूना' मिति पूर्ववाक्येऽपि प्रपद्यतिना न ज्ञानमभिधीयते किन्तु भक्तिरेवेति दृष्टान्ताभिप्रायः । च शब्दस्तु "महात्मानस्तु" "अहं सर्वस्य" इत्युक्तवाक्यद्वयस्थत्त्वाऽर्थान्तर्यसङ्ग्रहार्थः अतो भक्तिर्न ज्ञानात्मिकेति भावः अनेनैव च सूत्रेण

भाषा

कहा है । इससे भी यह सिद्ध है कि भक्ति, ज्ञान का कार्य है न कि ज्ञान ।

खं० ३—"अहं सर्वस्य०" मुझ (वासुदेव) को सब जगत् की उत्पत्ति और प्रलय का कारण समझ कर भावयुक्त विद्वान् भजते हैं । इस गीतावाक्य में भी समझ (ज्ञान) भक्ति का कारण कहा है । इससे स्पष्ट है कि भक्ति, ज्ञानरूपी नहीं है किन्तु ज्ञान का कार्य अर्थात् ज्ञान से अन्य ही है । इन्हीं गीतावाक्यों के प्रमाण से शाण्डिल्य महर्षि ने भी अनन्तरोक्त सूत्र के अनन्तर यह सूत्र कहा है कि-

*"तद्वतः प्रपत्तिशब्दाच्च न ज्ञानमितरप्रपत्तिवत्"* ॥ ९ ॥ इसका अर्थ यह है कि जैसे *"कामैस्तैस्तै०"* उन उन कामनाओं से अज्ञानी लोग मुझ (वासुदेव) से अन्य इन्द्रादि देवताओं की प्रपत्ति ( भक्ति ) करते हैं । इस गीतावाक्य में *'प्रपद्यन्ते'* शब्द का प्रपत्ति ( भक्ति ) अर्थ है न कि ज्ञान क्योंकि इन्द्रादि देवताओं को जानने का कोई फल नहीं है किन्तु उनमें भक्ति ही करने का फल होता है वैसे *"बहूनां"* इस अनन्तरोक्त गीतावाक्य में भी प्रपद्यन्ते का प्रपत्ति ( भक्ति ) ही अर्थ है न कि ज्ञान । इसी रीति से भक्ति के वाचक *'प्रपद्यन्ते'* *'भजन्ति'* और *'भजन्ते'* आदि शब्द वाले, गीता के अनन्तरोक्त तीनों वाक्यों से स्पष्ट ही सिद्ध है कि भक्ति, ज्ञान रूपी नहीं है ।

प्र०—'शब्द' इस पद से सब दर्शनों में वेद ही कहा जाता है तब कैसे इस अनन्तरोक्त सूत्र में शाण्डिल्य महर्षि ने गीतावाक्यों को शब्द कहा है ? क्योंकि गीता तो वेद नहीं है किन्तु महाभारत इतिहास रूपी स्मृति में अन्तर्गत होने से स्मृति है ।

उ० १—इस प्रश्न के विषय में पूर्व पण्डितों का यह उत्तर है कि इस सूत्र में 'शब्द' पद से अनन्तरोक्त गीतावाक्यों के मूलभूत *'यो ब्रह्माणं'* इस पूर्वोक्त श्वेताश्वतर उपनिषद् के वाक्य ही का ग्रहण है ।

गोचरायामप्यनुमातव्यम्, तथा च लिङ्गत्वे पर्यवसानमिति चेत् नैष दोषः, तथा हि यदि, केवलं जानातीति वदेत् तर्हि दोषः नत्वेवम्, किन्तु अभिजानातीति अभिज्ञा च पूर्वज्ञात-ज्ञानमुच्यते तथा च भक्त्युपकारिपूर्वज्ञानं तत्फलरूपभक्तिप्रवर्तकम्, अनन्तरं यावद् तद्दार्ढ्यं तावत् भक्त्यैवाभिज्ञप्तिभावेनापेक्ष्यते व्रीह्यवहननेनावघात इवेति कार्यसाहाय्यार्थ-मुक्तम्, ततो ज्ञानदार्ढ्येन भक्तिदार्ढ्ये सति विशत इति तस्मान्नेयं श्रुतिः किन्तु न्याय-प्राप्तानुवाद इति । एतमेवार्थं स्फुटीकरोति ।

प्रागुक्तश्च ॥ ७ ॥

"भक्त्या मामि" त्यस्य पूर्वं "ब्रह्मभूयाय कल्पते" इत्यभिधाय

ब्रह्मभूतः प्रसन्नात्मा न शोचति न काङ्क्षति ।
समः सर्वेषु भूतेषु मद्भक्तिं लभते पराम् ॥ (गी० अ० १८।५४)

इत्युक्तम्, तथा च ज्ञातब्राह्मणः सेति तज्ज्ञानस्य पुनः प्रयोजनाभावाद्युक्तमेवानु-वादत्वमिति ।

एतेन विकल्पोऽपि प्रत्युक्तः ॥ ८ ॥

एतेन ज्ञानस्याङ्गत्वनिर्णयेन ज्ञानभक्त्योरत्र विकल्पपक्षोऽपि निराकृत इति मन्तव्यम्, नहि अङ्गाङ्गिनोरेकत्र विकल्पः सम्भवति, अपि शब्दात्समुच्चयोऽपीति—

भाषा

ज्ञान ही से भक्ति होती है, तदनन्तर जब तक भक्ति दृढ़ नहीं होती तब तक उसमें पुनः पुनः अभिज्ञान (स्मरण) करने की अपेक्षा रहती है। इसलिये इस गीतावाक्य का यही अर्थ है कि भक्ति से पुनः पुनः स्मरण होता है, तदनन्तर जब भक्ति दृढ़ हो जाती है तब उससे मोक्ष होता है । इस रीति से यह 'अा' विभक्ति कोई अपूर्व विषय को नहीं कहती किंतु लौकिक विषय का अनुवाद करती है, इसी से उक्त अनुमान की अपेक्षा यह प्रबल नहीं है कि उसका बाध करे, और पुनः स्मरण, यदि भक्ति की दृढ़ता में उपकारी है, तो इतने मात्र से यह सिद्ध नहीं हो सकता कि भक्ति, ज्ञान का कारण है।

*"प्रागुक्तञ्च"*, *"भक्त्या मां"* इस श्लोक से पूर्व में *'ब्रह्मभूयाय कल्पते'* ( ब्रह्मज्ञानी हो जाता है) ऐसा कह कर गीता ही में जब यह कहा है कि—

*"ब्रह्मभूतः"* जब ब्रह्मज्ञानी प्रसन्न चित्त हो कर न शोक करता है, न कुछ चाहता है, और सब प्राणियों को एक दृष्टि से देखता है, तब मुझमें पराभक्ति को पाता है । तब इसमें क्या सन्देह है कि "ब्रह्मज्ञान" से भक्ति होती है, और जब पराभक्ति हो चुकी तब चाहे ब्रह्मज्ञान बना ही क्यों न रहे, परन्तु उसका प्रयोजन कुछ नहीं रह जाता, क्योंकि उसका प्रयोजन तो पराभक्ति थी, जो प्रथम ही हो चुकी, जिससे कि मोक्ष होता है । इसलिये *"भक्त्या मां"* इस पूर्वोक्त गीतावाक्य में ज्ञान का अनुवाद मात्र है, न कि विधान, क्योंकि पराभक्ति हो जाने पर ब्रह्मज्ञान निष्फल ही होता है ।

*"एतेन विकल्पोऽपि प्रत्युक्तः"* ( ८ ) भक्ति के मुख्य होने और ज्ञान के गौण ( भक्ति का अङ्ग ) होने का जो यह निर्णय किया गया इससे, विकल्प पक्ष "केवल ज्ञान से भी मुक्ति होती है

देवभक्तिरितरस्मिन्साहचर्यात् ॥ ६ ॥

किञ्चिदेवं श्रूयते—यस्य देवे परा भक्तिर्यथा देवे तथा गुरौ ।
तस्यैते कथिता ह्यर्थाः प्रकाशन्ते महात्मनः ॥ (श्वे० उ०) इति ।

अत्र देवभक्तिरीश्वरेतरस्मिन्देवे मन्तव्या गुरुभक्तिसाहचर्यात् साहचर्यं हि नामृतफलायां भक्तौ घटते इन्द्रादिदेवास्त्वाराधिताः श्रुतवज्ज्ञानफलाय भवन्तीति साहचर्यमपि निर्णायकम् । साहचर्यादुलूकशब्दवत् उक्तयुक्तेरुपष्टम्भकमेतत् ।

योगस्तूभयार्थमपेक्षणात्प्रयाजवत् ॥ १० ॥

योगः पुनर्ज्ञानार्थं भक्त्यर्थं च भवति । समाहितमनस्कताया उभाभ्यामपेक्षणात् ननु "गुणानां च परार्थत्वादसम्बन्धः समत्वात्स्यात्" (पू० मी० अ० ३ पा० १।२१) इति न्यायात्प्रधानाङ्गयोगस्य कथमङ्गाङ्गत्वमिति अत आह "प्रयाजवदिति" यथा प्रयाजो वाजपेयाङ्गं तदङ्गदीक्षणीयादेरप्यङ्गं तद्वत् । तदङ्गत्वबोधकप्रमाणाविशेषात् । केवलं ज्ञानार्थं योगानुष्ठानं प्रसङ्गेन भक्तिमुपकरोति । एवं विषयवैराग्यमप्युभयार्थं मन्तव्यम् । ननु ईश्वरप्रणिधानाद्वेति पतञ्जलिस्मरणं दुरपह्नवम् तत्र च प्रणिधानापरनामधेयस्य भगवद्भजनस्य समाधिसिद्ध्यर्थत्वमुक्त-

भाषा

और केवल भक्ति से भी यह पक्ष तथा समुच्चय पक्ष" ( भक्ति और ज्ञान दोनों मिलित हो मोक्ष के कारण हैं ) यह पक्ष भी खण्डित हो गया, क्योंकि प्रधान और गौण का न विकल्प हो सकता है और न समुच्चय ।

प्र०—"*यस्य देवे०*" इन कहे हुए अर्थों का ज्ञान उसको होता है, जिसकी देव में पराभक्ति होती है, और जैसे देव में वैसे गुरु में भी पराभक्ति होती है । इस श्रुति से जब ईश्वर में पराभक्ति से ज्ञान का होना कहा है, तब यह कैसे कहा जाता है कि "भक्ति से ज्ञान नहीं होता" ?

उ०—"*देवभक्तिरितरस्मिन्साहचर्यात्*" ( ९ ) इस श्रुति में "देव" शब्द से परमेश्वर का ग्रहण नहीं है, क्योंकि इसमें गुरु-भक्ति के साथ, देव-भक्ति कही हुई है, तो जैसे गुरु-भक्ति का साक्षात्कार ज्ञान ही फल है, न कि मोक्ष, वैसे ही जिस देव में भक्ति का ज्ञान ही फल हो न कि मोक्ष, उसी देवता अर्थात् इन्द्रादि का यहाँ देव शब्द से ग्रहण होना उचित है, न कि परमेश्वर का, क्योंकि परमेश्वर में पराभक्ति का मोक्ष ही फल है न कि ज्ञान ।

"*योगस्तूभयार्थमपेक्षणात्प्रयाजवत्*" ( १० ) योग तो ज्ञान और भक्ति दोनों का अङ्ग है, क्योंकि मन की एकाग्रता का दोनों में उपयोग है और मन की एकाग्रता को योग कहते हैं, अर्थात् जैसे 'प्रयाज' यज्ञ वाजपेय रूपी मुख्य यज्ञ तथा उसके अङ्ग दीक्षणीया यज्ञ का भी अङ्ग है, वैसे योग भी भक्ति रूपी प्रधान का और उसके ज्ञान रूपी अङ्ग का भी अङ्ग है। निदान योगाभ्यास, यद्यपि केवल ज्ञान ही के लिये किया जाता है, तथापि वह प्रसङ्ग से भक्ति का भी उपकारी होता है । और योग ही के ऐसा वैराग्य भी ज्ञान और भक्ति दोनों का अङ्ग है ।

प्र०—"*ईश्वरप्रणिधानाद्वा०*" इस योगदर्शन के सूत्र में जब यह कहा गया है कि "ईश्वर के प्रणिधान ( पराभक्ति ) से समाधि सिद्ध होता है" तब तो भगवद्भक्ति ही योग का अङ्ग हुई और

मिति कथं भक्तिप्राधान्यमित्यत आह ।

गौण्या तु समाधिसिद्धिः ॥ ११ ॥

तत्र प्रणिधानं गौणीभक्तिरेव न प्रधानम् तया समाधिसिद्धिरिति न स्मृतिविरोधः भवति च वाक्यशेषस्तत्रैव "तज्जपस्तदर्थभावनमिति"

तदेव कर्मिज्ञानियोगिभ्य आधिक्यशब्दात् ॥ १२ ॥

तदेव भजनं मुख्यं तस्या भक्तेर्मुख्यत्वं सर्वथैव निश्चितम्, यस्मात् एवं स्मर्यते ।

तपस्विभ्योऽधिको योगी ज्ञानिभ्योऽप्यधिको मतः ।
कर्मिभ्यश्चाधिको योगी तस्माद्योगी भवार्जुन ॥
योगिनामपि सर्वेषां मद्गतेनान्तरात्मना ।
श्रद्धावान्भजते यो मां स मे युक्ततमो मतः ॥ ( गी० ६ अ० ४६ )

अत्र विशेषणानां तप आदीनामाधिक्यनिबन्धनं विशेष्याणामाधिक्यं क्रमादिति मन्तव्यम् न खल्वङ्गस्य मुख्यादाधिक्यमुपपद्यते तस्माद्भक्तिः प्रधानमिति । स्तुत्यर्थेनापि तदुपपत्तिपरिहारार्थं पठति ।

प्रश्ननिरूपणाभ्यामाधिक्यसिद्धेः ॥ १४ ॥

अत्र कृत्स्नोऽपि द्वादशोऽध्याय उदाहरणम्—

भाषा

योग ही प्रधान हुआ, तो उससे विरुद्ध यह कैसे कहा जाता है कि भगवान् में पराभक्ति ही प्रधान है, और योग उसका अङ्ग है ?

उ०—"*गौण्या तु समाधिसिद्धिः*" ( ११ ) इस योगसूत्र में प्रणिधान शब्द का पराभक्ति अर्थ नहीं है किन्तु प्रणव ( ओङ्कार ) का जप और उसके अर्थ का ध्यान रूपी गौणी भक्ति ही अर्थ है, जैसा कि उस सूत्र के अनन्तर योगदर्शन ही में यह सूत्र है कि "*तज्जपस्तदर्थभावनम्*" ।

"*तदेव कर्मिज्ञानियोगिभ्य आधिक्यशब्दात*" ( १२ ) यह जो भक्ति की प्रधानता कही गई, वह ठीक ही है जैसे कि गीता के ये शब्द हैं कि—

"*तपस्विभ्यो०*" हे अर्जुन ! 'योगी' तपस्वी, ज्ञानी और कर्मी से भी अधिक माना जाता है, इससे तुम योगी हो जाओ, और सब योगियों में भी, जो श्रद्धापूर्वक मुझमें मन लगाकर मेरी भक्ति करता है, उसको मैं बड़ा योगी मानता हूँ । यहाँ भक्ति की प्रधानता प्रत्यक्ष ही कही हुई है ।

प्र०—यह क्यों न माना जाय कि अनन्तरोक्त गीतावाक्य, अर्थवाद अर्थात् बढ़ा कर भक्ति की प्रशंसा मात्र है ।

उ०—"*प्रश्ननिरूपणाभ्यामाधिक्यसिद्धेः*" ( १४ ) भक्ति की मुख्यता के कथन में, तब प्रशंसा मात्र होने का सन्देह होता यदि प्रशंसा ही कर छोड़ दिया जाता, अर्थात् प्रशंसा के अनन्तर प्रश्न और उत्तर से भक्ति की मुख्यता निश्चित न की जाती, परन्तु यहाँ ऐसा नहीं किया गया किन्तु गीता के सम्पूर्ण १२ वें अध्याय में प्रश्न और उत्तर से भक्ति की मुख्यता सिद्ध की गई है, जिसको मैं थोड़ा दिखलाता हूँ । अर्जुन का प्रश्न है कि:—

एवं सततयुक्ता ये भक्तास्त्वां पर्युपासते ।
ये चाप्यक्षरमव्यक्तं तेषां के योगवित्तमाः ॥ ( गी० अ० १२।१ )

इति प्रश्नः

ये त्वक्षरमनिर्देश्यमव्यक्तं पर्युपासते ।
सर्वत्रगमचिन्त्यं च कूटस्थमचलं ध्रुवम् ॥ २ ॥
सन्नियम्येन्द्रियग्रामं सर्वत्र समबुद्धयः ।
ते प्राप्नुवन्ति मामेव सर्वभूतहिते रताः ॥ ३ ॥
क्लेशोऽधिकतरस्तेषामव्यक्तासक्तचेतसाम् ।
अव्यक्ता हि गतिर्दुःखं देहवद्भिरवाप्यते ॥ ४ ॥
ये तु सर्वाणि कर्माणि मयि संन्यस्य मत्पराः ।
अनन्येनैव योगेन मां ध्यायन्त उपासते ॥ ५ ॥
तेषामहं समुद्धर्ता मृत्युसंसारसागरात् ।
भवामि न चिरात्पार्थ ! मय्यावेशितचेतसाम् ॥ ६ ॥
मय्यावेश्य मनो ये मां नित्ययुक्ता उपासते ।
श्रद्धया परयोपेतास्ते मे युक्ततमा मताः ॥ ७ ॥

भाषा

"एवं सतत०" उक्त रीति से जो भक्त आप की उपासना करते हैं, और जो निराकार आप की ज्ञानयोग से उपासना करते हैं, इन दोनों में कौन अच्छे हैं ? इस प्रश्न के उत्तर में कृष्ण भगवान् ने यह निरूण किया है कि–

"ये त्वक्षर०" जो इन्द्रियों को अपने वश कर सब में समदृष्टि हो, सब प्राणियों के हितैषी होकर सर्वव्यापी, निराकार, निर्विकार, अचल, मुझको ध्यान करते हैं, वे मुझी को पाते हैं, परन्तु उनको उस उपासना में बड़ा परिश्रम और क्लेश होता है, क्योंकि ऐसे शून्यप्राय की उपासना, शरीर-धारियों के लिये दुःखदायी है और अनेक जन्मों में इसका फल होता है। और जो अपने सब कर्मों को मुझमें अर्पण कर मेरा ध्यान करते हुए एकान्त भक्ति से मेरी उपासना करते हैं, अर्थात् मेरे साकार विग्रह की उपासना करते हैं, हे पार्थ ! उन एकान्त भक्तों को मैं इस मृत्यु रूपी संसारसागर से उबार लेता हूँ।

यह थोड़े ध्यान देने की बात है कि प्रश्न और निरूपण, लोक में निर्णय के लिये किया जाता है, न कि केवल प्रशंसा के लिये और इस निरूपण में भगवान् ने ब्रह्मज्ञान में जो क्लेश अधिक और विलम्ब दिखलाया, उसका यह तात्पर्य स्पष्ट ही है, कि ब्रह्मज्ञान का फल भक्ति है, तो केवल उपाय रूपी ब्रह्मज्ञान के सिद्ध करने में क्लेश अधिक है, क्योंकि फल की अपेक्षा उपाय में अधिक क्लेश होता है, और विलम्ब भी, इससे यह है कि ज्ञान अन्तःकरण के दोषों की हानि के अनन्तर कुछ काल तक पराभक्ति होने से मोक्ष होता है, जैसा कि "बहूनां जन्मनामन्ते" इस श्लोकान्तर में भी कृष्ण भगवान् ने यह कहा है कि बहुत जन्मों के अनन्तर ब्रह्मज्ञानी हो कर मेरी भक्ति को पाता है, और वह महात्मा दुर्लभ है ।

इति निरूपणम्, ताभ्यां भक्तेः प्राधान्यसिद्धेर्नार्थवादत्वमायाति। प्रश्ननिरूपणं हि निर्णयार्थं प्रसिद्धम् न स्तुत्यर्थम्। केवलाङ्गानुष्ठाने तु क्लेशाधिक्यमेवेति ॥

ब्रह्मकाण्डं तु तस्यानुध्यानाय सामान्यात् ॥ १७ ॥

ज्ञानप्रधानं ज्ञानकाण्डमित्युत्तरकाण्डप्रसिद्धिर्न स्यादिति मन्वानं प्रति उच्यते भक्त्यर्थं ब्रह्मकाण्डं श्रूयते न ज्ञानार्थम्, अज्ञातार्थज्ञापने काण्डद्वयसामर्थ्यात्, अन्यथा धर्मज्ञानार्थं पूर्वकाण्डाम्नातमपि ज्ञानकाण्डं स्यात् न च ज्ञाने विधिः संभवति येन तत्प्राधान्यादपि ज्ञानकाण्डं भवेत् तस्मात् ज्ञानकाण्डमिति भ्रमः। किन्तु ब्रह्मकाण्डमेव। अत एव "अथातो ब्रह्मजिज्ञासेति" सूत्रितम्। तत्तु भक्त्यर्थत्वात् भक्तिकाण्डमपीति।

ननु पूर्वोक्तरीत्या भक्तेः साक्षात्प्रबलनिष्पाद्यत्वाभावात्तत्साधनदौर्लभ्यमिति चेन्न ज्ञानेऽपि तुल्यत्वात्, न हि तत्प्रबलनिष्पाद्यम्, तथा सति क्रियात्वापत्त्या तस्य निःश्रेयस-

भाषा

प्र०—यदि भक्ति ही मोक्ष का प्रधान कारण है, तो वेद में ज्ञानकाण्ड सम्पूर्ण क्यों कहा है ? और उस वेदभाग को क्यों ज्ञानकाण्ड और उत्तरकाण्ड भी कहते हैं ? तथा उस भाग के अर्थ का विचार रूपी दर्शन क्यों उत्तरमीमांसा कहलाता है ? क्योंकि ज्ञानकाण्ड वही कहलाता है कि जिसमें ज्ञान ही प्रधान होता है, तथा उत्तरकाण्ड उसी को कहते हैं कि जिसमें प्रधान उपाय का उपदेश होता है, और उत्तरमीमांसा उसी विचार को कह सकते हैं जो अन्तिम अर्थात् प्रधान पदार्थ का विचार है। इसलिये यह निश्चित होता है कि मोक्ष के प्रति ब्रह्मज्ञान ही प्रधान उपाय है। तब क्यों भक्ति को प्रधान का उपाय कहा जाता है ?

उ०—"*ब्रह्मकाण्डं तु तस्यानुध्यानाय सामान्यात्०*" ( १७ ) वेद के जिस भाग को लोग ज्ञानकाण्ड कहते हैं, वह वास्तविक ब्रह्मकाण्ड है न कि ज्ञानकाण्ड। और उसको ज्ञानकाण्ड कहना यथार्थ नहीं है, किन्तु भूल से है, क्योंकि यदि, ज्ञान के लिये यह भाग है, इससे ज्ञानकाण्ड कहलाता है, तो धर्मकाण्ड ( कर्मकाण्ड ) भी धर्म के ज्ञान के लिए है, तो वह भी ज्ञानकाण्ड कहलाया जायगा। ज्ञान का विधान नहीं हो सकता कि जिससे ज्ञान को प्रधान मान कर, उस वेद-भाग को ज्ञानकाण्ड कहा जाय, किन्तु वेद के सब काण्डों का यह स्वभाव वैदिक दर्शनों से सिद्ध और वास्तविक है कि वे काण्ड ऐसे विषयों का उपदेश करते हैं जो किसी अन्य प्रमाण से ज्ञात नहीं हो सकता। जैसे पूर्वकाण्ड में धर्म रूपी विषय का उपदेश है, इसलिये विषय के अनुसार वह धर्मकाण्ड कहलाता है और उसके मीमांसादर्शन को धर्ममीमांसा और उस काण्ड के प्रथम भाग होने से पूर्वमीमांसा भी कहते हैं। इसी से उस दर्शन का प्रथम सूत्र यह है कि "*अथातो धर्मजिज्ञासा*" और ऐसे ही तृतीय काण्ड में ब्रह्म के स्वरूप रूपी विषय का उपदेश है, इससे वह ब्रह्मकाण्ड ही है, और इसी से उसका दर्शन, ब्रह्ममीमांसा है जैसा कि उस दर्शन का प्रथम सूत्र यह है "*अथातो ब्रह्मजिज्ञासा*" और इस दर्शन को उत्तरमीमांसा कहना भी भूल ही से है, क्योंकि जब ब्रह्मकाण्ड, भक्ति के लिये इस कारण है कि जिस पदार्थ में भक्ति होती है, उस पदार्थ का ज्ञान प्रथम होना आवश्यक है, इसलिये

हेतुत्वानुपपत्तेः, अथ ज्ञाने श्रवणादीनि साधनानीति चेत् इहाप्यपरभक्तिप्रभृतीनि भक्तेरन्तरङ्गसाधनानीति गृहीत्वा सन्तुष्यताम् तथा च ( भ० मी० द० २ अ० आ० ) सभाष्याणि सूत्राणि—

बुद्धिहेतुप्रवृत्तिराविशुद्धेरवघातवत् ॥ १ ॥

बुद्धिर्ब्रह्मप्रमितिः सा यद्यपि कृत्यनिष्पाद्या तथापि तद्धेतूनां श्रवणमनननिदिध्यासनादीनां तन्निष्पत्तयेऽनुष्ठानमावश्यकम्। तत् किं सकृत्कृते कृतः शास्त्रार्थ इति न्यायात्सकृत्प्रवर्तते, उत यावद्भक्तिदार्ढ्यम्, तत्रोच्यते भक्तिपरिशुद्धिपर्यन्तं तत्प्रवृत्तिरावश्यकी यथा-"व्रीहीनवहन्ती" त्यनेन विहितस्य व्रीह्यवघातस्य यावद्वैतुष्यमनुष्ठानं शास्त्रार्थः, तथा दृष्टोपकारकत्वान्मनो विरागान्तं ज्ञानाद्यनुष्ठानमिति

तेषामङ्गानां यान्यङ्गानि तदनुष्ठानं तु न प्रसज्यत इत्यत्रोत्तरमाह—

तदङ्गानां च ॥ २ ॥

अङ्गाङ्गानां गुर्वनुगमनवेदाविरोधितर्कानुसन्धानशमदमादीनामप्यनुष्ठानं युक्तम् नह्यङ्ग-

भाषा

ब्रह्मस्वरूप का ज्ञान कराने वाला ब्रह्मकाण्ड उत्तरकाण्ड, नहीं हो सकता, तो उसका दर्शन कैसे उत्तरमीमांसा कहला सकता है? इससे यही सिद्धान्त है कि धर्मकाण्ड और ब्रह्मकाण्ड दोनों का उपयोग उपासना ( भक्ति ) में होता है, इसलिये उपासनाकाण्ड, मध्य में अर्थात् द्वितीय काण्ड है। इस रीति से जब भक्ति ही मुख्य है तब भक्तिकाण्ड ही उत्तरकाण्ड है, और भक्ति दर्शन ही उत्तरमीमांसा है। इसी से इस दर्शन का प्रथम सूत्र यह है कि—"अथातो ब्रह्मजिज्ञासा"। यहाँ तक भक्ति की मुख्यता समाप्त हुई। अब ( भ० मी० द० अ० २ आ० १ ) सूत्रों से भक्ति के साधन का विचार किया जाता है।

प्र०—यह पूर्व में कहा जा चुका है कि "भक्ति आन्तरिक प्रयत्न से उत्पन्न नहीं होती" तो अब इसका उपाय कौन हो सकता है कि जिससे भक्ति हो?

उ०—"बुद्धिहेतुप्रवृत्तिराविशुद्धेरवघातवत्०" (१) जैसे ब्रह्मज्ञान, आन्तरिक प्रयत्न से उत्पन्न नहीं होता क्योंकि सब ज्ञान, प्रत्यक्षादि प्रमाणों ही के अनुसार होते हैं, न कि आन्तरिक प्रयत्न से, तथापि उसके साधन, श्रवण, मनन आदि अवश्य किये जाते हैं, और तब तक किये जाते हैं कि जब तक ब्रह्मज्ञान दृढ़ नहीं हो जाता और कर्मकाण्ड में भी "व्रीहीनवहन्ति" इस वाक्य से विहित धानों का कूटना भी एक ही बार कर नहीं छोड़ दिया जाता, किन्तु सब भूसी के छोड़ने पर्यन्त किया जाता है और विधान का तात्पर्य भी ऐसा ही है (वैसे) भक्ति भी यद्यपि पुरुष के आन्तरिक प्रयत्न से नहीं उत्पन्न होती, तथापि उसके उपाय ज्ञानादि का अभ्यास तब तक किया जाता है कि जब तक भक्ति की शुद्धि नहीं होती।

प्र०—भक्ति के अङ्ग ज्ञानादि का अभ्यास करना तो ठीक ही है, परन्तु ज्ञानादि अङ्गों के भी अङ्ग गुरु से वेदाध्ययन आदि का क्या प्रयोजन है?

उ०—"तदङ्गानां च" (२) जैसे सेनारहित सैनापति अपने स्वामी का उपकार नहीं कर

विकलान्यङ्गान्यसैन्यसेनापतिवत्प्रधानोपकाराय क्षमन्ते। अथ भक्तिपरिशुद्धिपर्यन्तं साधनाभ्यासस्ततः परं तन्निवृत्तिरित्युक्तम्, तत्र भक्तेः परिशुद्धिः कथं ज्ञेयेति चेत् अत्रापि ( भ० मी० द० २ अ० १ आ० ) सभाष्याणि सूत्राणि।

तत्परिशुद्धिश्च गम्या लोकवल्लिङ्गेभ्यः ॥ १७ ॥

यद्यपीच्छामि जानामीत्यादिवदहं भजेऽहमनुरज्यामीत्येवमादिना प्रत्यक्षगम्यैव भक्तिः तथापि तस्या दृढतरसंस्कारवैशिष्ट्यलक्षणा परिशुद्धिर्न प्रत्यक्षतो निर्णेतुं शक्यते, ज्ञानप्रामाण्यवत्। तस्मात् तन्निर्णयो लोकवत् ज्ञातलिङ्गेभ्य एव यथा लोकेऽनुरागतारतम्यं तत्कथादावश्रुपुलकादिविकारैरनुमीयते तद्वदिति।

न केवलं लोकवत् लिङ्गानि भवन्ति किंतु महर्षीणां स्मृतिभ्योऽपि तानि लिङ्गानि बाहुल्येन लक्ष्यन्त इत्याह।

संमानबहुमानप्रीतिविरहेतरविचिकित्सामहिमख्यातितदर्थप्राणस्थानतदीयतासर्वतद्भावाप्रातिकूल्यादीनि च स्मरणेभ्यो बाहुल्यात् ॥ १८ ॥

संमानोऽर्जुनस्य—

प्रत्युत्थानं तु कृष्णस्य सर्वावस्थो धनञ्जयः।
न लङ्घयति धर्मात्मा भक्त्या प्रेम्णा च सर्वदा ॥

बहुमानो यथा इक्ष्वाकोः—

पक्षपातेन तन्नाम्नि मृगे पद्मे च तादृशि।
दधार मेघे तद्वर्णे बहुमानमतिं नृपः ॥ (नृसिं० पु० अ० २५।२२)

भाषा

सकता वैसे गुरुसेवा आदि अपने अङ्गों से रहित ज्ञानादि अङ्ग भी भक्ति के उपकारी नहीं होते, इससे भक्ति के अङ्ग के अङ्ग गुरुसेवा आदि भी आवश्यक हैं। अभी यह कहा गया है कि "भक्ति की शुद्धि पर्यन्त ज्ञानादि उपायों का अभ्यास करना चाहिए, और शुद्धि के अनन्तर उस अभ्यास को छोड़ देना चाहिये"। इसलिये अब यह विचार किया जाता है कि भक्ति के शुद्धि का निश्चय कैसे होता है कि भक्ति की अब शुद्धि हो गई? *"तत्परिशुद्धिश्च गम्या लोकवल्लिङ्गेभ्यः"*, (१७) यद्यपि अपनी भक्ति अपने ज्ञान की नाईं अपने को प्रत्यक्ष ही है, तथापि उसकी दृढ़ता रूपी शुद्धि का निर्णय प्रत्यक्ष से नहीं हो सकता, किन्तु लोक में जैसे अश्रुपात रोमाञ्च आदि चिह्नों से अनुराग की दृढ़ता का अनुमान होता है वैसे ही उन्हीं चिह्नों से भगवद्भक्ति की भी दृढ़ता का निर्णय होता है।

*"समानबहुमानप्रीतिविरहेतरविचिकित्सामहिमख्यातितदर्थप्राणस्थानतदीयतासर्वतद्भावाप्रातिकूल्यादीनि च स्मरणेभ्यो बाहुल्यात्"* ( १८ ) भगवद्भक्ति की दृढ़ता के चिह्न, केवल लोक ही से नहीं ज्ञात होते किन्तु महर्षियों के अनेक वाक्यों से भी।

जैसे संमान अर्जुन का—*"प्रत्युत्थान०"* अर्जुन धर्मात्मा, चाहे किसी दशा में रहैं परन्तु सदा कृष्ण भगवान् के आने पर भक्ति और प्रेम से अवश्य ही उनको अभ्युत्थान देते हैं।

बहुमान इक्ष्वाकु का—*"पक्षपाते"* राजा इक्ष्वाकु ने भक्ति की अधिकता से हरि आदि नाम

प्रीतिर्यथा विदुरस्य—

या नः प्रीतिः पुष्कराक्ष त्वद्दर्शनसमुद्भवा ।
सा किमाख्यायते तुभ्यमन्तरात्माऽसि देहिनाम् ॥ (म० उ० अ० ८८)

विरहो यथा गोपीनाम्—

गुरूणामग्रतो वक्तुं किं ब्रवीमि न मे क्षमम् ।
गुरवः किं करिष्यन्ति दग्धानां विरहाग्निना ॥
(वि० अं० ५ अ० १८।१७)

इतरविचिकित्सा यथा श्वेतद्वीपनिवासिनां नारददर्शनेऽपि विघ्नबुद्धिः। यथा वा उपमन्योः—

अपि कीटः पतङ्गो वा भवेयं शङ्कराज्ञया ।
न तु शक्र त्वया दत्तं त्रैलोक्यमपि कामये ॥(भा० अ० ३१४।१४)

महिम्नि श्रद्धा यथा यमस्य—

नरके पच्यमानस्तु यमेन परिभाषितः ।
किं त्वया नार्चितो देवः केशवः क्लेशनाशनः ॥ (नृ० पु० अ० ८।२१)

स्वपुरुषमभिवीक्ष्य पाशहस्तं
वदति यमः किल तस्य कर्णमूले ।

भाषा

वाले पशु, सिंह तथा भगवान् के नेत्रों के तुल्य कमल में और उनके श्यामवर्ण के तुल्य आषाढ़ में मेघ बहुमान की मति को धारण किया, अर्थात् भगवान् की तो बात ही बड़ी है, किन्तु उनके नाम, नेत्र और वर्ण की तुल्यता से इक्ष्वाकु ने सिंहादि पशु, और कमल तथा मेघ में भी प्रीति की।

प्रीति विदुर की—"*या नः प्रीतिः*" विदुर ने कृष्ण भगवान् से कहा कि हे पुष्कराक्ष (कमलनेत्र)! आप के दर्शन से जो प्रीति मुझे होती है, उसको आप से क्या कहूँ, क्योंकि आप तो सब जीवों के अन्तरात्मा हैं; इससे वह प्रीति जैसे मुझे प्रत्यक्ष है वैसे आप को भी।

विरह गोपियों का—"*गुरूणाम्०*" गोपी ने कहा है कि माता पिता आदि के सामने कहने को मैं क्या कहूँ? कह नहीं सकती, क्योंकि विरह रूपी अग्नि से दग्धों के लिये बड़े लोग क्या सहायता दे सकते हैं? परमेश्वर से अन्य देवता आदि की उपेक्षा, जैसे श्वेत द्वीप-वासियों का नारद के दर्शन में यह विघ्न-बुद्धि कि कहाँ से कहाँ यहाँ यह आये, कि इनके सत्कार से भगवद्भजन में भङ्ग पड़ा अथवा जैसे उपमन्यु महर्षि की यह बुद्धि कि—

"*अपि कीटः०*" तपस्या करते हुए, उपमन्यु के समीप, वर देने के लिये आये हुए, इन्द्र के प्रति उपमन्यु-महर्षि ने कहा कि हे शक्र! शङ्कर जी की आज्ञा से यदि मैं कीट वा पतङ्ग भी हो जाऊँ तो मुझे आनन्द है, परन्तु तुम्हारा दिया हुआ त्रैलोक्य भी मैं नहीं चाहता।

भगवान् की महिमा पर विश्वास यमराज का—"*नरके०*" नरक में महादुःख का अनुभव करते हुए एक प्राणी से यमराज ने कहा कि क्या क्लेश के नाशक केशवदेव का पूजन तुमने नहीं किया? "*स्वपुरुष०*" फाँसी हाथ में लिये हुए अपने दूतों के कान में यमराज कहते हैं कि भगवद्भक्तों के

परिहर मधुसूदनप्रपन्नान्
प्रभुरहमन्यनृणां न वैष्णवानाम् ॥
(वि० पु० अं० ३ अ० ७।१०)

तदर्थप्राणस्थितिर्हनूमतः—

यावत्तव कथा लोके विचरिष्यति पावनी ।
तावत्स्थास्यामि मेदिन्यां तवाज्ञामनुपालयन् ॥
(वा० रा० उ० का० स० १०७।३१)

अथवा कृतकृत्यानामपि नारदादीनां तदेकाराधनार्थं प्राणधारणम्—

तथा च श्रुतिः—यं सर्वे देवा नमन्ति मुमुक्षवो ब्रह्मवादिनश्च ( नृ० ता० उ० खं० ६)

तदीयभावो यथा वसोः उपरिचरस्य—

आत्मा राज्यं धनं चैव कलत्रं वाहनं तथा ।
एतद्भागवतं सर्वमिति तत्प्रेक्षते सदा ॥ ( भा० शा० ३३७)

सर्वभूतेषु तद्भावो यथा प्रह्लादस्य उक्तं च तेनैव—

तस्मात्सर्वेषु भूतेषु भक्तिरव्यभिचारिणी ।
कर्तव्या पण्डितैर्ज्ञात्वा सर्वभूतमयं हरिम् ॥
( वि० अं० १ अ० १९।५)

तस्मिन्नप्रातिकूल्यं यथा हन्तुमागतेऽपि भगवति भीष्मस्य—

एह्येहि देवेश जगन्निवास नमोऽस्तु ते शार्ङ्गगदासिपाणे ।
प्रसह्य मां पातय लोकनाथ रथोत्तमाद्भूरिशरण्यसङ्ख्ये ॥
( भा० भी० अ० ५८)

भाषा

समीप कदापि न जाना क्योंकि मैं उन्हीं मनुष्यों का प्रभु हूँ जो भगवद्भक्त नहीं हैं । परमेश्वर के आराधन ही के लिये प्राणधारण श्री हनुमान्, नारद आदि जीवन्मुक्तों का *"यावत्तव कथा"* जब तक लोक में आप (श्रीराम) की पावनी कथा का प्रचार रहेगा, तब तक आप की आज्ञा को पालन करता मैं पृथिवी में स्थित रहूँगा। अथवा यह वेदवाक्य है कि *"यं सर्वे देवा०"* जिन परमेश्वर को सब देवता और सब मुमुक्षु (मोक्ष चाहने वाले) तथा सब ब्रह्मज्ञानी नमस्कार करते हैं अर्थात् उनका आराधन करते हैं।

परमेश्वर का आत्मीय होना उपरिचर वसु का—*"आत्मा राज्यं०"* उपरिचर की दृष्टि सदा यही थी कि मेरा आत्मा, यज्ञ, धन, पत्नी, वाहन, आदि जो कुछ है सब परमेश्वर का है ।

सब प्राणियों में परमेश्वर दृष्टि प्रह्लाद की—*"तस्मात्सर्वेषु"* प्रह्लाद ने कहा कि उक्त कारण से परमेश्वर को सब प्राणी रूपी समझ कर पण्डितों को सब प्राणियों में एकान्त भक्ति करनी चाहिये।

भगवान् से प्रतिकूल होने का कारण रहने पर भी प्रतिकूल न होना भीष्म का—*"एह्येहि देवेश०"* भारतयुद्ध में चक्र लेकर मारने आते हुए, श्रीकृष्ण भगवान् से भीष्म ने कहा कि हे लोकनाथ! सबके शरण! जगत् के निवास! शार्ङ्गधनुष, गदा, खड्ग, हाथों में लेने वाले, देवताओं के ईश!

आदिशब्दादुद्धवाक्रूरादिचेष्टितान्यपि द्रष्टव्यानि। 'यद्यपि द्वेषप्रतिपक्षभावादि'त्यत्रेदमुक्तम् तथापि तत्र रागलिङ्गत्वेन अत्र तु भक्तिपरिशुद्धिलिङ्गतयेति विशेष इति। ननु स्वामिष्वनुरागिणां तदनुग्रहतारतम्याद् द्वेषेर्ष्यादयोऽपि भवन्ति तेऽपि किं लिङ्गानि, न इत्याह—

द्वेषादयस्तु नैवम् ॥ १९ ॥

तदसंभवादेव। यथोक्तं भगवता कृष्णद्वैपायनेन—

न क्रोधो न च मात्सर्यं न लोभो नाशुभा मतिः।
भवन्ति कृतपुण्यानां भक्तानां पुरुषोत्तमे॥

( भा० अनु० अ० १४९ ) इति

शिशुपालस्य तु द्वेषात्स्मरणं द्वेषस्य तत्क्षणमेव नाशादनुस्मरणरूपं प्रभावाधिक्यं ततः पराभक्तिः ततो मुक्तिरित्येष क्रम इति अथैतानि लिङ्गानि प्रायशो भगवदवतारविषयाण्येव स्मर्यन्ते भक्तेश्च ब्रह्मज्ञानजन्यत्वात्पूर्णविषयतैवोचिता, तथा च कथं तत्परिशुद्धिलिङ्गत्वमेतेषामुच्यत इति चेत्, अत्रापि पूर्वोपन्यस्तसूत्रोत्तराणि सूत्राणि—

तद्वाक्यशेषात्प्रादुर्भावेष्वपि सा ॥ २० ॥

सा पराभक्तिः प्रादुर्भावात्मविषयाऽपि भवति, कस्मादिदं ज्ञायते "देवान्देवयजो यान्ति मद्भक्ता यान्ति मामपि" ( गी० अ० ७।२३ ) इति प्रतिज्ञातार्थस्थिरीकरणाय देवतान्तरभक्तिनिन्दायां वाक्यशेषो भवति।

भाषा

आइये आइये, इस युद्ध में इस रथ से मुझे बलात्कार पूर्वक गिरा दीजिये। उक्त सूत्र में आदि शब्द से उद्धव अक्रूर आदि की चेष्टाओं का ग्रहण है।

प्र०—स्वामी में अनुरागी जनों को स्वामी के प्रसाद न्यून और अधिक होने के कारण, समय समय पर अन्योन्य में द्वेष आदि भी होते हैं, क्या वे भी भक्ति की दृढ़ता के चिह्न हैं?

उ०—"द्वेषादयस्तु नैवम्" ( १९ ) दृढ़ भगवद्भक्तों को तो द्वेष आदि होते ही नहीं जैसा कि भगवान् कृष्णद्वैपायन ने कहा है कि "न क्रोधो०" पुरुषोत्तम के दृढ भक्त पुण्यात्माओं को क्रोध, द्वेष, लोभ और दुष्ट बुद्धि कदापि नहीं होते।

प्र०—ये जो भगवद्भक्ति की दृढ़ता के चिह्न दिखलाये गये, वे ईश्वर के अवतार ही के विषय में प्रायः कहे हुए हैं, और पराभक्ति, पूर्ण ही में होती है क्योंकि वह ब्रह्म ही के ज्ञान से उत्पन्न होती है, तो ऐसी दशा में पूर्वोक्त सब चिह्न, पराभक्ति के चिह्न कैसे हो सकते हैं?

उ०—इस प्रश्न के उत्तर में पूर्वोक्त ही आह्निक के ये दो सूत्र हैं कि—

"*तद्वाक्यशेषात्प्रादुर्भावेऽपि सा*" ( २० ) पराभक्ति केवल ब्रह्म के विषय में नहीं होती किन्तु प्रादुर्भाव ( अवतार ) के विषय में भी होती है, क्योंकि "*देवान्देवयजो यान्ति*" ( देवताओं के भक्त देवताओं को पाते हैं ) "*मद्भक्ता यान्ति मामपि*" (मेरे अर्थात् परमेश्वर के भक्त भी मुझे पाते हैं)। इन बातों को दृढ़ करने के लिये गीता ही में यह कहा है कि—

यो यो यां यां तनुं भक्तः श्रद्धयाऽर्चितुमिच्छति ।
तस्य तस्याचलां श्रद्धां तामेव विदधाम्यहम् ॥ ( गी० अ० ७।२१ )

अत्र 'यो यो यां यां भक्त' इत्येतावतैवोक्तार्थसिद्धौ तनुपर्यन्तनिर्देशात् भक्तेस्तन्वात्मविषयत्वे तात्पर्यमुन्नीयते प्रकरणाच्च भक्तेरेवेति ।

जन्मकर्मविदश्चाजन्मने शब्दात् ॥ २१ ॥

जन्म, शरीराविनाभूतवेदप्रणयनदैत्यदमनभक्तदर्शनादिकार्याय शरीरविग्रहः कर्म च वेदप्रणयनादितत्तत्ववेदिनो जन्माभावफलाय शब्दो भवति यथा—

जन्मकर्म च मे दिव्यमेवं यो वेत्ति तत्त्वतः ।
त्यक्त्वा देहं पुनर्जन्म नैति मामेति सोऽर्जुन ॥ (गी० अ० ४।९)

न जन्मकर्मवेदनस्य साक्षादमृतत्वं फलमुपपद्यते किन्तु उद्धतमनोमालिन्यनिवृत्तिद्वारा तद्विशिष्टपरमेश्वरगोचरपरभक्तिं जनयित्वा तद्वेदनं जन्माभावफलाय भवति तस्मात्प्रादुर्भावविभावापन्नगोचरत्वं परभक्तेः शब्दादेवावगम्यते, तच्च दिव्यं स्वशक्तिमात्रोद्भवत्वात् "जन्मकर्म च मे दिव्य" मित्यत्र दिव्यत्वं च न धर्मजत्वं तस्मिन्नदृष्टासिद्धेः नापि दिवि भवत्वम् भूलोक-

भाषा

*"यो यो"* जो जो भक्त अपनी अपनी श्रद्धा के अनुसार जिन जिन तनु (शरीर) की उपासना करना चाहता है, उसकी उसी श्रद्धा को मैं अचल कर देता हूँ । यहाँ भक्ति के प्रकरणानुसार तथा 'तनु' शब्द के अनुसार यह सिद्ध है कि परमेश्वर और उनके विग्रह ( शरीर ) इन दोनों में पराभक्ति होती है ।

*"जन्मकर्मविदश्चाजन्मने शब्दात्"* ( २१ ) वैदिक सम्प्रदाय चलाने और दैत्य-दमन आदि अनेक कार्यों के लिये भगवान् के जन्म ( देह प्रादुर्भाव ) और उनके चरित्रों के तत्व जानने वालों के लिये, मोक्षफल गीता में कहा हुआ है । इससे यह सिद्ध होता है कि अवतार में भी पराभक्ति होती है, क्योंकि पराभक्ति के बिना मोक्ष क्योंकर होगा ? और यह गीतावाक्य है कि *"जन्म कर्म च"* हे अर्जुन ! मेरे दिव्य जन्म और कर्म को जो ऐसे तत्व से जानता है वह देहान्त के अनन्तर पुनर्जन्म नहीं पाता किन्तु मुझको पाता अर्थात् मोक्ष पाता है ।

यहाँ ध्यान देना चाहिये कि परमेश्वर के जन्म-कर्म के ज्ञान मात्र से साक्षात् मोक्ष-फल नहीं हो सकता । इससे इस वाक्य का यह तात्पर्य है कि उक्त ज्ञान से, जन्म-कर्म सहित अर्थात् अवतार रूपी परमेश्वर में पराभक्ति उत्पन्न होकर मोक्ष होता है, इस रीति के अनुसार इस गीता ही से यह निश्चित है कि अवतारों के विषय में भी पराभक्ति होती है । और इस वाक्य में परमेश्वर के जन्म और कर्म को 'दिव्य' कहा है । इससे यह विचार किया जाता है कि परमेश्वर के जन्मादि में दिव्यता क्या है ? यह दिव्यता तो नहीं हो सकती कि वे जन्मादि, धर्म से उत्पन्न हैं, क्योंकि परमेश्वर में धर्म और अधर्म रहते ही नहीं । तथा यह दिव्यता भी नहीं हो सकती कि दिव् (स्वर्ग) में वे जन्मादि होते हैं, क्योंकि तब भूलोक में राम आदि जन्म दिव्य न कहलावेंगे, किन्तु परमेश्वर के जन्म ( अवतार विग्रह) आदि में यही दिव्यता है कि वे वास्तविक में जीव-शरीरों की नाईं पृथिवी आदि भूतों से नहीं बनते

जन्मन्यव्याप्तेः किन्तु जीवशरीरवत् न भूतोपादानकत्वम्, अपि तु मायाशक्तिकृतत्वम्, अत एव मोक्षधर्मे नारदं प्रति भगवद्वाक्यम् "माया ह्येषा मया सृष्टा यन्मां पश्यसि नारद" इति (भा० शा० अ० ३४१)

तथा च गीयते—अजोऽपि सन्नव्ययात्मा भूतानामीश्वरोऽपि सन्।
प्रकृतिं स्वामधिष्ठाय संभवाम्यात्ममायया ॥ (अ० ४।६) इति

न च भौतिकत्वे शरीरत्वव्याघातः भोगायतने भौतिकत्वनियमात् अथ भोगायतनत्वमेव शरीरत्वमिति चेन्न, चेष्टाश्रयस्य तत्त्वे लाघवात् चेष्टात्वं तु क्रियागतो जातिविशेषः न च क्रियैव चेष्टा, मृतशरीरक्रियायां तद्व्यवहारापत्तेः न च साक्षात्प्रयत्नजक्रियात्वमेव चेष्टात्वम् घटादावपि चेष्टत इति व्यवहृतिप्रसङ्गात् सर्वक्रियाणां साक्षात्परमेश्वरप्रयत्नजन्यत्वात् एवं च परमेश्वरशरीरबोधकमानेन तत्तच्छरीरे चेष्टासिद्धिरित्यास्तां तावत् न च तत्त्वाधिक्यम्

भाषा

किन्तु माया-शक्ति से। इसी से भारत के मोक्षधर्म प्रकरण में नारद के प्रति भगवान् ने कहा है कि "*माया ह्येषा०*" हे नारद ! जो तुम मुझे देखते हो, यह मेरी माया ही है। तथा गीता में भी कहा है कि—"*अजोऽपि सन्नव्ययात्मा०*" (इस श्लोक का पूर्ण व्याख्यान देवावतार प्रकरण के आरम्भ ही में पूर्व ही हो चुका है, और वहाँ भी इससे यही सिद्ध किया गया है कि मत्स्यादि अवतार (विग्रह) भौतिक नहीं है किन्तु मायिक ही हैं)।

प्र०—यदि भौतिक नहीं है तो शरीर ही कैसे है ? क्योंकि शरीर भौतिक ही होता है।

उ०—सब शरीर में यह नियम नहीं है कि भौतिक ही होता है, किन्तु उस शरीर में भौतिक होने का नियम है जो भोग का आयतन है, अर्थात् जिसके द्वारा जीवों को भोग होता है, और मायिक शरीर तो भोग का आयतन नहीं है, क्योंकि वह जीवों का नहीं है, और न उसके द्वारा परमेश्वर को भोग हो सकता है, क्योंकि परमेश्वर में धर्म-अधर्म नहीं है, जिससे कि भोग होता है।

प्र०—यदि ऐसा है तो वह मायिक वस्तु शरीर ही नहीं है, क्योंकि भोग के आयतन ही को शरीर कहते हैं।

उ०—भोग के आयतन होने से शरीर नहीं कहलाता किन्तु चेष्टा के आश्रय होने से, क्योंकि भोग, कोई अनुगत पदार्थ नहीं है क्योंकि जाति वा अखण्ड उपाधि ही से अनुगम (एकी भाव) होता है, जैसे गोत्वजाति से सब गौओं का अनुगम होता है और भेदत्व उपाधि से सब भेदों का। और चेष्टा तो अनेक क्रियाओं में रहने वाली एक जाति है, उससे उन क्रियाओं का अनुगम होता है, जिनको कि चेष्टा कहते हैं। इसलिये चेष्टा के आश्रय को शरीर कहते हैं और चेष्टा भौतिक शरीरों की नाईं उस मायिक वस्तु में भी रहती है, इससे वह मायिक शरीर है। और सब क्रियाओं का नाम चेष्टा नहीं है, क्योंकि अन्य पुरुष से कराई हुई मृतक शरीर की चलनादिक क्रिया को चेष्टा नहीं कहते। तथा यह भी नहीं कह सकते कि आन्तरिक प्रयत्न से जो साक्षात् उत्पन्न हो वही क्रिया चेष्टा है। क्योंकि यदि ऐसा हो तो घटादि जड़ों की क्रिया भी इस कारण चेष्टा कहलाने लगेगी कि सब क्रियायें

तच्छरीरस्य ब्रह्माण्डानुपादानतया घटादिवदतत्त्वभावात् इन्द्रियाप्रकृतित्वाच्च ।

ननु स्वतः प्रयोजनाभावे कथं प्रवर्तत इति चेत् तत्राह—

मुख्यं तस्य हि कारुण्यम् ॥ २२ ॥

लोके हि निरुपाधिपरदुःखप्रहाणाय प्रवृत्तेषु कारुणिकत्वव्यपदेशः । न चासौ मुख्यः, न ह्यत्र निरुपाधित्वं संभवति कृपाजन्यदुःखहानाय पुण्यार्थं चापाततः प्रवृत्तेः नापि परदुःखप्रहाणमात्रप्रवृत्तेस्तथा धनाद्युपाधियुक्ते तदतव्यवहृतेः किन्तु निरुपाधिपरक्लेशनाशिनो भगवत एव मुख्यं कारुण्यम्, तत्कृत एवान्यप्रयोजनार्थिषु कारुण्यव्यवहारो गौणः तस्मात् जननीयादृष्टमपेक्ष्य स्वकारुण्यात्प्रवृत्तिरिति ।

ननु 'नराणां च नराधिप' ( गी० अ० १०।२७ ) इत्यादिना भूतानामपि भगवद्रूपत्वकथनाद्राजादिभक्तेरपि मुक्तिः स्यादित्यत्राह ।

प्राणित्वान्न विभूतिषु ॥ २३ ॥

जीवोपाध्यनवच्छिन्नविषयैव परा भक्तिः न तु प्राणादिजीवोपाध्युपेतेषु नरादिषु भक्तिर्मुक्तिफलेति ।

भाषा

परमेश्वर के आन्तरिक प्रयत्न से उत्पन्न होती हैं । इसलिये चेष्टात्व, एक जाति ही है । वह जिन जिन क्रियाओं में रहती है उन क्रियाओं को चेष्टा कहते हैं, यही ठीक है ।

प्र०—जब कि परमेश्वर का अपना कोई प्रयोजन नहीं है, तो क्रियाओं में उनकी प्रवृत्ति कैसे होती है ?

उ०—"*मुख्यं तस्य हि कारुण्यम्*" ( २२ ) क्रियाओं में परमेश्वर की प्रवृत्ति करुणा ही से होती है, और करुणा परमेश्वर को छोड़ अन्य में होती नहीं, क्योंकि लोक में कारुणिक उसी को कहते हैं कि अपने प्रयोजन के विना अन्य के दुःख छुड़ाने के लिए जिसकी प्रवृत्ति होती है । और ऐसी प्रवृत्ति जीवों की नहीं होती क्योंकि अन्यों के दुःख छुड़ाने में, उनके दुःख देखने से जो अपने को दुःख होता है उसका छूटना रूपी प्रयोजन अथवा धर्मलाभ रूपी प्रयोजन अवश्य रहता है । तथा केवल अन्य का दुःख छुड़ाना ही नहीं करुणा है, क्योंकि अन्य के दुःख छुड़ाने के लिये ऋण देने वालों को कारुणिक नहीं कहते । और परमेश्वर में तो अधर्म न रहने के कारण दुःख का सम्भव ही नहीं है, तथा धर्म न रहने के कारण विषय-सुख का भी सम्भव नहीं है और दुःख के छूटने और सुख के होने ही का नाम प्रयोजन है, इससे परमेश्वर का अपना प्रयोजन कोई हो ही नहीं सकता । इसलिये करुणा परमेश्वर ही में रहती है । और अन्य पुरुषों में कारुणिक होने का व्यवहार, केवल अन्य के दुःख छुड़ाने मात्र से गौण है, और पुरुषों के अदृष्टों के अनुसार करुणा से उनकी प्रवृत्ति होती है ।

प्र०—राजभक्ति से क्यों नहीं मुक्ति होती ? क्योंकि "*नराणां च नराधिप*" इत्यादि वाक्यों के अनुसार भगवान् की विभूतियाँ भी भगवद्रूपी हैं ।

उ० १—"*प्राणित्वान्न विभूतिषु*" ( २३ ) विभूतियाँ प्राणी हैं, इसी से उनमें भक्ति करने से

द्यूतराजसेवयोः प्रतिषेधाच्च ॥ २४ ॥

धर्मशास्त्रेषु द्यूतराजसेवयोः प्रतिषेधः स्मर्यते, परमेश्वरत्वे तु तन्न स्यादिति ।

वासुदेवोऽपीति चेन्नाकारमात्रत्वात् ॥ २५ ॥

ननु "वृष्णीनां वासुदेवोऽस्मी"ति ( गी० अ० १०।३७ ) स्मृतिः तथा च राजादिवत् सोऽप्यभजनीयः स्यादिति चेन्न परब्रह्मण एव वासुदेवकृष्णाकारमात्रत्वात् ।

यथाऽह पराशरः—यदोर्वंशं नरः श्रुत्वा सर्वपापैः प्रमुच्यते ।
यत्रावतीर्णं कृष्णाख्यं परं ब्रह्म नराकृति ॥
( वि० अं० अ० ११।२ ) इति

पाद्मेऽपि— नराकृति परं ब्रह्म.................. इति ।

जीवत्वे तन्न स्यादिति—

प्रत्यभिज्ञानाच्च ॥ २६ ॥

वासुदेवविषये परब्रह्मप्रत्यभिज्ञा च श्रूयते ।

ब्रह्मण्यो देवकीपुत्रो ब्रह्मण्यो मधुसूदनः ।
ब्रह्मण्यः पुण्डरीकाक्षो ब्रह्मण्यो विष्णुरुच्यते ॥

भाषा

मुक्ति नहीं होती, क्योंकि जो प्राणादि रूपी उपाधि से अवच्छिन्न ( वशीकृत ) न हो उस अर्थात् पूर्ण ब्रह्म अथवा ईश्वर रूपी चैतन्य में जो भक्ति होती है उसी से मुक्ति होती है ।

उ० २—"*द्यूतराजसेवयोः प्रतिषेधाच्च*" ( २४ ) जब कि धर्मशास्त्रों में द्यूतादि की नाईं राजसेवा का निषेध है, तब उससे नरक आदि दुःख ही हो सकते हैं, न कि मुक्ति। और राजा यदि परमेश्वर होता, तो उसकी सेवा का निषेध, धर्मशास्त्र में कैसे होता ? और विभूतियों में राजा की गणना तो इतने मात्र से है कि अन्य विभूतियों की नाईं राजा में भी परमेश्वर ने अधिक शक्ति दिया है।

प्र०—यदि विभूतियों में भक्ति से मुक्ति नहीं होती, तो कृष्ण भगवान् में भी भक्ति करने से कैसे मुक्ति होगी ? क्योंकि वह भी भगवान् की विभूति ही हैं। जैसा कि स्वयं उन्होंने कहा है कि "*वृष्णीनां वासुदेवोऽस्मि*" ( वृष्णिवंशियों में मैं वासुदेव हूँ )

उ० १—परब्रह्म ही का, वासुदेव कृष्ण रूपी एक केवल माया कल्पित आकार मात्र है अर्थात् वासुदेव कृष्ण नामक चैतन्य, प्राणादि रूपी उपाधि के सहित तो हैं परन्तु अवच्छिन्न (वशीकृत ) नहीं हैं, इसी से उनमें भक्ति करने से मुक्ति होती है, जैसा कि पराशर महर्षि ने कहा है कि–"*यदोर्वंशं०*" यदु के वंश को सुनकर मनुष्य सब पापों से छूट जाता है, जहाँ कि मनुष्याकार कृष्ण नामक परब्रह्म का अवतार है। तथा पद्मपुराण में भी "*नराकृति०*" रामादि मनुष्याकार परब्रह्म हैं। यदि कृष्ण भगवान् प्राणादि उपाधियों से वशीकृत (जीव) होते तो उनको ऐसा नहीं कहा जाता।

उ० २—"*प्रत्यभिज्ञानाच्च*" ( २६.) कृष्ण भगवान् के विषय में ब्रह्म की प्रत्यभिज्ञा ( परिचय ) सुनी जाती है कि "*ब्रह्मण्यो०*" देवकी के पुत्र ब्रह्म हैं, तथा पद्मपुराण में भी "वासुदेवः परंब्रह्म"

सर्वभूतस्थमेकं नारायणं कारणरूपमकारणं परब्रह्मरूपमिति (नारायणोपनिषत्, अथर्वशिरसि दशके ६ वाक्य० ६ )

स्मर्यते च प्रत्यभिज्ञा यथा पाद्मे—

वासुदेवः परं ब्रह्म परमात्मा परात्परः ॥ इति

यथा वा लयदृष्टान्तानुभावेन युधिष्ठिरं प्रति मार्कण्डेयेनोक्तम्—

यः स देवो मया दृष्टः पुरा ब्रह्मायतेक्षणः ।
स एव पुरुषव्याघ्र तव प्रीतो जनार्दनः ॥ ( भा० वन० अ० १७६ )

तथा 'तपोभिरप्यदृश्यो भगवान्' इति श्रुत्वा जनमेजयेनोक्तम्—

तपोभिरप्यदृश्यो हि भगवाँल्लोकपूजितः ।
तं दृष्टवन्तस्ते साक्षाच्छ्रीवत्साङ्कविभूषणम् ॥
( भा० शा० अ० ३४५ )

चकारात् तद्भक्तेषु फलस्मरणलिङ्गात् । तर्हि कथं तद्विभूतिषु तत्कीर्तनं तत्राह—

वृष्णिषु श्रैष्ठ्येन तत् ॥ २७ ॥

"आदित्यानामहं विष्णुः" (गी० अ० १०।२१) इत्यादौ तेषु श्रेष्ठत्वं परमेश्वरस्यैवेति दृष्टिमात्रार्थं विभूतिकथनम् तत्र वासुदेवेऽपि विष्णुः श्रेष्ठोऽयमित्येतावन्मात्रदृष्टिविधानार्थं विभूतिषु वासुदेवकीर्तनमिति ।

भाषा

वासुदेव पर से भी परे ब्रह्म हैं। तथा प्रलय में परमेश्वर को देखने वाले मार्कण्डेय महर्षि ने युधिष्ठिर से कहा कि "यः स देवो०" हे पुरुषव्याघ्र! पूर्व समय में वह जो बड़ी आँख वाले ब्रह्मदेव मेरे दर्शन में आते थे, वही जनार्दन (कृष्ण) तुम पर प्रसन्न हैं। तथा राजा जनमेजय ने भी कहा है कि जो लोकपूजित भगवान् तपस्याओं से भी देखने के शक्य नहीं हैं, उन श्रीवत्स (भृगुलताला‌ञ्छन) वाले को हमारे पितामहों ने साक्षात् देखा था। तथा कृष्ण भक्तों के लिये मुक्तिफल महर्षियों के स्मृति में कहा है, इससे भी कृष्ण भगवान् जीव नहीं हैं।

प्र०—यदि कृष्ण भगवान् परब्रह्म ही हैं तो उन्होंने विभूतियों में अपनी गणना क्यों की?

उ०—"*आदित्यानामहं विष्णुः*" ( सूर्यों में मैं विष्णु हूँ ) इत्यादि में श्रेष्ठता मात्र से परमेश्वर दृष्टि कराने के लिये विभूति कही गई है, वैसे ही वृष्णियों में श्रेष्ठता मात्र दिखाने के लिये विभूतियों में वासुदेव की गणना है।

प्र०—यहाँ अज्ञानियों को यह शङ्का होती है कि परब्रह्म रूपी कृष्ण भगवान् में गोपीविहार रूपी दुराचार की घटना कैसे हो सकती है?

उ०—गोपीविहार, परमेश्वर का यदि सत्य नहीं है, तो यह प्रश्न ही नहीं हो सकता। इससे गोपी-विहार की पौराणिक कथाओं को सत्य ही मान कर यह प्रश्न हो सकता है, और यदि वे सत्य हैं, तो कृष्ण भगवान् के जितने चरित्र पुराणों में कहे हैं, उन सबको प्रश्नकर्ता अवश्य ही सत्य मानेगा

भाषा

क्योंकि इसमें कोई प्रमाण नहीं है कि गोपी-विहार की कथा सत्य है और वे कथायें मिथ्या हैं क्योंकि 'मीठा गप्प कड़ुवा थू' करना अपने घर की बात है न कि विचार की। अब ध्यान देने की बात है कि दिव्य जन्म से लेकर दिव्य अन्तर्द्धान पर्यन्त जो जो कर्म अर्थात् कंस को मोहित कर कारागार के भीतर चतुर्भुज रूप से उत्पन्न होना, पुनः प्राकृत बालक हो जाना, कारागार के अति दृढ़ कपाटों का स्वयं विघटन, उस समय सब यामिक भटों की गाढ़ी निद्रा, शेषनाग की फणारूपी छत्र से वृष्टि-जल का वारण, वर्षाकाल के कारण भरी हुई सागराकार यमुना नदी का अपने बीच से राह देना, पूतना मारण, यमलार्युन भंग, यशोदा को अपने मुख में विश्व दिखलाना, बकासुरादिका दमन, ब्रह्मदेव के किये हुए सहस्रों वत्सों और गोपालों के हरण होने पर उनकी तत्क्षण वैसी वर्ष-स्थायिनी सृष्टि, यमुना-ह्रद में कालिय का दमन, गोवर्धन पर्वत का धारण, दावानल का पान, कुब्जा के स्वरूप का परिवर्तन और उतनी ही अवस्था में कंसादि प्रबल दुष्टों का नाश करना, जरासंध मगधराज के एकत्रित किये हुए भूलोक में बाईस बाईस अक्षौहिणी को अनेक बार नाश करना, सान्दीपन महर्षि और देवकी तथा द्वारका के ब्राह्मण के चिरकाल मृत-पुत्रों को उचित अवस्था के साथ ले आना, उतने दिन तक विहार कर, गोपियों का सदा ही के लिये परित्याग करना, साढ़े सोलह सहस्र महारानियों के गृहों में पृथक् पृथक् समानाकार शरीरों से सदा वास करना सुदामा, ब्राह्मण की दरिद्रता छुड़ाने का प्रकार, सभा में द्रौपदी की वस्त्र-वृद्धि, बटुली में लगे हुए शाक खाने से दश सहस्र शिष्यों के सहित दुर्वासा ऋषि की अजीर्णतृप्ति, इन्द्र को जीत कर स्वर्ग-लोक से पारिजात हरण, श्री शङ्कर से युद्ध कर बाणासुर के सहस्र भुजाओं का छेदन, दुर्योधन की सभा में अकेले जाकर वह चरित्र दिखलाना, भारत-युद्ध में गीता ऐसे अद्वितीय शास्त्र की रचना, जयद्रथवध के दिन घंटा दिन रहते ही सूर्य को अस्त कर देना, अनेक दिनों तक दुर्योधन के सब दल को इन्द्र की दी हुई शक्ति का स्मरण न करने देना, परीक्षित् का जिलाना, शिशुपाल का मृत्यु-समय श्री कृष्ण में प्रवेश, अन्त में इतने बड़े यदुवंश का क्षण में नाश करा देना और अपने उस शरीर को तृणवत् नाश करना इत्यादि सहस्रों काम कृष्ण भगवान् के ऐसे हैं कि जिनकी गणना नहीं हो सकती, और उनमें से बहुत से काम ऐसे हैं कि जिनको त्रैलोक्य के सब जीव मिल कर भी नहीं कर सकते, इन कामों से इसमें लेशमात्र भी सन्देह नहीं रहता और दृढ़ निश्चय होता है कि कृष्ण भगवान् परमेश्वर ही हैं और इसी बात को अनन्तरोक्त भक्ति-सूत्र और उनके भाष्योक्त प्रमाण सब मुक्त कण्ठ हो कर कहते हैं, तो ऐसी दशा में गोपी-विहार में यदि संभोग भी सत्य मान लिया जाय तो जब कृष्ण भगवान् प्राणादि उपाधियों के वशीभूत अर्थात् जीव नहीं हैं तब व्यभिचार का निषेध-शास्त्र उनके विषय में कदापि नहीं लग सकता क्योंकि सब विधि और निषेध के अधिकारी मनुष्य जीव ही होते हैं। इसी से स्वर्गीय शरीर पाये हुए जीवों को भी अप्सरा-संभोग का दोष नहीं होता और वेददुर्गसज्जन में यह भली भाँति सिद्ध हो चुका है कि पुण्य और पाप, केवल वैदिक विधि और निषेध ही से ज्ञात हो सकता है न कि किसी अन्य प्रमाण से। और ऐसी दशा में जैसे मनुष्य में "सींग' और पूँछ" का संभव नहीं है वैसे ही कृष्ण भगवान् में गोपी-संभोग होने पर भी पाप का संभव नहीं हो सकता। तथा

एवं प्रसिद्धेषु च ॥ २८ ॥

एवं अनेन प्रकारेण वासुदेववत् परब्रह्मलिङ्गवत्तया प्रसिद्धेषु वराहनृसिंहवामनराम-भद्रादिषु भक्तिरपि मुक्तिफलेति बोध्यम् । यद्वा एवम् ब्रह्मलिङ्गवत्तया प्रसिद्धेषु "रुद्राणां शङ्करश्चास्मी" (गी० अ० १०।२३ ) त्यादिषु श्रैष्ठ्यमात्रदृष्टिर्मन्तव्या । तदुक्तं स्कान्दे—

विष्णुरुद्रान्तरं ब्रूयात् यः श्रीगौर्यन्तरं तथा ।
तद्भ्रान्तिकस्य मूर्खस्य वाक्यं शास्त्रविगर्हितम् ॥
( काशी पू० भा० अ० २७।१८।१७ )

भाषा

जब उन्होंने अपने पूर्वोक्त अद्वितीय प्रतापों को जगत् में विख्यात कर गोपी-संभोग किया, तब यह भी नहीं जिह्वा पर ला सकते कि उन्होंने जीवों के लिये व्यभिचार की शिक्षा दी, क्योंकि यदि ऐसा माना जाय, तो यह भी अवश्य मानना पड़ेगा कि समुद्र-मथन से उत्पन्न हलाहल विष को पानकर श्री शिव जी ने भी जीवों को विष-भक्षण की शिक्षा दी, तो क्यों नहीं लोग विष-भक्षण करते ? और यदि यह कहा जाय कि श्री शिव भगवान् परमेश्वर हैं, इससे उनको विष-दोष नहीं लगा, तो किस मुख से यह कहा जायगा कि श्रीकृष्ण भगवान् को गोपी-संभोग से दोष लगा, क्योंकि यह भी तो परमेश्वर ही हैं, तथा विष-भक्षण की शिक्षा देने का कलङ्क, श्री शिव जी पर नहीं लगाया जाता तो व्यभिचार की शिक्षा देने का कलङ्क, श्रीकृष्ण भगवान् पर किस मुख से लगाया जा सकता है और यह भी नहीं कह सकते कि विष-भक्षण जगत् के उपकारार्थ था, गोपी-विहार में वह कैसे दृष्टान्त हो सकता है ? क्योंकि इतने मात्र में दृष्टान्त का तात्पर्य है कि परमेश्वर में दोष नहीं हो सकता, क्योंकि वह दोष के अधिकारी नहीं हैं। वास्तविक में तो गोपी-विहार बालकों की क्रीड़ा थी, क्योंकि श्रीमद्भागवत्, हरिवंश आदि में कंस-वध के अनन्तर, कृष्ण भगवान् का यज्ञोपवीत-संस्कार वर्णन किया हुआ है, जो कि क्षत्रियों का गर्भ से ११ वें वर्ष में होता है जैसा कि *'गर्भादेकादशे राज्ञः'* इत्यादि मनु आदि स्मृतिकारों ने कहा है, इससे यह स्पष्ट ही है कि गोपी-विहार के समय कृष्ण भगवान् की अवस्था ९ वर्ष से अधिक न थी, और ऐसी अवस्था में काम वेग का सम्भव ही नहीं हो सकता जैसा कि आयुर्वेद और लोक में प्रसिद्ध ही है । तथा जहाँ जहाँ पुराणों में गोपी-विहार का वर्णन है वहाँ सब स्थानों पर *"योगेश्वरेश्वरः"* और माया आदि शब्द भी अवश्य बार बार कहे हुए हैं और श्रीधर स्वामी आदि टीकाकारों ने भी उक्त विहार को मायामात्र ही सिद्ध किया है कि वह विहार वास्तविक नहीं था, किन्तु इन्द्रजाल ही था। बल्कि संभोग न होने का प्रमाण *"अन्तर्निरुद्धसौरतः"* ( अपने वीर्य को भीतर निरुद्ध किये हुए ) इत्यादि वहाँ कहे हैं।

*"एवं प्रसिद्धेषु च"* (२८) ऐसे ही जिनमें परब्रह्म के चिह्न, श्रुति, स्मृति, इतिहास, पुराण और लोक में प्रसिद्ध हैं, उन बराह, नृसिंह, वामन, श्रीराम आदि अवतार तथा श्री शिव जी में पराभक्ति से मुक्ति होती है । क्योंकि श्री शिव जी में परब्रह्म के चिह्न प्रायः श्रुति, स्मृति आदि में मिलते हैं, और वाराह-पुराण में भी कहा है कि—

*"विष्णुरुद्रान्तरं०"* विष्णु और रुद्र के तथा लक्ष्मी और गौरी के अन्योन्य में भेद लगाने वाले भूले हुए मूर्खों के जो वाक्य हैं वे शास्त्र से निन्दित हैं। और *"रुद्राणां शङ्करश्चास्मि"* यह जो विभूति

शङ्करस्य ब्रह्मलिङ्गप्रसिद्धिः श्रुतिस्मृत्यादौ बहुलमुपलभ्यत इति ।

नन्वेवं कीर्तनादीनां परापरभक्तिभिन्नत्वादनुपयोगेन वैयर्थ्यमेव स्यात्, भक्त्या मुक्तेरपरभक्तिशब्दिताभ्यां दृष्टोपकारकाभ्यां योगज्ञानाभ्यां च भक्तेस्तयोश्च यमनियमशमदमादिभिः सुसाधनत्वेनार्थान्तरस्योपयोगासंभवादिति चेन्न,

"ज्ञानमुत्पद्यते पुंसां क्षयात्पापस्य कर्मणः ।
कषाये कर्मभिः पक्वे ततो ज्ञानं प्रवर्तते" ॥

इत्यादिस्मृत्यनुरोधात्साधनाभ्यासप्रत्यूहदुरितसमूहप्रत्ययोहनाय गौणभक्तिशब्दितानां कीर्तनादीनां बहिरङ्गसाधनानामत्यन्तावश्यकत्वात् न हि सत्सु विघ्नेषु साधनसम्पत्तिः संभविनी । नाप्यसम्पन्नं साधनं साध्यसाधनाय क्षमं भवति । न वा सम्पत्तिरन्तरेणानुष्ठानम् । न चानुष्ठानं विघ्नक्षयमन्तरा । न चासौ श्रवणकीर्तनादिकं विनेति । तथा च ( भ० मी० द० २ आ० सूत्राणि सभाष्याणि )

भक्त्या भजनोपसंहाराद्गौण्या तद्धेतुत्वात् ॥ १ ॥

भजन्त्यनन्यमनसो ज्ञात्वा भूतादिमव्ययम् । ( अ० ९।१३ )

इत्यनेन सप्तमाध्यायप्रतिपादितपरभक्तिमनूद्य तत्पश्चात् गीतम्—

भाषा

में शिव जी की गणना है, वह तो वृष्णिओं में वासुदेव की नाईं, रुद्रों की अपेक्षा श्रेष्ठतामात्र के तात्पर्य से है, और वास्तविक में श्री शिव जी परब्रह्म ही हैं ।

प्र०—जब कि पराभक्ति में प्रत्यक्ष उपकारी ज्ञान और योग ये ही दो हैं तब अपर गौणी भक्ति भी ये ही हैं और इन दोनों के लिए शम, दम, यम, नियम आदि ही उपकारी होते हैं, तो अब अवश्य बतलाना पड़ेगा कि परमेश्वर के नाम-कीर्तन आदि, किस रोग के औषध हैं । क्योंकि जब वे पराभक्ति नहीं हैं और न अपराभक्ति हैं, तथा दोनों में से किसी भक्ति के उपकारी भी नहीं हैं, तब तो वे व्यर्थ ही हैं ।

उ०—यद्यपि पराभक्ति के अन्तरंग साधन, ज्ञान और योग ये ही हैं तथापि "ज्ञानमुत्पद्यते" ( पापों के नाश से पुरुषों में ज्ञान उत्पन्न होता है ) "कषाये" ( जब पुण्यकर्मों से पाप नष्ट हो जाता है तब ज्ञान उत्पन्न होता है ) इत्यादि स्मृतियों के अनुसार ज्ञान और योग तथा शम, दम आदि उनके साधनों के अभ्यास में विघ्न रूपी पापों के नाशार्थ कीर्तनादि बहिरङ्ग साधनों की अवश्य अपेक्षा है, क्योंकि विघ्नों के रहते ज्ञानादिक साधन ही नहीं सिद्ध हो सकते, और जब वे आप ही सिद्ध नहीं हैं तब पराभक्ति को कैसे सिद्ध कर सकते हैं ? तथा उन पाप रूपी विघ्नों का नाश, कीर्तन आदि बहिरङ्ग साधनों के बिना कदापि नहीं हो सकता, इसलिये कीर्तन आदि उपाय अत्यन्त आवश्यक हैं जिनको कि गौणी भक्ति कहते हैं । ज्ञान योग आदि साधनों का करना आधुनिक मनुष्यों के लिये बहुत ही कठिन हैं और कीर्तन आदि गौणी भक्ति करना बहुत ही सहज है, इससे गौणी भक्ति सर्वोपकारी है और इस अवसर पर विशेष रूप से उसका निरूपण आवश्यक है, इसलिये ( भ० म० द० अ० आ० २ ) के कतिपय सूत्र, भाष्ययुक्त यहाँ दिखलाये जाते हैं—

"*भक्त्या भजनोपसंहाराद्गौण्या तद्धेतुत्वात्*" ( १ ) पूर्व ही कही हुई पराभक्ति को नवम अध्याय में

सततं कीर्तयन्तो मां यतन्तश्च दृढव्रताः ।
नमस्यन्तश्च मां भक्त्या नित्ययुक्ता उपासते ॥ १४ ॥

इत्यादि । तत्पश्चात्—

ये भजन्ति तु मां भक्त्या मयि ते तेषु चाप्यहम् ॥ २६ ॥

इति तदुपसंहारः । अत्र च न "चित्रया यजेते"तिवत् सामानाधिकरण्येन भक्तिनाम्ना भजनेन फलं भावयेदित्यर्थः 'एकभक्तिर्विशिष्यते' (गी० अ० ७।१७) इत्यादौ भगवद्भक्तौ भक्तिशब्दस्य सुप्रयुक्तत्वेन सञ्ज्ञाप्राप्तेः । भक्तिभजनयोरेकार्थत्वाच्च । नाप्यत्र परभक्तिः अपरभावनया विधीयते, तस्याः कृत्यसाध्यत्वेनाविधेयत्वात् । न चापि तस्या निःश्रेयसहेतुत्वमज्ञातं ज्ञाप्यते, 'मद्भक्ता यान्ति मामपि' ( गीता० अ० ७।२३ ) इत्यादिना सप्तम एव तज्ज्ञापनस्यापि प्राप्तत्वात् । किन्तु परभक्तेर्विघ्ननाशनसाधनाकाङ्क्षायां कीर्तनादिकमेवोपक्रान्तम् भक्तिशब्देन गौण्या वृत्त्या तृतीयान्तेन निर्दिश्य परभजनसाधनत्वं तेषु विधीयते। अत्रार्थवादाकाङ्क्षायां "मयि ते तेषु चाप्यहम्" (गी० अ० ९।२९) इति। पश्चाचान्वयः, अन्यथा भक्त्या भजनं तेन च मयि स्थितिरिति वाक्यं भिद्येत । कीर्तनादिषु भक्तिसाधनत्वेन "आयुर्घृतम्" (तैत्तिरीय सं० अष्ट० २ प्रकरण ३ अनु० २) इतिवत् भक्तिशब्दो गौणः, यद्वा भज्यत एभिरिति व्युत्पत्त्या तेषु भक्तिशब्दः उद्भिद्वत् ( आश्व० श्रौतसू० अ० ९ खं० ८ ) 'यद्वा चतुर्विधा भजन्ते माम्' ( गी० अ० ७ । १६ ) इति भजनगणपाठात् सृष्टिवत् । 'उदाराः सर्व एवैते'

भाषा

"*भजन्त्यनन्य*" (१३) (मुझको जगत् का कारण और नित्य समझ कर एकाग्र हो मुझमें भक्ति करते हैं) इस वाक्य से पुनः कहकर यह कहा है कि "*सततं*" (१४) दृढ़ नियम वाले लोग सदा उद्यत और यत्न करते तथा निरन्तर मेरा कीर्तन और मुझको नमस्कार करते, भक्ति से मेरी उपासना करते हैं। और अन्त में "*ये भजन्ति*" (२९) जो भक्ति से मुझमें भक्ति करते हैं वे मुझमें हैं, और मैं भी उनमें हूँ, यह उपसंहार (समाप्ति) है। "यहाँ भक्ति से भक्ति करते हैं" इस कहने से स्पष्ट ही ज्ञात होता है कि परभक्ति का कारण कोई दूसरी भक्ति है, और उसी का विधान इस वाक्य से है क्योंकि पूर्वोक्त रीति से यह सिद्ध है कि पराभक्ति आन्तरिक प्रयत्न से नहीं होती, और विधान उसी का होता है जो आन्तरिक प्रयत्न से उत्पन्न होता है जैसे कि यज्ञादि क्रिया। और यह भी नहीं कह सकते कि मुक्ति के प्रति परभक्ति का कारण होना पूर्व से ज्ञात नहीं है, इसी से उसके जानने के लिये यह वाक्य है क्योंकि सप्तम ही अध्याय में "*मद्भक्ता यान्ति मामपि*" ( मेरे भक्त भी मुझे पाते हैं ) इस वाक्य से यह ज्ञात हो चुका है। इसलिये "*ये भजन्ति*" इस उक्त श्लोक में कीर्तनादि रूपी बहिरङ्ग साधनों को ( जो "*सततं*" इस मध्य श्लोक में कहे हुए हैं ) "*भक्त्या*" इस शब्द से कहकर उनमें पराभक्ति के प्रति कारण होना कहा जाता है, अर्थात् कीर्तन आदि ही का विधान इस वाक्य में है, क्योंकि पराभक्ति में, विघ्ननाशकारी, कीर्तनादिकों की आकांक्षा है और उसी के लिये, यह अर्थवाद है कि "वे मुझमें रहते हैं और मैं भी उनमें रहता हूँ ) 'और "*भक्त्या*" में "भक्ति शब्द" यहाँ कीर्तनादि भक्ति कारणों

(गी० ७।१८) इत्यौदार्यगुणयोगाद्वा गौणत्वमिति ।

रागार्थप्रकीर्तिसाहचर्याच्चेतरेषाम् ॥ २ ॥

एवं हि श्रुतम् "स्थाने हृषीकेश तव प्रकीर्त्या जगत्प्रहृष्यत्यनुरज्यते च" (गी०अ०६।२) इति । तत्र साक्षादेवानुरागार्थत्वं कीर्तनस्य श्रुतम् "सततं कीर्तयन्तो मां यतन्तश्च" (गी० अ० ७।१४) इत्यादिनोक्तानामपि तदेव फलम् इति ।

अन्तराले तु शेषाः स्युरुपास्यादौ च काण्डत्वात् ॥ ३ ॥

"भजन्त्यनन्यमनसो ज्ञात्वा भूतादिमव्ययम्" (गी० अ० ६।१३) "ये भजन्ति तु मां भक्त्या मयि ते तेषु चाप्यहम्" (गी०अ०६।२६) इत्यनयोरन्तराले श्रुता या गौणभक्तयस्ताः परभक्त्यङ्गानि भवन्ति परभक्तिसन्दंशादिति भावः । ता यथा—

सततं कीर्तयन्तो मां यतन्तश्च दृढव्रताः ।
नमस्यन्तश्च मां भक्त्या नित्ययुक्ता उपासते ॥ (गी०अ०६।१४) इति

तथा—ज्ञानयज्ञेन चाप्यन्ये नित्ययुक्ता उपासते ।
एकत्वेन पृथक्त्वेन बहुधा विश्वतोमुखम् ॥ १५ ॥

तथा—अनन्याश्चिन्तयन्तो मां ये जनाः पर्युपासते ।
तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम् ॥ २२ ॥

तथा—यान्ति देवव्रता देवान्पितॄन्यान्ति पितृव्रताः ।
भूतानि यान्ति भूतेज्या यान्ति मद्याजिनोऽपि माम् ॥ २५ ॥

भाषा

में गौण है जैसे कि "आयुर्घृतम्" (घी, जीवन है) इस वाक्य में "आयुस् शब्द" के आयु (जीवन) कारण में गौण है ।

"रागार्थप्रकीर्तिसाहचर्याच्चेतरेषाम्" (२) *'स्थाने हृषीकेश०'* अर्जुन ने कहा कि हे हृषीकेश! आपकी कीर्ति ( कीर्तन ) से श्रोताओं तथा कीर्तन करने वालों को बड़ा हर्ष और आप में अनुराग भी होता है । इस गीतावाक्य में कीर्तन का, अनुराग रूपी पराभक्ति के प्रति साक्षात् कारण होना स्पष्ट ही कहा है तथा *'सततं'* इस पूर्वोक्त वाक्य में जो नमस्कार, आदि कीर्तन के साथ कहे हैं उनका भी पराभक्ति में कारण होना कीर्तन के साथ कहने ही से सिद्ध है ।

"*अन्तराले तु शेषा स्युरुपास्यादौ च काण्डत्वात्* (३) "*भजन्त्यनन्य०*" इस पूर्वोक्त श्लोक से पराभक्ति को पुनः कहने और *'ये भजन्ति०'* (२६) इस पूर्वोक्त श्लोक से गौणी भक्ति के विधान से इस प्रकरण को समाप्त करने के मध्य में जितनी कीर्तनादि रूपी गौणी भक्ति कही हुई हैं। वे सब आगे पीछे पराभक्ति के प्रकरणानुसार पराभक्ति के अङ्ग हैं, जैसे *'सततं'* (१४) इस श्लोक में नामोच्चारण रूपी कीर्तन और एकादशी आदि में उपवास नियम रूपी व्रत तथा पृथिवी में शिर लगाना रूपी नमस्कार तथा "*ज्ञानयज्ञेन*" ( १५ ) इस श्लोक में मुख्य और गौण दो प्रकार का ज्ञानयज्ञ अर्थात् एक जगत् को परमेश्वर से पृथक् न जानना और दूसरा पृथक् जान कर भी परमेश्वर को सबका स्वामी जानना, तथा "*अनन्याश्चिन्तयन्तो०*" ( २२ ) इस श्लोक में परमेश्वर ही का ध्यान तथा

पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति ।
तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः ॥ २६ ॥ इति
तथा—यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत् ।
यत्तपस्यसि कौन्तेय तत्कुरुष्व मदर्पणम् ॥ २७ ॥
शुभाशुभफलैरेवं मोक्ष्यसे कर्मबन्धनैः ॥ इति च

तत्र नाम्नामभिधानं कीर्तनभक्त्यर्थं यत्नश्चात्र लौकिकोऽप्यङ्गताप्रस्तावादुक्तः दृढ़-व्रतत्वमेकादश्याद्युपवासानुष्ठानम् । नमस्कारः स्वापकर्षबोधको भूशिरःसंयोजनादिर्व्यापारः। ज्ञानयज्ञश्च द्विधा एकत्वपृथक्त्वविषयतया गौणमुख्यभेदात् । तन्मात्रचिन्ता तु ध्यानमनुस्मृतिश्च यागश्च पूजा भगवन्तमुद्दिश्य पत्रादिदानम् । श्रीमूर्तिकौशलादिकमुत्सवादिकरणं च । तथा विहितप्रतिषिद्धस्वसर्वकर्मणामीश्वरे समर्पणमिति । न केवलमेतान्येवाङ्गानि किन्तु 'मनो ब्रह्मेत्युपासीत' (छा० उ०) 'आदित्यानामहं विष्णुः' ( गी० अ०१०।२१ ) इत्याद्युपास्यादि शब्दकवलीकृतान्यपि भक्तिसाधनानि कुतः ब्रह्मकाण्डस्य सर्वस्यापि भक्तितत्साधनप्रति-पादकत्वादिति ।

ताभ्यः पावित्र्यमुपक्रमात् ॥ ४ ॥

ताभ्यः गौणभक्तिभ्यः पावित्र्यम् अन्तःकरणमालिन्यहेतुदुरितक्षयः स एव द्वारम् कुतः ? "पवित्रमिदमुत्तमम्" (गी० अ० ९।२) इत्युपक्रमात् भक्तेरन्तःकरणधर्मत्वात् पावित्र्य-स्यान्तरङ्गत्वादिति ।

भाषा

"*यान्ति देवव्रता०*" ( २५ ) इस श्लोक में याग रूपी पूजा अर्थात् भगवान् की प्रसन्नता के लिये, अन्नादि का दान, भगवान् की श्री मूर्ति बनाने की कुशलता, जन्मोत्सव आदि करना तथा '*पत्रं पुष्पम्*' ( २६ ) इस श्लोक से तुलसी पत्र, बिल्वपत्र, फल आदि से पूजन "*यत्करोषि*" ( २७ ) इन डेढ़ श्लोकों में अपने किये हुए विहित और निषिद्ध सब कर्मों का ईश्वर में अर्पण और उसका मोक्ष रूपी फल भी कहा है, तथा पराभक्ति के इतने ही नहीं अङ्ग हैं किन्तु उपनिषदों में कही हुई "*मनो ब्रह्मेत्युपासीत*" इत्यादि तथा गीता में कही हुई "*आदित्यानामहं विष्णुः*" इत्यादि उपासना भी पराभक्ति के अङ्ग है क्योंकि ब्रह्मकाण्ड जितना है सब भक्ति और उसके साधन का प्रतिपादन करता है ।

"*ताभ्यः पावित्र्यमुपक्रमात्*" ( ४ ) इन गौणी भक्तियों से पवित्रता ( अन्तःकरण की शुद्धि के लिये अर्थात् पाप का नाश ) होती है, क्योंकि गीता अध्याय ९ में गौणी भक्तियों से प्रथम, "*पवित्र-मिदमुत्तमम्*" ( २ ) ( यह गौणी भक्ति रूपी अङ्ग, पवित्र और उत्तम है ) कहा है और भक्ति भी अन्तःकरण का धर्म है, इसी से अन्तःकरण की पवित्रता उसका अन्तरङ्ग उपकारी है ।

प्र०—कीर्तन और नमस्कार आदि गौणी भक्ति के विषय में तीन ही पक्ष हो सकते हैं, एक यह कि सबको एक साथ किया जाय । दूसरा यह कि उनमें से कोई एक किया जाय, तथा तीसरा यह कि क्रम से सब किया जाय । और प्रथम पक्ष में यह दोष है कि साथ करने में एक भी यदि छूट जाय,

अप्रयोगाणां यथाकालसंभवो गृहादिवत् ॥ ७ ॥

कीर्तनस्मरणादीनां सहानुष्ठानम् विनाप्यन्यदेकस्यानुष्ठानं क्रमेण वानुष्ठानमिति त्रयः पक्षाः। तत्राद्ये कस्यचिदननुष्ठानेऽन्येषां निष्फलत्वप्रसङ्गः, द्वितीये विकल्पप्राप्तावथैक्यनियमः स्यात्। तृतीयस्त्वशास्त्रार्थः। तस्मादेतेषां मिथो व्यभिचारादहेतुत्वमिति पूर्वपक्षः। सिद्धान्तस्तु सर्वाण्येव साधनानि प्रमाणसत्वात्, किन्तु सहानुष्ठाननियमो नास्ति प्रमाणाभावात्। तेषां तु गन्धधूपदीपनैवेद्यादीनामेकप्रयोगश्रवणं तेषामेव सहानुष्ठानम् तदितरेषां यथाकालं यथासंभवमनुष्ठानं गृहादाविव—यथा गृहसाधनतृणस्तंभाद्याहरणं कदाचिदेकदा कदाचित्क्रमश इति। न ह्येतावता तृणादीनामकारणत्वमायाति। तस्मात् यत् यादृशदुरितक्षयसमर्थं तेन तादृशदुरितक्षयं कृत्वा सर्वैः स्वसामर्थ्ये दर्शिते परभक्तिसिद्धिरिति तथा चोक्तम्—

"बहूनां जन्मनामन्ते ज्ञानवान्मां प्रपद्यते" ( गी० अ० ७।१९ ) इति

"ईश्वरतुष्टेरेकोऽपि बली" ॥ ८ ॥

तेषु मध्ये यः कश्चिदतिशयानुष्ठानेन बलवान् भवति, स एकोऽपि परभक्तिं जनयित्वा परमेश्वरतुष्टये भवति। बहुतरशिथिलपरिचर्याभिरपि यथा नेतरः प्रभुस्तुष्यति, तुष्यति चैकेनापि निर्व्यलीकसन्ततकृतसंवाहनेन तद्वत् कीर्तिनाद्यन्यतमेनापि दृढतरसेवितेन भगवत्प्रसादाद्भगवद्भक्तिः प्राप्यते। यथा—

भाषा

तो अन्य सब निष्फल हो जायँगे, तथा दूसरे पक्ष में यह दोष है कि पराभक्ति में कीर्तन आदि अङ्गों से एक ही प्रकार का उपकार होगा, और वास्तविक में किसी से अल्प और किसी से विशेष उपकार होता है, तथा तृतीय पक्ष में यह दोष है कि जब उक्त वाक्यों में कीर्तन और नमस्कार साथ करने का विधान नहीं है, तब वह पक्ष प्रामाणिक नहीं है, इसी रीति से जब तीनों पक्ष दुष्ट हैं, तब गौणी भक्ति कैसे पराभक्ति का कारण है ?

उ०—"*अप्रयोगाणां यथा कालसंभवो गृहादिवत्*" ( ७ ) कीर्तन आदि जितनी गौणी भक्ति हैं, सभी पराभक्ति के कारण हैं, क्योंकि इस विषय में, अनन्तर ही प्रमाण दिखलाये जा चुके हैं, किन्तु विशेष इतना ही है कि जिन गन्ध, पुष्प, धूप, नैवेद्य आदि के दानों का प्रयोग (क्रम से करना) शास्त्र में कहा हुआ है, वे उसी क्रम से किये जायँगें। और उनसे अन्य कीर्तनादि यथाकाल और यथासंभव किये जायँगे। जैसे कि गृह बनाने के साधन तृण, स्तंभ आदि कभी क्रम से लगाये जाते हैं, और कभी पृथक् पृथक्, परन्तु इतने मात्र से स्तंभ, तृण आदि का गृह के प्रति कारण होना कहीं नहीं चला जाता, वैसे क्रम से करने, और पृथक् करने मात्र से कीर्तन आदि की पराभक्ति के प्रति कारणता नहीं नष्ट हो सकती किन्तु जैसे पाप का क्षय, जिस गौणी भक्ति से हो सकता है, वह उसका क्षय करती है। इस रीति से सब गौणी भक्तियों ने जब अपना अपना काम दिखला दिया तब पराभक्ति सिद्ध होती है।

"*ईश्वरतुष्टेरेकोऽपि बली*" (८) और यह भी है कि जैसे शिथिल शिथिल अनेक सेवाओं से भी राजा आदि स्वामी सन्तुष्ट नहीं होते, और निश्छल होकर निरन्तर किये हुए एक ही पाद सम्वाहन

बुद्धियोगं समाश्रित्य मच्चित्तः सततं भव ।
मच्चित्तः सर्वदुर्गाणि मत्प्रसादात्तरिष्यसि ।।
( गी० अ० १८।५७ ) इत्यादि

तथा कालादिकृतमपि कस्यचिद्बलम् । यथा—

ध्यायन्कृते यजन् यज्ञैस्त्रेतायां द्वापरेऽर्चयन् ।
यदाप्नोति तदाप्नोति कलौ संकीर्त्य केशवम् ।।
( ब्र० पु० अ० ६७।१६६ )

न च व्यभिचारः, बलवत्प्रत्येकजन्यभक्तिं प्रति कीर्तनत्वादिना हेतुत्वादिति ननु कीर्तनादीनामान्तरालिकानां सर्वेषामेव पावित्र्यं द्वारमुत केषांचित् अन्यदपीत्यत आह—

अबन्धोऽर्पणस्य मुखम् ।। ६ ।।

भगवत्यर्पितशुभाशुभकर्मणां स्वफलाजननलक्षणो बन्धाभाव एव द्वारम् । यथा (शुभाशुभफलैरेवं मोक्ष्यसे कर्मबन्धनैः ( गी० अ० ६।२८ ) इति

अर्पणमन्त्रोऽपि पुराणान्तरे—

कामतोऽकामतो वाऽपि यत्करोमि शुभाशुभम् ।
तत्सर्वं त्वयि विन्यस्तं त्वत्प्रयुक्तः करोम्यहम् ।। इति ।

भाषा

से सन्तुष्ट हो जाते हैं, वैसे कीर्तनादि गौणी भक्तियों में से एक भी यदि दृढ़ रीति से निरन्तर की जाय तो वह पराभक्ति को उत्पन्न कर परमेश्वर की तुष्टि करती है । जैसा कि "बुद्धियोगं०" इस गीतावाक्य में केवल एक दृढ़ ध्यान ही से भगवान् की प्रसन्नता और मुक्ति भी कही हुई हैं । तथा कालवश से भी यह होता है कि एक ही गौणी भक्ति से पराभक्ति हो जाती है । जैसा कि "ध्यायन्कृते०" ( सत्ययुग में भगवान् के ध्यान से, त्रेता युग में भगवान् के अश्वमेधादि यज्ञ से, तथा द्वापर युग में भगवान् की मूर्ति-पूजा से, जो फल होता है कलियुग में भगवान् के नाम-कीर्तन मात्र से वह फल होता है ) इस वाक्य में कहा है ।

प्र०—क्या इन सब गौणी भक्तियों से अन्तःकरण की पवित्रता ही के द्वारा पर भक्ति होती है अथवा इनमें से कोई ऐसी भी है कि जिससे पवित्रता छोड़ किसी अन्य के द्वारा भी पराभक्ति होती है ?

उ०—"अबन्धोऽर्पणस्य मुखम्" ( ६ ) सब गौणी भक्तियों में, एक अपने शुभाशुभ कर्मों का भगवान् में अर्पण रूपी गौणी भक्ति ही ऐसी है, कि जिसका द्वार, संसार-बन्ध का अभाव ही है, अर्थात् परमेश्वर में अर्पित शुभ कर्मों का फल स्वर्गादि और अशुभ कर्मों का नरकादि का भोग रूपी बन्ध, उस अर्पण करने वाले को नहीं होता, अर्थात् अर्पण से पराभक्ति होकर वह जीवन्मुक्त हो जाता है । जैसा कि गी० अ० ६ । "शुभाशुभफलै०" (२८) श्लोक में कहा है । और अर्पण करने का मन्त्र भी पुराणान्तर में कहा है कि "कामतो०" हे परमेश्वर ! ज्ञान वा अज्ञान से मैं जो शुभ वा अशुभ कर्म करता हूँ, वह सब आपको अर्पण करता हूँ क्योंकि आपकी इच्छा से मैं करता हूँ ।

न चैवं स्वातन्त्र्यप्रसङ्गः, तदर्पणबलेन पापाचरणाभावस्यापि तदङ्गत्वात्। तथा च स्मृतिः— 'न वेदबलमाश्रित्य पापकर्मरतिर्भवेदि'ति। तस्मात् पावित्र्यम् तदितरविषयमेवेति तत्र शुभं कर्म स्वाश्रमविहितनित्यनैमित्तिकात्मकं बोध्यम्, सम्यगाश्रमपरिपालनाद्ब्रह्मलोकादिः फलं तत्प्राप्तौ मुक्तये विलम्बः स्यादिति बन्धः। ब्रह्मण्यर्पिते तु न तत्प्रसिद्धिः, एवं कर्मार्पणाद्ज्ञानकृत-काम्यकर्मपापयोरपि पश्चादर्पणे फलाभाव एवेति। अत एव गौणीष्वेव विशेषश्चिन्त्यते। तत्र श्रुतिस्मृतिमध्ये यत्स्वरूपमुच्यते—

य एषोऽन्तरादित्ये हिरण्मयः पुरुषो दृश्यते हिरण्यश्मश्रुर्हिरण्यकेशः (छा० उ०) इत्यादि,

तथा—ध्येयः सदा सवितृमण्डलमध्यवर्ती
नारायणः सरसिजासनसन्निविष्टः।
केयूरवान्मकरकुण्डलवान्किरीटी
हारी हिरण्मयवपुर्धृतशङ्खचक्रः॥ (नार० पंच० ११। पटले ७१)

इत्येवमादि, तत्र किमेवंविधेष्वेव ध्याननियमः पूर्णप्रादुर्भावादौ वा उत अश्रुतिविषये-ष्वपि इति तत्र ध्येयस्वरूपश्रवणान्नियमप्राप्तावुच्यते—

ध्याननियमस्तु दृष्टसौकर्यात् ॥ १० ॥

भाष्य०—ध्याने ध्येयनियमकथनं दृष्टसौकर्यार्थम्, नानाविषयत्वे चित्तविक्षेपसंभवात्।

भाषा

प्र०—यह तो बहुत अच्छा हुआ, क्योंकि अब अर्पण के बल से, पाप करने का अवसर मिला कि अपने मनमाना पाप कर परमेश्वर में अर्पण कर दे, तो कोई हानि नहीं है, तो ऐसे अर्पण की शिक्षा क्यों दी जाती है?

उ०—"न वेद०" वेद के बल से पाप करने की इच्छा न करे, इस वाक्य के अनुसार यह निश्चित है कि अर्पण करने के भरोसे से जो न किया जाय, उसी पाप का अर्पण गौणी भक्ति है।

प्र०—ये जो ध्यान करने योग्य स्वरूप, 'य एषो०' (आदित्य मण्डल के भीतर सुवर्णमय अर्थात् प्रकाश-रूपी पुरुष देख पड़ता है, जिसकी दाढ़ी और सब केश सुवर्णमय हैं) इत्यादि वेद-वाक्यों में तथा "ध्येयः सदा" (कमलासन पर बैठे, विजायठ, मकराकृति कुण्डल, किरीट, और हार-धारण किये, तथा शंख, चक्र लिये, सूर्यमण्डल के मध्यवर्ती प्रकाशमय नारायण अवश्य सदा ध्यान करने के योग्य हैं) इत्यादि स्मृतिवाक्यों में कहे हैं, तो क्या उनके विषय में यह नियम है कि उन्हीं स्वरूपों का ध्यान करे अथवा यह नियम है, कि उनका और पूर्णब्रह्म तथा अवतारों ही का ध्यान करे, जो कि श्रुति और स्मृति में कहे हैं, किं वा कोई नियम नहीं है, अर्थात् जिस स्वरूप में चाहे परमेश्वर का ध्यान कर सकता है, ऐसे विचार में यही ठीक ज्ञात होता है, कि जो जो आलम्बन श्रुति और स्मृति में कहे हुए हैं, उन्हीं में परमेश्वर का ध्यान करने का नियम है क्योंकि नियम ही के लिये श्रुति और स्मृति में वे स्वरूप कहे गये हैं इसलिये अपने मनमाना किसी अन्य स्वरूप में, ध्यान करने से फल का लाभ नहीं हो सकता। परन्तु यह निर्णय पूर्वपक्ष ही है, और सिद्धान्त यह है कि—

"ध्याननियमस्तु दृष्टसौकर्यात्" (१०) श्रुति और स्मृति में जो ध्यान और ध्येय स्वरूप का

तस्मात् सौकर्यार्थमेव तत्कथनं ज्ञेयम्, अदृष्टार्थत्वे विकल्पादिप्रसङ्गात् । तस्मात् यथाश्रुतेषु व्यवस्था। अत एव गोपीनां शिशुपालादेश्च तन्नियमन्तरेणैव ध्यानस्य दुर्लभं फलमुपलब्धमिति।

सुकृतजत्वात्परहेतुभावाच्च क्रियासु श्रेयस्यः ॥ १६ ॥

भक्तयः सर्वकर्मसु श्रेयस्य एव। कुतः? परभक्तिहेतुत्वात्, इतधर्मजन्यत्वाच्च। यथा—

बहवो ज्ञानतपसा पूता मद्भावमागताः ।

( गी० अ० ४।१० ) इति

ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम् ॥ इति च ।

अत्र च भावशब्दो भक्तौ प्रयुक्तः—

चतुर्विधा भजन्ते मां जनाः सुकृतिनोऽर्जुन ॥ ( गी० अ० ७।१६ )

अत्रोक्ताद्भगवद्भक्तीनां पूर्वसुकृतजन्यत्वात्तास्तेभ्यो मुख्याः । एतेन भक्तिमीमांसायामासां विचारो युज्यते न कर्ममीमांसायामित्युक्तम् ।

इदानीमार्तभक्ती विशेषतश्चिन्त्यते—

स्मृतिकीर्त्योः कथादेश्चार्त्तौ प्रायश्चित्तभावात् ॥ २० ॥

स्मरणकीर्तनकथानमस्कारादेरार्त्तभक्तौ निवेशः तत्तत्पापकृतनरकाद्यार्तिमतां तत्तत्पाप-

भाषा

नियम कहा हुआ है, उसका यह तात्पर्य नहीं है कि उन्हीं स्वरूपों में ध्यान करने से कोई अदृष्ट फल होता है, किन्तु उपासना ( ध्यान ) की सुगमतारूपी दृष्ट ही फल के लिए, वे नियम कहे हुए हैं, और वह सुगमता यह है कि सभी पदार्थों में इस कारण परमेश्वर का ध्यान हो सकता है, क्योंकि वह सर्वव्यापी हैं, इस कारण से अनेक विषयों में उनका ध्यान करने से चित्त की चञ्चलता होती है, इस लिये परमेश्वर के ध्यानार्थ, स्वरूपों का नियम किया गया है, इसी से गोपियों को श्री कृष्ण भगवान् में केवल प्रिय-बुद्धि ही से, और शिशुपालादि को केवल शत्रु बुद्धि ही से वह फल मिला जो कि श्रुति और स्मृति से कहे हुए नियम पूर्वक ध्यान से मिलता है ।

"सुकृतजत्वात् परहेतुभावाच्च क्रियासु श्रेयस्यः" ( १६ ) कीर्तन आदि पूर्वोक्त गौणी-भक्तियाँ, धर्मरूपी अन्य सब क्रियाओं से श्रेष्ठ हैं, क्योंकि इनसे पराभक्ति उत्पन्न होती है, तथा पूर्व में किये हुए, अनेक धर्मों के ये भक्तियाँ फल हैं जैसा "बहवो ज्ञान०" ज्ञान और तपस्या ( गौणी भक्ति ) से पवित्र होकर बहुत लोग मुझमें भक्ति को पा चुके । यह गीता में कहा हुआ है, और यह भी गीता ही में कहा है कि "चतुर्विधा०" हे अर्जुन ! चार प्रकार के धर्मात्मा पुरुष मेरा भजन करते हैं यहाँ भजन में सुकृत (धर्म) कारण कहा हुआ है जिससे यह स्पष्ट है कि भजन धर्मों का फल है। भक्तों के अनन्तरोक्त चार प्रकार जो गीता में कहे हुए हैं कि "आर्तो जिज्ञासुरर्थार्थी" अर्थात् दुःखी, तत्वज्ञान चाहने वाला, पुत्र स्वर्गादि फलार्थी और ज्ञानी। इनमें प्रथम भक्त अर्थात् आर्त के विषय में भक्ति सूत्रों से कुछ विचार किया जाता है, कि—

"स्मृतिकीर्त्योः कथादेश्चार्तौ प्रायश्चित्तभावात्" ( २० )

स्मरण, कीर्तन, कथा श्रवण और नमस्कार आदि का आर्त-भक्ति में समावेश होता है, क्योंकि

क्षये हेतुत्वेन कथनात् । यथा—

पापे गुरूणि गुरुणि लघूनि च लघुन्यपि ।
प्रायश्चित्तानि मैत्रेय जगुः स्वायम्भुवादयः ॥
( वि० पु० अं० २ अ० ६।३२।३३ )
प्रायश्चित्तान्यशेषाणि तपः कर्मात्मकानि वै ।
यानि तेषामशेषाणां कृष्णानुस्मरणं परम् ॥ इति ।
तथा—यन्नामकीर्तनं भक्त्या विलापनमनुत्तमम् ।
मैत्रेयाखिलपापानां धातूनामिव पावकः ॥
( वि० पु० अं० ६ अ० ७।६) इति
सर्वाश्रमाभिगमनं सर्वतीर्थावगाहनम् ।
न तथा फलदं सौते नारायणकथा यथा ॥
पावितांगाः सुसंवृत्ताः श्रुत्वेमामादितः कथाम् ।
नारायणाश्रयां पुण्यां सर्वपापप्रणाशिनीम् ॥
( भा० शा० मो० अ० ३४५ ) इति

तस्मात् युक्तमार्त्तौ निवेशनमिति ।

भूयसामननुष्ठितिरिति चेदाप्रयाणमुपसंहारान्महत्स्वपि ॥ २१ ॥

स्यादेतत्; न्यायविरोधादेतद्वचनानां स्वल्पपापविषयत्वमेव युक्तमन्यथा भूयः क्लेश-

भाषा

पापों की, की हुई नरकादि आर्त्ति (दुःख) वालों के लिये स्मृतियों में स्मरण आदि, प्रायश्चित्त (पापों के क्षयकारी) कहे हुए हैं जैसे कि "पापे गुरूणि०" हे मैत्रेय! मनु आदि शास्त्रकारों ने बड़े और छोटे पापों के नाशार्थ बड़े और छोटे प्रायश्चित्तों को कहा है, और वे सब प्रायश्चित्त तप अर्थात् व्रतादि क्लेशरूपी अथवा जपादि कर्मरूपी हैं, परन्तु उन सब प्रायश्चित्तों में कृष्णानुस्मरण मुख्य है, तथा "यन्नाम०" हे मैत्रेय! जैसे सुवर्णादि धातुओं के मलों को अग्नि नाश कर देते हैं, वैसे परमेश्वर का नामोच्चारण, पापों का अद्वितीय नाशक है। तथा—"सर्वाश्रमा०" हे सौते! ब्रह्मचर्यादि चार आश्रमों का क्रम से धारण करना, और सब तीर्थों में यात्रा और स्नान करना, वैसा फल नहीं देता जैसा कि नारायण की कथा देती है, सब पापों को नाश करने वाली, इस नारायण की कथा को आदि से सुनकर हम पवित्र हो गये।

प्र०—यदि कीर्तन आदि मात्र से पापों का नाश हो जाय, तो महाक्लेश से साध्य प्रायश्चित्तों के उपदेश करने वाले धर्मशास्त्र के वाक्य व्यर्थ ही हो जायँगे क्योंकि कीर्तन आदि रूपी सहज उपाय को छोड़ कर उन प्रायश्चित्तों को कौन करेगा? इसलिये पूर्वोक्त वचन छोटे छोटे पापों ही के लिये हैं, यही न्याय है, तब बड़े पापों से अत्यन्त दुःखियों के लिये भगवद्भक्ति अर्थात् कीर्तन आदि क्या उपकार सकते हैं?

उ०—"भूयसामननुष्ठितिरिति चेदाप्रयाणमुपसंहारान्महत्स्वपि" (२१) पूर्वोक्त वाक्यों में कीर्तन

साध्यानामननुष्ठानलक्षणमप्रमाण्यमिति चेन्न तेषामामरणमभ्यासश्रवणात्क्लेशाधिक्यात् । यथा—

तस्मादहर्निशं विष्णुं संस्मरन्पुरुषो मुने ।
न याति नरकं शुद्धः संक्षीणाखिलकल्मषः ॥

( वि० अं० २ अ० २६)

इत्यनेन सातत्योपसंहारात् उपक्रमोपसंहारयोरेकार्थत्वादिति भावः । न चोपक्रमे कालः श्रूयते, येन तद्विरोधादुपसंहारस्यान्यार्थताऽपि भवेत् । तथा च क्लेशसाम्यादितरेषां नाननुष्ठानाप्रामाण्यम् ।

अत एवान्यत्रापि—

किङ्करा दण्डपाशौ च न यमो न च यातना ।
समर्थास्तस्य यस्यात्मा केशवालम्बनः सदा ॥ ३४ ॥
चक्रायुधस्य नामानि सदा सर्वत्र कीर्तयेत् ।
नाशौचं विद्यते तस्य स पवित्रकरो यतः ॥ ३५ ॥

( वि० प्र० अं० ३ अ० ७)

इत्यादिना सातत्यमुक्तमिति ।

अथ गौण्योऽपि साक्षान्मुक्तिं जनयन्तु को दोषस्तत्राह—

परां कृत्वैव सर्वेषां तथाह्याह ॥ ३० ॥

परां भक्तिं कृत्वैव सर्वेषां मुक्तावुपयोगः । तथा हि सहेतुकं भगवानाह—

भाषा

आदि से सब पापों का नाश कहा हुआ है, और उसका तात्पर्य यह नहीं है कि दो चार बार कीर्तन करने से महापातकों का नाश हो जाता है, किन्तु यह तात्पर्य है कि कीर्तन आदि का मरण-पर्यन्त अभ्यास करने से महापातकों का भी नाश हो जाता है, जैसा कि उन वाक्यों के अनन्तर यह वाक्य है, "*तस्मादहर्निशं०*" हे मुने ! पूर्वोक्त कारणों से जो मनुष्य अहर्निश विष्णु का स्मरण करता है वह नरकको नहीं जाता, क्योंकि सब पापों के नाश होने से वह शुद्ध हो जाता है तथा "किङ्करा०" यम के दूत दण्ड, पाश, नरक यातना, और स्वयं यम भी उसका कुछ नहीं कर सकते कि जिस मनुष्य का मन केवल नारायण ही में सदा मग्न रहता है, जो मनुष्य नारायण का नाम सदा सब स्थानों में उच्चारण करता है, वह कदापि पापों से अपवित्र नहीं होता क्योंकि वह दूसरों को भी पवित्र करने वाला है ।

प्र०—इन गौणी-भक्तियों से क्यों पराभक्ति उत्पन्न होती है, ? क्या ये गौणी भक्तियाँ साक्षात् मुक्ति को नहीं उत्पन्न कर सकतीं ?

उ०—"*परां कृत्वैव सर्वेषां तथाह्याह*" ( ३० ) पराभक्ति के द्वारा ही गौणी-भक्ति और ज्ञान आदि सब उपाय, मोक्ष के उपयोगी होते हैं जैसा कि युक्ति के साथ भगवान् ने गीता ही में कहा

य इमं परमं गुह्यं मद्भक्तेष्वभिधास्यति ।
भक्तिं मयि परां कृत्वा मामेवैष्यत्यसंशयम् ॥

( गी० अ० १८।६८ ) इति

अत्र 'एतद्धर्मस्योपदेशफलमपि ब्रह्मभावापत्ति' रित्येतावताऽर्थसिद्धौ 'भक्तिं मयि परां कृत्वेति' किमर्थमाह ? तस्या मोक्षसाधनत्वेन श्रुतत्वात् । अत एवोपरिचरस्य वसोः 'आत्मा राज्यं धनं च' ( भा० शा० अ० ३३७ ) इत्यादिना परमेश्वरानुरक्तिरूपाया भक्तेर्लिङ्ग-दर्शितमिति स्वतः प्रयोजनत्वाभावात्सर्वेषां मोक्षहेतुत्वेन सुश्रुतानां परभक्तिजननेन मुक्त्या-द्युपयोग इत्याशय उन्नीयते । न चोभयजनकत्वं तेषां कर्मत्वेन मोक्षाजनकत्वात् । एवं च दृष्टार्थता भवति वाक्यस्येति । अत्रेदं बोध्यम्—गौणभक्तीनां साक्षान्मोक्षहेतुत्वाभावादेव ।

चतुर्णां संनिधानेन यत्फलं तदशाश्वतम् ।
द्वयोस्तु संनिधानेन शाश्वतं प्राप्यते फलम् ॥

इति स्मृतिरपि सङ्गच्छते । आत्मान्तःकरणबाह्यकरणप्रतिमानां सन्निधानेन हि गौण्य एव भक्त्योऽनुष्ठीयन्ते । तासां च कर्मात्मकत्वान्न साक्षान्मोक्षरूपशाश्वतफलजनकत्वम्, "नास्त्यकृतः कृतेने" ति श्रुतेः । द्वयोस्त्वात्मान्तःकरणयोः सन्निधानेन पराभक्तिरेव जायते । तस्यास्तु मोक्षफलत्वमुपपादितमेव श्रुतिस्मृतिन्यायैः । एवञ्च पूर्वोपन्यस्तायाः—

पाषाणलोहमणिमृन्मयविग्रहेषु
पूजा विभोः पुनर्भवकरी मुमुक्षोः ।

भाषा

है कि—"*य इमं*" जो मनुष्य इस गीता शास्त्र के तात्पर्य को मेरे भक्तों के लिये सुनावेगा वह मुझसे पराभक्ति पाकर निस्सन्देह मोक्ष पावेगा । इस वाक्य में 'पराभक्ति को पाकर' यह इसीसे कहा गया कि पराभक्ति ही एक मात्र मोक्ष का उपाय है, और गौणी भक्तियाँ जब कि क्रिया रूपी हैं तब उनसे साक्षात् मोक्ष नहीं हो सकता जैसा कि '*न कर्मणा न प्रजया०*' यह श्रुति है, जो पूर्व में उद्धृत हो चुकी है ।

अब यहाँ ध्यान देना चाहिये कि गौणी-भक्तियों से मोक्ष साक्षात् नहीं होता इसी से 'चतुर्णां' आत्मा, मन, इन्द्रिय, और प्रतिमा इन चारों के मेल से जो फल होता है, वह अनित्य होता है, और आत्मा तथा मन इन दो ही के मेल से जो फल होता है वह अक्षय होता है । यह स्मृति है, क्योंकि चारों के मेल से कीर्तन आदि गौणी-भक्ति ही की जाती हैं, जो क्रिया-रूपी होने से मोक्ष को नहीं उत्पन्न कर सकतीं, जैसा कि अभी कहा जा चुका है और केवल दो ही के मेल से पराभक्ति होती है जिससे कि मोक्ष-रूपी अक्षयफल का साक्षात् लाभ होना श्रुति, स्मृति और युक्ति से भली भाँति प्रतिपादन हो चुका है ।

प्र०—"*पाषाणलोह०*" यह श्रुति-प्रतिमा पूजन के (२) संख्या के प्रमाण में कही जा चुकी है और इस का अर्थ भी वहीं कहा जा चुका है, जिस का सारांश यह है कि "मोक्ष चाहने वाले के

तस्माद्यतिः स्वहृदयार्चनमेव कुर्यात्
बाह्यार्चनं परिहरेदपुनर्भवाय ॥

इति यजुर्वेदमैत्रायणीयशाखाश्रुतेरपि बाह्यार्चने परभक्तिभिन्नफलकामनाप्रसङ्गसंभावनया बन्धप्रसङ्गनिवारणमात्रे तात्पर्यम्। वस्तुतस्तु यतिकर्तृकमानसलिङ्गार्चनस्तुतिपरा, शब्दविषया यतेर्बाह्यार्चननिषेधपरैव वेयम्। न जातु गौणभक्तेः परभक्तिहेतुता निषेधपरा। किञ्च-

तत्तेऽर्हत्तम नमः स्तुतिकर्मपूजाः
कर्मस्मृतिश्चरणयोः श्रवणं कथायाम्।
संसेवया त्वयि विनेति षडङ्गया किं
भक्तिं जनः परमहंसगतौ लभेत ॥
( भा० ७ स्क० अ० ९ श्लो० ५० ) इति।

प्रह्लादेन सत्यपि ज्ञानादौ गौणीभक्तीरन्तरा परभक्तेरलभ्यत्वमुक्तम्। प्रणिपातः स्तुतिः, सर्वकर्मार्पणम्, परिचर्या, चरणस्मृतिः, कथाश्रवणं चेति षडङ्गान्यप्युक्तानि। षट्त्वे च न पर्यनुयोगावसरः, विभाजकेच्छाया एव तत्र तन्त्रत्वात्। अत एव तत्र ११ स्कन्धे १४ अध्याये-

बाध्यमानोऽपि मद्भक्तो विषयैरजितेन्द्रियः।
प्रायः प्रगल्भया भक्त्या विषयैर्नाभिभूयते ॥ १८ ॥

भाषा

लिये पाषाणादिक के प्रतिमा में परमेश्वर का पूजन बन्धकारी होता है, इस लिये यति ( संन्यासी ) उसको न करै, किन्तु मानस लिङ्ग का पूजन करै" इस से यह स्पष्ट निकलता है कि प्रतिमा-पूजन बन्ध ही का कारण है। तो ऐसी दशा में प्रतिमा-पूजन आदि गौणी भक्तियों को पराभक्ति के द्वारा मोक्ष का कारण कहना इस श्रुति से विरुद्ध क्यों नहीं है ?

उ० १—इस उक्त श्रुति का इतना ही तात्पर्य है कि पराभक्ति अन्य फल की कामना से यदि प्रतिमा-पूजन किया जाय तो उस पूजन से बन्ध ही होता है, इस लिये पुत्रस्वर्गादि फल की कामना से प्रतिमा पूजन, मोक्ष चाहने वाले को नहीं करना चाहिये।

उ० २—अथवा यति के मानस-लिङ्ग की पूजा के विषय में इस श्रुति से प्रशंसा मात्र किया गया है न कि यति से अन्य के लिये प्रतिमा-पूजन का निषेध है। इसी से श्रीमद्भागवत के ७ स्कन्ध में प्रह्लाद ने स्पष्ट ही कहा है कि "ज्ञान और योग आदि के सिद्ध होने पर भी गौणी भक्तियों के बिना पराभक्ति नहीं हो सकती" जैसा उनका यह श्लोक है कि—

"तत्तेऽर्हत्तम०" हे अर्हत्तम ! (नृसिंह) पूर्वोक्त रीति से यह सिद्ध है कि नमस्कार, स्तुति, सब कर्मों का आप में अर्पण, पूजन आदि सेवा, आप के चरणों का स्मरण, आप की कथा का श्रवण इन ६ अङ्ग-रूपी गौणी-भक्ति के बिना, क्या कोई आप में पराभक्ति पासकता है ? कदापि नहीं। तथा ११ स्कन्ध अ० १४ में भगवान् कृष्ण ने स्वयं कहा है कि—"बाध्यमानो" इन्द्रियों के वशीभूत होकर विषयों में अनुरक्त हुआ भी, मेरा भक्त प्रायः अपनी प्रबल-भक्ति के प्रताप से पुनः विरक्त

यथाऽग्निः सुसमिद्धार्चिः करोत्येधांसि भस्मसात् ।
तथा मद्विषया भक्तिरुद्धवैनांसि कृत्स्नशः ॥ १९ ॥
न साधयति मां योगो न सांख्यं धर्म उद्धव ।
न स्वाध्यायस्तपस्त्यागो यथा भक्तिर्ममोर्जिता ॥ २० ॥
भक्त्याऽहमेकया ग्राह्यः श्रद्धयाऽत्मा प्रियः सताम् ।
भक्तिः पुनाति मन्निष्ठा श्वपाकानपि संभवात् ॥ २१ ॥
धर्मः सत्यदयोपेतो विद्या वा तपसाऽन्विता ।
मद्भक्त्यापेतमात्मानं न सम्यक् प्रपुनाति हि ॥ २२ ॥
कथं विना रोमहर्षं द्रवता चेतसा विना ।
विनाऽऽनन्दाश्रुकलया शुद्ध्येद्भक्त्या विनाऽऽशयः ॥२३॥
वाग्गद्गदा द्रवते यस्य चित्तं रुदत्यभीक्ष्णं हसति क्वचिच्च।
विलज्ज उद्गायति नृत्यते च मद्भक्तियुक्तो भुवनं पुनाति ॥ २४ ॥
यथाऽग्निना हेममलं जहाति ध्मातं पुनः स्वं भजते स्वरूपम् ।
आत्मा च कर्मानुशयं विधूय मद्भक्तियोगेन भजत्यथो माम् ॥ २५ ॥
तथा यथाऽत्मा परिमृज्यतेऽसौ मत्पुण्यगाथाश्रवणाभिधानैः ।
तथा तथा पश्यति वस्तुसूक्ष्मं चक्षुर्यथैवाञ्जनसम्प्रयुक्तम् ॥ २६ ॥

भाषा

ही हो जाता है ॥ १८ ॥

हे, उद्धव ! जैसे परम प्रज्वलित अग्नि, काष्ठों को भस्म कर देता है, वैसे मेरी भक्ति सब पापों को नाश कर देती है ॥ १९ ॥ योग, सांख्य, वेदाध्ययन, तप, त्याग, और अन्यान्य धर्म मुझको वैसा प्रसन्न नहीं कर सकते जैसा कि मेरी भक्ति मुझको प्रसन्न करती है ॥ २० ॥ मैं सज्जनों का प्रिय और सब प्राणियों का आत्मा हूँ, तथापि एक पराभक्ति ही से मुझे कोई पा सकता है, और मेरी पराभक्ति नीच से नीच को भी पवित्र कर देती है ॥ २१ ॥ मेरी भक्ति से शून्य आत्मा को सत्य, और दया के सहित धर्म अथवा तप के सहित विद्या भी पूर्ण पवित्र नहीं कर सकती ॥ २२ ॥ रोम-हर्ष, पिघलता हुआ मन और आनन्द की अश्रु-कला से उपलक्षित भक्ति के बिना मन कैसे शुद्ध हो सकता है ? ॥ २३ ॥ जो मेरा भक्त स्नेह से गद्गद वाणी बोलता है और जिसका चित्त भक्ति से पिघलता है, तथा जो कभी रोता, कभी हँसता, और कभी नाचता रहता है, वह जगत् को पवित्र करता है ॥ २४ ॥

जैसे अग्नि में तपाया हुआ सुवर्ण, सब मलों को छोड़ अपने वास्तविक रूप को प्राप्त होता है वैसे ही मेरी भक्ति से परिपक्व आत्मा सब पुण्य और पापों को फटकार कर अपने वास्तविक रूप अर्थात् मुझ को प्राप्त होता है ॥२५॥ मेरी कथा श्रवण आदि के अभ्यास करने से ज्यों ज्यों आत्मा पवित्र होता जाता है, त्यों त्यों जैसे सिद्धाञ्जन के लगाने से नेत्र सूक्ष्म वस्तुओं को देखने लगता है, वैसे वह सूक्ष्म वस्तुओं को देखता है ॥ २६ ॥

विषयान्ध्यायतश्चित्तं विषयेषु विषज्जते ।
मामनुस्मरतश्चित्तं मय्येव प्रविलीयते ॥ २७ ॥

इति भगवतैवोक्तम् । एवम्—

नाम्नोऽस्य यावती शक्तिः पापनिर्हरणे हरेः ।
तावत्कर्तुं न जानाति पातकं पातकी नरः ॥
सर्वपापप्रसक्तोऽपि ध्यायन्निमिषमच्युतम् ।
भूयस्तपस्वी भवति पङ्क्तिपावनपावनः ॥
सकृदुच्चरितं येन हरिरित्यक्षरद्वयम् ।
बद्धः परिकरस्तेन मोक्षाय गमनं प्रति ॥

इत्यादीनामपि यथा नाध्यारोपप्रशंसाऽर्थवादत्वं तथोपरिष्टात्स्फुटीभविष्यति । कीर्तनाद्यनुष्ठानबलेन पापाचरणस्याभावोऽपि च कीर्तनादेरङ्गम् "न वेदबलमाश्रित्य पापकर्मरतिर्भवेदि"तिस्मरणात् अर्चनादिना चार्चकादीनामेवोपकारो न तु भगवतः। तथा चोक्तं भगवतैव—

कृतकृत्यस्य तृप्तस्य मम किं क्रियते नरैः ।
बहिर्वाऽभ्यन्तरे वाऽपि मया भावो हि गृह्यते ॥ इति ।

भाषा

जैसे कामिनी आदि रमणीय विषयों को निरन्तर ध्यान करते करते उन विषयों में मन लीन हो जाता है, वैसे ही मुझको निरन्तर ध्यान करते करते मुझ ही में मन लीन हो जाता है॥२७॥ तथा अन्य वाक्य भी इस विषय में प्रमाण हैं जैसे कि:—'*नाम्नोऽस्य०*' भगवान् के नाम का निरन्तर, उच्चारण, जितने पापों का नाश कर सकता है, चाहे कितना बड़ा भी पापी हो परन्तु उतना पाप करना जान भी नहीं सकता है ॥ '*सर्वपाप०*' सब पापों को कर के भी यदि पुनः पाप करना छोड़ दे, और निमेषमात्र भी भक्ति से परमेश्वर का ध्यान करे, तो वह पुनः तपस्वी और पङ्क्तिपावनों का भी पावन हो जाता है।

"*सकृदु०*" जिसने परमेश्वर को ध्यान कर 'हरि' इन दोनों अक्षरों को एक बार भी कह दिया वह मानो मोक्ष जाने के लिये, कटिबद्ध हो गया। इस प्रकार से बहुत से प्रामाणादि के वाक्य हैं जिनको कहाँ तक लिखें, और यह बात आगे चलकर स्पष्ट हो जायगी कि ये सब वाक्य प्रशंसा-मात्र नहीं हैं, किन्तु इनका प्रत्येक अर्थ सत्य ही है। यह कदापि ध्यान नहीं करना चाहिये कि पूजनादि से परमेश्वर का कुछ भी उपकार होता है, जिस से कि वह प्रसन्न होते हैं अथवा परमेश्वर के विषय में किसी अत्याचार से उनका कुछ भी अपकार होता है कि जिससे वह अप्रसन्न होते हैं, क्योंकि परमेश्वर ने स्वयं ही कहा है "*कृतकृत्यस्य*" मैं कृतकृत्य ( मुझे कुछ करना नहीं है ) हूँ, इसी से मेरा कोई बाह्य कार्य नहीं है कि जिससे कोई मेरी सहायता करे और तृप्त ( स्वयं आनन्द रूपी होने से अपने लिये मैं कुछ इच्छा नहीं रखता ) हूँ इसी से भीतरी कार्य भी मेरा कुछ नहीं है जिसमें कि कोई मुझे सहायता दे, मैं केवल भाव (भक्ति) देखता हूँ। श्रीमद्भागवत के ७ वें स्कन्ध में प्रह्लाद ने भी कहा है कि—

प्रह्लादेनापि—नैवात्मनः प्रभुरयं निजलाभपूर्णो
मानं जनादविदुषः करुणो वृणीते ।
यद्यज्जनो भगवते विदधीत मानं
तच्चात्मने प्रतिमुखस्य यथा मुखश्रीः ॥
( भा० स्क० ७ । ११ ) इति ।

अत्र यथा दर्पणप्रतिबिम्बिते मुखादौ यदि तिलकादिकृता श्रीरपेक्ष्यते तदा बिम्बभूते मुखादावेव सा समर्पणीया । सा च प्रतिबिम्बे स्वयमेव प्रतिफलति न त्वन्यः कोऽपि प्रतिबिम्बे तादृशश्रीसंपत्तावुपायोऽस्ति । तथा बिम्बभूते ईश्वरे समर्पितमेव तत्प्रतिबिम्बभूतो जीवो लभत इति जीवस्य पुरुषार्थलाभेनास्त्युपायान्तरमिति दृष्टान्ततात्पर्यमिति ।

अत्रेदमवधेयम्—संसारमूलभूतोऽपरोक्षोऽनात्मन्यात्माध्यासोऽनादिभवपरम्परोपार्जिता-सङ्ख्यदुर्वासनाप्रभावोपबृंहितमूलो न तमां परोक्षेण सहस्रेणाप्यात्मतत्वज्ञानानां चालयितुमपि शक्यते, किमुतोन्मूलयितुम् । किंतु आत्मतत्त्वसाक्षात्कारेणैव । तथा च साङ्ख्यदर्शनसूत्रम्—

'युक्तितोऽपि न बाध्यते दिङ्मूढवदपरोक्षादृते' इति ।

भाषा

"नैवात्मनः०" इसका अक्षरार्थ यह है कि करुणावरुणालय स्वयं परिपूर्ण यह प्रभु (परमेश्वर) इस अज्ञानी और दरिद्रजन से अपना मान ( सत्कार ) कदापि नहीं चाहते । यह जन परमेश्वर के अर्थ जो जो मान करता है, वह सब अपने लिये करता है, जैसे मुख की श्री (तिलकादि शोभा) प्रतिबिम्ब के लिये होती है । तात्पर्य इसका यह है कि यदि कोई चाहे कि दर्पण में प्रतिबिम्बित मुख पर तिलक की शोभा ले आ दूँ तो बिम्ब ( मुख ) में तिलक लगाये बिना अन्य किसी उपाय से वह मुख के प्रतिबिम्ब में तिलक की शोभा कदापि नहीं ले आ सकता, और जब मुख में वह तिलक लगा देता है तब आप ही आप प्रतिबिम्ब में तिलक की शोभा हो जाती है। ऐसे ही मायारूपी दर्पण में चैतन्यरूपी ईश्वर का प्रतिबिम्ब रूपी जीव, अपने बिम्बरूपी ईश्वर में समर्पण किये हुए शुभ फल को पाता है। और दूसरा कोई उपाय शुभ फल पाने का नहीं है, तथा इसी से ईश्वर में किसी को शुभ फल देने के कारण विषमता दोष नहीं है, क्योंकि जो जैसा शुभ वा अशुभ समर्पण करेगा वह वैसा ही पावेगा ।

अब यह ध्यान करना चाहिये कि असंख्य जन्मों के अनादि, प्रबल-दुष्ट वासनाओं से अत्यन्त दृढ़, अनादि अविद्या रूपी मूल से उत्थित सब सांसारिक दुःखों का निदान, जो यह शरीर आदि में आत्मा का भ्रम है, वह प्रत्यक्ष रूपी है, इसी से श्रुति, स्मृति, आदि उपदेशों से उत्पन्न अनुमानादि रूपी सहस्रों तत्वज्ञान भी उसे हिला भी नहीं सकते, उसके नाश करने की आशा तो तत्वज्ञानों से कदापि नहीं की जा सकती, किन्तु आत्मतत्व का प्रत्यक्ष रूपी ही ज्ञान इस भ्रम को नाश कर सकता है, जैसा कि सांख्यदर्शन में कपिलमहर्षि का यह सूत्र है कि—

"युक्तितोऽपि" अर्थात् उपाधि मूलक, प्रत्यक्ष भ्रम, अनुमान और तर्करूपी युक्तियों से कदापि

नाप्युपाधिमूलैः प्रतिबिम्बादिविभ्रमैः कवलिते विषये श्रवणादिसहस्रसहायता-सध्रीचीनाऽपि तत्त्वमस्यादिश्रुतिस्तादृशभ्रमनिदानभूतमुपाधिमनपसारन्ती कथमप्यधिष्ठान-तत्त्वसाक्षात्कारमुपजनयितुमीष्टे। तथा च भक्तिदर्शनभाष्ये "न हि निपुणदर्शनेनाप्युपाधियोगे, स्फटिकलौहित्यभ्रमनिवृत्तिरस्ती"ति। एवं च संसारमूलभूतस्यान्तःकरणोपाधेर्भगवदनुग्रहमन्त-रेणातितरामेव दुर्निरसत्वात्तदनुग्रहजननी भक्तिर्मायामयान्तरायसहस्रानायासापनोदन-द्वारेण श्रवणादिषु साधनेषु तत्त्वसाक्षात्कारोपजननशक्तिमुत्तेजयन्ती तत्त्वसाक्षात्कारे नियम-तोऽपेक्षते। भक्तीतराणि साधनानि हि प्रत्यूहव्यूहैरपोह्यमानानि तदाननावलोकनपरायणानि न तां विना स्वात्मानमपि धारयितुं प्रभवन्ति, द्रागेव तु तत्त्वसाक्षात्कारमुपजनयितुम्। यत्र हि मृत्युसंसारसागरे परमसङ्कुकानामपि मखप्लवानामातरकल्पेषु लघीयस्स्वपि स्वस्वभागेषु निर्भरलोलुभा देवा अपि तत्त्वसाक्षात्कारसाधनानि बहुधा विघ्नन्ति किमुत पराञ्चो विषयाः।

तथा च बृहदारण्यकोपनिषदि—

अथ योऽन्यां देवतामुपास्तेऽन्योऽसावन्योऽहमस्मीति, न स वेद यथा पशुरेवꣳ स

भाषा

नहीं हटता, किन्तु यथार्थ प्रत्यक्ष ही से वह नष्ट होता है, जैसे दिङ्मोह (दिशाभ्रम) यथार्थ प्रत्यक्ष के बिना सूर्यादिदर्शन रूपी किसी युक्ति वा उपदेश से नहीं मिटता। और यह भी नहीं है कि उपाधि-मूलक, उक्त भ्रम से कवलीकृत आत्मा रूपी विषय में सहस्रों श्रवण, मनन, निदिध्यासन की सहायताओं को पाकर भी भ्रम के मूल उपाधि को हटाये बिना "तत्त्वमसि" (तू वह अर्थात् परब्रह्म है) आदि वेदवाक्य भी आत्म-तत्व का प्रत्यक्ष ज्ञान उत्पन्न कर सकते हैं। इसी से पण्डित स्वमेश्वर ने भक्तिदर्शन के भाष्य में कहा है कि "धूप में स्थित स्फटिक मणि में ऊपर धारण किये हुए जपापुष्प (अड़हुल) की रक्तता का जो भ्रम होता है वह चाहे कितनी भी कड़ी दृष्टि से देखें, तो कुछ भी नहीं हटता किन्तु जपापुष्प के हटाने ही से हटता है"। इससे अब सहज में यह सत्य बात निकल पड़ी कि जन्म, मृत्यु आदि अनेक क्लेशों से भरे हुए इस संसार के मूलभूत मायारूपी उपाधि के हटाने ही से शरीरादि में आत्मा का भ्रम हट सकता है, और उसके हटने से मोक्ष हो सकता है, परन्तु परम समर्थ श्रीपरमे-श्वर के बिना, कोई ऐसा नहीं है जो मायारूपी उपाधि को हटा सके, तथा परमेश्वर के अनुग्रह का कारण भी पराभक्ति से अन्य कोई नहीं है, किन्तु वही एक ऐसी है, जो मायाकृत सहस्रों विघ्नों को नाश करती और श्रवण आदि साधनों की शक्तियों को भड़काती हुई, तत्व साक्षात्कार के लिये अवश्य अपेक्षित है। और योग, श्रवण आदि उपाय तो सहस्रों विघ्नों की मार पड़ने से दुर्दशा में पड़ कर भक्ति ही के मुख को देखते हैं, अर्थात् भक्ति के बिना ये तृण को भी टेढ़ा नहीं कर सकते, तत्व साक्षात्कार उत्पन्न करने की आशा तो इनसे बहुत ही दूर है। (भला जब कि) इस संसारसागर में यज्ञरूपी बेड़ा के भागरूपी मलाही के परम लोभी होकर इन्द्रादि देवता भी तत्व साक्षात्कार के प्रत्येक उपायों पर अनेकानेक विघ्न करने में कटिबद्ध रहते हैं, और विषयों की आकर्षणशक्ति से उत्पन्न विघ्नों की तो गणना ही नहीं हो सकती जैसा कि—

"अथ योऽन्यां०" (जो परमेश्वर से अन्य देवता को अपने से अन्य समझकर उसकी उपासना करता

देवानां यथाह वै बहवः पशवो मनुष्यं भुञ्ज्युरेवमेकैकः पुरुषो देवान्भुनक्त्येकस्मिन्नेव पशावादीयमानेऽप्रियं भवति किमु बहुषु तस्मादेतेषां तन्न प्रियं यदेत मनुष्या विद्युः इति ॥

भगवान् कात्यायनोऽपि—

देवानां प्रिय इति च मूर्खे इति ।

तत्राकारणकरुणावरुणालये निखिलभुवनसृष्टिस्थितिप्रलयलीले भगवति भक्तिं विना कोऽन्य उपायो मोक्षस्य संभावनापथमप्यधिरोढुमीशीतेत्यत्र कथनीयमेव किम्। भगवदाश्रयणेन सकलविघ्ननिवारणद्वारा तत्त्वसाक्षात्कारे जाते तु देवानामपि न विघ्नापादनशक्तिः किमुतापरेषाम्। तथा च तत्रैव श्रूयते—

य एवं वेदाऽहं ब्रह्मास्मीति स इद ँ सर्वं भवति तस्य ह न ।
देवाश्च नाभूत्यायीशित आत्मा ह्येषा ँ स भवति इति ॥

अत्राभूतिरजन्ममोक्ष इति यावत्। अत एव खण्डनखण्डखाद्ये श्रीहर्षमिश्राः—

ईश्वरानुग्रहादेषा पुंसामद्वैतवासना ।
महाभयव्रतत्राणां द्वित्राणां यदि जायते ॥ इति ॥

मदीये नारायणकाव्येऽपि—उपाध्यपायं विना न भ्रमक्षयो
यथाऽरुणस्य स्फटिके जपाजुषः ।

भाषा

है वह उन देवताओं का पशु है अर्थात् जैसे एक एक मनुष्य का काम गौ, अश्व आदि अनेकानेक पशु करते रहते हैं, तब भी एक पशु के निकल जाने से मनुष्य को खेद होता है, वैसे ही यज्ञ, श्राद्ध आदि कार्यों के करने वाले मनुष्य, देवता और पितर के पशु हैं। इसी से यदि एक मनुष्य भी तत्वज्ञानी हो जाय, तो देवता आदि को खेद होता है, क्योंकि तब तो कर्म-काण्ड के जंजाल से वह मनुष्य छूट जाता है, यह बृहदाहरण्यक उपनिषद् का वाक्य है। और इसी से मनुष्य, सब श्रुति और स्मृति में देवता और पितर के ऋणी कहे जाते हैं। तो इसी दशा में देवता और पितर कब चाहेंगे कि उनका ऋणी मनुष्य, ऋण न देकर तत्वज्ञानी होने के कारण उनके ऋण से छूट जाय। तथा कात्यायन महर्षि ने भी कहा है कि—

"*देवानां*" मूर्ख को "*देवानां प्रिय*" कहते हैं क्योंकि मूर्ख (अज्ञानी) ही यज्ञ आदि कर्म करने से देवताओं का प्रिय होता है। (तब ऐसी दशा में) यह कहना ही क्या है कि "विश्व की सृष्टि, स्थिति और संहार भी, जिसकी इच्छामात्र से होते हैं, ऐसे सर्वशक्ति और करुणामूर्ति श्री परमेश्वर में भक्ति के बिना मोक्ष के लिये कोई अन्य उपाय नहीं है जैसा कि—

"*य एवं*" ज्ञानी-भक्त के मोक्ष को देवता भी नहीं वारण कर सकते, क्योंकि वह देवताओं का आत्मा हो जाता है। और यही बात पण्डित श्री हर्ष मिश्र ने खण्डन-खण्ड खाद्य में "ईश्वरानुग्रहादेषा०" इस श्लोक से तथा मैंने भी अपने नारायण काव्य के "*उपाध्यपायं*" इस श्लोक से कहा

स तुष्यतः स्याद्विभुतः स तोष्यते
स्वयैव भक्त्येति भवेदसौ परा ॥
( स० १ श्लोक ३९ ) इति

एतदभिप्रेत्यैव वातरशनो भगवान्कविः भागवते ११ स्कन्धे—

मन्येऽकुतश्चिद्भयमच्युतस्य
पादाम्बुजोपासनमत्र नित्यम् ।
उद्विग्नबुद्धेरसदात्मभावाद्
विश्वात्मना यत्र निवर्तते भीः ॥ ३३ ॥
शृण्वन् सुभद्राणि रथाङ्गपाणे-
र्जन्मानि कर्माणि च यानि लोके ।
गीतानि नामानि तदर्थकानि
गायन्विलज्जो विचरेदसङ्गः ॥ ३९ ॥
एवं व्रतः स्वप्रियनामकीर्त्या
जातानुरागो द्रुतचित्त उच्चैः ।
हसत्यथो रोदिति रौति गाय-
त्युन्मादवन्नृत्यति लोकबाह्यः ॥ ४० ॥
खं वायुमग्निं सलिलं महीं च
ज्योतींषि सत्वानि दिशो द्रुमादीन् ।
सरित्समुद्रांश्च हरेः शरीरं
यत्किंच भूतं प्रणमेदनन्यः ॥ ४१ ॥

विवृतं चैतत् गीतागूढार्थदीपिकाया उपोद्धात एव मधुसूदनस्वामिना—

भाषा

है । और इसी पूर्वोक्त अभिप्राय से वातरशन ( नग्न ) भगवान् कवि ने भागवत के ११ वें स्कन्ध के २ अध्याय में कहा है कि—

"मन्ये कुत०" मैं परमेश्वर के चरणारविन्द के नित्य उपासन ही को सब विघ्नों का नाशक मानता हूँ, जिससे कि संसार दुःखों का भय सर्वथा निवृत्त हो जाता है ।

नारायण के जन्मों और कर्मों को श्रवण करते तथा उनके नामों तथा उनके विषय के गीतों को गाते, निर्लज्ज होकर अकेला विचरे । ऐसा ही करते करते अनुराग के प्रताप से जब उस भक्त का मन पिघल जाता है, तब लोक से बाह्य होकर उन्मत्त के तुल्य अकस्मात् हँसता, रोता, बकता और नाचता रहता है । आकाश, वायु, अग्नि, जल, पृथिवी, सूर्य, चन्द्र, तारा आदि ज्योति, अन्यान्य प्राणी, पूर्वादि दिशा, वृक्षादि स्थावर, नदियाँ और समुद्र जो कुछ पदार्थ हैं इन सबको अपने से अभिन्न समझ कर प्रणाम किया करे ।

गीता गूढ़ार्थ-दीपिका के उपोद्घात में श्री मधुसूदन सरस्वती स्वामी ने भी कहा है कि—

तथाहि—निरुद्धे चेतसि पुरा सविकल्पसमाधिना ।
निर्विकल्पसमाधिस्तु भवेदत्र त्रिभूमिकः ॥
व्युत्तिष्ठते स्वतस्त्वाद्ये द्वितीये परबोधितः ।
अन्ते व्युत्तिष्ठते नैव सदा भवति तन्मयः ॥
यस्य देवे परा भक्तिर्यथा देवे तथा गुरौ ।
तस्यैते कथिता ह्यर्थाः प्रकाशन्ते महात्मनः ॥
इत्यादिश्रुतिमानेन कायेन मनसा गिरा ।
सर्वावस्थासु भगवद्भक्तिरत्रोपयुज्यते ॥
पूर्वभूमौ कृता भक्तिरुत्तरां भूमिमानयेत् ।
अन्यथा विघ्नबाहुल्यात् फलसिद्धिः सुदुर्लभा ॥ इति ।

अथात्र 'यस्य देवे पराभक्ति' रिति श्रुतौ देवपदस्य भगवत्परत्वं मधुसूदनाभिप्रेतम् । तच्च 'देवभक्तिरितरस्मिन्साहचर्यात्' (भ० मी० अ० १ आ० २ सू० ८) इति पूर्वोक्तन्यायेन विरुद्धम् । तत्र देवपदस्य भगवदन्येन्द्रादिपरताया व्यवस्थापितत्वात् इति चेत्—सत्यम्, तथापि ज्ञानसाधनानुष्ठानविघ्ननिवारणार्थिना कृता गौणीभक्तिर्ज्ञानोपयोगिनीत्यत्र तात्पर्यम् । सूत्रकृता तु परभक्तेर्ज्ञानं प्रत्यङ्गत्वं निराकुर्वता तथोक्तम् । अत एवाविद्याया मलविक्षेपावरण-

भाषा

"यस्य देवे०" इस वेद-वाक्य ने स्वयं कहा है कि "जिसकी मुख्य भक्ति श्री परमेश्वर और गुरु में तुल्य होती है, उस महात्मा को उपनिषदों के वास्तविक अर्थ प्रकाशते हैं" इससे यह निश्चित है कि ज्ञान और योग सिद्ध करने में मन, वचन, कर्म से भगवद्भक्ति का उपयोग है। और भगवद्भक्ति, उक्त अभ्यास करने वाले की पूर्व पूर्व भूमिका सिद्ध कर उसको अग्रिम अग्रिम-भूमिका में अधिकारी बनाती है, और यदि भगवद्भक्ति नहीं करता तो अनेकानेक विघ्नों के कारण, उसके योग और ज्ञान की भूमिकायें कदापि सिद्ध नहीं हो सकतीं।

प्र०—"यस्य देवे" इस भक्त श्रुति में 'देव' शब्द से भगवान् का ग्रहण होना मधुसूदन स्वामी ने क्यों कहा ? क्योंकि इसमें "*देवभक्तिरितरस्मिन् साहचर्यात्*" (भ० मी० अ० १ आ० २ सू० ८) इस पूर्वोक्त सूत्र से इस कारण विरोध पड़ता है कि इस सूत्र से यह सिद्धान्त किया गया है कि "यस्य देवे" इस श्रुति में 'देव' शब्द से परमेश्वर का ग्रहण नहीं है किन्तु इन्द्रादि देवताओं ही का ग्रहण है।

उ०—प्रश्न ठीक है, परन्तु मधुसूदन स्वामी का इतने ही में मुख्य तात्पर्य है कि गौणी भक्तियाँ विघ्न-नाश के द्वारा ज्ञान में उपयोगी हैं। और सूत्रकार शाण्डिल्य महर्षि ने तो पराभक्ति के प्रति ज्ञान की प्रधानता के खण्डनार्थ वैसा कहा है, इस रीति से उक्त विरोध हट जाता है। और पूर्वोक्त तात्पर्य ही के अनुसार वेदान्त-दर्शन का यह गूढ़ सिद्धान्त है कि 'माया' की तीन शक्तियाँ हैं। (१) मल, (२) विक्षेप, (३) आवरण। निष्काम कर्म उपासना ( पराभक्ति ) से तीन शरीर शक्ति का तत्व साक्षात्कार से साक्षात् नाश होता है। और इनमें प्रथम शक्ति का निष्कामकर्म से, द्वितीय

शक्तीनां क्रमेण निष्कामकर्मोपासना तत्त्वसाक्षात्कारैर्नाश इत्यद्वैतदर्शनसिद्धान्तः। किम्बहुना? यत्र जीवन्मुक्ता अप्यतिकृतज्ञाः पूर्वमहोपकारिणीं सपदि फलमजनयन्तीमपि भगवद्भक्ति-मद्वेषादिवत् स्वभावत्वान्नापहातुमीशते। इदमपि तत्रैव तेनोक्तम्—

जीवन्मुक्तिदशायान्तु न भक्तेः फलकल्पना।
अद्वेष्टृत्वादिवत्तेषां स्वभावो भजनं हरेः॥
आत्मारामाश्च मुनयो निर्ग्रन्था अप्युरुक्रमे।
कुर्वन्त्यहैतुकीं भक्तिमित्थंभूतगुणो हरिः॥
तेषां ज्ञानी नित्ययुक्त एकभक्तिर्विशिष्यते।
इत्यादिवचनात्प्रेमभक्तोऽयं मुख्य उच्यते॥

न पुनर्जीवन्मुक्तानामेव भगवद्भक्तिः स्वभावः अपि तु सर्वेषां सताम्। तथा च—

भागवते—सतामयं सारभृतां निसर्गो
यदर्थवाणीश्रुतिचेतसामपि।
प्रतिक्षणं नव्यवदच्युतस्य यत्
स्त्रिया विटानामिव साधुवार्ता॥ इति॥

भाषा

शक्ति का निष्काम उपासना ( पराभक्ति ) और तृतीय शक्ति का ब्रह्म साक्षात्कार से साक्षात् नाश होता है। अधिक क्या कहना है क्योंकि भगवद्भक्ति के प्रताप से पुरुष जब जीवन्मुक्त हो जाता है, अर्थात् कृतकृत्य हो जाने से उसको विघ्न की शङ्का नहीं रहती, और इसी से उसके लिये भगवद् भक्ति से भी कोई लाभ नहीं रहता, तब भी वह अपने पूर्व की महोपकारिणी-भक्ति का कृतज्ञ हो कर उसे नहीं छोड़ता अर्थात् जैसे जीवन्मुक्त का यह स्वभाव ही है कि वह राग, द्वेष आदि नहीं करता वैसे भगवद्भक्ति, उसका एक स्वभाव ही है तो अपने स्वभाव को कोई कैसे छोड़ सकता है ? इस बात को भी उक्त उपोद्घात में मधुसूदन स्वामी ने स्पष्ट कहा है कि "*जीवन्मुक्ति*" तथा भागवत में भी "*आत्मा-रामा०*" अर्थात् एक परमेश्वर ही ऐसे हैं कि जिन में आत्माराम (जीवन्मुक्त जिनको कि भगवद्भक्ति से कुछ प्रयोजन नहीं है ) मुनि भी सच्ची भक्ति करते हैं।

यह नहीं समझना चाहिए कि भगवद्भक्ति, केवल जीवन्मुक्तों ही का स्वभाव है किन्तु वह सब ही भद्र पुरुषों का स्वभाव है जैसा कि श्रीमद्भागवत के दसवें स्कन्ध में कहा है कि "*सतामयं*" अर्थात् सब सारग्राही सत्पुरुषों का यह स्वभाव है कि उनकी वाणी, कर्ण और मन, श्रीपरमेश्वर के गुणों को कहने, सुनने और स्मरण करने ही के लिये होते हैं तब भी वे गुण उनके लिये प्रतिक्षण नये नये ही होते जाते हैं। निदान उन गुणों को रात दिन बार बार वर्णन, श्रवण और स्मरण करने से भी वे पुरुष सन्तुष्ट होकर ढीले नहीं पड़ते किन्तु उनकी उन सब गुणों में अनुराग वृद्धि ही होती जाती है, इसलिये उन गुणों के वर्णन आदि में वे पुरुष अधिकाधिक कटिबद्ध ही हो जाते हैं, यही परमप्रेम का लक्षण है। जैसे कामी पुरुष अपनी प्रिया से एक ही बात को अनेकानेक बार कहता हुआ भी सन्तुष्ट नहीं होता किन्तु उसी वार्ता की पुनः पुनः आवृत्ति करने से उसकी राग वृद्धि होती जाती है।

इयञ्च भगवद्भक्तिरतिविशेषात्मिकाऽपि परमेश्वरालम्बनत्वान्न कामिनीरतिरिव शृङ्गारस्य स्थायीभावः, किन्तु चतुस्त्रिंशः संचारिभावभेदः प्रतिबध्नाति चासावाराध्यत्वज्ञानस्य पृष्ठचरीतद्बाध्यां भगवद्रत्यनुभावस्पष्टवर्णनात्मकेभ्यः कुमारसंभवगीतगोविन्दादिकाव्येभ्य उद्भवन्तीं भगवत्संभोगचर्वणाम् आलम्बनधर्मिकस्याराध्यत्वज्ञानस्य शृङ्गाररसोल्लासप्रतिबन्धकतायाः समस्तसहृदयहृदयसाक्षिकत्वादिति साहित्यमार्मिकाः। तथा च रसगङ्गाधरे १ आनने अनौचित्यवर्णनप्रस्तावे—

"न च साधारणीकरणादाराध्यत्वज्ञानानुपपत्तिरिति वाच्यम्। यत्र सहृदयानां रसोद्बोधः प्रामाणीकस्तत्रैव साधारणीकरणस्य कल्पनात् अन्यथा स्वमातृविषयकस्वपितृरतिवर्णनेऽपि रसोद्बोधापत्तेः। जयदेवादिभिस्तु गीतगोविन्दादिप्रबन्धेषु सकलहृदयसम्मतोऽयं समयो मत्तमतङ्गैरिव भिन्न इति न तन्निदर्शनेनेदानीन्तनेन तथा वर्णयितुं साम्प्रतमिति"।

एवं चोक्तयोराराध्यत्वज्ञानरसोद्बोधयोस्तेजस्तमसोरिव परस्परपराहतत्वाद्भगवत्याराध्यत्वज्ञानं यस्यास्ति न तस्य कदाचिदपि तादृशकाव्येभ्यो रसोद्बोधः। यस्य च तेभ्यो

भाषा

और इसी विषय में साहित्य शास्त्र के मार्मिक विद्वद्वरों का यह अटल सिद्धान्त है कि "यद्यपि भगवद्भक्ति भी रतिविशेष रूपी है तथापि कामिनी रति की नाईं वह शृङ्गार रस का "स्थायी भाव" नहीं है किन्तु "व्यभिचारी" भावों का ३४ वाँ भेद है और यह भी है कि "आराध्यत्व बुद्धि" (यह गुरु आदि मुझसे बड़े हैं और मेरे आराधनीय हैं) के बिना भक्ति नहीं होती। इसी से जो काव्यांभास (दुष्ट काव्य) गीतगोविन्दादि परमेश्वर के रतिभाव के अनुभाव रूपी (चुम्बनादि सम्भोग अश्लील, (फुहर) समाचारों के स्पष्ट वर्णन करने वाले हैं, उन दुष्ट काव्यों से भगवद्भक्तों को कदापि रस का आस्वाद नहीं होता बल्कि उल्टे उन काव्यों से घृणा और भय ही उत्पन्न होता है क्योंकि कहाँ बड़ों के विषय में आराध्यत्व की बुद्धि और कहाँ उनके मैथुन का श्रवण, दर्शन और यदि साहित्य के पण्डितों की बात को अलग रक्खा जाय तब भी इस विषय में सभी सहृदयों के हृदय सच्चे साक्षी हैं कि जिसको जिसमें आराध्यत्व बुद्धि होती है वह उसके अश्लील आचार को स्मरण भी नहीं करना चाहता और देखने तथा सुनने को कौन कहे। जैसा कि "रसगङ्गाधर" नामक साहित्य ग्रन्थ में प्रथम आनन के अनौचित्य प्रकरण में स्पष्ट ही कहा है कि—"न च साधारणी" यह भी कह नहीं सकते कि "जैसे शाकुन्तल आदि नाटकों के अभिनय से सहृदय सभ्यों को "हमीं दुष्यन्त हैं" इत्यादि अभेद ज्ञान होकर शकुन्तला आदि के रति रस का आस्वाद होता है वैसे ही श्री राधा में भगवान् की रति के वर्णन से भी भक्तों को "हमीं भगवान् हैं"। ऐसे अभेद ज्ञान से श्रीराधा में रतिरस का आस्वाद होता है" क्योंकि जहाँ सहृदयों का रसास्वाद होना अनुभव से सिद्ध है वहीं उसके अनुसार अभेद ज्ञान की कल्पना हो सकती है न कि सर्वत्र। क्योंकि यदि सर्वत्र अभेद ज्ञान होकर रसास्वाद होता तो सहृदय को अपने माता के विषय में अपने पिता की रति का वर्णन वा अभिनय से रस का आस्वाद क्यों नहीं होता? अर्थात् कोई कितना भी निर्विवेक कामी क्यों न हो तो भी उसको ऐसे विषय की ओर स्वप्न

रसोद्बोधो नासौ जातु भगवत्याराध्यतां जानातीति स्पष्टतरम् । एवमेवैवंविधेष्वभिनयेष्वपि बोध्यम् । एवं भगवतापि स्वभक्तेर्मोक्षप्रधानहेतुत्वमुक्तम्—

मामेव ये प्रपद्यन्ते मायामेतां तरन्ति ते ॥ १४ ॥ ( गी० अ० ७ )

अत्र "प्रपत्स्यन्तीति" वक्तव्ये 'प्रपद्यन्त' इत्युक्तेः ये मदेकशरणाः सन्तो मामेव भगवन्तमीदृशम् अनन्तसौन्दर्यसारसर्वस्वम् अखिलकलाकलापनिलयम् अभिनवपङ्कजशोभाधिकचरणकमलयुगलम् अनवरतवेणुवादननिरतम् वृन्दावनक्रीडासक्तमानसम् हेलोद्धृतगोवर्द्धनाख्यमहीधरम् गोपालम् निषूदितकंसशिशुपालादिदुष्टसङ्घम् अभिनवजलधरशोभासर्वस्वहरणचणानन्दघनमयमूर्तिम् अतिवैरिञ्चि प्रपञ्चम् अनवरतमनुचिन्तयन्तो दिवसानतिवाहयन्ति ते मत्प्रेम-

भाषा

में भी मन नहीं जाता और देखने वा सुनने को कौन कहे। इसलिये यह नियम है कि जहाँ और जिसको आराध्यत्व बुद्धि नहीं होती वहीं उसको अभेद ज्ञान और रसास्वाद होता है जिससे कि वह वैसे नाटकों और काव्यों के देखने और सुनने में प्रवृत्त होता है। परन्तु जयदेव आदि ने मत्त हस्तियों की नाईं निर्विवेक होकर अपने गीतगोविन्द आदि काव्यों में इस सर्वसम्मत सिद्धान्त रूपी मनोहर वृक्ष को तोड़ दिया है तथापि उस दृष्टान्त को लेकर आधुनिक किसी मनुष्य को वैसा वर्णन करना कदापि उचित नहीं है। इससे यह विषय अति स्पष्ट हो गया कि जिस मनुष्य को भगवान् में अराध्यत्व बुद्धि है उसको कदापि ऐसे ऐसे दुष्ट काव्यों के सुनने वा अभिनय देखने की इच्छा भी नहीं होती और यदि होती है तो उस मनुष्य को भगवान् में आराध्यत्व बुद्धि कदापि नहीं है। राधामान और सीताहरण आदि के वर्णन और अभिनय में भी यही विवेक समझना चाहिये और इसी से विवेकियों का यह सिद्धान्त है कि भागवत् आदि में रासपञ्चाध्यायी आदि प्रकरणों का केवल बाललीला ही में तात्पर्य है न कि सम्भोग में, जैसा कि इसी प्रकरण में पूर्व ही कहा जा चुका है।

श्री भगवान् ने भी स्वयं अपने भक्ति को मोक्ष का कारण कहा है जैसा कि गीता का यह श्लोक है कि "मामेव०" अर्थात् मेरे ही शरण में जो आते हैं वे इस माया को तर जाते हैं।

यहाँ मधुसूदन स्वामी ने यह कहा है कि इस अर्द्धश्लोक का यदि यह तात्पर्य होता कि "ब्रह्मज्ञान मोक्ष का कारण है" तो इसमें "प्रपश्यन्ति" यही शब्द श्री भगवान् कहते जिससे इस अर्द्धश्लोक का यह अर्थ होता कि मुझ परमेश्वर ही को जो प्रत्यक्ष देखते हैं वे इस माया को तरते हैं परन्तु वैसा न कह कर जो "प्रपद्यन्ते" कहा जिससे कि अर्द्धश्लोक का यह अर्थ होता है कि जो पूर्व में अभी कहा गया है इसी से (परमेश्वर) का स्पष्ट ही यह तात्पर्य निश्चित होता है कि जो लोग मुझे ( परमेश्वर ) को अपना एक ही शरण समझ कर अनन्त सुन्दरता का सर्वस्व सकल नृत्यादि कलाओं के कलाप (समूह) का निलय (एक ही स्थान) नवीन कमल से भी अधिक शोभाशाली चरण कमल युगल वाले, वेणुवादन में सदा निरत वृन्दावन बिहारी लीला ही से गोवर्धन गिरि के उखाड़ने वाले, गौओं को पालने वाले, सजल जलद की नीलिमा को लूटने वाली आनन्दघन मूर्ति को धारण किये, विरिञ्चि (ब्रह्मा) के प्रपञ्च (सृष्टि) के उपरिवर्ती, यही ऐसे ही मुझ वासुदेव भगवान् को निरन्तर चिन्ता करते

महानन्दसमुद्रमग्नमनस्तया समस्तमायागुणविकारैर्नाभिभूयन्ते, किन्तु 'मद्विलासविनोदकुशला एते मदुन्मूलनसमर्था' इति शङ्कमानेव माया तेभ्योऽपसरति वारविलासिनीव क्रोधनेभ्यस्तपोधनेभ्यः। तस्मात् मायातरणार्थी मामीदृशमेव संततमनुचिन्तयेत् इत्यभिप्रेतं भगवत इति।

यद्वा अलमनल्पजल्पितेन? यावता सर्वेषामेव वेदानां भगवद्भक्तेः कैवल्यसाधनतायामेवात्यन्तगूढं तात्पर्यम्। तथा हि—वेदेषु क्रमेण त्रय एव काण्डाः कर्मोपासनाज्ञानभेदात्। तेषां तात्पर्यस्य निर्णयायैव च परमकारुणिकेन भगवता षट्षडध्यायांस्तेनैव क्रमेण विरचय्योक्तकाण्डत्रयात्मिका गीता निर्मिता। पुराणादिभिर्दशभिः स्वधीतैरपि विद्यास्थानैर्वेदानां दुरूहतात्पर्यतया तत्तात्पर्यम्प्रतिपित्सूनामधिकारिणामुपर्यनुग्रहेणापवर्गश्च तन्निर्माणप्रयोजनम्। अतो गीताशास्त्रतात्पर्यमेव सकलवेदतात्पर्यमिति निर्विवादम्। तथा च गीताटीकारम्भे मधुसूदनः—

सहेतुकस्य संसारस्यात्यन्तोपरमात्मिकम्।
परं निश्रेयसं गीताशास्त्रस्योक्तं प्रयोजनम्॥
सच्चिदानन्दरूपं तत् पूर्णं विष्णोः परं पदम्।
यत्प्राप्तये समारब्धाः वेदाः काण्डत्रयात्मकाः॥

भाषा

करते काल को भली भाँति व्यतीत करते हैं, वे मेरे प्रेम रूपी आनन्द समुद्र में मग्न मनस्क होने के कारण, माया के किसी विकार से कदापि नहीं लिप्त होते, किन्तु जैसे वारविलासिनी (वेश्या) सूखे तपस्वियों से भयभीत हो कर भागती है। वैसे माया ऐसे लोगों से यह समझ कर कि ये मेरी दुष्ट चेष्टाओं को समझ कर मुझे निर्मूल कर देंगे, बहुत ही दूर भाग जाती है, इसलिये माया के तर जाने का अर्थी जीव, मुझी (परमेश्वर) को मेरे इसी स्वरूप से सदा स्मरण करता रहे।

अथवा वास्तविक विचार यह है कि सब वेदों का गूढ़ आशय यही है कि भगवद्भक्ति ही मोक्ष का प्रधान साधन है, क्योंकि वेदों में क्रम से तीन ही काण्ड हैं (१) कर्मकाण्ड (२) उपासनाकाण्ड, (३) ब्रह्मकाण्ड, और इन्हीं काण्डों के तात्पर्य निश्चयार्थ अन्य सब विद्यायें (जो कि परिखा परिष्कार प्रकरण में पूर्व ही दिखलाई गयी हैं) हैं वेद का तात्पर्य इतना दुरूह है। इसी से परम कारुणिक भगवान् ने जिज्ञासु और शास्त्रोक्त अधिकारियों पर अनुग्रह से उक्त काण्डों ही के क्रमानुसार छः छः अध्यायों के तीन काण्ड रूपी गीता-शास्त्र की वेदतात्पर्य के निश्चयार्थ रचना किया अर्थात् अनादि पुण्य-पाप रूपी मल के नाशार्थ, प्रथम काण्ड में निष्काम कर्म का तथा माया की विक्षेप शक्ति (तात्विक वस्तु को उलटा दिखलाने वाली शक्ति) के क्षयार्थ द्वितीय काण्ड में निष्काम उपासना (भक्ति) का और माया की आवरण शक्ति (तत्वज्ञान न होने देने की शक्ति) के विनाशार्थ तृतीय काण्ड में तत्वसाक्षात्कार का निरूपण किया। इस रीति से यह स्पष्ट हो गया कि गीता-शास्त्र का तात्पर्य, समस्त वेदों का तात्पर्य है, और गीता-शास्त्र का मुख्य तात्पर्य आगे चल कर यही दिखलाया जायगा कि "भगवद्भक्ति ही मोक्ष का प्रधान साधन है"। तो अब इसमें सन्देह नहीं रहा कि यही तात्पर्य समस्त वेदों का है। और इस बात को गीता-गूढ़ार्थ-दीपिका नामक गीता की टीका के आरम्भ ही में मधुसूदन स्वामी ने 'सहेतुकस्य' इत्यादि साढ़े तीन श्लोकों से कहा है और वे श्लोक संस्कृत भाग में ऊपर लिखे हुए हैं, तथा इसमें

कर्मोपास्तिस्तथाज्ञानमिति काण्डत्रयं क्रमात् ।
तद्रूपाष्टादशाध्यायैर्गीता काण्डत्रयात्मिका ।
एकमेकेन षट्केण काण्डमत्रोपलक्षयेत् ॥ इति ।

गीताशास्त्रञ्च संस्कृतवाङ्मयमेवमानुपूर्वीकमेव भगवता निर्मायार्जुनायोक्तम् । कृष्णद्वैपायनेन तु भगवता तत्र स्थले स्थले सङ्गतिश्लोकान् कतिपयान् निर्माय भारते तदुपनिबद्धम् । तथा च भक्तिमीमांसादर्शने अ० २ आ० २—

सैकान्तभावो गीतार्थप्रत्यभिज्ञानात् ॥ २९ ॥

इति सूत्रे भाष्य उद्धृतः सार्द्धो नारायणीयश्लोकः—

केनैष धर्मः कथितो देवेन ऋषिणाऽथवा । इति प्रश्ने—
समुपोढेष्वनीकेषु कुरुपाण्डवसेनयोः ।
अर्जुने विमनस्के वै गीतो भगवता स्वयम् ॥ इत्युत्तरम् ।

तथा तादृशमेव पुराणान्तरवाक्यम्—

गीता सुगीता कर्तव्या किमन्यैः शास्त्रविस्तरैः ।
या स्वयं पद्मनाभस्य मुखपद्माद्विनिःसृता ॥ इति

पूर्वत्र "गीतो भगवता स्वयम्" इति उत्तरत्र च "गीता, पद्मनाभस्य मुखपद्मात्स्वयं विनिःसृते"ति कण्ठत एवोक्तार्थ उक्तः । एवञ्च प्रश्नश्लोका अर्जुननिर्मिता भवन्तु मा वाभूवन्निति सन्देहेऽप्युत्तरश्लोका भगवतैव निर्मिता इत्यत्र न मनागपि सन्देहः । अत एव 'तद्वतः प्रपत्तिशब्दाच्च न ज्ञानमितरप्रपत्तिवत्' ( भ० मी० मा० द० अ० १ आ० १ सू० ९ ) इति पूर्वोपन्यस्ते सूत्रे 'बहूनां जन्मनामन्ते' इति गीतावाक्यं भगवान् शाण्डिल्यः 'शब्दादिति'

भाषा

भी सब की सहानुभूति है कि गीता-शास्त्र संस्कृत वाणी ही में बनाया गया । और जहाँ तक विचार किया जाता है, यही निश्चित होता है कि, जो जो उपदेश के श्लोक कृष्ण भगवान् के मुख से निकले, वे ज्यों के त्यों भारत में रख दिये गये । व्यास भगवान् ने उन श्लोकों में एक वर्ण भी अदल बदल नहीं किया किन्तु उनकी संगति के लिये अर्जुन के प्रश्न आदि के श्लोकों की रचना कर दिया ( भ० मी० द० अ० २ आ० २ सू० २९ ) के भाष्य में उद्धृत यह नारायणीय का वाक्य है कि—

"केनैष०" यह भक्ति रूपी धर्म किसका, अर्थात् किस देवता या ऋषि का कहा है ?

उ०—कौरव और पाण्डव की सेनायें जब युद्ध के लिये सुसज्जित हुईं और अर्जुन को करुणा से खेद हुआ, उस समय इस भक्ति रूपी धर्म को भगवान् ने स्वयं कहा । तथा पुराणान्तर में भी कहा है कि "*गीता सुगीता*" गीता ही को तात्पर्य निश्चय पूर्वक कण्ठस्थ करना चाहिये, अन्य शास्त्रों से कुछ प्रयोजन नहीं है, क्योंकि गीता, श्री परमेश्वर के मुखारविन्द से साक्षात् निकली हुई है । तथा "*तद्वतः प्रपत्तिशब्दाच न ज्ञानमितरप्रपत्तिवत्*" ( भ० मी० द० अ० १ आ० २ सू० ९ ) इस पूर्वोक्त सूत्र में शाण्डिल्य महर्षि ने गीतावाक्य को 'शब्द' अर्थात् वेद कहा है । और वेददुर्गसजन में पूर्व ही

शब्दपदेन निर्दिदेश। न च तत्र शब्दादित्यस्योक्तगीतावाक्यं मूलभूतवेदादित्यर्थो युक्तः व्यवहितलक्षणाप्रसङ्गात्। नाप्यदृष्टार्थकभगवद्वाक्यस्वरूपवेदत्वस्य गीतासाधारण्याच्छब्दपदं शक्तमेव गीतायामिति तद्भाष्योक्तं युक्तम्। तादृशस्य वेदत्वस्य सर्वसम्प्रतिपन्नत्वाभावात्, किन्तु वेददुर्गसज्जने पूर्वमुक्तं वेदत्वं यद्याश्रीयते तदा तस्य गीतायामच्चतत्वाद्वेदशब्दोल्लेख इति न दोषः, अनादित्वस्य तत्र लक्षणे प्रवेशाभावात्। यदि तु सान्दीपनिमुनिगृहे वेदानधीत्य तदनुसारेण भगवान्गीतां प्रणिनायेति दुराग्रहस्तदा जीवाप्रणीतत्वप्रयुक्तवेदसादृश्यमादाय वेदशब्दो गीतायां गौण एवेहास्तु। व्यासनिर्मितत्वस्वीकारे पूर्वोक्तपुराणवाक्याभ्यां विरोधात्। एतेन "तत्राशोच्यानन्वशोचस्त्वमि"त्यादिना शोकमोहादि सर्वासुरपाप्मनिवृत्त्युपायोपदेशेन स्वधर्मानुष्ठानात् पुरुषार्थः प्राप्यतामिति भगवदुपदेशः सर्वसाधारणः। भगवदर्जुनसंवादरूपाऽऽख्यायिका विद्यास्तुत्यर्थाः जनकयाज्ञवल्क्यसंवादादिवत् उपनिषत्सु। कथं प्रसिद्धमहानुभावोऽर्जुनो राज्यगुरुपुत्रमित्रादिष्वहमेषां ममैत इत्येवं प्रत्ययनिमित्तस्नेहनिमित्ताभ्यां शोकमोहाभ्यामभिभूतविवेकविज्ञानः स्वत एव क्षत्रधर्मे युद्धे प्रवृत्तोऽपि तस्माद्युद्धादुपरराम परधर्मं च भिक्षाजीवनादि क्षत्रियं प्रति प्रतिषिद्धं कर्तुं प्रववृते। तथा च महत्यनर्थे मग्नोऽभूत् भगवदुपदेशाच्चेमां विद्यां लब्ध्वा शोकमोहाद्यपनीय पुनः स्वधर्मे प्रवृत्तः कृतकृत्यो बभूवेति प्रशस्ततरेयं महाप्रयोजना विद्येति स्तूयते। अर्जुनापदेशेन चोपदेशाधिकारी दर्शित इति गीतागूढार्थदीपिकोपोद्घाते मधुसूदनस्वामिनोक्तं न श्रद्धेयम्। गीताया आख्यायिकामात्रत्वे तस्या भारतान्तर्गतत्वेन व्यासनिर्मितत्वं स्यात् भगवन्निर्मितत्वं च न स्यात्। एवं चोक्तवाक्याभ्यामुक्तसूत्रेण च विरोधो दुष्परिहर एवापद्येत। किञ्च गीतायामेवाष्टादशेऽध्याये संजयेन—

भाषा

जो वेद का लक्षण कहा है वह भी गीता में संघटित होता है। और यदि यह कहा जाय कि सान्दिपनि महर्षि से वेदों को पढ़ कर तदनुसार ही श्री कृष्ण भगवान् ने गीता की रचना की, तब तो जीव रचित न होने से वेद-तुल्य होने के कारण शाण्डिल्य महर्षि ने "सिंहो माणवकः" कि नाईं गीतावाक्य को शब्द ( वेद ) कहा है। परन्तु यदि गीता के उपदेशवाक्य व्यासरचित माने जायँ तो अनन्तरोक्त तीनों प्रमाणों का विरोध पड़ जायगा, इसी से यह निश्चित होता है कि वे व्यास के रचित नहीं हैं।

प्र०—यदि गीता में कहे हुए अर्जुन के प्रश्न और भगवान् के उपदेश, वास्तविक हैं तो मधुसूदन स्वामी ने गीता की टीका के आरम्भ में यह क्यों कहा कि "उपनिषद् में जनक याज्ञवल्क्य संवाद आदि की नाईं भगवदर्जुन-संवाद रूपी गीता भी आख्यायिका मात्र ही है" क्योंकि यदि गीता आख्यायिका मात्र ही है, तब तो भारत में अन्तर्गत होने के कारण यह व्यासरचित ही है।

उ० १—गीता यदि आख्यायिका मात्र होकर व्यासरचित हो तो अनन्तरोक्त वाक्यों और सूत्र का पूर्वोक्त विरोध नहीं हट सकता।

इत्यहं वासुदेवस्य पार्थस्य च महात्मनः ।
संवादमिममश्रौषमद्भुतं रोमहर्षणम् ॥ ७४ ॥
व्यासप्रसादाच्छ्रुतवानेतद्गुह्यमहं परम् ।
योगं योगेश्वरात् कृष्णात् साक्षात्कथयतः स्वयम् ॥ ७५ ॥
राजन् संस्मृत्य संस्मृत्य संवादमिममद्भुतम् ।
केशवार्जुनयोः पुण्यं हृष्यामि च मुहुर्मुहुः ॥ ७६ ॥
तच्च संस्मृत्य संस्मृत्य रूपमत्यद्भुतं हरेः ।
विस्मयो मे महान् राजन् हृष्यामि च पुनः पुनः ॥ ७७ ॥

इत्युक्तम्। तादात्विकस्य कृष्णार्जुनसंवादस्यावास्तविकत्वे हि सर्वमेवेदमनुपपन्नं मृषोद्यतामेवापद्येत। अस्यापि चाख्यायिकामात्रत्वाङ्गीकारे तु सञ्जयनिवेदितानां कुरुपाण्डवयुद्धादीनामप्येतत्सामान्यान्मिथ्योक्तित्वापत्तिः। ततश्च कुरुपाण्डवादीनामपि कल्पितत्वेन मिथ्यात्वापत्या भारतस्य पुरावृत्तकथनत्वरूपमितिहासत्वमपि भज्येत। तत्र चेष्टापत्तौ व्यासनिर्मितस्यापीतिहासस्य यद्येवमुपहासस्तदा कैव कथाऽन्येषां संस्कृतवाङ्मयानामपभ्रंशमयानां चेतिहासानामितिहासचर्चायै जलाञ्जलौ दीयमाने पुरावृत्तविषये महान्ध्यमेवाधुनिकानाक्रामेदिति बालदीपकलिकाक्रीडया नगरमेव दह्येत। वेदस्य त्वनादिताया दुर्भेदैः प्रमाणैस्तर्कैश्च शास्त्रोक्तैर्वेददुर्गसज्जने पूर्वमेव प्रपञ्चितैर्दृढतरमुपपादितायाः अनुसारेणोपनिषत्सु जनकयाज्ञवल्क्यसंवादा-

भाषा

उ० २—"इत्यहं वासुदेवस्य" संजय ने धृतराष्ट्र से कहा कि हे राजन्! महात्मा वासुदेव और महात्मा अर्जुन के इस पूर्वोक्त आश्चर्य और रोमाञ्चकारी संवाद (गीता) को मैंने व्यास की दी हुई दिव्य शक्ति से सुना ॥ ७४ ॥

स्वयं कहते हुए योगेश्वर कृष्ण से, इस गोप्य और श्रेष्ठ योग को व्यास के प्रसाद से मैंने साक्षात् (अपने कानों से) सुना ॥ ७५ ॥

केशव और अर्जुन के इस अद्भुत और पुण्य संवाद को बार बार स्मरण कर मैं पुनः पुनः हर्ष को प्राप्त होता हूँ ॥ ७६ ॥

हे राजन्! हरि के उस अत्यन्त अद्भुत रूप (विराट् रूप जो कृष्ण भगवान् ने अर्जुन को दिखलाया) को स्मरण कर कर मुझे बड़ा आश्चर्य और बार बार हर्ष भी होता है ॥ ७७ ॥ इति

यदि कृष्ण और अर्जुन का संवाद युद्ध के समय वास्तविक में नहीं हुआ होता, तो ये चारों वाक्य सञ्जय के मिथ्या ही हो जाते, और यदि निर्लज्जता से यह कहा जाय कि ये चार वाक्य भी आख्यायिका मात्र ही हैं तो सञ्जय के कहे हुए भारतयुद्ध के समाचार सब मिथ्या ही हो जायँगे, क्योंकि उनके आख्यायिका मात्र न होने का कोई कारण नहीं है, और यदि आँख मूँद कर यह भी स्वीकार कर लिया जाय तो यह भी स्वीकार करना पड़ेगा कि कौरव, पाण्डव आदि वास्तविक में कोई भी नहीं थे, केवल कल्पित नाम मात्र से भारत में उनका व्यवहार है, और ऐसी दशा में महाभारत का

दीनां जनकाद्युत्तरकालिकत्वापत्तिपरिहारायाख्यायिकामात्रत्वमङ्गीक्रियत इति तन्निदर्शनमपि विषमतमम् । अत्रापि च संजयवाक्ये "स्वयं कथयतः कृष्णात् साक्षादश्रौष" मिति 'तच्चाद्भुतं हरे रूपं संस्मृत्ये' ति स्पष्टमेव गीताया भगवत्कृतत्वं तत्र वृत्तान्तानां तादात्मिकतयोक्तानां वास्तविकत्वं चोच्यते। अपि च महाभारते अनुशासनपर्वणि अनुगीतावसरे १६ अध्याये—

तन्नः प्रतीतः कृष्णेन सहितः पाण्डवोऽर्जुनः ।
निरीक्ष्य तां सभां रम्यामिदं वचनमब्रवीत् ॥ ४ ॥
विदितं ते महाबाहो सङ्ग्रामे समुपस्थिते ।
माहात्म्यं देवकीमातस्तच्च ते रूपमैश्वरम् ॥ ५ ॥
यत्तदा भवता प्रोक्तं पुरा केशव सौहृदात् ।
तत्सर्वं पुरुषव्याघ्र नष्टं मे भ्रष्टचेतसः ॥ ६ ॥
मम कौतूहलं त्वस्ति तेष्वर्थेषु पुनः पुनः ।
भवांश्च द्वारकां गन्ता न चिरादिव माधव ॥ ७ ॥
वैश० उ०—एवमुक्तस्तु तं कृष्णः फाल्गुनं प्रत्यभाषत ।
परिष्वज्य महातेजा वचनं वदतां वरः ॥ ८ ॥
वासुदेव० उ०—श्रावितस्त्वं मया गुह्यं ज्ञापितश्च सनातनम् ।
धर्मं स्वरूपिणं पार्थ ! सर्वलोकांश्च शाश्वतान् ॥ ९ ॥

भाषा

इतिहास होना ही टूट जायगा, क्योंकि प्राचीन समाचार के कथन ही को इतिहास कहते हैं, और यदि व्यास भगवान् के रचित इस इतिहास का भी यह उपहास है तो संस्कृत, अंग्रेजी, फारसी, हिन्दी आदि के सब इतिहासों को इसी रीति से तिलाञ्जलि देना पड़ेगा, जिससे कि प्राचीन समाचारों के विषय में सब जगत् ही अन्धकारमय हो जायगा, और जनक याज्ञवल्क्य सम्वादादि को जो आख्यायिका कहा जाता है, उसका प्रमाण तो वेददुर्गसज्जन में पूर्व ही कहा जा चुका है, इससे गीता के विषय में उसका दृष्टान्त देना भी अनुचित है ।

उ० ३—"*ततः प्रतीतः*" तदनन्तर कृष्ण के सहित स्वस्थ अर्जुन ने उस रमणीय सभा को देख यह कहा कि ॥ ४ ॥ "*विदितं ते*" हे महाबाहो ! हे देवकीमातः ! भारतयुद्ध के समय मुझे आप का माहात्म्य और वह विराट् रूप विदित है ॥ ५ ॥ हे केशव ! उस समय मित्रता के कारण जो आपने उपदेश दिया था, वह सब मुझे भूल गया क्योंकि उसके अनन्तर अनेक कार्यों में व्यग्र रहने के कारण मैंने उसका स्मरण नहीं किया ॥ ६ ॥ और उस समय के उपदेशों को पुनः सुनने में मुझको श्रद्धा होती है, और आप भी थोड़े ही समय के अनन्तर द्वारका जाने वाले हैं ॥ ७ ॥

"वैश०"—अर्जुन की इस बात को सुन कर महा तेजस्वी श्री कृष्ण ने उनको छाती से लगा कर कहा कि ॥ ८ ॥ हे महाबाहो ! हे पार्थ ! उस समय मूर्तिधारी और अति गोप्य सनातन धर्म को मैंने तुमसे कहा था ॥ ९ ॥

अबुद्ध्या नाग्रहीर्यत्त्वं तन्मे सुमहदप्रियम् ।
न च साद्य पुनर्भूयः स्मृतिर्मे संभविष्यति ॥ १० ॥
नूनमश्रद्दधानोऽसि दुर्मेधा ह्यसि पाण्डव ।
न च शक्यं पुनर्वक्तुमशेषेण धनञ्जय ॥ ११ ॥
स हि धर्मः सुपर्याप्तो ब्रह्मणः पदवेदने ।
न शक्यं तन्मया भूयस्तथा वक्तुमशेषतः ॥ १२ ॥
परं हि ब्रह्मकथितं योगयुक्तेन यन्मया ।
इतिहासं तु वक्ष्यामि तस्मिन्नर्थे पुरातनम् ॥ १३ ॥
यथा तां बुद्धिमास्थाय गतिमग्र्यां गमिष्यसि ।
शृणु धर्मभृतां श्रेष्ठ गदितं सर्वमेव मे ॥ १४ ॥ इति ।

न ह्येतत्सर्वं गीताशास्त्रस्य कृष्णार्जुनसंवादरूपताया अवास्तविकत्वे कथमपि शक्यत उपपादयितुम्। एवम् भागवते ११ स्कन्धे १६ अध्याये उद्धवेन कृतस्य विभूतीनां प्रश्नस्यानन्तरम्—

श्रीभगवान् उ०—एवमेतदहं पृष्टः प्रश्नं प्रश्नविदां वर ।
युयुत्सुना विनशने सपत्नैरर्जुनेन वै ॥ ६ ॥
ज्ञात्वा ज्ञातिवधं गर्ह्यमधर्म्यं राज्यहेतुकम् ।
ततो निवृत्तो हन्ताहं हतोऽयमिति लौकिकः ॥ ७ ॥

भाषा

मुझे यह बड़ा शोक है कि जो तुमने अपने अज्ञान से उसका ग्रहण नहीं किया और अब उन उपदेशों का ठीक ठीक पुनः स्मरण मुझे नहीं हो सकता ॥ १० ॥

हे पाण्डव ! तुम अवश्य ही श्रद्धारहित और दुष्ट बुद्धि हो, मैं उन सब बातों को पुनः ठीक ठीक नहीं कह सकता ॥ ११ ॥

मैंने उस समय जिस धर्म को कहा था वह ब्रह्मज्ञान और मोक्ष देने में पूर्ण समर्थ है, उसको मैं उसी रीति से पुनः नहीं कह सकता ॥ १२ ॥

उस समय योगयुक्त होकर मैंने परब्रह्म का निरूपण किया था और अब तो उसी विषय का पुरातन इतिहास मैं ऐसा कहूँगा कि जिससे उस बुद्धि को पाकर तुम अच्छी गति को प्राप्त होगे॥ हे धर्मात्माओं में श्रेष्ठ ! अब जो मैं कहता हूँ उसको ठीक ठीक सुनो ॥ १३ ॥ १४ ॥

श्रीमद्भागवत स्कंध ११ अ० १६ में भगवान् की विभूतियों के विषय में उद्धव के प्रश्न के अनन्तर भगवान् का वाक्य यह है कि—

"एवमेतदहं०" हे प्रश्नकर्ताओं में श्रेष्ठ ! कुरुक्षेत्र में शत्रुओं के साथ युद्ध करने को सन्नद्ध हो कर अर्जुन ने मुझसे यही प्रश्न किया था जो तुम करते हो ॥ ६ ॥ और इस प्रश्न करने का उस समय यह कारण हुआ कि अर्जुन राज्य के लिये अपने भाई-बंधुओं के वध को बड़ा अधर्म समझ कर युद्ध से निवृत्त हो गये क्योंकि "मैं मारूँगा ये मेरे भाई मरेंगे" ऐसी प्राकृत-बुद्धि उनकी थी ॥ ७ ॥ तदनन्तर मैंने अनेक वास्तविक युक्तियों से जब उनको तत्व समझा दिया तब उसी प्रसङ्ग

स तदा पुरुषव्याघ्रो युक्त्या मे प्रतिबोधितः ।
अभ्यभाषत मामेवं यथा त्वं रणमूर्द्धनि ॥ ८ ॥

अत्र श्रीधरः—नरावताराऽर्जुनप्रश्नसंवादित्वात्तवायं प्रश्नः साधीयानिति तावदनुमोदते एवमिति त्रिभिः । प्रश्नम् प्रष्टव्यम्, सपत्नैर्योद्धुमिच्छता, विनशने कुरुक्षेत्रे ॥ ६ ॥ युयुत्सोर्विभूतिप्रश्ने कः प्रसङ्गः तत्राह-ज्ञात्वेति । लौकिकः प्राकृतमतिः सन् ॥ ७ ॥ स च यदा ज्ञातिवधान्निवृत्तस्तदा मया प्रतिबोधितः सन् यथा त्वमभिभाषसे एवं संग्राममुखे मामभ्यभाषत तद्वदेव तवापि कथयिष्यामि इति भावः ॥ ८ ॥ इति ।

अत्यल्पग्रन्थत्वाच्च गीताशास्त्रस्य वेदादप्यतिगम्भीरस्तात्पर्यमहिमा भगवद्भक्तिकैवल्यसाधनतात्पर्यवाची । स च तस्य कतिचन श्लोकाँस्तदवयवाँश्चोद्धृत्य दिङ्मात्रेण प्रदर्श्यते । तथा हि—कर्मतत्वज्ञानयोः परस्परविरोधेन समुच्चयायोगाद्गीतायां तत्काण्डयोरव्यवधानेन न विशेषः किन्त्वाद्ये षट्के कर्मणश्चरमे तु ज्ञानस्य प्रतिपादनम् भगवद्भक्तेस्तु सकलविघ्नापनोदन-

भाषा

से उन्होंने मुझसे मेरी विभूतियों के विषय में यही प्रश्न किया जो तुम इस समय करते हो। अर्थात् नर के अवतार अर्जुन के प्रश्न का संवादी यह तुम्हारा प्रश्न है। इस कारण यह प्रश्न उत्तम है ॥ ८ ॥

अब ध्यान देना चाहिये कि इतना विस्तारयुक्त केवल वेदों से भी जो विषय सहज में नहीं निकल सकता और जिसके निकालने के लिये पूर्वोक्त पुराणादि १४ विद्यायें ऐसी बनायी गईं कि जिनमें एक एक समुद्र के तुल्य अगाध हैं वह विषय जिस इतने छोटे गीता-शास्त्र से कहा गया उस गीता-शास्त्र का तात्पर्य कहाँ तक गंभीर हो सकता है? यह बुद्धिमानों को समझना चाहिए तथा उसी तात्पर्य के निर्णयार्थ श्रीशङ्कराचार्यादि बड़े बड़े देवदर्शन पंडित महाशयों ने कितना कितना परिश्रम किया है यह बात भी उन महाशयों के ग्रन्थों ही से स्पष्ट है। परन्तु इस समय अज्ञान की महिमा इतनी बढ़ी चढ़ी हुई है कि जैसे दो चार हाथ का जलपूर्ण पाताल मुख को उल्लंघन कर छोटे छोटे बालक उसकी गंभीरता का वर्णन करें वैसे ही शब्दों के थोड़े होने तथा छापा से सुलभ होने और पदों के अर्थ प्रसिद्ध होने के कारण आजकल के ग्रन्थ चुम्बक महाशय, अपने अज्ञान रूपी अन्धकार में ज्ञान रूपी प्रकाश के भ्रम से उल्लू की नाईं गीता देख देख व्यर्थ ही कर्ण-कटु और भयावनी वाणियों से वेद और शास्त्र के विरुद्ध गीता का तात्पर्य अपने मनमाना समझ उँची गर्दन कर गल-गर्दन मचा रहे हैं। वास्तविक में इनका यह साहस ऐसा ही है कि जैसा बालकों का चन्द्रमा पकड़ने में, अन्धकार का सूर्य छिपाने में, टिटिहिरियों का गिरते हुए आकाश मण्डल को चंगुल से रोकने में, पापियों का स्वर्ग जाने में, अंधों का पुस्तक देखने में, पंगुलों का हिमवान् के चोटी पर स्वयं चढ़ने में और नपुंसकों का कामिनी संभोग में साहस हो।

और जो महाशय गीताशास्त्र को दूसरी भाषा में केवल षष्ठी प्रथमा और पदों के अनुसार किये हुए अनुवाद से इस शास्त्र के तात्पर्य का ज्ञान चाहते वा ज्ञाता बनकर बैठ जाते हैं उनके महासाहस को तो कहना ही क्या है? तथा जो महाशय केवल अनुवाद ही देखकर दूसरों को

दक्षतया कर्मज्ञानोभयजीवातुत्वात् शुद्धत्वकर्ममिश्रत्वज्ञानमिश्रत्वैस्त्र्याकारतया कर्मज्ञानाभ्यां समुच्चेयत्वाच्च तत्प्रतिपादकस्याध्यायषट्कस्य तदुभयमध्ये निवेशः। इयं च पुराणी परिपाटी महाधियां यद्विवक्षितं विषयमुपक्रमे संक्षेपेणोपन्यस्य विस्तरेण तद्विवरणम्। यथाह भगवान् वात्स्यायनः—

"संक्षेपमिममुक्त्वाऽस्य विस्तरोऽतः प्रवक्ष्यते।
इष्टं हि विदुषां लोके समासव्यासभाषणम्॥" इति

युक्तं चैतत् अजिज्ञासिताभिधानं ह्यसंगतत्वादुपेक्ष्यं भवति प्रेक्षावताम्। एवं च प्रतिपिपादयिषितस्य विषयस्य स्वरूपलक्षणप्रमाणप्रयोजनानां संक्षेपेणोपन्यासाद्रामणीयकोल्लासेन प्रतिपाद्य लोकहृदयेषु विशेषजिज्ञासायामुत्पादितायां तदनुसारेण क्रियमाणो विस्तरः सङ्गतः सप्रयोजनश्च भवति। इयमेव च रीतिरितिहासपुराणादौ जागर्ति व्याख्यानेषु बुद्धिमताम्। अनयैव च रीत्या समस्तरीतिप्रचारपरमाचार्यकधुरन्धरो भगवान् गीतां प्रणिनाय। तत्र प्रथमेन साधिकेनाध्यायेन व्यासेनोपोद्घातिको वृत्तान्तो व्यासेन वर्णितः। द्वितीयेन च वर्णनीयान्

भाषा

गीता के तात्पर्य का उपदेश करते हैं उनके इस महामहासाहस को तो बार बार नमस्कार ही है, इसमें क्या किया जाय क्योंकि यह असीम महिमा अज्ञान की है कि जो प्रत्येक ग्रन्थ से ऐसे महाशयों के लिए लाभ ही का तात्पर्य निकलता है और इतने ही में आश्चर्य नहीं करना चाहिए जब कि ये अनन्तरोक्त महाशय यह भी कहते हैं कि शास्त्रज्ञ पण्डितों को गीता आदि ग्रन्थों का तात्पर्य ही नहीं ज्ञात है। जो हो, सो हो, अब प्रकृत में गीता के कतिपय वाक्यों को दिखाकर भगवद्भक्ति के मोक्ष-साधन होने में सम्पूर्ण गीता-शास्त्र का तात्पर्य अत्यन्त संक्षेप से दिखलाया जाता है कि—

कर्म और तत्वज्ञान का अन्योन्य में विरोध होने के कारण साथ नहीं हो सकता इसी से गीता में कर्मकाण्ड रूपी प्रथम छः अध्याय के अनन्तर ही ब्रह्मज्ञान काण्ड नहीं रखा गया किन्तु अन्त ही में रखा गया और भगवद्भक्ति तो कर्म और ज्ञान दोनों का, सब विघ्नों के नाश द्वारा कारण और फल भी है तथा भगवद्भक्ति (१) कर्मसहित (२) ज्ञानसहित और (३) केवल इस भेद से तीन प्रकार की है, इससे कर्म और ज्ञान की साथी भी है। इसलिए भक्तिकाण्ड रूपी ६ अध्याय उन दोनों काण्डों के मध्य में रखी गई। और यह पुरानी परिपाटी है कि कथनीय विषय को संक्षेप से प्रथम कह कर विस्तार से पुनः कहा जाता है जैसा कि काम-शास्त्र में वात्सायन महर्षि का वाक्य है कि—

"संक्षेपमिम०" काम-शास्त्र के विषयों का यह संक्षेप कहा गया। अब उनका विस्तार कहा जायगा क्योंकि संक्षेप और विस्तार दोनों रीति से एक विषय का कथन, लोक में विद्वानों को अपेक्षित होता है। और कथन की यही रीति ठीक भी है क्योंकि संक्षेप-कथन से विषयों का सामान्य ज्ञान होने से श्रोताओं को उस विषय के विशेषों के श्रवण की इच्छा होती है जिससे कि वे श्रवण में सावधान और श्रद्धालु हो जाते हैं तदनन्तर विस्तार से कथन का अवसर ठीक मिलता है। तथा यही रीति भारत और रामायणादि में भी स्वीकार की गई है। तात्पर्य यह है कि गीता भी इसी रीति से बनी है अर्थात् प्रथम अध्याय, भूमिका रूपी, द्वितीय अध्याय तीनों काण्डों के विषयों का संक्षेप

यावतो विषयान्स्वयमेव सूचयामासेति द्वितीयः सूत्राध्यायः । तत्र भगवद्भक्तेस्त्र्यक्षरं सूत्रम् ( मत्परः ) इति । तथा च तत्रैव—

यततो ह्यपि कौन्तेय पुरुषस्य विपश्चितः ।
इन्द्रियाणि प्रमाथीनि हरन्ति प्रसभं मनः ॥ ६० ॥
तानि सर्वाणि संयम्य युक्त आसीत (मत्परः) । इति ।

गूढार्थदीपिका—'हे कौन्तेय' 'यततः' भूयो भूयो विषयदोषदर्शनात्मकं यत्नं कुर्वतोऽपि 'विपश्चितः' अत्यन्तविवेकिनोऽपि पुरुषस्य 'मनः' क्षणमात्रं निर्विकारं कृतमपि 'इन्द्रियाणि' 'हरन्ति' । ननु विरोधिनि विवेके सति कुतो विकारप्राप्तिः, तत्राह—'प्रमाथीनि' प्रमथनशीलानि अतिबलीयस्त्वाद्विवेकोपमर्दनक्षमाणि । अतः 'प्रसह्य' बलात्कारेण पश्यत्येव विपश्चिति स्वामिनि विवेके च रक्षके सति सर्वप्रमाथित्वादेवेन्द्रियाणि विवेकजप्रज्ञायां प्रविष्टं मनः ततः प्रच्याव्य स्वविषयाविष्टत्वेन हरन्तीत्यर्थः । हिशब्दः प्रसिद्धिं द्योतयति । प्रसिद्धो ह्ययमर्थो लोके, यथा प्रमाथिनो दस्यवः प्रसभमेव धनिनं धनरक्षकं चाभिभूय तयोः पश्यतोरेव धनं हरन्ति । तथेन्द्रियाण्यपि विषयसन्निधाने मनो हरन्ति इति ॥ ६० ॥

तत्र कः प्रतीकार इत्यत आह 'तानि' इन्द्रियाणि 'सर्वाणि' ज्ञानकर्मसाधनानि 'संयम्य' वशीकृत्य 'युक्तः' समाहितः निगृहीतमनाः सन् 'आसीत' निर्व्यापारस्तिष्ठेत् प्रमाथिनाम् ।

कथं स्ववशीकरणमिति चेत्, तत्राह—(मत्परः) इति 'अहं' सर्वात्मा वासुदेव एव 'परः' उत्कृष्ट उपादेयो यस्य स 'मत्परः' एकान्तमद्भक्त इत्यर्थः । यथा हि लोके बलवन्तं राजानमाश्रित्य दस्यवो निगृह्यन्ते राजाश्रितोऽयमिति ज्ञात्वा च स्वयमेव तद्वश्या भवन्ति तथैव

भाषा

रूपी सूत्र है, इसी से इसको सूत्राध्याय कहते हैं । और इस अध्याय में भगवद्भक्ति का सूत्र तीन अक्षर का यह है कि ( मत्परः ) जैसा कि उसी अध्याय के डेढ़ श्लोक हैं कि—

"यततो ह्यपि०" बार बार विषयों में दोष भावना के बल से क्षणमात्र के लिए निर्विकार किये हुए अति विवेकी के मन को भी इन्द्रियगण पुनः बिगाड़ देते हैं क्योंकि वे बड़े बलवान् और विवेक के नाशकारी हैं, इस कारण विवेकी जीव रूपी स्वामी और विवेक रूपी रक्षक के समक्ष ही विवेक ज्ञान में प्रविष्ट मन को उससे निकाल कर इन्द्रियगण लूट लेते हैं । यह बात लोक में प्रसिद्ध है कि बलवान् डाकू रोकते हुए स्वामी और उसके भृत्य रक्षक वीरों को मार कर धन लूट लेते हैं वैसे ही विषय मिलने पर इन्द्रियाँ भी जीव और उसके विवेक को दबा कर मन को लूट लेती हैं । इसलिए ज्ञानेन्द्रियों और कर्मेन्द्रियों को अपने वश में कर और मन को भी स्थिर कर, विवेकी को व्यापार-रहित होना चाहिए । और यदि यह कहा जाय कि इतने बड़े बलवान् डाकू को कैसे कोई वश कर सकता है ? तो इसका उत्तर यही है कि उन डाकुओं के वश करने का एक मात्र यही उपाय है कि ( मत्परः ) विवेकी को 'मत्पर' अर्थात् मैं ( सर्वात्मा वासुदेव ) ही पर ( अतिप्रिय ) हूँ जिसका ऐसा होना चाहिये अर्थात् मेरा एकान्त भक्त होना चाहिए । तात्पर्य यह है कि जैसे अति बलवान् राजा की सहायता ही से बलवान् डाकू पकड़े जाते हैं अथवा धनी पुरुष को राजा के आश्रित समझ कर आप

भगवन्तमन्तर्यामिणमाश्रित्य तत्प्रभावेणैव दुष्टानीन्द्रियाणि निग्राह्याणि पुनश्च भगवदाश्रितोऽयमिति मत्वा तानि तद्वश्यानि भवन्तीति भावः।

सर्वं च मध्यममध्यायषट्कमस्यैव सूत्रस्य व्याख्यानम्। तत्र सप्तमे यथा—

'चतुर्विधा भजन्ते मां जनाः सुकृतिनोऽर्जुन।
आर्तो जिज्ञासुरर्थार्थी ज्ञानी च भरतर्षभ ॥ १६ ॥ इति।

अत्र चकारो यस्य कस्यापि निष्कामप्रेमभक्तस्याक्रूरयुधिष्ठिरादेर्ज्ञानिन्यन्तर्भावार्थः। तथा नवमे—

'यान्ति देवव्रता देवान् पितॄन्यान्ति पितृव्रताः।
भूतानि यान्ति भूतेज्या यान्ति मद्याजिनोऽपि माम् ॥ २५ ॥
पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति।
तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः ॥ २६ ॥ इति

अत्र "अश्नामी" त्यस्य अशनवत्प्रीत्या स्वीकृत्य तृप्यामीत्यर्थः। न तु भुञ्जे इति। तथा च श्रुतिः—

'न ह वै देवा अश्नन्ति न पिबन्ति एवदेवामृतं दृष्ट्वा तृप्यन्ति, इति।

भाषा

ही आप उसके वशीभूत हो जाते हैं वैसे ही मुझ अन्तर्यामी परमेश्वर की शरण लेने से ही इन दुष्ट इन्द्रियों का निग्रह होता है और मेरी शरण लेने वाले को मेरा कृपापात्र समझ कर पुनः कदापि इन्द्रियाँ उसके वश से बाह्य नहीं हो सकतीं। सात से ले कर बारह अध्याय पर्यन्त गीता का अर्थात् सब भक्ति-काण्ड केवल इसी तीन अक्षर के सूत्र का व्याख्यान रूपी है। देखिये ७ अध्याय में—

"चतुर्विधा०" ( १६ ) हे अर्जुन! चार प्रकार के पुण्यात्मा मनुष्य मेरे भक्त होते हैं—दुःखी, ज्ञानार्थी, धनार्थी और ज्ञानी भी। यहाँ 'भी' ( च ) शब्द से यह सूचित होता है कि अक्रूर और युधिष्ठिरादि निष्काम भक्त ज्ञानी ही में अन्तर्गत हैं।

तथा अध्याय ९ में—

"*यान्ति देवव्रता०*" ( २५ ) देवताओं के भक्त देवताओं को तथा पितरों के भक्त पितरों को और भूतों के भक्त भूतों को तथा मेरे पूजक मुझको भी प्राप्त होते हैं।

"*पत्रं पुष्पं०*" (२६) पत्र, पुष्प, फल, जल मुझे जो भक्ति से देता है उस नेमी के दिए हुए वस्तु से, जैसे कोई भोजन से प्रसन्न हो भोजन दाता पर अनुग्रह करता है वैसे मैं उस पर भी अनुग्रह करता हूँ।

यहाँ यह अर्थ नहीं हो सकता कि "मैं उसके दिये हुए वस्तु को भोजन करता हूँ" क्योंकि "*न ह वै देवा*" इस श्रुति में यह कहा है कि देवता, खाते पीते नहीं किन्तु नैवेद्य देखने मात्र से प्रसन्न होते हैं।

एवम् तत्रैवाध्यायेऽन्ते पञ्च श्लोकाः सगीतागूढार्थदीपिकाः । यथा—

समोऽहं सर्वभूतेषु न मे द्वेष्योऽस्ति न प्रियः ।
ये भजन्ति तु मां भक्त्या मयि ते तेषु चाप्यहम् ॥ २९ ॥

यदि भक्तानेवानुगृह्णासि नाभक्तान्, ततो रागद्वेषवत्वेन कथं परमेश्वरः स्या इति नेत्याह—समोऽहमिति । सर्वेषु प्राणिषु 'समः' तुल्योऽहं सद्रूपेण स्फुरणरूपेणानन्दरूपेण च स्वाभाविकेन औपाधिकेन चान्तर्यामित्वेन। अतो न मम द्वेषविषयः प्रीतिविषयो वा कश्चिदस्ति सावित्रस्येव गगनमण्डलव्यापिनः प्रकाशस्य। तर्हि कथं भक्ताभक्तयोः फलवैषम्यम् तत्राह— ये तु 'भक्त्या' गौण्या श्रवणादिकया मां 'भजन्ति' अनुरागेण सततं भावयन्ति ते मयि वर्तन्त इति शेषः । अहमपि अतिस्वच्छायां तदीयचित्तवृत्तौ प्रतिबिम्बितत्वात् तेषु वर्ते चकारोऽवधारणार्थः ॥ २९ ॥

अत्रोत्तरार्द्धस्यार्थो गूढार्थदीपिकामनादृत्य "भक्त्या भजनोपसंहारात्" ( भ० मी० मा० द० अ० २ आ २ सू० १ ) इति पूर्वोपन्यस्तसूत्रानुसारेण दर्शित इति बोध्यम् ।

भाषा

"समोऽहं सर्व०" यह शंका नहीं करनी चाहिए कि जब मैं अपने भक्त ही पर कृपा करता हूँ न कि अन्य पर तब मैं समदृष्टि कैसे हूँ ? क्योंकि सद्रूपी चैतन्य और आनन्द तथा अन्तर्यामिता ( सबके अन्तःकरणों को अपने वश में रखना ) इन तीन गुणों के द्वारा सब प्राणियों में मैं तुल्य ही प्रविष्ट हूँ। मुझे किसी से राग वा द्वेष नहीं है परन्तु दर्पणादि स्वच्छ पदार्थ का स्वभाव ही ऐसा है कि वह अपने सम्मुख वस्तु के आकार को ग्रहण करता है तथा उस सम्मुख वस्तु का भी स्वभाव ही ऐसा है कि वह उस स्वच्छ पदार्थ में अपने आकार को समर्पण करता है और अपने सम्मुख अन्य वस्तु के आकार को नहीं ग्रहण करता तथा स्वच्छ वस्तु से अन्य वस्तु में अपने आकार को समर्पण नहीं करता, इस रीति से स्वभाव के अनुसार जैसे सूर्य का सर्वव्यापी-प्रकाश, दर्पणादि स्वच्छ पदार्थों ही में प्रतिफलित ( तद्रूप दिखलाने वाला ) होता है न कि घटादि रूपी मलिन पदार्थों में, और इतने मात्र से यह कहा नहीं जा सकता कि उस पदार्थ का दर्पणादि के साथ मेल वा घटादि के साथ विरोध है, वैसे ही भक्त के स्वच्छ चित्त में मैं प्रकट होता हूँ न कि अभक्त के मलिन चित्त में, इसी से मेरा राग वा द्वेष किसी के साथ नहीं है किन्तु मेरा प्रकट होना, और न होना चित्त की स्वच्छता और मलिनता रूपी स्वभाव ही पर निर्भर है । इस कारण जो मनुष्य पूजनादि रूपी गौणी भक्ति से मुझमें अनुराग कर सदा मेरी भावना करते हैं वे मुझी में हैं, और मैं भी उन्हीं के स्वच्छ चित्त में प्रतिबिम्बित होकर उन्हीं में हूँ क्योंकि कार्य और कारण का स्वभाव लोक में प्रसिद्ध ही है, इसलिये मुझमें विषम दृष्टि होने का दोष नहीं है किन्तु मुझमें भक्ति करने ही की यह महिमा है कि यद्यपि मैं सब प्राणियों के प्रति तुल्य ही हूँ तथापि मेरे भक्तों ही के चित्त में मेरा प्रतिबिम्ब पड़ता है न कि अभक्तों के ।

अपि चेत्सुदुराचारो भजते मामनन्यभाक् ।
साधुरेव स मन्तव्यः सम्यग्व्यवसितो हि सः ॥ ३० ॥

किं च मद्भक्तेरेवायं महिमा यत् समेऽपि वैषम्यमापादयति शृणु तन्महिमानम्, यः कश्चित् सुदुराचारोऽपि चेत् अजामिलादिरिव अनन्यभाक् 'सन्' मां 'भजते' कुतश्चिद्भाग्योदयात्सेवते स प्रागसाधुरपि साधुरेव मन्तव्यः हि यस्मात् "सम्यग्व्यवसितः" साधुनिश्चयवान् सः ॥ ३० ॥

क्षिप्रं भवति धर्मात्मा शश्वच्छान्तिं निगच्छति ।
कौन्तेय प्रतिजानीहि न मे भक्तः प्रणश्यति ॥ ३१ ॥

अस्मादेव सम्यग्व्यवसायात् स हित्वा दुराचारतां चिरकालमधर्मात्माऽपि मद्भजनमहिम्ना क्षिप्रं शीघ्रमेव भवति धर्मात्मा धर्मानुगतचित्तः, दुराचारत्वं झटित्येव त्यक्त्वा सदाचारो भवतीत्यर्थः । किं च शश्वत् नित्यं शान्तिं विषयभोगस्पृहा निवृत्तिं निगच्छति नितरां प्राप्नोति निर्वेदात्, कश्चित् त्वद्भक्तः प्रागभ्यस्तं दुराचारत्वमत्यजन् न भवेदपि धर्मात्मा, तथा च स नश्येदेवेति नेत्याह—भक्त्यानुकम्पापरवशतया कुपित इव भगवान् नैतदाश्चर्यं मन्वीथा हे कौन्तेय ! निश्चितमेवेदृशं मद्भक्तेर्माहात्म्यम् । अतो विप्रतिपन्नानां पुरस्तादपि त्वं प्रतिजानीहि सावज्ञं सगर्वं च प्रतिज्ञां कुरु 'मे' वासुदेवस्य भक्तोऽतिदुराचारोऽपि प्राणसङ्कटमापन्नोऽपि सुदुर्लभमयोग्यः सन् प्रार्थयमानोऽपि अतिमूढोऽशरणोऽपि न प्रणश्यति किन्तु कृतार्थ एव भवति । दृष्टान्ताश्च अजामिलप्रह्लादध्रुवगजेन्द्रादयः प्रसिद्धा एव । शास्त्रं च "न वासुदेवभक्तानामशुभं विद्यते क्वचित्" इति ॥ ३१ ॥

"मां हि पार्थ व्यपाश्रित्य येऽपि स्युः पापयोनयः ।
स्त्रियो वैश्यास्तथा शूद्रास्तेऽपि यान्ति परां गतिम्" ॥३२॥

भाषा

"अपि चेत०" (३०) मेरी भक्ति की यही महिमा है कि अजामिल आदि दुष्टाचारी प्राणी भी यदि भाग्यवश मुझमें भक्ति करता है तो यद्यपि वह प्रथम से असाधु है तथापि भक्ति करने पर वह साधु ही माना जायगा क्योंकि उस समय उसका निश्चय अच्छा है ।

"क्षिप्रं भवति०" (३१) और उस अच्छे निश्चय से वह अपने चिरकालिक दुराचार को त्याग कर तुरन्त ही सदाचारी हो जाता है तथा विषय-भोग की इच्छा उसकी निवृत्त हो जाती है। यह शंका कदापि नहीं करनी चाहिए कि यदि कोई पूर्व का पापात्मा, भक्त होने पर धार्मिक न हुआ तब तो वह नष्ट ही हो जायगा, क्योंकि मेरा भक्त वह कदापि नहीं नष्ट होता । हे कौन्तेय ! इस उक्त विषय पर जो पुरुष सन्देह करे उसके प्रति तुम बड़े बल से यह प्रतिज्ञा किया करो कि "मेरा अर्थात् परमेश्वर का भक्त, अति पापी, अथवा अति दुर्दशाग्रस्त तथा अयोग्य हो कर भी किसी अति दुर्लभ पदार्थ का अर्थी और अति मूढ़ तथा असहाय भी हो तब भी वह अवश्य ही कृतार्थ हो जाता है" । इसके दृष्टान्त भी अजामिल, प्रह्लाद, ध्रुव और गजेन्द्रादि बहुत से प्रसिद्ध हैं ।

"मां हि पार्थ०" (३२) हे पार्थ ! महापातक आदि आगन्तुक दोष से दुष्टों का जैसे मेरी

एवमागन्तुकदोषेण दुष्टानां भगवद्भक्तिप्रभावान्निस्तारमुक्त्वा स्वाभाविकदोषेण दुष्टानामपि तमाह—'हि' निश्चितम्। हे पार्थ ! मां 'व्यपाश्रित्य' शरणमागत्य येऽपि स्युः 'पापयोनयः' अन्त्यजास्तिर्यञ्चो वा जातिदोषेण दुष्टाः तथा वेदाध्ययनादिशून्यतया निकृष्टाः स्त्रियः "वैश्याः" कृष्यादिमात्ररताः तथा 'शूद्राः' जातितोऽध्ययनाद्यभावेन परमगत्ययोग्याः तेऽपि यान्ति परां गतिम्। अपिशब्दात्प्रागुक्ता दुराचारा अपि ॥ ३२ ॥

किं पुनर्ब्राह्मणाः पुण्या भक्ता राजर्षयस्तथा।
अनित्यमसुखं लोकमिमं प्राप्य भजस्व माम् ॥ ३३ ॥

एवं चेत् पुण्याः सदाचारा उत्तमयोनयश्च 'ब्राह्मणाः' 'राजर्षयः' सूक्ष्मवस्तुविवेकिनः क्षत्रियाः मम भक्ताः परां गतिं यान्तीति किं पुनर्वाच्यम्, अत्र कस्यचिदपि संदेहाभावादित्यर्थः। यतो मद्भक्तेरीदृशो महिमा अतो महता प्रयत्नेन 'इमं लोकम्' सर्वपुरुषार्थसाधनयोग्यमति दुर्लभं च मनुष्यदेहम् 'अनित्यम्' आशुविनाशिनम् 'असुखम्' गर्भवासाद्यनेकदुःखबहुलम् 'प्राप्य' लब्ध्वा यावदयं न नश्यति तावदतिशीघ्रमेव 'भजस्व माम्' शरणमाश्रयस्व अनित्यत्वादसुखत्वाच्चास्य विलम्बंसुखार्थमुद्यमं च मा कार्षीः, त्वं च राजर्षिरतो मद्भजनेनात्मानं सफलं कुरु अन्यथा हि एतादृशं जन्मनिष्फलमेव ते स्यादित्यर्थः ॥ ३३ ॥

मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु।
मामेवैष्यसि युक्त्वैवमात्मानं मत्परायणः ॥ ३४ ॥

भाषा

भक्ति से निस्तार होता है वैसे ही जाति आदि स्वाभाविक दोष से दुष्टों का भी। अर्थात् पशु, पक्षी, अन्त्यज, चाण्डाल आदि जो जाति से दुष्ट हैं तथा वेदाध्ययन से रहित स्त्रियाँ और कृषि आदि रूपी हिंसाजनक कर्मों में सदा उद्यत वैश्य तथा वेदाध्ययन का अधिकार न होने से उसके द्वारा परम गति के अयोग्य शूद्र भी यदि मुझमें एकान्तिक भक्ति करते हैं तो वे भी परम गति को प्राप्त होते हैं।

"*किं पुनर्ब्राह्मणाः*" ( ३३ ) जब ऐसा है तब मेरी भक्ति से उत्तम पुरुषों की परम गति होने में कहना ही क्या है ? और क्या आश्चर्य है ? अर्थात् सदाचारी और उत्तम जाति ब्राह्मण वा विवेकी क्षत्रिय मेरे भक्त तो परम गति को पाते ही हैं। हे पार्थ ! यह मनुष्य शरीर सब पुरुषार्थों का साधन तथा अति दुर्लभ और क्षणभङ्गुर तथा गर्भवासादि दुःखों से भरा हुआ है, इसलिये तुमको चाहिए कि जब तक यह शरीर नष्ट नहीं होता तभी तक अर्थात् अति तुरत, मेरी शरण में आ जावो और अपने लौकिक सुख के अर्थ कोई अन्य उद्योग न करो क्योंकि यह शरीर सुख का स्थान ही नहीं है तथा अपने इस राजर्षि जन्म को ऐसा न करने से व्यर्थ न करो।

अब अग्रिम श्लोक से भजन का प्रकार दिखलाते हुए भगवान् इस भक्ति-प्रकरण को समाप्त करते नवम अध्याय को भी समाप्त करते हैं कि—

*मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु।*
*मामेवैष्यसि युक्त्वैवमात्मानं मत्परायणः ॥ ३४ ॥*

अर्थात् मुझमें मन लगाओ, परन्तु ऐसा नहीं कि जैसा पुत्रादि में लगाते हो किन्तु मुझमें

भजनप्रकारं दर्शयन्नुपसंहरति राजभक्तस्यापि राज्यभृत्यस्य पुत्रादौ मनस्तथा स तन्मना अपि न तद्भक्त इत्युक्तम् मन्मना भव मद्भक्त इति। तथा 'मद्याजी' मद्यजनशीलः 'मां नमस्कुरु' मनो वाक्कायैः 'एवम्' एभिः प्रकारैः 'मत्परायणः' मदेकशरणः सन् 'आत्मानम्' अन्तःकरणम् 'युक्त्वा' मयि समाधाय 'मामेव' परमानन्दघनं स्वप्रकाशं सर्वोपद्रवशून्यमभयम् 'एष्यसि' प्राप्स्यसि ॥ ३४ ॥ इति

काण्डत्रयसमाप्तेरनन्तरमपि अस्यैव चतुस्त्रिंशत्तमस्य पद्यस्य 'एष्यसी' त्यन्तं भागम् 'मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु। मामेवैष्यसि' इत्युपसंहारं भगवानावर्तयिष्यतीति न विस्मरणीयम्। तदभिप्रायस्त्वनुपदमेव प्रतिपादयिष्यते एकादशेऽपि।

नाहं वेदैर्न तपसा न दानेन न चेज्यया।
शक्य एवंविधो द्रष्टुं दृष्टवानसि मां यथा ॥ ५३ ॥
भक्त्या त्वनन्यया शक्या ह्यहमेवंविधोऽर्जुन।
ज्ञातुं द्रष्टुं च तत्त्वेन प्रवेष्टुं च परन्तप ॥ ५४ ॥

अन्ते च अष्टादशे—

भाषा

आराध्यत्व बुद्धि से मेरा भक्त हो कर मुझमें मन लगाओ और सदा मेरी पूजा करो तथा मन, वचन, कर्म से मुझे नमस्कार करो। इस प्रकार से मत्पर हो और अपने अन्तःकरण को मुझ में समाधान कर सत् चित् आनन्दघन तथा सब उपद्रवों से रहित मुझी को तुम प्राप्त होगे।

यहाँ यह अवश्य ध्यान रखने योग्य है कि इसी ३४ वें श्लोक के—"*मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु मामेवैष्यसि*" इतने अंश को अध्याय १८ श्लोक ६५ में भगवान् ने पुनः कहा है अर्थात् कर्म, भक्ति और ज्ञान के तीनों काण्डों को समाप्त करने के अनन्तर भी इस अंश को पुनः ज्यों का त्यों कहा है और इसके पुनः कहने का तात्पर्य भी मैं आगे चलकर वर्णन करूँगा।

तथा अध्याय ११ में विराट् रूप दिखलाने के अनन्तर कहा है कि—

"*नाहं वेदैः*" (५३, ५४) हे अर्जुन! जैसा विराट् रूपी मुझको तुमने अभी देखा है वैसा वेद वा तप वा दान वा ज्योतिष्टोमादि यज्ञ से कोई मुझे देख नहीं सकता किन्तु, मुझमें अनन्य भक्ति से देख सकता है और मेरे तत्त्व को जान भी सकता है तथा मुझमें मिल भी सकता है।

यहाँ तक इतना निवेदन किया गया कि भगवद्भक्ति के मोक्ष साधन होने में गीता-शास्त्र का तात्पर्य है। परन्तु इससे कदापि यह न समझना चाहिए कि "निष्काम कर्म और ब्रह्मज्ञान के मोक्ष-साधन न होने में भी गीताशास्त्र का ऐसा ही तात्पर्य है बल्कि अन्त में ब्रह्मज्ञान के निरूपण करने से ब्रह्मज्ञान ही के मोक्ष साधन होने में गीता-शास्त्र का अन्तिम तात्पर्य है" क्योंकि यह बात गीता के अन्तिम वाक्यों ही से अति स्पष्ट 'हस्तामलक' के तुल्य सिद्ध कर दिखलाई जाती है कि "कर्म और ज्ञान भी यद्यपि गीता-शास्त्र में मोक्ष के साधन कहे हुए हैं तथापि भक्ति ही के मोक्ष साधन होने में गीता-शास्त्र का मुख्य तात्पर्य है अर्थात् गीता-शास्त्र का अन्तिम ताल भगवद्भक्ति ही के शिर पर है। देखिए! गीता-शास्त्र के तीनों काण्डों के समाप्त करने का वाक्य अध्याय १८ में—

इति ते ज्ञानमाख्यातं गुह्याद्गुह्यतरं मया ।
विमृश्यैतदशेषेण यथेच्छसि तथा कुरु ॥ ६३ ॥

इति पद्येन "गुह्यात्" रहस्यात् संन्यासान्तात् कर्मणः 'गुह्यतरं' रहस्यतरं ज्ञानं तुभ्यं मया कथितम् 'एतत्' मयोपदिष्टं गीताशास्त्रं 'अशेषतः' सामस्त्येन 'विमृश्य' पर्यालोच्य 'यथेच्छसि' 'तथा कुरु' कर्मोपासनाज्ञानेष्वन्यतमं मार्गमङ्गीकुरु इत्यर्थकेन काण्डत्रयात्मकस्य सकलगीताशास्त्रस्यार्थो भगवतोपसंहृतः । एवं च किमपरमवशिष्यते यन्निश्चयार्थमतोऽप्युत्तरस्य श्लोकत्रयस्यारम्भ इति शङ्कया तदेव श्लोकद्वयमवतार्य मधुसूदनेन व्याख्यातम् । अतो गीताशास्त्रस्य कर्मोपासनाज्ञानानां मध्ये कस्य कैवल्यसाधनतायां मुख्यं तात्पर्यमिति जिज्ञासानिवर्तनमेव तादृशश्लोकत्रयप्रयोजनमित्यन्यथानुपपत्त्या निश्चीयते । तच्च स्फुटतरमुपदर्शयितुं सव्याख्यानं श्लोकत्रयं तदुपन्यस्यते—

सर्वगुह्यतमं भूयः शृणु मे परमं वचः ।
इष्टोऽसि मे दृढमिति ततो वक्ष्यामि ते हितम् ॥ ६४ ॥

अतिगम्भीरस्य गीताशास्त्रस्याशेषतः पर्यालोचनक्लेशनिवृत्तये कृपया स्वयमेव तस्य सारं संक्षिप्य कथयति । पूर्वं हि 'गुह्यात्' कर्मयोगात् गुह्यतरं ज्ञानमाख्यातम्, अधुना कर्मयोगात् तत्फलभूतज्ञानाच्च सर्वस्मात् अतिशयेन गुह्यम् 'गुह्यतमम्' 'परमम्' सर्वतः प्रकृष्टम् 'मे' मम

भाषा

"इति ते ज्ञानमाख्यातं गुह्याद्गुह्यतरं मया ।
विमृश्यैतदशेषेण यथेच्छसि तथा कुरु ॥ ६३ ॥

अर्थात् हे अर्जुन ! संन्यास पर्यन्त कर्मों का मोक्ष साधन रूपी होना गोप्य विषय की अपेक्षा अति गोप्य अर्थात् उसका परम फल रूपी आत्म-ज्ञान को मैंने तुमसे यह पूरा कह दिया जिससे कि मोक्ष होता है । अब मेरे इस गीता-शास्त्र को आदि से अन्त तक पूर्ण निश्चय कर तुम अपने को कर्म, भक्ति और ब्रह्मज्ञान, इन तीन में से जिस उपाय का अधिकारी समझो उसको स्वीकार करो क्योंकि अब इतने विचार पर भी तुम्हारा अज्ञान कैसे रह सकता है ? ॥ ६३ ॥

प्र०—जब ऐसी स्पष्ट रीति से गीता-शास्त्र समाप्त कर दिया गया तो अब क्या अवशिष्ट रहा कि जिसके निश्चयार्थ इसके अनन्तर भी तीन श्लोक कहे गये ?

उ०—इस प्रश्न का उत्तर स्वयं भगवान् ही ने अग्रिम एक श्लोक से दिया है कि—

"सर्वगुह्यतमं भूयः शृणु मे परमं वचः ।
इष्टोऽसि मे दृढमिति ततो वक्ष्यामि ते हितम् ॥ ६४ ॥

अर्थात् हे अर्जुन ! इस गीता-शास्त्र का मुख्य तात्पर्य अत्यन्त गंभीर है । इस कारण उसके विचार में तुमको बड़ा कष्ट झेलना पड़ेगा और क्लेश भी उठा कर यदि तुम उसका निश्चय न कर सको तो इसमें कुछ आश्चर्य नहीं है । इसलिए गीता-शास्त्र के मुख्य तात्पर्य को मैं अति संक्षेप से स्वयं तुमसे कह देता हूँ कि गोप्य कर्मयोग की अपेक्षा अति गोप्य ज्ञान, मैंने यहाँ तक कहा है और अब ज्ञान की अपेक्षा भी अति गोप्य और सबसे उत्तम मेरे इन वाक्यों को सुनो। यद्यपि इन वाक्यों के

'वचः' वाक्यम् 'भूयः' तत्र तत्रोक्तमपि पुनर्वक्ष्यमाणम् शृणु । न लाभपूजाख्यात्याद्यर्थं त्वां ब्रवीमि किन्तु 'इष्टः' प्रियः असि 'मे' मम 'दृढम्' अतिशयेन इति यतः 'ततः' तेनैवेष्टत्वेन 'वक्ष्यामि' कथयिष्यामि अपृष्टोऽपि सन् अहम् 'ते' तव 'हितम्' परमं श्रेयः ।

तदेवाह—मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु ।
मामेवैष्यसि सत्यं ते प्रतिजाने प्रियोऽसि मे ॥ ६५ ॥

मयि भगवति वासुदेवे मनो यस्य स 'मन्मनाः' 'भव' सदा मां चिन्तय द्वेषेण कंस-शिशुपालादिरपि तथा अत आह 'मद्भक्तः' प्रेम्णा मय्यनुरक्तः । भवेत्यनुषङ्गः मद्विषये-णानुरागेण सदा मद्विषयं मनः कुरु इति विधीयते । त्वद्विषयोऽनुराग एव केन स्यादित्यत आह 'मद्याजी' मां यष्टुं पूजयितुं शीलं यस्य स मत्पूजापरः भव पूजोपकरणाभावे तु 'मां नमस्कुरु' कायेन वाचा मनसा च प्रह्वीभावेन मामाराधय । इदं चार्चनवन्दनादीना-मप्युपलक्षणम् एवं सदा भागवतधर्मानुष्ठानेन मय्यनुरागोत्पत्त्या मन्मनाः सन् माम् भग-वन्तं वासुदेवमेव 'एष्यसि' प्राप्स्यसि त्वं चात्र संशयं मा कार्षीः 'सत्यं' यथार्थं 'ते' तुभ्यम् 'प्रतिजाने' सत्यामेव प्रतिज्ञां करोम्यस्मिन्नर्थे, यतः प्रियोऽसि मे प्रियस्य प्रतारणा नोचितैवेति भावः । 'सति अन्ते' प्रारब्धकर्मणामन्ते सति मामेष्यसीति वा अनुवादापेक्षया विश्वास-

भाषा

अर्थ को भी भक्ति-काण्ड रूपी छः अध्यायों में स्थान स्थान पर मैंने कह दिया है तथापि तुम पर कृपा से मैं पुनः पृथक् भी कहता हूँ, सुनो । और यद्यपि तुमने अब मुझसे कोई प्रश्न नहीं किया है तथापि तुम मेरे बड़े प्यारे हो, इससे मैं प्रश्न के बिना भी तुम पर केवल कृपा कर तुम्हारे लिए परम हितकारी वचन कहता हूँ न कि अपने किसी अर्थ से ॥ ६४ ॥ और वह वचन यह है कि—

*"मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु ।*
*मामेवैष्यसि सत्यं ते प्रतिजाने प्रियोऽसि मे ॥ ६५ ॥*

अर्थात् '*मन्मनाः*' ( मुझी में मन रहे जिसका ) हो जाओ अर्थात् सदा मेरी भावना किया करो । परन्तु कंस, शिशुपालादि, द्वेष से सदा मेरी भावना जैसी करते थे वैसी न करो किन्तु '*मद्भक्तो भव*'' निरुपाधिक प्रेम रूपी भक्ति से मेरी भावना सदा किया करो । यह प्रथम विधान अर्थात् उपदेश है । यदि यह कहो कि मुझ परमेश्वर में भक्ति होने का क्या उपाय है, तो उसका उपाय सुनो— '*मद्याजी भव*' मेरी पूजा किया करो, यह द्वितीय विधान है । यदि पूजा की सामग्री न मिल सके तो '*मां नमस्कुरु*' मन, वचन और कर्म से मुझको नमस्कार किया करो ( इस दूसरे और तीसरे उपदेश का तात्पर्य उन गौणी भक्तियों में है जो कि पूर्व में कही जा चुकी हैं ) इन मेरे उपदेशों के पालन से आप ही आप हिरण्य-गर्भ के तुल्य मुझमें अन्त में लीन हो जाओगे, इसमें कदापि अणुमात्र भी सन्देह न करना क्योंकि तुम्हारे समक्ष मैं यह सच्ची प्रतिज्ञा इससे करता हूँ कि तुम मेरे प्यारे हो।

यहाँ देखना चाहिए कि ९ अध्याय के अन्तिम अर्थात् ३३ वें श्लोक ( जो मैंने अभी उद्धृत किया है ) के "*मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु मामेवैष्यसि*" इतने अंश को श्री भगवान् इस

दार्ढ्यार्थं प्रथमव्याख्यानमेव श्रेयः ॥ ६५ ॥

अत्र चोपासनाकाण्डान्तर्गतनवमाध्यायावसानस्थपूर्वोदाहृतचतुस्त्रिंशत्तमश्लोकस्थस्यैव 'एष्यसी' त्यन्तभागस्यावर्तनेन तदर्थमनूद्य 'सत्यं ते' इति विश्वासदार्ढ्यार्थं विधीयते—

सर्वधर्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज ।
अहं त्वां सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः ॥ ६६ ॥

अधुना 'ईश्वरः' सर्वभूतानां हृदये तिष्ठति तमेव सर्वभावेन शरणं गच्छेति यदुक्तम् तत् विवृणोति । केचिद्वर्णधर्माः केचिदाश्रमधर्माः केचित्सामान्यधर्माः इत्येवं सर्वानपि धर्मान् 'परित्यज्य' विद्यमानानविद्यमानान् वा शरणत्वेन अनादृत्य 'माम्' ईश्वरम् 'एकम्' अद्वितीयं सर्वधर्माणामधिष्ठातारं फलदातारं च 'शरणं व्रज' धर्माः सन्तु न सन्तु वा किं तैरन्यसापेक्षैः भगवदनुग्रहादेव तु अन्यनिरपेक्षादहं कृतार्थो भविष्यामीति निश्चयेन परमानन्दघनमूर्तिमनन्तं श्रीवासुदेवमेव भगवन्तमनुक्षणं भावनया भजस्व इदमेव परं तत्त्वं नातोऽधिकमस्तीति विचारपूर्वकेण प्रेमप्रकर्षेण सर्वानात्मशून्यया मनोवृत्त्या तैलधारावदविच्छिन्नया सततं चिन्तये-

भाषा

श्लोक में ज्यों का त्यों दुबारा पढ़ कर उसी को अत्यन्त दृढ़ करने के लिए यह कहते हैं "*सत्यं ते प्रतिजाने प्रियोऽसि मे*" ॥ ६५ ॥ ( इसमें कुछ भी सन्देह नहीं करना क्योंकि तुम्हारे समक्ष मैं यह सच्ची प्रतिज्ञा इससे करता हूँ कि तुम मेरे प्यारे हो ) ।

भक्ति ही में अपने मुख्य तात्पर्य को पुनः पुनः दृढ़ करने के लिए श्री भगवान् ने पुनः यह कहा है कि—

"*सर्वधर्मान् परित्यज्य०*" ॥ ६६ ॥ अर्थात् वर्णधर्म, आश्रमधर्म और सामान्यधर्म, इन सब धर्मों पर भरोसा न कर सब धर्मों के अधिष्ठाता और उनके फलों के दाता मुझ अद्वितीय ईश्वर की शरण में आ जाओ अर्थात् यह निश्चय करो कि "धर्म तो जड़ पदार्थ है, इसी से ईश्वर के बिना, धर्म कुछ कर नहीं सकता" और जब ऐसा है तब 'सब धर्म चाहे मुझमें हों वा न हों' इस रीति से सब धर्मों की उपेक्षा कर यह निश्चय करो कि "मैं ( अर्जुन ) भगवान् के स्वतन्त्र अनुग्रह ही से कृतार्थ हूँगा क्योंकि यही परम तत्त्व हैं, इनसे अधिक वा इनके समान कोई पदार्थ नहीं है" और ऐसा निश्चय कर मुझमें निरुपाधि प्रेम से दूसरों की चिन्ता त्याग कर तैल-धारा की नाईं अविच्छिन्न ध्यानधारा से मुझी एक वासुदेव की अनुक्षण चिन्ता करते रहो । ऐसा करने पर चान्द्रायण व्रतादिक और सब प्रायश्चित्तों के बिना ही मैं तुमको सब पापों से छुड़ा दूँगा क्योंकि चान्द्रायणादि धर्मों से जैसे पापों का नाश होता है वैसे मैं सब पापों को क्षण में नाश कर देता हूँ । इसलिये तुम शोक अणु-मात्र भी न करो कि युद्ध में बंधुवध रूपी पाप से तुम्हारा छुटकारा कैसे होगा ? यहाँ किसी ने यह कहा है कि "इस वाक्य के अक्षरों से केवल धर्मों ही का त्याग करना निकलता है न कि अधर्मों का तो ऐसी दशा में अधर्म करने की अनुज्ञा इससे निकल आती है जो वेद और शास्त्र तथा लोक के विरुद्ध है, इसलिए इस वाक्य में धर्म शब्द का स्वभाव अर्थ है जैसे "दुर्जन का तो निन्दित काम

भाषा

करना धर्म है" इस वाक्य में धर्म शब्द का स्वभाव अर्थ है और जीव के स्वभाव में धर्म तथा अधर्म दोनों अन्तर्गत हैं। इस रीति से पाप के त्याग में भी इस वाक्य का तात्पर्य है" तो यह कहना ठीक नहीं है क्योंकि इस अर्थ में ये चार दोष पड़ते हैं कि—

१—"*परित्यज्य*" से यहाँ परित्याग का विधान ( आज्ञा ) नहीं है क्योंकि यदि उक्त विधान है तो "*मामेकं शरणं व्रज*" इतने ही से धर्म का भरोसा छोड़ने के निकल आने से धर्म के त्याग का विधान व्यर्थ हो जाता है।

२—पाप का परित्याग यदि यहाँ विधान किया जाय तो यह व्यर्थ ही हो जायगा क्योंकि दुःखदायी पाप से आप ही आप सब द्वेष करते और दूर भागते हैं अर्थात् जब पाप का कोई मनुष्य आदर नहीं करता तब उसके निषेध करने का क्या प्रयोजन है ?।

३—यदि पुण्य और पाप के त्याग करने का विधान यहाँ है तो संन्यास-शास्त्र से पुण्य का और धर्मशास्त्र से पाप का त्याग होने के कारण यह विधान व्यर्थ ही है। यह तो कही नहीं सकते कि यह वाक्य भी संन्यास-शास्त्र ही है, इसी से इसमें पुण्य और पाप के त्याग का विधान है क्योंकि जब यह सिद्ध हो जाय कि यह वाक्य संन्यास-शास्त्र है तब यह सिद्ध हो कि इसमें पुण्य और पाप का विधान है और जब ऐसा विधान इससे सिद्ध हो तब यह सिद्ध हो कि यह संन्यास-शास्त्र है, इस रीति से अन्योन्याश्रय दोष पड़ जायगा.। वास्तविक में तो इस श्लोक में "*मामेकं शरणं व्रज*" इतने ही भाग से एक भगवान् ही के शरण लेने का विधान है और दूसरों का त्याग तो उसी से आप ही आप आ जाता है, तो ऐसी दशा में उस त्याग के विधान का कुछ प्रयोजन नहीं है।

४—"*परित्यज्य*" का अर्थ भी यहाँ भरोसा छोड़ना ही है न कि त्याग ही कर देना, इसलिए केवल "धर्मों से जैसे स्वर्गादि फल होते हैं वैसे ही धर्मों से मोक्ष भी हो सकता है" इस भूल के निवारण ही के लिए "*सर्वधर्मान्परित्यज्य*" इससे वही बात पूर्व ही कही गई है जो कि "*मामेकं शरणं व्रज*" इस अग्रिम वाक्य से भगवद्भक्ति के विधान में आप से आप आ जाती है। निष्कर्ष यह है कि "*सर्वधर्मान्परित्यज्य*" यह अनुवाद ही है न कि विधान।

अब इस श्लोक के पूर्वार्द्ध का निचोड़ यह हुआ कि "मुझ ( परमेश्वर ) में भक्ति से मोक्ष होता है और चान्द्रायणादि व्रतरूपी धर्म के बिना ही पाप भी छूटता है। ये दो फल भक्ति के हैं जिनमें प्रथम फल अर्थात् मोक्ष, वर्णधर्म, आश्रमधर्म अथवा सामान्यधर्म से कदापि नहीं मिल सकता। जैसा कि "*न कर्मणा न प्रजया*" इत्यादि श्रुतियों में कहा है। और इन चान्द्रायण व्रत आदि धर्मों का पाप-नाश रूपी फल मुझ में भक्ति से भी होता है तो ऐसी दशा में हे अर्जुन ! तुम्हें यही उचित है कि सब धर्मों का भरोसा छोड़ मुझमें भक्ति ही करो क्योंकि जब मोक्ष के लिए अनन्य गति हो कर मुझमें भक्ति करनी ही पड़ेगी तब इसी से पापनाश भी हो जायगा अर्थात् "*एक पंथ दुइ काज*" इति।

यदि इस श्लोक में पूर्वार्द्ध का यही तात्पर्य है जो कहा गया तो "*सर्वधर्मान्परित्यज्य*"

भाषा

इतना भाग व्यर्थ क्यों न हुआ ? क्योंकि उत्तर भाग "*मामेकं शरणं व्रज*" से जब यह विधान हुआ कि तुम केवल मेरी ही शरण आ जाओ तब अन्य सभी का त्याग आप से आप आ जाने से क्या धर्मों का त्याग वा भरोसा छोड़ना नहीं आ गया ? जैसे कि "मुझी से कहो" ऐसा कहने से यह आप ही आ जाता है कि "दूसरे से न कहो" ?

उ०—यह ठीक है कि "मुझी से कहो" इस के अनन्तर "दूसरे से न कहो" इस कहने की आवश्यकता नहीं होती परन्तु 'मुझी से कहो' इस वाक्य के तात्पर्य संक्षेप से चार प्रकार के होते हैं—

(१) यह कि तुम्हारा काम जब मैं भी कर सकता हूँ तब दूसरे से क्यों कहोगे ?

(२) यह कि तुम्हारा काम ऐसा है कि मेरे बिना उसे कोई नहीं कर सकता।

(३) यह कि तुम्हारे दो काम हैं जिनमें से एक ऐसा है कि जिसको मैं ही कर सकता हूँ दूसरा नहीं कर सकता और दूसरा काम ऐसा है कि जिसे दूसरा ही कर सकता है मैं नहीं कर सकता, इसलिए मुझी से कह कर पहिले काम को सिद्ध करो और किसी दूसरे से दूसरे काम के लिए न कहो अर्थात् दूसरे काम को छोड़ ही दो।

(४) यह कि तुम्हारे दो काम हैं जिनमें से एक बड़ा काम ऐसा है कि जिसे दूसरा कोई कदापि नहीं कर सकता किन्तु मैं ही कर सकता हूँ। तथा दूसरा छोटा काम ऐसा है कि जिसको मैं भी कर सकता हूँ और दूसरा भी। तो ऐसी दशा में बड़े काम के लिए अनन्यगति हो कर जब तुमको मुझसे कहना ही पड़ेगा तब दूसरे छोटे काम के लिए क्यों दूसरे से कहोगे ? उसे भी मैं ही कर दूँगा।

इनमें से यदि चौथा तात्पर्य श्रोता को समझना है तो उसके लिए यह अवश्य ही कहना पड़ेगा कि "जिस छोटे काम को दूसरा करेगा उसे भी मैं ही कर दूँगा" क्योंकि तीसरे तात्पर्य के समझाने से श्रोता नहीं प्रसन्न हो सकता। बल्कि दूसरे काम की हानि से श्रोता को खेद होगा। और उसके कहने की दो चालें हैं। एक यह कि साफ साफ कह देना जैसा कि कहा गया है और दूसरी चाल यह है कि निषेध का अनुवाद करना अर्थात् यह कहना कि "दूसरों का भरोसा छोड़ कर" इससे यह अर्थ निकल ही आवेगा कि जब उस बड़े काम के विषय में तुमको दूसरों का भरोसा छोड़ना ही पड़ेगा क्योंकि उसको दूसरा नहीं कर सकता तब इस छोटे काम के लिए भी दूसरों का भरोसा छोड़ कर तुम मुझी से कहो क्योंकि इसको भी मैं ही कर दूँगा। ऐसे ही प्रकृत में "*मामेकं शरणं व्रज*" इस विधान के कहने पर भी पूर्वोक्त चार तात्पर्यों का संक्षेप से यहाँ संभव होने के कारण अर्जुन को यह सन्देह अवश्य होता कि इस वाक्य से भगवान् का उन चारों में से कौन तात्पर्य है और तीसरा तात्पर्य का स्वरूप यही कहा जायगा कि "हे अर्जुन ! तुम्हारे दो काम हैं—एक मोक्ष और दूसरा बन्धु-वध के पाप का नाश। उनमें से मोक्ष मैं दूँगा और दूसरा काम तुम चान्द्रायण व्रत आदि धर्मों से करो अथवा उन पापों के बदले में नरकभोग को स्वीकार करो" तो इस तात्पर्य को समझ कर अर्जुन कदापि न प्रसन्न होते और कहते कि "गुरु-वध महापातक है और धर्मशास्त्रों में सामान्य ब्रह्म-हत्या का

त्यर्थः। अत्र 'मामेकं शरणं व्रजे' त्यनेनैव सर्वधर्मशरणतापरित्यागे लब्धे 'सर्वधर्मान्परित्यज्ये' ति निषेधानुवादस्तु धर्मकार्यकारितालाभाय। यज्ञायज्ञीये साम्नि 'ऐरं कृत्वोद्गेय' मित्यत्र 'न गिरा गिरेति ब्रूयादि' तिवत्। तत्र हि (पू० मी० अ० ६ पा० १ अधि० १८) 'आम्नातादन्यदधिकारे वचनात्तद्विकारः स्यात् (सूत्र ४६) ज्योतिष्टोमे यज्ञायज्ञीयस्तोत्रे 'न गिरा गिरेति ब्रूयादैरं कृत्वोद्गेयमि' ति श्रुतम्। अत्र इरापदगिरापदयोर्विकल्पः उतेरापदमेव नियमेन योज्यमिति संशये सिद्धान्तेनोपक्रमते आम्नातादिति। अधिकारे एकाधिकारे आम्नातात्साम्नः योनिभूतायामृचि

भाषा

मी बारह वर्ष का प्रायश्चित्त कहा है, तथा नरक-भोग करना कैसे स्वीकार करूँ? इससे मुझको युद्ध करना ही स्वीकार नहीं है"; इससे यहाँ भगवान् को अपना चतुर्थ ही तात्पर्य अर्जुन के प्रति समझाना था जिसका स्वरूप यह है कि—

"जब मोक्ष के लिए अनन्य गति होकर तुम्हें मेरी शरण लेना ही है तो गुरु-वध आदि पापों का नाश भी मैं ही करूँगा, उसके लिए तुम क्यों चान्द्रायण व्रतादि प्रायश्चित्त धर्मों का आश्रयण करोगे" और इस तात्पर्य के समझाने के लिए श्री भगवान् ने "मामेकं शरणं व्रज" से प्रथम "सर्वधर्मान्परित्यज्य" (सब धर्मों का भरोसा छोड़कर) कहा जिससे यह बात निकल आई कि "मोक्ष के लिए जब तुम्हें सब धर्मों का भरोसा छोड़ना ही पड़ेगा तब इस गुरुवधादि पाप के नाश के लिए भी सब धर्मों का भरोसा छोड़कर मेरी ही शरण गहो क्योंकि मैं तुम्हारे पापों का नाश भी कर दूँगा"। दृष्टान्त में चौथे तात्पर्य समझाने की जो दो चालें अभी कही गई हैं उनमें से यह दूसरी चाल अर्थात् निषेधानुवाद है।

अब ध्यान देना चाहिए कि यदि "सर्वधर्मान्परित्यज्य" यह न कहा जाता तो उक्त तीसरे तात्पर्य की शंका का निवारण और उक्त चतुर्थ तात्पर्य का निश्चय अर्जुन को कैसे होता? इसलिए अब यह अटल सिद्ध हो गया कि यहाँ "सर्वधर्मान्परित्यज्य" यह न विधान है और न व्यर्थ है किन्तु यह दिखलाने के लिए कि "जो पाप-नाश रूपी कार्य चान्द्रायण व्रत आदि धर्मों से हो सकता है वह केवल परमेश्वर से होता है। सब धर्मों के आदर के निषेध का यह अनुवाद मात्र ही है कि "सर्वधर्मान्परित्यज्य" यद्यपि ये पूर्वोक्त बातें अनन्तरोक्त रीति से युक्ति सिद्ध ही हैं तथापि यदि इसके विषय में अधिक देखना हो तो "आम्नातादन्यदधिकारे वचनात्तद्विकारः स्यात्" (पू० मी० अ० ६ पा० १ अधि० १८ सूत्र ४६) के शाबर आदि ग्रन्थों को देखना चाहिए। यहाँ विस्तारभय से उनका उपन्यास नहीं किया गया किन्तु उनका अति संक्षेप यह है कि जिस पदार्थ के निषेध का अनुवाद कर उसके स्थान में जिस अन्य पदार्थ का विधान किया जाता है वे दोनों पदार्थ एक कार्यकारी अवश्य होते हैं इसी से ज्योतिष्टोमयज्ञ के यज्ञायज्ञीयस्तोत्र के "गिरा गिरा च" इस मन्त्र शब्द के विषय में "न गिरागिरेति ब्रूयात् ऐरं कृत्वोद्गेयम्" (सामगान के समय 'गिरा गिरा' न कहे किन्तु "आइरा आइरा" कहे) इस ब्राह्मण भाग के वाक्य में यह सन्देह है कि क्या 'इरा' और 'गिरा' पदों का विकल्प है? अर्थात् इनमें से जिसको चाहे उसको कहे अथवा यह नियम है कि

पठितम् अन्यद्विकारः ऋचिपठितवर्णानां नित्यबाधकं स्यात् वचनात्, विशेषविधानात् । ऋचि पठितवर्णबाधकत्वेन प्रयोगकाले विकारेणैव पाठ इति भावः । एतेन सर्वधर्मान्परित्यज्ये-त्युक्तेनाधर्माणां परित्यागो लभ्यते अतो धर्मपदं कर्ममात्रपरमित्यपास्तम् । न ह्यत्र कर्मत्यागो विधीयते अपि तु विद्यमानेऽपि कर्मणि तदनादरेण भगवदेकशरणतामात्रं ब्रह्मचारिगृहस्थ-वानप्रस्थभिक्षूणां साधारण्येन विधीयते तत्र सर्वधर्मान्परित्यज्येति तेषां स्वधर्मादरसंभवेन तन्निवारणार्थम् अधर्मे चानर्थफले कस्याप्यादराभावात्तत्यागवचनमनर्थकमेव शास्त्रान्तरप्राप्त-त्वाच्च । तस्मात् वर्णाश्रमधर्माणामभ्युदयहेतुत्वप्रसिद्धेर्मोक्षहेतुत्वमपि स्यादिति शङ्कावारणा-र्थमेवैतद्वच इति न्याय्यम् । न च सर्वधर्माधर्मपरित्यागोऽत्र विधीयते संन्यासशास्त्रेण प्रतिषेध-शास्त्रेण च लब्धत्वादेव । न चेदमपि संन्यासशास्त्रम्, भगवदेकशरणताया विधिरिसितत्वात् । तस्मात् "सर्वधर्मान्परित्यज्ये" त्यनुवाद एव । सर्वेषां तु शास्त्राणां भगवदेकशरणतैव परमं

भाषा

'इरा' पद ही को कहे 'गिरा' न कहे । इस सन्देह में अनन्तरोक्त सूत्र से यह सिद्धान्त किया है कि जब उक्त ब्राह्मण वाक्य में स्पष्ट ही 'गिरा' पद का निषेध कर 'इरा' पद का विधान है तब उक्त मन्त्र में 'इरा' पद ही को कहना चाहिए न कि 'गिरा' पद को ।

अब ध्यान देना चाहिये कि 'गिरा' पद का निषेध कर उसके स्थान में 'इरा' पद के विधान से यह स्पष्ट ही सिद्ध होता है कि जो काम यज्ञ सिद्धि रूपी 'गिरा' पद से होता वह 'इरा' पद से होता है और जो अधिक काम 'इरा' पद से होता है वह 'गिरा' पद से नहीं हो सकता । इसीसे उक्त वेदवाक्य में 'गिरा' पद का निषेध कर उसके स्थान में 'इरा' पद का विधान किया गया है । और यहाँ भी वही प्रश्न हो सकता है जो कि "*सर्वधर्मान्परित्यज्य*" पर किया गया है और समाधान भी उसका वही है जो प्रकृत में किया गया है । अर्थात् जब 'इरा' पद के विधान ही से 'गिरा' पद का निषेध निकल आता है तब "*न गिरा गिरेति ब्रूयात्*" यह 'गिरा' पद के निषेध का विधान क्यों नहीं व्यर्थ है ?

उ०—यह निषेध का विधान नहीं है और न व्यर्थ है किन्तु यह दिखलाने के लिए है कि "गिरा" पद का काम 'इरा' पद से चल सकता है परन्तु 'इरा' पद का काम 'गिरा' पद से नहीं चल सकता इसलिए गिरा पद का निषेध अनुवाद मात्र है कि "*न गिरा गिरेति ब्रूयात्*" अर्थात् इसका यह अर्थ नहीं है कि "*गिरा गिरा*" न कहे किन्तु यह अर्थ है कि "*गिरा गिरा न कहकर*" जिससे उक्त ब्राह्मणवाक्य का वास्तविक अर्थ यह होता है कि "*गिरा गिरा*" न कह कर आइरा, आइरा कहे" । ऐसे ही प्रकृत में भी सब धर्मों के निषेध का अनुवाद मात्र कर भगवान् की शरण जाने का विधान है । किसी महाशय का यह मत है कि इस ६६ वें श्लोक का तात्पर्य संन्यास ही में है अर्थात् गीता-शास्त्र की समाप्ति संन्यास ही पर है । परन्तु ऐसे तात्पर्य के न होने में तीन कारण ज्ञात होते हैं कि—

( १ ) इस वाक्य में 'शरण' शब्द का भक्ति ही अर्थ लोक प्रसिद्ध है न कि ज्ञान ।

रहस्यमिति तत्रैव शास्त्रपरिसमाप्तिर्भगवता कृता तामन्तरेण संन्यासस्यापि स्वफलापर्यवसायित्वात् अर्जुनं च क्षत्रियं संन्यासानधिकारिणं प्रति संन्यासोपदेशायोगात्। अर्जुनव्याजेनान्यस्योपदेशे तु "वक्ष्यामि ते हितम्" "त्वां मोक्षयिष्यामि सर्वपापेभ्यः" "त्वं मा शुचः" इति चोपक्रमोपसंहारौ न स्याताम्। तस्मात् संन्यासधर्मेष्वप्यनादरेण भगवदेकशरणतामात्रे तात्पर्यं भगवतः, यस्मात् त्वं मदेकशरणः सर्वधर्मानादरेण अतोऽहं सर्वधर्मकार्यकारित्वात् त्वाम् "सर्वपापेभ्यः" बन्धुवधादिनिमित्तेभ्यः संहारहेतुभ्यः मोक्षयिष्यामि प्रायश्चित्तं विनैव "धर्मेण पापमपनुदति" इति श्रुतेर्धर्मस्थानीयत्वाच्च मम अतः "मा शुचः" युद्धे प्रवृत्तस्य मम बन्धुवधादिनिमित्तप्रत्यवायात्कथं निस्तारः स्यादिति शोकं मा कार्षीः—

"तस्यैवाहं ममैवासौ स एवाहमिति त्रिधा।
भगवच्छरणत्वं स्यात्साधनाभ्यासपाकतः ॥ १ ॥

तत्राद्यं मृदु यथा—"सत्यपि भेदापगमे नाथ तवाहं न मामकीनस्त्वम्।
सामुद्रो हि तरङ्गः क्व च न समुद्रो न तारङ्गः" ॥ १ ॥ इति

द्वितीयं मध्यं यथा—

"हस्तमुत्क्षिप्य यातोऽसि बलात्कृष्ण किमद्भुतम्।
हृदयाद्यदि निर्यासि पौरुषं गणयामि ते" ॥ १ ॥ इति

तृतीयमधिमात्रं यथा दूतं प्रति यमवचनम्—

"सकलमिदमहं च वासुदेवः परमपुमान्परमेश्वरः स एकः।
इति मतिरचला भवत्यनन्ते हृदयगते व्रज तान् विहाय दूरात्" (१)

भाषा

( २ ) जब कि ब्रह्मज्ञान के साधनों में पूर्वोक्त रीति से बहुत से बड़े बड़े विघ्न पड़ते हैं कि जिससे ब्रह्मज्ञान का होना तो बहुत ही दूर है उसके साधनों का होना भी असंभव के तुल्य है तो कैसे ब्रह्मज्ञान में इस वाक्य का तात्पर्य हो सकता है?

*"कर्मणैव हि संसिद्धिमास्थिता जनकादयः"* ( गी० अ० ३ श्लो० २० )

( ३ ) इस पर श्री स्वामी शङ्कराचार्य आदि का यह सिद्धान्त है कि "क्षत्रिय आदि को संन्यास का अधिकार नहीं है" तो ऐसी दशा में अर्जुन क्षत्रिय अनधिकारी के लिए इस ६६ वें श्लोक से संन्यास पूर्वक ब्रह्मज्ञान का उपदेश कैसे हो सकता है?

और कैसे ब्रह्मज्ञान पर गीताशास्त्र की समाप्ति का संभव है क्योंकि गीताशास्त्र की रचना अर्जुन ही के लिए की गई है, यह तो कह नहीं सकते कि "अर्जुन के व्याज से ब्राह्मणों के लिए यह उपदेश है क्योंकि अर्जुन श्रोता जिसके अनधिकारी हैं उस पर समाप्ति कैसे हो सकती है? और यदि यह वाक्य ब्राह्मणों ही के लिए उपदेश माना जाय तो *"ततो वक्ष्यामि ते हितम्"* ( अ० १८ श्लो० ६४ ) ( तुम्हारे अर्थात् अर्जुन के लिए हित कहता हूँ ) *"त्वां सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि"* ( अ० १८ श्लो० ६६ ) ( तुम अर्थात् अर्जुन को सब पापों से छुड़ा लूँगा ) इन वाक्यों का विरोध भी दुर्वार है।

इति अम्बरीषप्रह्लादगोपीप्रभृतयश्चास्यां भूमिकायामुदाहर्तव्याः। गीताशास्त्रे साध्यसाधनभावापन्नं निष्ठात्रयं विवक्षितम् उक्तं च बहुधा। तत्र कर्मनिष्ठा सर्वकर्मसंन्यासपर्यन्ता 'स्वकर्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धिं विन्दति मानव'' इत्यत्रोपसंहृता संन्यासपूर्वकश्रवणादिपरिपाकसहिता ज्ञाननिष्ठा 'ततो मां तत्त्वतो ज्ञात्वा विशते तदनन्तर' मित्यत्रोपसंहृता। भगवद्भक्तिनिष्ठा तूभयसाधनभूतोभयफलभूता च भवतीत्यन्तं उपसंहृता ''सर्वधर्मान्परित्यज्ये'' त्यत्रेति ॥ ६६ ॥

अस्य श्लोकस्य तात्पर्यं भगवान् शाण्डिल्योऽपि हेत्वपदेशेन निर्णिनाय। तथा च तत्सूत्रम्—

'लघ्वपि भक्त्यधिकारे महत्क्षेपकमपरसर्वहानात्' (भ० मी० अ० २ आ० २ सू० २३)

अत्र भाष्यम्—लघ्वपि सकृत्स्मरणकीर्तनादिमहतामपि पापानां क्षेपकं नाशकं भवति यतः भक्त्यधिकारे प्रायश्चित्तान्तराणां सर्वेषां त्यागलक्षणं हानं प्रतीयते। तथा च गीतायाम्—

सर्वधर्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज।
अहं त्वां सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः ॥ ६६ ॥

( गी० अ० १८ )

भाषा

यह १८ वाँ अध्याय तीनों काण्ड गीता की समाप्ति का अध्याय है, इसी से इस अध्याय में ''*स्वकर्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धिं विन्दति मानवः*'' श्लो० ४६ ( अपने वर्ण और आश्रम के धर्म से परमेश्वर का आराधन कर मनुष्य मोक्ष को पाता है ) इस वाक्य से निष्काम कर्म के काण्ड की समाप्ति दिखलाई गई है। तथा ''*मां तत्त्वतो ज्ञात्वा विशते तदनन्तरम्*'' श्लो० ५५ (मेरे तत्वज्ञान से मुझमें लीन होता है अर्थात् मोक्ष पाता है ) इस वाक्य से ब्रह्मज्ञान के काण्ड की समाप्ति दिखलाई गई और भक्ति की प्रधानता ही के कारण उसके भी अनन्तर '*तमेव शरणं गच्छ सर्वभावेन भारत*' ( हे भारत ! सब प्रकार से उन्हीं परमेश्वर की शरण जाओ) इस श्लोक से भक्तिकाण्ड की समाप्ति दिखलाई गई। इसी रीति से पृथक् पृथक् तीनों काण्डों की समाप्ति दिखला कर पुनः ''*इति ते ज्ञानमाख्यातं*'' इस ६३ वें श्लोक से तीनों काण्डों की समाप्ति दिखला दी गई। और पुनः भी इन ६४, ६५, ६६ तीन श्लोकों (जिनका पूर्ण स्वरूप और पूर्ण व्याख्यान इस भाषा भाग में अभी कहा गया है) से कृष्ण भगवान् ने यह दृढ़ से दृढ़ सिद्ध कर दिया है कि गीताशास्त्र से मेरा (परमेश्वर का) मुख्य तात्पर्य भगवद्भक्ति के मोक्षसाधन होने ही में है अर्थात् इस मेरे गीता-शास्त्र का अन्तिम ताल भगवद्भक्ति के ही शिर पर है ॥ ६६ ॥

तथा भक्ति मीमांसा दर्शनके आचार्य शाण्डिल्य महर्षि ने भी इस ६६ वाँ अर्थात् '*सर्वधर्मान्*' श्लोक का तात्पर्य भगवद्भक्ति ही में लगाया है जैसा कि उनका सूत्र यह है कि ''*लघ्वपि भक्त्यधिकारे महत्क्षेपकमपरसर्वहानात्*'' ( भ० मी० अ० २ आ० २ सू० २३ ) इसका अक्षरार्थ यह है कि भगवान् का स्मरण और कीर्तन आदि छोटी सी सेवा एक बार की हुई भी बड़े बड़े महापातकों को नाश करती है क्योंकि भक्ति के प्रकरण में '*सर्वधर्मान्*' ( अ० १८ श्लो० ६६ ) से चान्द्रायण व्रत आदि सब प्रायश्चित्तों का त्याग करना भक्तों के लिये कहा है इति।

अत्राद्यपादस्य न काम्यकर्मत्यागपूर्वकत्वमर्थः। काम्यत्यागे हि पापाभावात्किं भगवता मोक्षणीयं स्यात्। एवं हि नित्यनैमित्तिकत्यागपूर्वकत्वमपि न तदर्थः, तयोस्त्यागे हि यदि विधिरस्ति तदा न ततः पापमिति किं मोक्षणीयम्। न च नास्तीति वाच्यम् 'मामेकमित्यादि वाक्येनैव तद्विधानात् नापि। "सर्वधर्मान्परित्यज्ये" त्यनेन संन्यासिनमनूद्य तदधिकारिकमिदम् तेषामप्यवकीर्ण्यादिप्रायश्चित्तानां स्मरणेन तैः सह विकल्पप्रसंगात् पूर्ववन्महतामननुष्ठानाच्च स्यात्। न च सातत्येन तद्दोषपरिहारः—

सर्वपापप्रसक्तोऽपि ध्यायन्निमिषमच्युतम्।
भूयस्तपस्वी भवति पङ्क्तिपावनपावनः॥

इत्यादिना लघुनोऽपि महत्क्षेपकत्वबोधनात्। किं च अस्मिन्नध्याये "काम्यानां कर्मणां न्यासं संन्यासं कवयो विदु" रित्यादिना काम्यकर्मत्याग एवोक्तो न संन्यासाश्रम इति

भाषा

और तात्पर्य इस सूत्र का यह है कि उक्त ६६ वें गीतावाक्य में *'सर्वधर्मान्परित्यज्य'* इस वाक्य का अश्वमेध आदि काम्य ( जिसके करने से फल होता है और न करने में कोई पाप नहीं ) कर्मों का त्याग करना अर्थ नहीं है क्योंकि जब उनके त्याग से पाप ही नहीं होता तो कैसे इसी श्लोक में यह कहा गया है कि *"अहं त्वां सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि"* ( मैं तुमको सब पापों से छुड़ा दूँगा ) ऐसे ही सन्ध्योपासन आदि नित्य ( जो कर्म प्रति दिन किया जाता है और उसका न करना पाप है ) और पितृ श्राद्धादि नैमित्तिक ( जो भी किया जाता है और उस समय उसका न करना पाप है ) कर्मों का त्याग करना भी *'सर्वधर्मान्'* अर्थ नहीं है, क्योंकि जब *"मामेकं शरणं व्रज"* इस वाक्य से इसी श्लोक में नित्य और नैमित्तिक कर्मों के त्याग का विधान है तब ऐसे त्याग से पाप कैसे हो सकता है ? और अर्जुन को किस पाप से छुड़ाने को भगवान् ने इसी श्लोक में कहा है ? तथा यह भी नहीं कह सकते कि भगवान् ने *"सर्वधर्मान्परित्यज्य"* से संन्यासी को उपलक्षित किया है क्योंकि संन्यासियों के लिए भी व्रत भंग का जो प्रायश्चित्त रूपी धर्म धर्मशास्त्रों में कहा है उसके साथ भगवान् के स्मरण आदि रूपी प्रायश्चित्त का विकल्प हो जायगा और यह दोष भी पड़ेगा कि जब छोटे प्रायश्चित्त से भी बड़े पाप का नाश होता है तो धर्मशास्त्रों में बड़े प्रायश्चित्तों का विधान व्यर्थ ही हो जायगा क्योंकि तब क्लेशाधिक्य के भय से उसको कोई न करेगा। यह तो कह नहीं सकते कि जीवन पर्यन्त और निरन्तर भगवान् के स्मरण आदि करने ही से बड़े पातकों का नाश होता है और इसी से इसमें भी धर्मशास्त्रोक्त बड़े प्रायश्चित्तों की नाईं अधिक क्लेश होता है क्योंकि—*"सर्वपापप्रसक्तोऽपि"* अर्थात् सब पापों का करनेवाला भी निमेषमात्र भगवान् को ध्यान करने से पुनः तपस्वी और पंक्तिपावनों का भी पावन हो जाता है। इत्यादि वाक्यों से यह निश्चय है कि भगवान् के थोड़े से स्मरण आदि आराधन से बड़े बड़े महापातक नष्ट हो जाते हैं, तथा गीता के इसी १८ वें अध्याय में *"काम्यानां कर्मणां न्यासं संन्यासं कवयो विदुः"* ( २ ) इस श्लोक में काम्य कर्मों का त्याग ही कहा है न कि संन्यास आश्रम, तो ऐसी दशा में जब संन्यासाश्रम का कोई प्रसंग ही यहाँ नहीं है

संन्यासस्य बुध्यनारोहान्न संन्यास्यधिकारिकम् तस्मात् यथा लोके "सर्वान्विहाय मां भज क्लेशांस्ते नाशयिष्यामि" इत्यत्र क्लेशनाशकान्तरहानिः प्रतीयते। तथाऽत्र पापनाशकान्तर-त्यागोऽवगम्यते वाक्यादेव। एतेन यदि संन्यासिप्रकरणेऽपि पाठः स्यात् तदापि प्रकरणसंनि-धानयोरपेक्षया वाक्यस्य प्रबलत्वान्न संन्यास्यधिकारोऽत्र शक्येत वक्तुमिति मन्तव्यम्, एवं च प्रायश्चित्तान्तरत्यागसङ्कल्पेन यो भगवन्नामादिभिरार्तिं निराकर्तुमिच्छति तदधिकारिकमेव सकृत्स्मरणादि। तथा च न भिन्नाधिकारदूषणसमुत्थितिः नापि क्लेशभयाद्भूयसामननुष्ठानम्

दुःखमित्येव यः कर्म कायक्लेशभयात्त्यजेत्।
स कृत्वा राजसं त्यागं नैव त्यागफलं लभेत्॥

(गी० अ १८ श्लो० ८) इत्यनेन तादृशत्यागस्य हेयत्वात्।

कलिकल्मषमत्युग्रं नरकार्तिप्रदं नृणाम्।
प्रयाति विलयं सद्यः सकृद्यत्रानुसंस्मृतः॥

(वि० पु० अं० ६ अ० ७।१०)

भाषा

तो यह कदापि नहीं कहा जा सकता कि *"सर्वधर्मान्परित्यज्य"* यह वाक्य संन्यासी के लिए है। और यदि यहाँ संन्यासी का प्रकरण होता तो भी यह कहना उचित नहीं होता कि यह वाक्य संन्यासी के लिए है क्योंकि प्रकरण की अपेक्षा वाक्य प्रबल होता है। और जैसे "सबको छोड़ मेरी ही सेवा करो, मैं तुम्हारे क्लेशों को नाश करूँगा" इस लौकिक वाक्य से क्लेशनाशक अन्य उपायों का त्याग समझा जाता है। वैसे ही *"सर्वधर्मान्परित्यज्य"* इस वाक्य से भी पापनाश के अन्य उपायों अर्थात् चान्द्रायण व्रतादि प्रायश्चित्त रूपी धर्मों का त्याग ही समझा जाता है और वही इस वाक्य का अर्थ है। इसलिए यह सिद्ध हो गया कि अन्य प्रायश्चित्तों के त्याग का निश्चय कर जो प्राणी केवल भगवान् के स्मरण आदि से अपने पापों को नाश करना चाहता है उसी के लिए एक बार स्मरण आदि करने का शास्त्रों में विधान है न कि सबके लिए, अर्थात् भगवान् के एकान्त-भक्तों ही के बड़े बड़े पातकों का एक बार भगवान् के स्मरण आदि से नाश होता है न कि सब प्राणियों के पापों का। और जो पुरुष केवल क्लेश के भय से धर्म शास्त्रोक्त प्रायश्चित्तों का त्याग करता है उसको तो उस त्याग से कुछ लाभ नहीं होता जैसे कि—

*"दुःखमित्येव यत्कर्म कायक्लेशभयात्त्यजेत्।*
*स कृत्वा राजसं त्यागं नैव त्यागफलं लभेत्॥"*

( जो मनुष्य किसी शास्त्रोक्त कर्म को दुःखदायी समझ कर काय-क्लेश के भय मात्र से उसको त्याग करता है वह उस रजोगुणी त्याग से कदापि नहीं लाभ उठा सकता ) यह कहा हुआ है और भगवद्भक्त के एक बार ही स्मरण आदि करने से भी बड़े बड़े पातकों का नाश होना अन्यान्य वाक्यों से भी सिद्ध है जैसे कि—

*"कलिकल्मषः"* नरक दुःख का देने वाला कलिकाल का महापातक, एक बार भगवान् के स्मरण से तुरन्त ही नष्ट हो जाता है।

इत्यादि तदधिकारपरं यथा—

अपि चेत्सुदुराचारो भजते मामनन्यभाक्।
साधुरेव स मन्तव्यः सम्यग्व्यवसितो हि सः॥ ३०॥
(गी० अ० ६)

क्षिप्रं भवति धर्मात्मा शश्वच्छान्तिं निगच्छति।
कौन्तेय प्रतिजानीहि न मे भक्तः प्रणश्यति॥ ३१॥

इत्यादिना—नारकाः कृष्ण कृष्णेति नारसिंहेति चुक्रुशुः।
इति संकीर्तिते विष्णौ नारकैर्भक्तिपूर्वकम्॥ (नृ० पु० अ० ८)
नारक्यो यातनाः सर्वास्तेषां नष्टा महात्मनाम्।

इत्यादिना च भक्त्यधिकारः सुव्यक्तः तत्र कीर्तनस्योच्चारणमात्रत्वं प्रतीतम्। न तु प्रथमान्तपदेनेत्यादिनियम इति।

हरिकीर्तनादौ च न प्रायश्चित्तान्तरेष्विव नखलोमवपादीनामङ्गत्वमित्यपि सहेतुकं सनिदर्शनं च महर्षिरेवोवाच तथा च तदुत्तरं सूत्रं सभाष्यम्।

तत्स्थानत्वादनन्यधर्मः खले वालीवत्॥ २३॥

भाषा

"*अपि चेत्सुदुराचारो* (३०) (गी० अ० ६) मेरे भक्ति की यह भी महिमा है कि अजामिल आदि की नाईं दुष्टाचारी प्राणी भी यदि भाग्यवश मुझमें भक्ति करता है तो यद्यपि वह प्रथम से असाधु है तथापि भक्ति करने पर साधु ही माना जायगा क्योंकि उस समय उसका निश्चय अच्छा है।

"*क्षिप्रं भवति*" (३१) और उस अच्छे निश्चय से वह अपने चिरकालिक दुराचार को त्याग कर तुरन्त ही सदाचारी हो जाता है तथा विषयभोग की इच्छा उसकी निवृत्त हो जाती है। यह शंका कदापि नहीं करनी चाहिए कि यदि पूर्व का पापात्मा, भक्त होने पर धार्मिक न हुआ तब तो वह नष्ट ही हो जायगा क्योंकि मेरा भक्त वह कदापि नष्ट नहीं होता।

"*नारकाः कृष्ण कृष्णेति*" नरकियों ने 'कृष्ण' 'कृष्ण' "नारसिंह" ऐसी चिल्लाहट मचाई और इस रीति पर भक्ति-पूर्वक हरिकीर्तन होने से वे नरकी जीव दुरात्मा से महात्मा हो गये और उनकी नरक-यातना सब उसी समय नष्ट हो गई। यहाँ कीर्तन से नामोच्चारण मात्र ही का ग्रहण है न कि उसमें यह भी नियम है कि व्याकरण की रीति से नामों में विभक्ति लगा ही कर उच्चारण करना चाहिए। यह तात्पर्य अनन्तरोक्त शाण्डिल्य सूत्र का है। और इस सूत्र के अनुसार जब "*सर्वधर्मान्परित्यज्य*" इस गीता श्लोक का भक्ति ही में तात्पर्य है तब यह बात और भी निश्चित हो गई कि गीताशास्त्र का अन्तिम ताल भगवद्भक्ति ही के शिर पर है। और भगवद्भक्तों के पापनाश के लिए अनन्तरोक्त हरिकीर्तन आदि प्रायश्चित्त में अन्य प्रायश्चित्तों की नाईं मुण्डन और नख-कर्तन आदि धर्मशास्त्रोक्त किसी कर्म की आवश्यकता नहीं है जैसा कि—

"*तत्स्थानत्वादनन्यधर्मः खले वालीवत्*" (भ० मी० अ० २ आ० २ सू० २३) है। इसका यह

"प्रायश्चित्तं तु तस्यैकं हरिसंस्मरणं पर" (वि० पु० अं० २ अ० ६।३४) मित्यादौ नामातिदेशेन प्रायश्चित्तान्तरधर्मस्तु न मन्तव्यः। प्रायश्चित्तस्थानत्वात् तत्स्थाने विहितत्वादित्यर्थः। यथा "खले वाली यूपो भवती" (अश्व० श्रौतसूत्र अ० ६ सं० ७) त्यत्र पशुनियोजने यूपकार्ये खले वालीविधिरिति। न यूपधर्माष्टास्रिकरणादिप्रसङ्गः तद्वत् अत्र नखलोमवापनादीनां प्रायश्चित्तधर्माणामप्राप्तिः। न च कीर्तनादेरपि पापक्षयहेतुत्वात्प्रायश्चित्तत्वमेवेति वाच्यम्।

प्रायो नाम तपः प्रोक्तं चित्तं निश्चय उच्यते।
तपो निश्चयसंयुक्तं प्रायश्चित्तमिति स्मृतम्॥

इत्यनेन तपो रूपे प्रायश्चित्तशब्दो मुख्योऽन्यत्र गौण इति निर्णयादिति, इति निदर्शनं चोक्तानामर्थानां दिङ्मात्रमुदाह्रियते—

तत्र भागवते ७ स्कन्धे ९ अध्याये प्रह्लादकृता स्तुतिः—

यथा प्रह्लाद उ०—ब्रह्मादयः सुरगणा मुनयोऽथ सिद्धाः
सत्त्वैकतानमतयो वचसां प्रवाहैः।

भाषा

अर्थ है कि "*प्रायश्चित्तं तु तस्यैकं हरिसंस्मरणं परम्*" (विष्णुपुराण अं० २ अ० ६ श्लो० ३४) इस वाक्य में यद्यपि हरिस्मरण को प्रायश्चित्त अर्थात् पापों का नाशक कहा है तथापि इस प्रायश्चित्त में अन्य प्रायश्चित्तों की नाईं मुण्डन आदि नहीं किये जाते क्योंकि अन्य प्रायश्चित्तों का निषेध कर उनके स्थान में हरिस्मरण का विधान है अर्थात् जब अन्य प्रायश्चित्तों का निषेध हुआ तब उनके अङ्ग मुण्डनादि का भी आप ही आप हो गया जैसे कि आश्वलायन श्रौत्र सूत्र में यह कहा है कि "खले वाली" (खलिहान के बीच का स्तंभ) यूप अर्थात् यज्ञस्तम्भ होता है। यहाँ पशुबन्धन रूपी यूपकार्य के लिए यज्ञ यूप का निषेध कर उसके स्थान में खले वाली का विधान है, इसी से यूप का स्वभाव आठ पहल आदि खले वाली में नहीं होते अर्थात् खले वाली, यूप के ऐसा छीलकर अष्टकोण नहीं बनाया जाता। यहाँ यूप शब्द का प्रयोग "*सिंहो माणवकः*" की नाईं यूप सदृश होने के कारण गौण है। ऐसे ही हरिकीर्तन में भी प्रायश्चित्त शब्द का प्रयोग प्रायश्चित्त के सदृश होने अर्थात् पापनाशक होने के कारण गौण है और प्रायश्चित्त शब्द का शास्त्रोक्त काय-क्लेश ही मुख्य अर्थ है जैसा कि—

"*प्रायो नाम०*" तप अर्थात् काय-क्लेश को "प्राय" कहते हैं और निश्चयकारी शास्त्र को 'चित्त' कहते हैं। इसी रीति से निश्चय युक्त तप प्रायश्चित्त कहलाता है।

यहाँ तक भक्ति के विषय में जो कुछ विचार किया गया उसके दो उदाहरण अब दिखलाए जाते हैं—एक प्रह्लाद की की हुई, दूसरी भीष्म की की हुई परमेश्वर की स्तुति। श्रीमद्भागवत के सप्तम स्कन्ध ९ अध्याय में प्रह्लाद ने ४३ श्लोकों से श्री नरसिंहावतार परमेश्वर की स्तुति किया है जो यह है कि—

"*ब्रह्मादयः*" ब्रह्मा आदि देवगण और मुनिगण तथा ज्ञानी लोग बड़े बड़े सात्विक भी अपने वचनों के प्रवाह और शम आदि गुणों से भी जिन परमेश्वर को सन्तुष्ट करने में समर्थ नहीं होते

नाराधितुं पुरुगुणैरधुनाऽपि पिप्रुः
किं तोष्टुमर्हति स मे हरिरुग्रजातेः ॥ ८ ॥

मन्ये धनाभिजनरूपतपःश्रुतौज-
स्तेजःप्रभावबलपौरुषबुद्धियोगाः ।
नाराधनाय हि भवन्ति परस्य पुंसो
भक्त्या तुतोष भगवान् गजयूथपाय ॥ ९ ॥

विप्राद्द्विषड्गुणयुतादरविन्दनाभ-
पादारविन्दविमुखाच्छ्वपचं वरिष्ठम् ।
मन्ये तदर्पितमनो वचने हितार्थ-
प्राणं पुनाति सकुलं न तु भूरिमानः ॥ १० ॥

नैवात्मनः प्रभुरयं निजलाभपूर्णो
मानं जनादविदुषः करुणो वृणीते ।

भाषा

उन परमेश्वर का सन्तोष आसुरी जाति वाले मुझसे कैसे हो सकता है ? ॥ ८ ॥

"*मन्ये०*" तथापि मैं यह ठीक समझता हूँ कि धन, अच्छे कुल में जन्म, सौन्दर्य, तप, पाण्डित्य, इन्द्रियों की यथार्थ शक्ति, शरीर की चमक, प्रताप, बल, उद्योग, अच्छी बुद्धि और योगाभ्यास, ये बारहों गुण भी परमेश्वर को सन्तुष्ट नहीं कर सकते क्योंकि गजेन्द्र पर केवल भक्ति ही से परमेश्वर सन्तुष्ट हुए ॥ ९ ॥

"*विप्राद्०*" अनन्तरोक्त १२ गुणों अथवा ज्ञान, सत्य, दम, पाण्डित्य, अद्वेष, लोकलज्जा, सहन-शीलता, अनिन्दा, यज्ञ, दान, धृति, शम, इन १२ गुणों से युक्त ब्राह्मण भी यदि परमेश्वर के चरणारविन्द से विमुख हो तो उसकी अपेक्षा उस (श्वपच) चाण्डाल को मैं श्रेष्ठ समझता हूँ जिसने कि परमेश्वर के चरणारविन्द में अपने मन, वचन, क्रिया, धन और प्राण को समर्पण कर दिया है; क्योंकि ऐसा श्वपच अपने सम्पूर्ण कुल को पवित्र कर सकता है और वैसा गर्वित ब्राह्मण, कुल को कौन कहे अपने को भी नहीं पवित्र कर सकता। निदान भगद्भक्ति के बिना उक्त सब गुण केवल गर्वकारक ही होते हैं। इसलिए परमेश्वर के सन्तोष का भक्ति से अन्य कोई उपाय नहीं है ॥ १० ॥

प्र०—तब क्या प्राकृत जनों की नाईं परमेश्वर भी दूसरे से धनादि के अर्पण की अपेक्षा करते हैं ?

उ०—"*नैवात्मनः*" इसका अक्षरार्थ यह है कि करुणा-वरुणालय स्वयं परिपूर्ण यह प्रभु (परमेश्वर) इस अज्ञानी और दरिद्र जन से अपना मान (सत्कार) कदापि नहीं चाहते। यह जन, परमेश्वर के अर्थ जो जो मान करता है वह सब अपने लिए करता है। जैसे मुख ही की श्री (तिलकादि शोभा) प्रतिबिम्ब के लिए होती है। तात्पर्य इसका यह है कि यदि कोई चाहे कि दर्पण में प्रतिबिम्बित मुख पर तिलक की शोभा ले आ दूँ तो बिम्ब (मुख) में तिलक लगाए बिना अन्य

यद्यज्जनो भगवते विदधीत मानं
तच्चात्मने प्रतिमुखस्य यथा मुखश्रीः ॥ ११ ॥
तस्मादहं विगतविक्लव ईश्वरस्य
सर्वात्मना महि गृणामि यथामनीषम् ।
नीचोऽजया गुणविसर्गमनुप्रविष्टः
पूयेत येन हि पुमाननुवर्णितेन ॥ १२ ॥
सर्वे ह्यमी विधिकरास्तव सत्वधाम्नो
ब्रह्मादयो वयमिवेश न चोद्विजन्तः ।
क्षेमाय भूतय उतात्मसुखाय चास्य
विक्रीडितं भगवतो रुचिरावतारैः ॥ १३ ॥
तद्यच्छ मन्युमसुरश्च हतस्त्वयाऽद्य
मोदेत साधुरपि वृश्चिकसर्पहत्या ।

भाषा

किसी उपाय से वह मुख के प्रतिबिम्ब में तिलक की शोभा कदापि नहीं ले आ सकता और मुख में जब तिलक लगा देता है तब आप ही आप प्रतिबिम्ब में तिलक की शोभा हो जाती है। ऐसे ही माया रूपी दर्पण में चैतन्य रूपी ईश्वर का प्रतिबिम्ब रूपी जीव, अपने बिम्ब रूपी ईश्वर में समर्पण किए हुए शुभ फल को पाता है और दूसरा कोई उपाय शुभ फल पाने का नहीं है तथा इसी से ईश्वर में किसी को शुभ फल देने के कारण विषमता दोष नहीं है क्योंकि जो जैसा शुभाशुभ समर्पण करेगा वैसा ही पावेगा ॥ ११ ॥

"*तस्मादहं*" जब उक्त रीति से भगवान् केवल भक्ति ही से सन्तुष्ट होते हैं तब मैं नीच भी निःशङ्क हो कर अपनी बुद्धिशक्ति के अनुसार भगवान् की महिमा को वर्णन करता हूँ और उस महिमा को पूर्ण रीति से न जानकर की हुई भी यह मेरी स्तुति मुझको पवित्र करेगी क्योंकि अज्ञानी संसारी नीच पुरुष को पवित्र करने का, उस महिमा का वर्णन ही एक मात्र उपाय है ॥ १२ ॥

यहाँ तक पाँच श्लोकों से भगवान् की स्तुति करने में अपनी योग्यता दिखला कर अब भगवान् से कोप शान्ति की प्रार्थना दो श्लोकों से करते हैं—

"*सर्वे ह्यमी*" हे ईश ! इस समय आप के कोप से डरते हुए ये ब्रह्मा आदि सब सत्व मूर्ति, आप के आज्ञाकारी भक्त ही हैं न कि अन्य, और भाव भी इनका आप में हम असुरों की नाईं वैर भाव से नहीं है किन्तु भक्ति ही है तथा आप की रमणीय अवतार रूपी क्रीड़ा भी जगत् के कल्याण ही के लिए हुआ करती है न कि भय उत्पन्न करने के लिए ॥ १३ ॥

"*तद्यच्छ मन्यु*" और जिसके लिये यह कोप किया गया वह दैत्य भी साधुओं के सन्तोषार्थ आज ही मारा जा चुका जिससे साधुओं का सन्तोष हो गया और उचित भी यही है। क्योंकि सर्प और वृश्चिक आदि उपद्रवियों के वध से विश्व के कल्याण होने के कारण साधुओं को सन्तोष होता है।

लोकाश्च निर्वृतिमिताः प्रतियन्ति सर्वे
रूपं नृसिंह विभयाय जनाः स्मरन्ति ॥ १४ ॥

नाहं बिभेम्यजित तेऽतिभयानकास्य-
जिह्वार्कनेत्रभ्रुकुटीरभसोग्रदंष्ट्रात् ।
आन्त्रस्रजःक्षतजकेशरशंकुकर्णा-
न्निर्ह्रादभीतदिगिभादरिभिन्नखाग्रात् ॥ १५ ॥

त्रस्तोऽस्म्यहं कृपणवत्सल दुःसहोग्र-
संसारचक्रकदनाद्ग्रसतां प्रणीतः ।
बद्धः स्वकर्मभिरुशत्तम तेऽङ्घ्रिमूलं
प्रीतोऽपवर्गशरणं ह्वयसे कदा नु ॥ १६ ॥

तस्मात्प्रियाप्रियवियोगसयोगजन्म-
शोकाग्निना सकलयोनिषु दह्यमानः ।

भाषा

तथा इस क्रोध का यह भी फल हो चुका कि जगत् का कल्याण हुआ और इस नरसिंह स्वरूप के स्मरण ही से जगत् में आगामी विघ्नों का भी वारण हो जायगा । इस रीति से जब इस कोप का अब कोई अच्छा फल होने से अवशिष्ट नहीं रहा बल्कि इन ब्रह्मादि भक्तों को इस कोप से भय ही हो रहा है तब मेरी यह प्रार्थना है कि अब यह कोप शान्त कर दिया जाय ॥ १४ ॥ मैं अन्य भक्तों ही के लिए इस कोपशान्ति की प्रार्थना करता हूँ न कि अपने लिए, क्योंकि—

"नाहं *बिभेम्य०*" हे अजित ! मैं आपके इस रूप से भी नहीं डरता जिसमें कि मुख, जिह्वा, सूर्यतुल्य नेत्र, भृकुटी और उग्र दंष्ट्राएँ बड़ी भयानक हैं तथा आँत की माला, रुधिर से आर्द्र, ग्रीवाकेश, कील से खड़े खड़े कान, दिग्गजों को डरपाने वाला गंभीर निर्घोष और शत्रुओं को फाड़ने वाले नखाग्र हैं ॥ १५ ॥

किन्तु मुझको एक दूसरा ही भय है कि—

"*त्रस्तोऽस्म्यहं०*" हे कृपणवत्सल ( दीनबन्धो ) ! हे उशत्तम ( करुणामूर्ते ) ! अपने किए हुए कर्मों से बँधा हुआ मैं इस दुःखमय भयानक संसार-चक्र में इन हिंसाशील दैत्यों के बीच फेंका गया हूँ, यही भय मुझको है । इसलिए मैं यही प्रतीक्षा कर रहा हूँ कि आप, मोक्ष मूर्ति अपने चरण-कमल के शरण में कब मुझे बुलावेंगे ? ॥ १६ ॥

यद्यपि यह सिद्धान्त है कि आपके प्रति यदि जीव अपने को दास-भाव से देख कर आपका भजन करे तो आपकी प्रीति होती है जिससे कि दूसरे फलों को कौन कहे, मोक्ष भी दुर्लभ नहीं है । तथापि—

"*तस्मात्प्रिया०*" प्रिय पदार्थों के नाश और अप्रिय पदार्थों के आघात से उत्पन्न शोक रूपी प्रचण्ड अग्नि से प्रत्येक योनियों में जब मैं जलता हुआ भ्रमण कर रहा हूँ तब मुझको आपके दास्य

दुःखौषधं तदपि दुःखमतद्धियाऽहं
भूमन्भ्रमामि वद मे तव दास्ययोगम् ॥ १७ ॥
सोऽहं प्रियस्य सुहृदः परदेवताया-
लीलाकथास्तव नृसिंह विरिञ्चगीताः ।
अंजस्तितर्म्यनुगृणन्गुणविप्रमुक्तो
दुर्गाणि ते पदयुगालयहंससङ्ग ॥ १८ ॥
बालस्य नेह शरणं पितरौ नृसिंह
नार्तस्य चागदमुदन्वति मज्जतो नौः ।
तप्तस्य तत्प्रतिविधिर्य इहाञ्जसेष्ट-
स्तावद्विभो तनुभृतां त्वदुपेक्षितानाम् ॥ १९ ॥

भाषा

का ज्ञान कैसे हो सकता है ? और इस दारुण दुःख का जो कोई लौकिक औषध है वह भी दुःख रूपी ही है तथा इस पर भी अज्ञान की मार यहाँ तक पड़ रही है कि देह इन्द्रिय आदि के अभिमान से सदा मूढ़ हो रहा हूँ, इसलिये मेरी यह प्रार्थना है कि आप ही अपने दास्ययोग का उपदेश मुझे दीजिए ॥ १७ ॥

प्रश्न—दास्ययोग में प्रवृत्त होने पर भी जो पूर्वोक्त अनेक दुःख रूपी विघ्न हैं उनका कैसे परिहार होगा ?

उत्तर—"*सोऽहं प्रियस्य०*" ऐसे परिहार होगा कि जब आपके उपदेश से मैं दास्ययोग में प्रवृत्त हूँगा तब आप ही के अनुग्रह से आपके बड़े बड़े ज्ञानी भक्तों का साथ मुझे मिलेगा। उस समय ब्रह्मा आदि की गाई हुई अपने बड़े प्यारे आप की लीला-कथाओं को श्रवण करता रहूँगा और उसी श्रवण के अनुग्रह से मेरे रागद्वेष आदि दोष छूट जायँगे। तब मैं उक्त दुःखों को कुछ भी न गिनूँगा ॥ १८ ॥

प्रश्न—लौकिक दुःखों का औषध जब लोक में प्रसिद्ध ही है तब दूसरे के दास्य से क्या प्रयोजन है ?

उ०—'*बालस्य मे०*" हे नृसिंह ! लोक में दुःख के वारण का उपाय जो इष्ट है वह आप से विमुखों के दुःखों को क्षणमात्र ही टाल सकता है न कि सदा के लिए। देखना चाहिए कि माता और पिता भी अपने बालक की पूर्ण रक्षा नहीं कर सकते क्योंकि उनके पालन करने के समय भी बालकों को व्याधि, मृत्यु आदि अनेक दुःख हो ही जाते हैं तथा औषध भी रोगियों का सदा रक्षक नहीं होता क्योंकि औषध सेवन करने पर भी मृत्यु हो जाती है और समुद्र में डूबते हुए पुरुष के लिए नौका भी रक्षक नहीं हो सकती क्योंकि किसी समय पुरुष के साथ ही वह स्वयं डूब जाती है ॥ १९ ॥

प्र०—कहीं किसी कारण से किसी वस्तु के द्वारा किसी समय में किसी के लिए किसी से प्रेरित होकर किसी रीति से कोई रक्षक भी लोक में होता ही है, तब क्यों ऐसा कहते हो ?

यस्मिन्यतो यर्हि येन च यस्य यस्मात्
यस्मै यथा यदुत यस्त्वपरः परो वा ।
भावः करोति विकरोति पृथक्स्वभावः
संचोदितस्तदखिलं भवतः स्वरूपम् ॥ २० ॥
माया पुनः सृजति कर्ममयं बलीयः
कालेन नोदितगुणानुमतेन पुंसः ।
छन्दोमयं यदजयार्पितषोडशारं
संसारचक्रमज कोऽतितरेत्त्वदन्यः ॥ २१ ॥
स त्वं हि नित्यविजितात्मगुणः स्वधाम्ना
कालो वशीकृतविसृज्यविसर्गशक्तिः ।
चक्रे विसृष्टमजयेश्वर षोडशारे
निष्पीड्यमानमुपकर्ष विभो प्रपन्नम् ॥ २२ ॥
दृष्टा मया दिवि विभोऽखिलधिष्ण्यपाना-
मायुः श्रियो विभव इच्छति यां जनोऽयम् ।

भाषा

उ०—"*यस्मिन्यतो०*" जिस स्थान में, जिस कारण से, जिस वस्तु के द्वारा, जिस समय में, जिसके लिए, जिससे प्रेरित होकर, जिस रीति से, जो ब्रह्मा आदि बड़ा अथवा पिता आदि छोटा अपने स्वभाव के अनुसार जिसका रक्षक अथवा भक्षक होता है वह सब आप ही का स्वरूप है। आप से पृथक् कुछ भी नहीं है ॥ २० ॥

"*माया पुनः*" हे विभो ! इस रीति के अनुसार हम संसारियों का आप से अन्य कोई रक्षक नहीं है इस से मेरी यह प्रार्थना है कि हम शरणागतों की आप ही रक्षा करें अर्थात् काल से प्रेरित सत्व, रज, तम गुण वाली आप की माया, आप के अंश पुरुष पर अनुग्रह से क्रियामय और वेदोक्त कर्मकारी मन रूपी प्रबल लिंग को उत्पन्न करती है जिसको कि पाँच ज्ञानेन्द्रिय, पाँच कर्मेन्द्रिय तथा पृथिवी आदि पांचभूत और एक मन, इन सोलह आर वाला संसार-चक्र कहते हैं । तो बिना आप के भजन के कौन ऐसा है कि जो इस चक्र की प्रेरणा से बच जाय । और यद्यपि माया का संबन्ध आप से भी है । तथापि माया का प्रेरक काल तथा रागद्वेष आदि बुद्धि के गुण और जगत् के प्रसिद्ध सब कार्यकारण आप की चेतनशक्ति के वशीभूत हैं, इसलिए उक्त चक्र में ईख की नाईं पेरे जाते हुए मुझको अपने समीप में आकर्षण कीजिए ॥ २१ ॥ २२ ॥

यदि मेरे लिये यह कहा जाय कि क्यों संसार दुःख से तुम उद्विग्न हो ? तुमको लोकपालों का स्थान दिया जायगा और इस पर भी यदि तुम सन्तुष्ट न हो तब तुम अपने पिता ही का राज्य लो, तो इस पर भी मेरी यह प्रार्थना है कि—

"*दृष्टा मया०*" हे विभो ! क्या मैंने लोकपालों के उन जीवन, लक्ष्मी और प्रताप आदि को जिनको कि अन्य लोग चाहते हैं, नहीं देखा है ? अथवा यह नहीं देखता हूँ कि मेरे पिता के कोप,

येऽस्मत्पितुः कुपितहासविजृम्भितभ्रू-
विस्फूर्जितेन लुलिताः स तु ते निरस्तः ॥ २३ ॥
तस्मादमूस्तनुभृतामहमाशिषोऽत्र
आयुः श्रियं विभवमैन्द्रियमाविरिञ्चात् ।
नेच्छामि ते विलुलितानुरुविक्रमेण
कालात्मनोऽपनय मां निजमृत्युपाशात् ॥ २४ ॥
कुत्राशिषः श्रुतिसुखा मृगतृष्णिरूपाः
क्वेदं कलेवरमशेषरुजां विरोहः ।
निर्विद्यते न तु जनो यदपीति विद्वान्
कामानलं मधुलवैः शमयन्दुरापैः ॥ २५ ॥
क्वाहं रजःप्रभव ईश तमोऽधिकेऽस्मिन्
जातः सुरेतरकुले क्व तवानुकम्पा ।

भाषा

हास और भृकुटी मात्र से वे सब बिगड़ गये ? अथवा यह नहीं देखता हूँ कि वह मेरे पिता आप के हाथ से मारे यह पड़े हैं । तो ऐसी दशा में अन्य जनों के प्रार्थनीय इन भोगों के इस अन्तिम परिणाम को देखकर भी मैं कैसे इन भोगों को चाहूँ क्योंकि ब्रह्मादि के भी ये सब भोग और अणिमा आदि सिद्धियाँ भी काल रूपी आप के पराक्रम से एक न एक समय में अवश्य ही नष्ट होने वाले हैं, इससे मेरी यही प्रार्थना है कि मुझे अपने दासों के समीप बुला लिया जाय ॥ २३ ॥ २४ ॥

"कुत्राशिष०" ये उक्त सब भोग केवल भविष्यत् ही में तुच्छ नहीं हैं किन्तु वर्तमान समय में भी इनमें कुछ तत्व नहीं है क्योंकि मृगतृष्णा के तुल्य तथा केवल सुनने मात्र से सुखदाई वे सब मिथ्या भोग कहाँ ? और सब रोगों का जन्म-स्थान यह शरीर कहाँ ? तथापि इनकी तुच्छता को जान बूझ कर भी लोगों को जो इन भोगों से वैराग्य नहीं होता उसमें कारण यह है कि वे लोग अपने अन्तःकरण में लगी हुई ज्वलित काम रूपी अग्नि को दुःखसाध्य सुखलेश रूपी छोटी छोटी जलबिन्दिओं से बुझाने में प्रतिक्षण व्यग्र रहा करते हैं । इससे इन भोग के दोषों पर विचार करने का अवसर उनको नहीं मिलता । और सच तो यह है कि माया का प्रताप अचिन्त्य और आश्चर्य है कि जो उन विवेकियों को भी सब समय मोहित किए रहता है । तात्पर्य यह है कि पतङ्ग भी अग्नि के प्रताप को बिना जाने ही प्रकाश के लोभ से प्रज्वलित दीप में गिरता है तथा मीन भी वंसी को बिना जाने ही चारा का भक्षण करता है परन्तु उक्त भोगों तथा शरीरों के प्रत्यक्ष दोषों को भली भाँति जानते बूझते लोग भी जो इस संसार-चक्र में गिरकर पेरे जाते हैं और प्रायः उनको वैराग्य नहीं होता सो यह आश्चर्य आप की प्रबल उस माया का प्रताप नहीं है तो क्या है ? ॥ २५ ॥

यदि यह कहा जाय कि मेरी माया जब इतनी प्रबल है तो तुमको कैसे इन भोगों पर वैराग्य आया ! तो इस विषय में मेरी यह प्रार्थना है कि यद्यपि मैं अयोग्य हूँ तथापि मुझ पर जो आप की कृपा है उसी से यह विराग प्राप्त हुआ है क्योंकि—

न ब्रह्मणो न तु भवस्य न वै रमाया
यन्मेऽर्पितः शिरसि पद्मकरः प्रसादः ॥ २६ ॥
नैषा परावरमतिर्भवतो ननु स्यात्
जन्तोर्यथात्मसुहृदो जगतस्तथापि ।
संसेवया सुरतरोरिव ते प्रसादः
सेवानुरूपमुदयो न परावरत्वम् ॥ २७ ॥
एवं जनं निपतितं प्रभवाहिकूपे
कामाभिकाममनु यः प्रपतन्प्रसङ्गात् ।
कृत्वात्मसात्सुरर्षिणा भगवन्गृहीतः
सोऽहं कथं नु विसृजे तव भृत्यसेवाम् ॥ २८ ॥
मत्प्राणरक्षणमनन्त पितुर्वधश्च
मन्ये स्वभृत्यऋषिवाक्यमृतं विधातुम् ।

भाषा

"क्वाहं" कहाँ रजोगुण और तमोगुण से भरे हुए दैत्य कुल में उत्पन्न मैं और कहाँ आपकी कृपा कि ब्रह्मा, शिव और लक्ष्मी को भी जो दुर्लभ है, वह आप का कर (हाथ) कमल रूपी प्रसाद मेरे शिर पर समर्पित हुआ ॥ २६ ॥

"नैषा०" और मेरे ऐसे नीच पर आप की ऐसी कृपा होना कुछ आश्चर्य भी नहीं है, क्योंकि "ब्रह्मा आदि उत्तम हैं और यह दैत्य नीच है"। यह बुद्धि प्राकृत जनों की है न कि आपकी, क्योंकि आप सब जगत् के तुल्य ही अन्तरात्मा और समदृष्टि हितैषी हैं तथापि जो मेरे ऐसा सब पर आपका प्रसाद नहीं होता, उसमें कारण यह है कि अपनी अपनी की हुई सेवा और इच्छा के अनुसार प्रत्येक को फल हुआ करता है। जैसे कि कल्पवृक्ष सबके लिए तुल्य ही है तथापि जो उसकी छाया में जाकर जैसे फल की इच्छा करता है उसको वैसा ही फल मिलता है चाहे वह जाने वाला नीच हो वा उत्तम। अर्थात् आपके प्रसाद रूप फल के लाभ में आपकी सेवा ही कारण है, न कि सेवक की उच्चता ॥ २७ ॥

"एवं जनं" जैसे आपकी कृपा मुझ पर है वैसे ही अन्धपरम्परा से जन्म-मृत्यु रूपी सर्प वाले संसार-कूप में गिरा हुआ यह किंकर (मैं) आपके दास नारद देवर्षि से भी पूर्व ही अनुगृहीत हो चुका है तो आप के दासों की सेवा यह दास कैसे छोड़ सकता है? इसलिये इस दास को अपने दासों ही के समीप बुलाया जाय ॥ २८ ॥

"मत्प्राणरक्षण०" हे अनन्त! मैं यह समझता हूँ कि यह जो मेरी रक्षा की गई और मुझको मारने पर उद्यत मेरे पिता का वध किया गया, ये दोनों बातें अपने भृत्य सनत्कुमार ऋषि के वाक्य को सत्य करने ही के लिए की गयीं न कि मुझ पर अनुग्रह के लिये, क्योंकि अनुचित करने पर कटिबद्ध मेरे पिता ने यह कहा था कि मुझसे अन्य ईश्वर यदि है तो तेरी (प्रह्लाद की) वह रक्षा करें, मैं तेरा शिर काटता हूँ। तात्पर्य यह है कि सनत्कुमार ऋषि ने नारायण के अनुचरों को शाप देकर

खड्गं प्रगृह्य यदवोचदसद्विधित्सु-
स्त्वामीश्वरो मदपरोऽवतु कं हरामि ॥ २९ ॥
एकस्त्वमेव जगदेतदमुष्य यत्व-
माद्यन्तयोः पृथगवस्यसि मध्यतश्च ।
सृष्ट्वा गुणव्यतिकरं निजमाययेदं
नानेव तैरवसितस्तदनुप्रविष्टः ॥ ३० ॥
त्वं वा इदं सदसदीश भवांस्ततोऽन्यो
माया यदात्मपरबुद्धिरियं ह्यपार्था ।

भाषा

यह अनुग्रह किया था कि "तुम जब दैत्यादि योनि में जाओगे तब नारायण तुम्हारा उद्धार करेंगे" उनकी इस बात को सत्य करने ही के लिए आपने मेरे पिता का उद्धार किया ॥ २९ ॥

"एकस्त्वमेव०" जब आप सबके आत्मा हैं तब मेरे पक्षपात से दैत्य का वध करना आपका स्वभाव नहीं हो सकता, किन्तु माया के गुण रूपी उपाधि ही से ऐसा हुआ, क्योंकि एक आप ही इस जगत् के कारण और अवधि अर्थात् आदि अन्त में रहते हैं, इसी से मध्य में भी आप ही हैं और अपनी माया के परिणाम रूपी इस जगत् को उत्पन्न कर इसमें प्रविष्ट हो सत्व, रज, तम आदि गुणों के कारण झूठा भेद दिखला कर झूठा ही रक्षक और भक्षक से लोगों की दृष्टि में दिखलाई देते हैं और वास्तविक यह जगत् आप से अन्य नहीं है और न आप रक्षक हैं और न भक्षक ॥ ३० ॥

प्र०—यदि सब जगत् आप से भिन्न नहीं है तो जीवों की विषम दृष्टि, आप की क्यों न मानी जाय, क्योंकि वे तो आप से भिन्न नहीं हैं ?

उ०—"*त्वं वा इदं*" हे ईश ! यह कार्य और कारण रूपी जगत् आप ही का स्वरूप है, आप से पृथक् नहीं है तथापि आप तो इस जगत् से अन्य ही हैं। जैसे यव और गोधूम आदि पृथिवी से अन्य नहीं हैं परन्तु पृथिवी उनसे अन्य है और वीची, तरंग, बुद्बुद् आदि समुद्र से अन्य नहीं हैं परन्तु समुद्र उनसे अन्य ही है अर्थात् विशेष, सामान्य से अन्य नहीं होता परन्तु सामान्य, विशेष से अन्य ही होता है क्योंकि विशेष की उत्पत्ति से पूर्व और उसके नाश से पश्चात् भी सामान्य रहता है। प्रसिद्ध है कि वीची आदि समुद्र से ही उत्पन्न होकर उसी में लीन होते हैं और मध्य दशा अर्थात् वीची आदि की दशा में भी समुद्र रहता ही है, इससे वीची आदि समुद्र से भिन्न नहीं हैं। तात्पर्य यह है कि कार्य, कारण से अभिन्न होता है और कारण तो कार्य से भिन्न ही होता है। जैसे वृक्ष से बीज और बीज से पृथिवी भिन्न है परन्तु वृक्ष और बीज, पृथिवी से भिन्न नहीं हैं। ऐसे ही कारण और सामान्य रूपी आप से यह जगत् भिन्न नहीं है परन्तु आप इस जगत् से भिन्न ही हैं। इसी से जीवों के दोष, विषम दृष्टि आदि आप में नहीं हो सकते। और इसी अभिप्राय से यह श्रुति है कि "*वाचारंभणं विकारो नामधेयं मृत्तिकेत्येव सत्यम्*" "घट आदि कार्य केवल कहने के लिये नाम मात्र हैं किन्तु उनकी अपेक्षा मृत्तिका रूपी कारण ही सत्य है" तथा इसी श्रुति के अनुसार "*तदनन्यत्वमारंभणशब्दादिभ्यः*" वेद अ० २ पा० १ सू० १४ । यह व्यास-सूत्र भी है। ( पूर्व ही

यद्यस्य जन्म निधनं स्थितिरीक्षणं च
तद्वै तदेव वसुकालवदष्टितर्वोः ॥ ३१ ॥
न्यस्येदमात्मनि जगद्विलयाम्बुमध्ये
शेषेत्मना निजसुखानुभवो निरीहः ।
योगेन मीलितदृगात्मनि पीतनिद्र-
स्तुर्ये स्थितो न तु तमो न गुणांश्च युङ्क्षे ॥ ३२ ॥
तस्यैव ते वपुरिदं निजकालशक्त्या
संचोदितप्रकृतिधर्मण आत्मगूढम् ।
अम्भस्यनन्तशयनाद्विरमत्समाधे-
र्नाभेरभूत्स्वकणिकावटवन्महाब्जम् ॥ ३३ ॥
तत्सम्भवः कविरतोऽन्यदपश्यमान-
स्त्वां बीजमात्मनि ततं स्वबहिर्विचिन्त्य ।
नाविन्ददब्दशतमप्सु निमज्जमानो
जातेऽङ्कुरे कथमुहोपलभेत बीजम् ॥ ३४ ॥

भाषा

भक्ति के लक्षण पर ये सब बातें बड़ी बड़ी युक्तियों और प्रमाणों से सिद्ध हो चुकी हैं ) ॥ ३१ ॥

अब मैं सब जगत् के अन्त में आपका स्थित होना निवेदन करता हूँ कि—"न्यस्येद०" इस सब जगत् को अपने में रखकर अपने स्वरूप आनन्द को अनुभव करते आप प्रलय जल के मध्य में शयन करते हैं, तब क्या मैं ( ईश्वर ) तमोगुणी निद्रा में जीवों के ऐसा मग्न हो जाता हूँ ! नहीं २, अपनी योगशक्ति से आँख बन्द कर अपने प्रकाश से तमोगुण को नाश कर आप अपने स्वरूप में स्थित रहते हैं, यही तुरीय अवस्था है और मैंने बाह्य क्रिया न करने के कारण उसी तुरीयावस्था को 'निद्रा' शब्द से कहा है ॥ ३२ ॥

अब मैं जगत् की उत्पत्ति से प्रथम आपका स्थित रहना दिखला कर मध्य में भी जगत् रूप से आपकी स्थिति निवेदन करता हूँ कि—"तस्यैव ते०" उक्त शयन के अनन्तर अपनी कालशक्ति से प्रेरित सत्व, रज, तम आदि मायागुणों से आप इस जगत् को बनाते हैं, इसी से यह जगत् आप ही का स्वरूप है न कि दूसरे का, और उस सृष्टि का यह क्रम है कि जब शेषनाग रूपी पलँग से आपकी समाधि छूटती है तब जैसे बट बीज से महावृक्ष उत्पन्न होता है वैसे आपकी नाभि से कमल उत्पन्न होता है ॥ ३३ ॥

अब शुद्ध सत्व रूपी ब्रह्मदेव के अनुभव से आपकी इस पुरानी अवस्था को सिद्ध कर मैं निवेदन करता हूँ कि—"तत्संभव०" उक्त कमल से उत्पन्न होकर ब्रह्मदेव ने उसके बीज कारण को न देख कर अपने अर्थात् ब्रह्मदेव में पूर्ण व्याप्त आपको भी नहीं पाया और यह ठीक भी है कि वृक्ष उत्पन्न होने पर यद्यपि बीज उसमें व्याप्त रहता है तथापि बीज को कोई पृथक् नहीं देख सकता ॥ ३४ ॥

स त्वात्मयोनिरतिविस्मित आस्थितोऽब्जं
कालेन तीव्रतपसा परिशुद्धभावः ।
त्वामात्मनीश भुवि गन्धमिवातिसूक्ष्मं
भूतेन्द्रियाशयमये विततं ददर्श ॥ ३५ ॥
एवं सहस्रवदनाङ्घ्रिशिरःकरोरु-
नासाऽऽस्यकर्णनयनाभरणायुधाढ्यम् ।
मायामयं सदुपलक्षितसन्निवेशं
दृष्ट्वा महापुरुषमाप मुदं विरिञ्चः ॥ ३६ ॥
तस्मै भवान्हयशिरस्तनुवञ्च बिभ्रद्
वेदद्रुहावतिबलौ मधुकैटभाख्यौ ।
हत्वाऽनयच्छ्रुतिगणांस्तु रजस्तमश्च
सत्वं तव प्रियतमां तनुमामनन्ति ॥ ३७ ॥
इत्थं नृतिर्यगृषिदेवझषावतारै-
र्लोकान्विभावयसि हंसि जगत्प्रतीपान् ।
धर्मं महापुरुष पासि युगानुवृत्तं
छन्नः कलौ यदभवस्त्रियुगोऽथ सत्वम् ॥ ३८ ॥

भाषा

"*स त्वात्मयोनि०*" और प्रलय जल में चिरकाल तक डुब्बी मारने पर भी उनको बीज का पता नहीं लगा तब श्रान्त होकर कमल ही पर पुनः पलट आये और अपने मन में बड़ा आश्चर्य माना। तदनन्तर चिरकाल तक बड़े तीव्र तप रूपी ध्यान से आप की उपासना करने के अनन्तर आप की कृपा से पृथ्वी में गन्ध ऐसा अपने हृदय ही में आपको व्याप्त देखा ॥ ३५ ॥

"*एवं सहस्र०*" और सहस्रों मुख, चरण, शिर, हस्त, ऊरु, नासिका, कर्ण, नेत्र, भूषण और आयुधों से भरे आपके मायामय अचिन्त्य महापुरुष रूप के दर्शन से ब्रह्मदेव बहुत ही आनन्दित हुए ॥ ३६ ॥

"*तस्मै०*" उस समय आप ने उन पर यह अनुग्रह किया कि रजोगुण और तमोगुण रूपी मधु और कैटभ नामक दैत्यों ने अपने बलात्कार से वेदों को हरण कर लिया था और सत्वगुण रूपी आप ने हयग्रीव मूर्ति धारण कर उन दैत्यों को मार वेदों को ब्रह्मदेव के हृदय में ला दिया ॥ ३७ ॥

जो मैंने यहाँ तक "*एकस्त्वमेव*" इत्यादि श्लोकों से यह कहा है कि "पक्षपात से मेरी रक्षा और शत्रु का वध करना आपका केवल उपाधिकृत ही है न कि वास्तविक, इसको मैं अब समाप्त करता हुआ निवेदन करता हूँ कि—"*इत्थं नृतिर्य०*" हे महापुरुष ! उक्त रीति से आप लोगों की रक्षा करते तथा दुष्टों को मारते हुए द्वापर पर्यन्त तीनों युगों में सदा धर्म का पालन करते रहते हैं परन्तु कलियुग में आप के प्रधान अवतार नहीं होते इसी से लोग आपको "त्रियुग" कहते हैं। ( कल्कि अवतार तो कलियुग के अन्त और सत् युग के आदि में होता है ) ॥ ३८ ॥

नैतन्मनस्तव कथासु विकुण्ठनाथ
सम्प्रीयते दुरितदुष्टमसाधु तीव्रम् ।
कामातुरं हर्षशोकभयैषणार्तं
तस्मिन्कथं तव गतिं विमृशामि दीनः ॥ ३९ ॥
जिह्वैकतोऽच्युत विकर्षति माऽवितृप्ता
शिश्नोऽन्यतस्त्वगुदरं श्रवणं कुतश्चित् ।
घ्राणोऽन्यतश्चपलदृक् क्व च कर्मशक्ति-
र्बह्व्यः सपत्न्य इव गेहपतिं लुनन्ति ॥ ४० ॥
एवं जनं निपतितं भववैतरण्या-
मन्योऽन्यजन्ममरणाशनभीतभीतम् ।
पश्यं जनं स्वपरविग्रहवैरमैत्रं
हन्तेति पारचर पीपृहि मूढमद्य ॥ ४१ ॥
कोन्वत्र तेऽखिलगुरो भगवन्प्रयास
उत्तारणेऽस्य भवसम्भवलोपहेतोः ।

भाषा

अब मैं आप के तत्व को यथाशक्ति कह कर अपने में आपके तत्व विचार करने की योग्यता न देख यह प्रार्थना करता हूँ कि—"नैतन्मनः" हे बैकुंठनाथ ! बर्हिमुखों से दुर्जय और हर्ष, शोक, भय तथा इच्छाओं से दुःखित हुआ भी यह मन, पापी और कामातुर आपकी कथाओं में नहीं लगता, तो कैसे आपके तत्व का विचार करूँ ? तथा हे अच्युत ! यह लोभिनी जिह्वा मुझे मधुर आदि रसों की ओर निर्दय होकर आकर्षण करती है और कामवेग से जलता हुआ शिश्न और ही ओर तथा त्वक् ( चर्म इन्द्रिय) दूसरी ओर तथा भूख से संतप्त यह पेट उत्तम वा अधम किसी प्रकार के भोजन की ओर बड़े ही बल से आकर्षण करता है तथा नासिका इन्द्रिय दूसरी ओर और यह चञ्चल नेत्र, अन्य ही ओर तथा यह हस्त पाद आदि कर्मेन्द्रिय अपने अपने मान अन्य ही अन्य ओर आकर्षण करते हैं अर्थात् मुझे इधर उधर आकर्षण कर नोंच डालते रहते हैं जैसे कि अन्योन्य में विरुद्ध बहुत सवतियाँ एक पति को अपने अपने शयन की ओर खींच खींच नोंच डालती हैं ॥३९॥४०॥ केवल एक मैं ही नहीं अनन्तरोक्त परम कष्ट दशा को प्राप्त हूँ किन्तु बड़े बड़े जीव भी ऐसे ही क्लेश में हैं। इस कारण मैं सबके लिए प्रार्थना करता हूँ कि—"एवं जनं" इस संसार रूपी वैतरणी (यमद्वार की नदी) में गिरे जन्म-जरामरण आदि से डरे और किसी के मित्र तथा किसी के शत्रु इस मूर्ख जन को देखते हुए हे पारचर ! (वैतरणी के पारस्थित अर्थात् सदा मुक्त) "हा ! हा !! बड़ा कष्ट इसको है" ऐसी कृपा से आज ही इसको वैतरणी उतार कर पालन कीजिये ॥ ४१ ॥

यदि यह कहा जाय कि मैं किसको किसको पार करूँगा जैसे की कहावत है कि "एक हरीतिकी और गाँव भर रोगी" तो मेरी यह प्रार्थना है कि—"कोन्वत्र" हे जगद्गुरो ! भगवन् ! इस जगत् के सृष्टि, पालन और संहार को बार बार सहज में अपनी इच्छा मात्र से करते हुए आपके

मूढेषु वै महदनुग्रह आर्तबन्धो
किं तेन ते प्रियजनाननुसेवतां नः ॥ ४२ ॥
नैवोद्विजे परदुरत्ययवैतरण्या-
स्त्वद्वीर्यगायनमहामृतमग्नचित्तः ।
शोचे ततो विमुखचेतस इन्द्रियार्थ-
मायासुखाय भरमुद्वहतो विमूढान् ॥ ४३ ॥
प्रायेण देव मुनयः स्वविमुक्तिकामा
मौनं चरन्ति विजनेन परार्थनिष्ठाः ।
नैतान् विहाय कृपणान्विमुमुक्ष एको
नान्यं त्वदस्य शरणं भ्रमतोऽनुपश्ये ॥ ४४ ॥
यन्मैथुनादि गृहमेधिसुखं हि तुच्छं
कण्डूयनेन करयोरिव दुःखदुःखम् ।

भाषा

लिये सब संसारी जीवों का उद्धार करना क्या कुछ परिश्रम का काम है ? और हे दीनबन्धो ! यदि आपको अपने सेवकों और हम ऐसे उनके सेवकों का उद्धार ही किया तो उससे क्या हुआ, क्योंकि हम लोग तो आपकी सेवा ही से माया को लात मार चुके हैं ॥ ४२ ॥ और यदि यह कहा जाय कि हे वत्स प्रह्लाद ! तुझको मैं उक्त वैतरणी उतार दूँगा तो इतना ही से संतुष्ट हो जा, क्यों दूसरों के लिये हठ करता है, तो इस पर मेरी यह प्रार्थना है कि—

"नैवोद्विजे" हे सर्वोत्तम ! मेरा मन आपके चरित्रों के गान रूपी उत्तम अमृत में सदा मग्न रहता है। इस कारण मैं पूर्वोक्त दुस्तर वैतरणी से अणु मात्र भी नहीं डरता किन्तु उन्हीं के शोक से मुझे दुःख है जिनका हृदय पूर्वोक्त उत्तम अमृत से विमुख है जिससे वे इन्द्रियों के द्वारा तुच्छ तुच्छ सुखों के लिये इतने बड़े कुटुम्ब आदि भार को वहन करते करते मर रहे हैं ॥ ४३ ॥ तथा यदि यह कहा जाय की प्रह्लाद इस समय तूँ मुझसे मोक्ष ले ले और दूसरों को ऋषि लोग कोई उपदेश दे देंगे जिससे उनका भी कभी मोक्ष हो जायगा तो इस पर मेरी यह प्रार्थना है कि–"प्रायेण०" हे देव ! मुनि लोग प्रायः अपने ही मोक्ष के लिये एकान्त स्थान में मौन व्रतादि अनेक उपाय करते रहते हैं तो भिक्षुकों से कौन भिक्षा माँगने जाय, और इन सब दुःखी जीवों को छोड़कर मैं अकेला मोक्ष नहीं चाहता तथा आप से अन्य कोई इन जीवों का शरण भी नहीं देख पड़ता, तो ऐसी दशा में मैं यदि आप ही से पूर्वोक्त प्रार्थना न करूँ तो क्या करूँ ॥४४॥ और यदि यह कहा जाय कि ये सब जीव स्त्री-भोग आदि से सुखी हैं न कि दीन तो मेरी यह प्रार्थना है कि–"यन्मैथुना०" सब लौकिक सुखों में स्त्री-सुख ही उत्तम समझा जाता है जो केवल दद्रु और खुजली खुजलाने के तुल्य है अर्थात् उसके कारण उससे पूर्व और पश्चात् अनेक प्रकार के इतने दुःख बहुत काल तक झेलने पड़ते हैं कि जिनके कारण वह थोड़े काल का सुख भी तुच्छ ही हो जाता है और यह भी नहीं होता कि उन दुःखों के कारण वे गृहस्थ उस सुख से विरक्त हो मोक्ष सुख का यत्न करें, किन्तु प्रतिदिन उतने दुःखों से

तृप्यन्ति नेह कृपणा बहुदुःखभाजः
कण्डूतिवन्मनसिजं विषहेत धीरः ॥ ४५ ॥
मौनव्रतश्रुततपोऽध्ययनस्वधर्म-
व्याख्यारहोजपसमाधय आपवर्ग्याः ।
प्रायः परं पुरुष ते त्वजितेन्द्रियाणां
वार्ता भवन्त्युत न वाऽत्र तु दाम्भिकानाम् ॥ ४६ ॥
रूपे इमे सदसती तव वेदसृष्टे
बीजाङ्कुराविव न चान्यदरूपकस्य ।
युक्ताः समक्षमुभयत्र विचिन्वते त्वां
योगेन वह्निमिव दारुषु नान्यतः स्यात् ॥ ४७ ॥
त्वं वायुरग्निरवनिर्वियदम्बुमात्राः
प्राणेन्द्रियाणि हृदयं चिदनुग्रहश्च ।
सर्वं त्वमेव सगुणो विगुणश्च भूमन्
नान्यत्त्वदस्त्यपि मनोवचसा निरुक्तम् ॥ ४८ ॥

भाषा

उस छोटे सुख को अनुभव करने करते तृप्त भी नहीं होते, इस पर भी उसी में धँस मरते हैं। हाँ यह कह सकता हूँ कि विरल ही धीर और आप ही के प्रसाद से दद्रु और खुजली की नाईं कामदुःख को सहन कर लेता है, परन्तु इतने से क्या हुआ जब कि अन्य सब जीव महा दुःख में मग्न ही हैं! ॥ ४५ ॥ और यदि यह कहा जाय कि मोक्ष के और भी उपाय बहुत से हैं जिससे उनका भी मोक्ष हो जायगा तो मेरी यह प्रार्थना है कि—"*मौनव्रत०*" हे अन्तर्यामिन्! मौन, वेद, व्रत, तप, अध्ययन, वर्णाश्रम धर्म, शास्त्रविचार, एकान्त बास, जप और समाधि ये जो दश उपाय मोक्ष के प्रसिद्ध हैं सो तो इन्द्रिय के वशीभूतों के लिये क्रयविक्रय व्यवहार रूपी जीविका मात्र हैं और धूर्तों के लिये छल मात्र हैं क्योंकि इनसे लाभ उठाने का कोई नियम नहीं है ॥ ४६ ॥

"रूपे इमे०" और यदि ये उपाय कामना से किये जायँ तो इनसे यह भी आशा नहीं है कि ये आप में भक्ति भी उत्पन्न कर सकें क्योंकि वेद केवल बीज और वृक्ष की नाईं कारणों और कार्यों के प्रवाह मात्र को दिखलाता है कि ईश्वर से अमुक और उससे अमुक उत्पन्न होता है अर्थात् आपका कोई रूप जब नहीं है तो आपको विशेष रूप से वेद नहीं दिखला सकता किन्तु संयमी लोग भक्तियोग ही से आपको सब कार्यों और कारणों में स्थित प्रत्यक्ष देखते हैं जैसे अरणियों में गुप्तस्थित अग्नि को केवल मंथन से देखते हैं ॥ ४७ ॥

"*त्वं वायु०*" वायु, अग्नि, पृथ्वी, आकाश, जल, प्राण, इन्द्रिय, मन, चित्त और अहंकार तथा इनके स्वामी देवतागण, यह सब आप ही हैं अर्थात् स्थूल और सूक्ष्म सब आप ही हैं। हे भूमन्! मन और वचन में आने योग्य एक मात्र वस्तु भी ऐसा नहीं है जो कि आप से अन्य हो ॥ ४८ ॥

नैते गुणा न गुणिनो महदादयो ये
सर्वे मनःप्रभृतयः सहदेवमर्त्याः ।
आद्यन्तवन्त उरुगाय विदन्ति हि त्वा-
मेवं विमृश्य सुधियो विरमन्ति शब्दात् ॥ ४९ ॥
तत्तेऽर्हत्तम नमः स्तुतिकर्मपूजाः
कर्मस्मृतिश्चरणयोः श्रवणं कथायाम् ।
संसेवया त्वयि विनेति षडङ्गया किम्
भक्तिं जनः परमहंसगतौ लभेत ॥ ५० ॥ इति

तथा भागवते १ स्कन्धे ९ अध्याये—

भीष्म उवाच—इति मतिरुपकल्पिता वितृष्णा
भगवति सात्वतपुङ्गवे विभूम्नि ।
स्वसुखमुपगते क्वचिद्विहर्तुं
प्रकृतिमुपेयुषि यद्भवप्रवाहः ॥ ३२ ॥

भाषा

"*नैते गुणा०*" जो आप के भक्त नहीं हैं वे तो अपने हृदय में स्थित आप को नहीं जानते अर्थात् वे गुण के अभिमानी देवता तथा मनुष्य आदि सब उत्पन्न और नष्ट होने वाले आप को नहीं जानते क्योंकि आप की उत्पत्ति और विनाश होता ही नहीं। इसी से विवेकी विद्वान् लोग बहुत विचार कर अनेक शास्त्रों के अध्ययन को भी छोड़ आप ही की उपासना करते हैं, जैसे कि ये वेदवाक्य हैं कि—"*किमर्था वयमध्येष्यामहे किमर्था वयं यक्ष्यामहे*" (किस काम के लिये हम अध्ययन करेंगे ? किस काम के लिये हम यज्ञ करेंगे ) अर्थात् स्वर्गादि फल किसी काम के नहीं हैं, क्योंकि वे अनित्य हैं और मोक्षफल, केवल अध्ययन और यज्ञ से होता ही नहीं, इसलिये केवल अध्ययन और केवल यज्ञ व्यर्थ ही है तथा "*नानुध्यायाद्बहून् शब्दान्वाचो विग्लापनं हि तत्*" (बहुत से शब्दों अर्थात् वेदों और शास्त्रों को ध्यान न करे क्योंकि उन्हीं को केवल ध्यान करते रहना मानो उनके वास्तविक फल को बिगाड़ना है ) ॥ ४९ ॥

अब मैं अपनी प्रार्थना की समाप्ति करता हूँ कि—नमस्कार, स्तुति, सब कर्मों का आप में अर्पण, पूजनादि सेवा, आप के चरणों का स्मरण, आप की कथा का श्रवण, इन छः अङ्ग रूपी गौणी भक्ति के बिना क्या कोई आप में पराभक्ति पा सकता है ? कदापि नहीं, इसलिये मेरी यह अन्तिम प्रार्थना है कि मेरा पूर्व प्रार्थित आपका दास्य योग ही आप मुझे कृपा कर दें ॥ ५० ॥

तथा श्रीमद्भागवत स्कन्ध १ अध्याय ९ में भीष्मकृत स्तुति यह है कि—

"*इति मति०*" भीष्म ने परम फल रूपी पराभक्ति के लिये इस श्लोक से अपने कृत सब कर्मों को श्री परमेश्वर में अर्पण किया कि सबसे बड़े और अपने आनन्द स्वरूप में सदा स्थित रहते और संसार का सृष्टि-प्रवाह चलाने वाली अपनी योग माया के साथ कभी कभी अपनी स्वतन्त्र इच्छा से विहार करने वाले श्रीपरमेश्वर में अनेक धर्म आदि उपायों से यह कामना रहित मेरा मन समर्पण किया गया ॥ ३२ ॥

त्रिभुवनकमनं तमालवर्णं
रविकरगौरवराम्बरं दधाने ।
वपुरलककुलावृताननाब्जं
विजयसखे रतिरस्तु मेऽनवद्या ॥ ३३ ॥
युधि तुरगरजोविधूम्रविष्व-
क्कचलुलितश्रमवार्यलङ्कृतास्ये ।
मम निशितशरैर्विभिद्यमान-
त्वचि विलसत्कवचेऽस्तु कृष्ण आत्मा ॥ ३४ ॥
सपदि सखिवचो निशम्य मध्ये
निजपरयोर्बलयो रथं निवेश्य ।
स्थितवति परसैनिकायुरक्ष्णा-
हृतवति पार्थसखे रतिर्ममास्तु ॥ ३५ ॥
व्यवहितपृतनामुखं निरीक्ष्य
स्वजनवधाद्विमुखस्य दोषबुद्ध्या ।
कुमतिमहरदात्मविद्यया य-
श्चरणरतिः परमस्य तस्य मेऽस्तु ॥ ३६ ॥

भाषा

अब अपने प्रत्यक्ष श्रीकृष्ण मूर्ति का वर्णन करते पराभक्ति की प्रार्थना करते हैं कि—

"*त्रिभुवन०*" तीनों लोकों में अद्वितीय सुन्दर, तमाल के तुल्य नील वर्ण वाले, प्रातःकाल के सूर्य की किरणों की नाईं पीले और चमकीले, दुकूल ( वस्त्र ) को धारण करने वाले तथा घुघुराली अलकावली से अलंकृत मुख कमल वाले, अर्जुन के सारथी में मेरी निष्काम भक्ति हो ॥ ३३ ॥

अब अर्जुन की मित्रता का विवरण कर पराभक्ति की प्रार्थना करते हैं कि—

"*युधि तुरग०*" भारत-युद्ध में घोड़ों के खुरों से उड़ी हुई धूलियों से धूसरित होकर इधर उधर चलते हुए बालों के बिगाड़े हुए स्वेद-बिन्दुओं से भूषित मुख वाले तथा मेरे ( भीष्म के ) तीखे तीखे तीरों से विदारित चर्म और कटे कवच वाले श्रीकृष्ण में मेरा मन रमण करे ॥ ३४ ॥

"*सपदि सखि०*" अपने सखा ( अर्जुन ) की आज्ञा को सुन तत्क्षण ही दोनों दलों के मध्य रथ ले जाकर स्थित तथा अपने दृष्टि से दुर्योधन के सब वीरों के जीवन को घटाकर अर्जुन को विजय देने वाले अर्जुन के सखा में मेरी भक्ति हो ॥ ३५ ॥ और "इतना ही नहीं किया कि अर्जुन के शत्रुओं के जीवन-हरण ही से अर्जुन को विजय दिया किन्तु अविद्या-हरण से भी", ऐसा कहते पराभक्ति की प्रार्थना करते हैं कि—

"*व्यवहितपृतना०*" उतने बड़े देश में स्थित महासैन्य के अग्रसर द्रोण आदि पूज्यों को देखकर बन्धु-वध को अनुसंधान कर युद्ध से निवृत्त हुए अर्जुन की भेदबुद्धि रूपी अविद्या को जिन्होंने आत्मविद्या के उपदेश से हरण कर लिया, उन परमात्मा के चरणों में मेरी भक्ति हो ॥ ३६ ॥

स्वनिगममपहाय मत्प्रतिज्ञा-
मृतमधिकर्तुमवप्लुतो रथस्थः ।
धृतरथचरणोऽभ्ययाच्चलद्गु-
र्हरिरिव हन्तुमिभं गतोत्तरीयः ॥ ३७ ॥
शितविशिखहतो विशीर्णदंशः
क्षतजपरिप्लुत आततायिनो मे ।
प्रसभमभिससार मद्वधार्थं
स भवतु मे भगवान्गतिर्मुकुन्दः ॥ ३८ ॥
विजयरथकुटुम्ब आत्ततोत्रे
धृतहयरश्मिनि तच्छ्रियेक्षणीये ।
भगवति रतिरस्तु मे मुमूर्षो—
र्यमिह निरीक्ष्य हता गताः स्वरूपम् ॥ ३९ ॥
ललितगतिविलासवल्गुहास—
प्रणयनिरीक्षणकल्पितोरुमानाः ।

भाषा

अब दो श्लोकों से अपने ऊपर श्री परमेश्वर का अनुग्रह वर्णन कर भक्ति की प्रार्थना करते हैं कि—

"*स्वनिगम०*" "मैं भारतयुद्ध में शस्त्र ग्रहण न करूँगा" इस अपनी (परमेश्वर की) प्रतिज्ञा को भी झूठी कर "मैं (भीष्म) आप (परमेश्वर) से शस्त्र ग्रहण कराऊँगा" इस मेरी (भीष्म की) प्रतिज्ञा को सत्य करने के लिये सुदर्शन चक्र को ले, अपने उपरने को फेंक, पृथ्वी को चरणों से कंपित करते हुए तथा कवच कट जाने के कारण मेरे तीक्ष्ण बाणों के आघात से मानो रुधिरधारा से स्नान करते हुए जो परमात्मा, हस्ती के अभिमुख सिंह की नाईं मुझ आततताई ( वध में उद्यत ) के अभिमुख मुझे मारने के लिये दौड़ पड़े, वह मुकुन्द भगवान् मुझे शरण दें ॥ ३७ ॥ ३८ ॥

अन्यायों से भी अपने अर्जुन रूपी भृत्य की रक्षा में व्यग्र श्री परमेश्वर में भक्ति प्रार्थना करते हैं कि—

"*विजयरथ०*" अर्जुन का रथ ही जिनका कुटुम्ब है अर्थात् जैसे गृहस्थ अन्याय से भी माता, पिता आदि अपने कुटुंब की रक्षा करता है वैसे अर्जुन रथ की रक्षा करने वाले तथा एक हाथ में तोत्र (कोड़ा) और दूसरे हाथ में घोड़े की रश्मि ( डोरी ) लिये उस समय उस असाधारण शोभा से देखने ही के योग्य उन श्रीभगवान् में मुझ मुमूर्षु ( मरना चाहता ) की भक्ति हो कि जिनको देखते देखते मारे गये शूरगण अपने स्वरूप अर्थात् मोक्ष को प्राप्त हो गये ॥ ३९ ॥

धर्म से युद्ध करने वालों ने जो मोक्ष पाया उसमें आश्चर्य ही क्या है जब कि काममद से अन्धों ने भी भगवान् के अनुग्रह से मोक्ष पाया ? क्योंकि—

"*ललितगति०*" जिनके साथ बिहार करने और मान (कृत्रिम कोप) करने वाली तथा गोबर्धन

कृतमनुकृतवत्य उन्मदान्धाः
प्रकृतिमगन्किल यस्य गोपवध्वः ॥ ४० ॥
मुनिगणनृपवर्यसङ्कुलेऽन्तः–
सदसि युधिष्ठिरराजसूय एषाम् ।
अर्हणमुपपेद ईक्षणीयो
मम दृशिगोचर एष आविरात्मा ॥ ४१ ॥
तमिममहमजं शरीरभाजां
हृदि हृदिधिष्ठितमात्मकल्पितानाम् ।
प्रतिदिशमिव नैकधार्कमेकं
समधिगतोऽस्मि विधूतभेदमोहः ॥ ४२ ॥

इदमिहावधेयम्—

**योगं ज्ञानं भक्तिं च साक्षान्निःश्रेयसाधिगमहेतुत्वेन तीर्थकरा यथायथमभ्युपगच्छन्ति तेषां मिथो गुणप्रधानभावमात्रे विवदन्त इति त्वन्यत् कर्माणि तु साक्षान्मोक्षसाधनतया न केनाप्यभ्युपगम्यन्ते "न कर्मणा न प्रजया धनेन त्यागेनैकेनामृतत्वमानशुः" "प्लवा ह्येते**

भाषा

उखाड़ने आदि अलौकिक कामों का अनुकरण करने वाली कामवेग से अन्धी अर्थात् विवेक रहित गोपियाँ भी जिनके अनुग्रह से मोक्ष को प्राप्त हो गईं, उन परमेश्वर में मेरी भक्ति हो ॥ ४० ॥

भगवान् की अति पूज्यता को स्मरण करते, अपने भाग्य पर आश्चर्य करते हैं कि—

"*मुनिगण०*" युधिष्ठिर के रायसूययज्ञ में सब ऋषियों और बड़े बड़े राजाओं की सभा के बीच बड़े आश्चर्य से देखे जाते हुए जिन परमात्मा ने युधिष्ठिर की अर्घपूजा को स्वीकार किया। अहा! हा !! आज मेरा धन्य भाग्य है कि जगत् के अन्तरात्मा वह परमेश्वर मरणसमय में मेरे नेत्रों के समक्ष यह प्रत्यक्ष बैठे हैं ॥ ४१ ॥

"*तमिममह०*" अपने ( परमेश्वर के ) कल्पित सब प्राणियों के प्रत्येक हृदय में, प्रत्येक जलाशय में सूर्य्य की नाईं एक होकर भी प्रतिबिम्ब रूप से अनेकधा विराजमान उन इन सच्चिदानन्द नित्य परमेश्वर में, मैं भेदबुद्धि छोड़कर इस समय प्राप्त हो गया हूँ अर्थात् अब मेरा कोई कृत्य अवशिष्ट नहीं है ॥ ४२ ॥ इति

इन अनन्तरोक्त स्तुतियों से अन्तःकरण को पवित्र कर अब इस विषय में ध्यान देना चाहिये कि—

सब आस्तिक दर्शनों की सहानुभूति से यह सिद्ध है कि योग, तत्त्वज्ञान और भगवद्भक्ति ये तीन ही मोक्ष के उपाय हैं। यह दूसरी बात है कि कोई दर्शन इन तीन में से एक को प्रधान और अन्य दर्शन दूसरे को अथवा तीसरे को प्रधान स्वीकार करते हैं। और कर्म तो किसी आस्तिक दर्शन में मोक्ष के प्रति साक्षात् कारण नहीं कहे गये हैं क्योंकि "*न कर्मणा न प्रजया*" इत्यादि वेदवाक्यों तथा उनके अनुयायी अनेक स्मृतिवाक्यों में कर्म का मोक्ष के प्रति साक्षात् कारण होना निषेध किया

अदृढा यज्ञरूपा अष्टादशोक्तमवरं येषु कर्म। एतच्छ्रेयो येऽभिनन्दन्ति मूढा जरामृत्युं ते पुनरेवापियन्ति" "तद्यथेह कर्मचितो लोकः क्षीयत एवमेवामुत्र पुण्यचितो लोकः चीयते" "नास्त्यकृतः कृतेने" त्यादिश्रुतिभ्यः तदनुयायिनीभ्यः स्मृतिभ्यश्च।

तत्र "योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः" ( यो० पा० १ सू० ३ ) तस्य "यमनियमासनप्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यानसमाधयोऽष्टावङ्गानि" ( यो० द० पा० २ सू० १९ ) तत्र च पूर्वम्पूर्वमङ्गमुत्तरोत्तरस्याङ्गस्य साधनम् अत एवैषामङ्गानामन्योन्यक्रमनियमः सौत्रः सार्थको भवति। एवं च सिद्धपूर्वाङ्गभूमिक एवानन्तरोत्तराङ्गभूमिकाऽधिकारी भवति न त्वन्यः। अनधिकारिणा चाभ्यस्तमपि किञ्चिदङ्गं कुण्डाद्यपत्यमिव हव्यकव्ययोर्नानन्तरोत्तराङ्गस्य सम्पादनेऽधिकारमावोढुं शक्नोति क्रमनियमोक्त्यन्यथाऽनुपपत्तेरेव चैतन्निश्चीयते अङ्गभूमिकासिद्धिनिश्चयस्तु योगदर्शनोक्तविभूतिदर्शनं विना न संभवति तदर्थमेव हि योगदर्शने विभूतिप्रदर्शनम् न तु कौतुकमात्रार्थमिति प्रसिद्धमेव तद्दर्शनविदुषाम् एवं स्थिते प्रथम-

भाषा

गया है। इसलिये अब यही विचार आवश्यक है कि इस वर्त्तमान और आगामी कलिकाल के सब मनुष्यों के लिये इन तीन उपायों में से कौन उपाय असाध्य और कौन साध्य है? इससे अब इन प्रत्येक उपायों में असाध्यता और साध्यता के निश्चयार्थ प्रथम उपाय अर्थात् योग के विषय में यह विचार किया जाता है कि मन के व्यापारों का निरोध, योग कहलाता है *"योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः"* (यो० द० पा० १ सू० २) उसके साधन ८ हैं—(१) यम, (२) नियम, (३) आसन, (४) प्राणायाम, (५) प्रत्याहार, (६) धारणा, (७) ध्यान, (८) समाधि *"यमनियमासनप्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यानसमाधयोऽष्टावङ्गानि"* (यो० द० पा० २ सू० २९) इन साधनों का इस सूत्र में जो क्रम कहा है उसका यह तात्पर्य है कि पूर्व पूर्व साधन के सिद्ध होने के बिना उत्तर उत्तर साधन नहीं सिद्ध हो सकता तथा पूर्व पूर्व साधन की अपेक्षा उत्तरोत्तर साधन योग में अन्तरङ्ग उपयोगी है। इससे यह स्पष्ट ही सिद्ध है कि जो पुरुष, पूर्व साधन को सिद्ध कर चुका है वही पुरुष, उसके उत्तर साधन के सिद्ध करने का अधिकारी है तथा यह भी है कि ( जैसे ) विधवा में अन्याय से उत्पन्न 'कुण्ड' और 'गोलक' आदि देखने में मनुष्य ही हैं परन्तु वेद और शास्त्र के अनुसार वे त्रैवर्णिकों के दायग्रहण और देवकार्य तथा पितृकार्य के अनधिकारी हैं। इसलिये वे शास्त्रीय नियमों के अनुसार उक्त दाय नहीं ग्रहण कर सकते और देवकार्य तथा पितृकार्य नहीं करने पाते और यदि दाय ग्रहण करें तो राजा के दण्डय होते हैं और देवकार्य आदि करें तो वह कर्म उनका निष्फल होता है ( वैसे ) ही जब उक्त ८ साधनों में से पूर्व पूर्व साधनों के सिद्ध किये बिना उत्तर उत्तर साधनों का कोई पुरुष अपने मनमाना अभ्यास भी करे तो वह अभ्यास व्यर्थ ही है अर्थात् उस अभ्यास से वह पुरुष उससे उत्तर साधन के सिद्ध करने का अधिकारी नहीं होता। और प्रत्येक साधन के सिद्ध होने की प्रत्यक्ष परीक्षा यही है कि जिस साधन का जो विभूति ( प्रत्यक्ष सिद्धि ) योगदर्शन में कही हुई है वह जब प्रत्यक्ष देखने में आवै तभी उस साधन के सिद्ध होने का निश्चय होता है। उसी के लिये योगदर्शन में साधनों की विभूतियाँ कही हुई हैं न कि लोगों को कौतुक

स्याप्यङ्गस्य अहिंसासत्यास्तेयब्रह्मचर्य्यापरिग्रहेषु पञ्चसु भेदेष्वहिंसाख्यो यः प्रथमो भेदस्त-स्याभ्यासे क्रियमाणेऽपि तत्सिद्धिनिश्चयस्तद्विभूतिदर्शनेनैव वाच्यो न त्वन्यथा अहिंसाया विभूतिश्च "अहिंसाप्रतिष्ठायां तत्सन्निधौ वैरत्यागः" । ( यो० द० पा० २ सू० ३५ ) इत्युक्ता सिद्धाहिंसाभूमिकस्य संनिधौ वर्त्तमानेषु प्राणिषु आखुमार्जारिकादिप्रायाणां शाश्वतिकानामपि वैराणां त्याग इति यावत् एवञ्चेदानीन्तनेषु योगिमन्येषु कतमस्य संनिधाने तादृशवैरत्यागो दृश्यत इत्युपलभ्यमानानामाधुनिकानामितस्ततोऽदार्शनिकीश्चमत्कृतीः कतिपयाः प्रदर्शयतां प्रथमस्याप्यङ्गस्य प्रथमोऽपि भागो न सिध्यतीत्यत्र को नाम संशयः ईदृश्यां च दुरवस्थायामाधुनिकानामुत्तरकालिकानां च कालिकालिकानाम् योगबलेन निःश्रेयसाधिगमसम्भावना षण्ढानामौरसपुत्राधिगमसम्भावनामप्यतिक्रामत्येव । शिश्नोदरपरायणेषु

भाषा

दिखलाने के लिये। योग की मर्यादा यही है। इस मर्यादा को हृदय में रख कर विचार करना चाहिये कि योगसाधनों में प्रथम पीठिका (यम) ही है जो कि पाँच प्रकार का होता है—(१) हिंसा, (२) सत्य, (३) अस्तेय, (४) ब्रह्मचर्य्य, (५) अपरिग्रह *"तत्राहिंसासत्यास्त्येयब्रह्मचर्य्यापरिग्रहा यमाः"* ( यो० द० या० २ सू० ३० ) इनमें भी पूर्व पूर्व यम के सिद्ध होने ने विना उत्तर यम के सिद्ध करने का अधिकार किसी पुरुष को नहीं हो सकता, इसी से इस सूत्र में पाँच यमों का क्रम कहा हुआ है। अब यह स्पष्ट हो गया कि जो कोई मनुष्य योगाभ्यास की ओर दृष्टि देने लगे तो उसके लिये अहिंसा ही *"श्री गणेशाय नमः"* है और उसके सिद्ध हो जाने की परीक्षा यह है कि उसको सिद्ध कर चुके मनुष्य के समीप यदि चूहा और बिल्ली तथा बकरी और व्याघ्र तथा अश्व और महिष अथवा सर्प और नकुल बैठा दिये जायँ तो बिल्ली चूहे से और व्याघ्र बकरी से और अश्वादि भी अन्योन्य में कुछ भी विरोध न करेंगे *"अहिंसाप्रतिष्ठायां तत्सन्निधौ वैरत्यागः"* ( यो० द० पा० २ सू० ३५ ) ( किसी की हिंसा न करूँगा ) यह संकल्प, जिस पुरुष का बहुत काल पर्यन्त बड़े आदरपूर्वक निरन्तर अभ्यास से अति दृढ़ हो जाता है उसके समीप में आये हुए विरोधी प्राणी अन्योन्य में विरोध छोड़ देते हैं, इसी से ऋषियों के आश्रमों में व्याघ्र आदि का हरिण आदि से सहवास पुराणों के अनेक स्थानों में कहा है।

अब देखना चाहिये कि आज कल के जो योगी महाशय प्रायः स्थान स्थान पर अपने को योगी प्रसिद्ध करने के लिये योगदर्शन से विरुद्ध अपने मनमाना अभ्यास किया हुआ प्राणायाम आदि कौतुक लोगों को दिखलाते हैं उनमें से किसी एक में भी क्या यह अहिंसा की सिद्धि देखी जाती है ? कदापि नहीं, अर्थात् किसके समीप में बिल्ली, व्याघ्र आदि चूहा, बकरी आदि को चर्वण ताड़नादि नहीं कर बैठते ? किसी के नहीं। इस रीति से जब योग के साधनों में से *"श्री गणेशाय नमः"* की भी यह दुर्दशा प्रत्यक्ष है, तब इस समय वा अग्रिम कलिकाल के मनुष्यों से योग के द्वारा मोक्षलाभ की आशा करना नपुंसकों से पुत्रलाभ की आशा करने से भी बढ़ी चढ़ी मूर्खता नहीं है ? और जब कि इस समय के मनुष्यों के लिए प्रायः शिश्न और उदर ही अर्थात् कामसुख और रसनासुख ही प्रधान अर्थात् सर्वस्व है तब ऐसे लोगों में वैराग्य होने की संभावना भी क्या

च वैराग्यस्य कूर्मेषु रोम्ण इव संभावनेति "अभ्यासवैराग्याभ्यां तन्निरोधः" (यो० द० पा० १ सू० १२) इति पारमार्षं सूत्रमाधुनिकेषु प्रायो वाचंयममेव अतः "ईश्वरप्रणिधानाद्वा" (यो० द० पा० १ सू० १३) "तस्य वाचकः प्रणवः" (यो० द० पा० १ सू० २७) "तज्जपस्तदर्थभावनम्" (२८) इति योगसाधनसम्पादनोपायप्रवेकप्रदर्शनपराणि पातञ्जलसूत्राणि त्ववशिष्यन्ते तात्पर्यतो विचारयितुम्। तत्रापि च यस्य वाचकः प्रणवो यश्च तस्यार्थ-ईश्वरस्तस्य कथङ्कारं भावनं कार्यम् भावनं हि विजातीयप्रत्ययानन्तरितो मानसप्रत्ययप्रवाहः

भाषा

कच्छपों में रोम की संभावना नहीं है ? इसलिये "अभ्यासवैराग्याभ्यां तन्निरोधः" (यो० द० पा० १ सू० १२) (चित्त के वृत्तिनिरोध रूपी योग के दो उपाय हैं—एक साधनों का अभ्यास और दूसरा वैराग्य) यह महर्षि का सूत्र है। आधुनिक और आगामी कलिकाल के मनुष्यों के विषय में अपना मुख भी नहीं खोल सकता। अब अवशिष्ट रहा ईश्वर का प्रणिधान, क्योंकि वह भी योग के सिद्ध होने का उपाय है। जैसा कि "ईश्वरप्रणिधानाद्वा" (यो० द० पा० १ सू० २२) अथवा ईश्वर के प्रणिधान से योग सिद्ध होता है। प्रणिधान किसको कहते हैं ? "तस्य वाचकः प्रणवः" (यो० द० पा० १ सू० २७) "तज्जपस्तदर्थभावनम्" (२८) ईश्वर का वाचक प्रणव अर्थात् ॐङ्कार है। उसका जप और उसके अर्थ की भावना, इन दोनों को प्रणिधान कहते हैं। ये सूत्र योग दर्शन के हैं। इसी से अब इनके तात्पर्य का विचार किया जाता है कि—

प्र०—जिसका वाचक प्रणव है अर्थात् प्रणव का जो अर्थ (ईश्वर) है उसकी भावना कैसे की जाय ? क्योंकि एक विषय की निरन्तर ध्यानधारा को भावना कहते हैं और जिसका रूप, आकार और मूर्ति आदि कुछ भी नहीं है उस आकाश ऐसे शून्य ईश्वर में तो एक ध्यान का भी संचार नहीं हो सकता क्योंकि ध्यान कहते हैं स्मरण को और स्मरण उसी का हो सकता है जो कि पूर्व ही अनुभव में आ चुका है और अनुभव में भी वही विषय आता है कि जिसका रूप, आकार और मूर्ति होती है और जब रूप आदि ईश्वर के नहीं हैं तब उनका कैसा अनुभव और कैसा स्मरण ? और जब उक्त रीति से परमेश्वर का एक ध्यान भी नहीं बन सकता तब अनेक ध्यानों की धारा रूपी भावना तो परमेश्वर से कितने कोस दूर भागती है।

उ०—"वह निर्गुण है, वह जगत् का कर्त्ता है" इत्यादि ध्यान क्यों नहीं हो सकता है ?

खं०—"वह" यह शब्द उसी के लिये कहा जा सकता है कि जो विषय पूर्व ही अनुभव में आ चुका है, जैसे कि 'वह देवदत्त जो कि मथुरा में देखा गया था, इत्यादि और ईश्वर तो उक्त रीति से अनुभव में आ ही नहीं चुके हैं तो उनके विषय में "वह निर्गुण है" इत्यादि भावना कैसे हो सकती है ?

उ०—यदि "वह" इसको निकाल कर, यह भावना की जाय कि "निर्गुण है" 'जगत्कर्त्ता है, तो इसमें क्या दोष है ?

खं०—ऐसी भावना में दोष और गुण की चर्चा से प्रथम, यही कहना है कि ऐसी भावना उन्मत्त पुरुष को भी नहीं हो सकती क्योंकि किसी अनुभव किये हुए विषय को लेकर उसमें किसी

न च रूपाकृतिमूर्तिवर्जिते गगन इव शून्ये तस्मिन् मानसः प्रत्यय एकोपीष्टे सञ्चरितुम् द्रागेव तु तत्प्रवाहः निर्गुणत्वजगत्कर्तृत्वादिप्रकारकोऽपि ह्यसौ न धर्मितावच्छेदकमपाकृत्य प्रभवत्यात्मानं लब्धुम् न च विशेष्यभागपरिचयमन्तरेणासौ कस्मिंश्चिदपि धर्मे प्रकारतां निरूपयितुम् क्षमते मते चास्मिन्न वेदान्तदर्शन इव ब्रह्मनिर्विकल्पकं स्वीकर्त्तुं शक्यते अपसिद्धान्तप्रसङ्गात् असम्प्रज्ञातसमाधिदशायाञ्च तत्स्थतदञ्जनतारूपसमापत्तौ निर्विकल्पकत्वस्य स्वीकारे तस्य जीवात्मविषयकत्वादीश्वरविषयत्वानुपपत्तिः तस्येश्वरविषयत्वाङ्गीकारे त्वपसिद्धान्तः जीवात्मनिर्विकल्पकदृष्टान्तेन परमात्मनिर्विकल्पकस्वीकारेऽपीश्वरप्रणिधानरूपप्रथमसाधनानुष्ठानदशायामेव कथं तदपि स्वीकर्त्तुं शक्यते तदानीमन्तःकरणस्यात्यन्तम-

भाषा

दोष या गुण की भावना होती है जैसे "वह पण्डित है" इत्यादि, न कि केवल ऐसी भावना कदापि हो सकती है कि 'पण्डित है, पण्डित है' क्योंकि कौन पण्डित है ? इस प्रश्न के अनन्तर जो पण्डित को अनुभव नहीं किये है उसको मूक ही रहना पड़ेगा । ऐसे ही 'निर्गुण है' इत्यादि भावना भी ईश्वर के अनुभव बिना कैसे हो सकती है ? क्योंकि कौन निर्गुण है, इस प्रश्न के अनन्तर कुछ भी कहते नहीं बनेगा ।

उ०—जैसे वेदान्त दर्शन के अनुसार ब्रह्म का निर्विकल्पक होता है वैसे प्रणव से प्रणव के अर्थ का होगा ।

खं०—यह स्मरण करना चाहिये कि जिन सूत्रों के विषय में उक्त प्रश्न है वे सूत्र योग-दर्शन के हैं और जो निर्विकल्पक कहा गया वह योग-दर्शन का सिद्धान्त नहीं है ।

उ०—अन्तिम अर्थात् असम्प्रज्ञात समाधि, जो योग-दर्शन का सिद्धान्त है वह निर्विकल्पक ही है तो यहाँ वह अवश्य कहा जा सकता है ।

खं०—ईश्वर का प्रणिधान, योग का प्रथम ही साधन है, इसलिए उस प्रणिधान के समय में अर्थात् प्रथम ही प्रथम, असम्प्रज्ञात समाधि रूपी अन्तिम दशा के तुल्य दशा जब आही नहीं सकती तब सूत्रकार क्यों उसका उपदेश प्रथम ही करेंगे ?

उ०—"प्रणव का कुछ अर्थ है" ऐसी भावना ईश्वर की क्यों नहीं हो सकती ?

खं०—यह तो केवल प्रणव ही की भावना है न कि ईश्वर की, क्योंकि इस भावना में प्रणव से पृथक् ईश्वर का उल्लेख ही नहीं होता ।

उ०—जैसे सूर्य्य आदि प्रतीकों में ब्रह्म की भावना उपनिषदों में कही है वैसे ही प्रणव रूपी प्रतीक में ईश्वर की भावना अर्थात् "ओंकार ईश्वर है" यह भावना ही उक्त योगसूत्रों में कही हुई है ।

खं०—यदि उक्त भावना कहना हो तो सूत्रों में यह नहीं कहा जाता कि "ईश्वर का वाचक प्रणव है" "उसका जप और उसके अर्थ की भावना को प्रणिधान कहते हैं" किन्तु ऐसा कहा जाता है कि "ईश्वर का वाचक प्रणव है" "उसका जप और प्रणव में ईश्वर की भावना ये दोनों प्रणिधान कहलाते हैं" और जो लोग आज कल यह कहते हैं कि मैं आँख मूँद कर प्रकाश रूपी का

**संस्कृतत्वेन तदसम्भवात् प्रणवार्थत्वेनैव तस्य भावने तु प्रणवस्यैवासौ भावना नत्वीश्वरस्य, पृथगग्रहणात्। प्रणवभावनैवेश्वरभावना प्रणवस्य तत्प्रतीकत्वादिति स्वीकारे तु "तस्य वाचकः" "तदर्थभावनमि"ति सूत्राक्षरविरोधः। तथा सति हि प्रणवस्वरूपभावनामेव सूत्रयेत्। न चोक्तैः सूत्रैः प्रणवाधिष्ठाना भगवदुपासना विधीयमानाऽवसीयते। कथंचित् प्रणवार्थभावनाया उपपत्तावपि 'क्लेशोऽधिकतरस्तेषाम्' 'मनुष्याणां सहस्रेषु' 'बहूनां जन्मनामन्ते' इति**

भाषा

ध्यान करता हूँ वे लोग अनुभव किये हुए सूर्य्य, चन्द्रमा, तारा और अग्नि के प्रकाश ही का व्यर्थ ध्यान करते हैं क्योंकि ध्यान नाम स्मरण का है और स्मरण उसी विषय का हो सकता है कि जिसका अनुभव पूर्व ही हुआ रहता है। इस रीति से जब योगाभ्यास के आरम्भ समय में प्रणव के निराकार अर्थ की भावना किसी प्रकार बन ही नहीं सकती तब कैसे उसका उपदेश उक्त योगसूत्रों से किया जा सकता है और यदि प्रणव के अर्थ की भावना थोड़े समय के लिये मान भी ली जाय तो भी विषय के कीड़े और श्रद्धा से शून्य आधुनिक मनुष्यों में उसका होना असम्भव ही है क्योंकि *"मनुष्याणां सहस्रेषु"* सहस्रों मनुष्यों में एक मनुष्य कोई मेरे ( परमेश्वर ) अनुभव के लिए यत्न करता है और यत्न करने वालों में भी एक कोई मेरे तत्त्व का अनुभव करता है।

*"क्लेशोऽधिक०"* निराकार में चित्त लगाने वालों को बहुत क्लेश होता हैं क्योंकि निराकार का अनुभव करना बहुत कठिन और दुखदाई है। *"बहूनां जन्मना०"* बहुत से जन्मों के अनन्तर में 'मैं (परमेश्वर) सब हूँ' ऐसे अनुभव के अनन्तर पुरुष, मेरी पराभक्ति करता है, ऐसा महात्मा बहुत दुर्लभ है। इन भगवद्वाक्यों के अनुसार जब सब युगों में पुरुषों के लिये प्रणव के अर्थ अर्थात् निराकार परमेश्वर की भावना बहुत ही दुर्घट है। तब आजकल अर्थात् कलिकाल में उस भावना की घटना, इन शिश्न और जिह्वा को प्रधान मानने वाले मनुष्यों के लिये करोड़ों कोस से भी दूर है। यह दूसरी बात है कि आज कल " *कलौ वेदान्तिनः सर्वे फाल्गुने बालका इव* " के अनुसार प्रति गली और कूचों में आर्य्यसमाजी आदि अनेक महाशय प्रतिमा-पूजन छोड़ छोड़ निराकार के ध्यानी और ज्ञानी बन बैठे हैं परन्तु यदि पूछिये कि आप क्या ध्यान करते हैं? तो उनको डेकार भी नहीं आता और यदि कुछ कहते भी हैं तो वह शीघ्र ही अनन्तरोक्त विचारों से खण्डित हो जाता है और अन्त में उनकी दो में से एक प्रकार की पोल अवश्य ही खुल जाती है अर्थात् कि तो केवल ओंकार (शब्द) ही का ध्यान करते हैं न कि ईश्वर का अथवा दीपक आदि के प्रकाश का ध्यान करते हैं क्योंकि उसी का उनको अनुभव हुआ करता है परन्तु इन महाशयों के ये दो बड़े माहात्म्य हैं। एक यह कि—

*"कर्मेन्द्रियाणि संयम्य य आस्ते मनसा स्मरन्।*
*इन्द्रियार्थान्विमूढात्मा मिथ्याचारः स उच्यते॥* ( गी० अ० ३।६ )

( जो मनुष्य चक्षु आदि बाह्य इन्द्रियों को वश में कर चक्षु आदि के विषय प्रकाश आदि का ध्यान करता रहता है वह मिथ्याचारी कहा जाता है ) यह भगवद्वाक्य निर्विषय होकर व्यर्थ ही हो जाता यदि इन धर्ममूर्तियों का अवतार न होता और दूसरा यह कि जिस भावना को अनन्तरोक्त गीतावाक्यों से परमेश्वर ने भी महा कठिन और दुर्लभ कहा हैं उस भावना को कलिकाल के प्रताप से बिना

च भगवदुक्तिभिर्महाकष्टसाध्यायास्तस्या विषयैकपरायणेष्वलसेषु प्रायः श्रद्धाविधुरेषु चाधुनिकजनेष्वसम्भव एव। तस्मात् 'हृदि लिङ्गं तु योगिनाम्'

"संचिन्तयेद्भगवतश्चरणारविन्दं वज्राङ्कुशध्वजसरोरुहलाञ्छनाढ्यम्।
उत्तुङ्गरक्तविलसन्नखचक्रवालज्योत्स्नाभिराहतमहाहृदयान्धकारम्॥"

इत्याद्युक्तरीत्या साकारभगवद्भावनमेव प्रणवार्थभावनमेभिः सूत्रैरुपदिश्यत इत्यायातम् इति। ततश्च मानसं लिङ्गम्—"प्रतिमां सप्तमीं मानसीं योगिनो युञ्जाना उपासत" इत्याश्रितैव शीतलतमतला, भगवद्भक्तिकल्पलतावितानच्छाया, संसारललाटंतपतपनप्रतापसन्तापभूरिभीरुभिर्योगिभिः एतदभिप्रायकमेव च पूर्वोद्धृतं शाण्डिल्यसूत्रम् "गौण्या तु समाधिसिद्धिः" (भ० मी० द० १ अ० २ आ०) इति।

भाषा

कुछ पढ़े ही लिखे अर्थात् वेद और शास्त्र के तात्पर्य जाने बिना ही ये महाशय सहज में कर-हथेलियों पर परब्रह्म को लिये घूमते हैं। वाह! वाह! रे 'अज्ञान' तेरे प्रभाव की बलिहारी है कि तूने भगवान् के वाक्यों को भी आच्छादित कर दिया। उक्त रीति से जब योगसूत्रों का उक्त भावना में तात्पर्य नहीं हो सकता तब अनन्य गति हो कर उक्त प्रश्न का यह वास्तविक उत्तर दिया जाता है कि—

उ०—"*हृदि लिङ्गं तु योगिनाम्०*" योगियों के लिये तो मानसी प्रतिमा होती है। "*संचिन्तयेद्भगवतश्चरणारविन्दम्*" वज्र, अंकुश, ध्वजा, और कमल की रेखाओं से विराजित तथा रक्त नखमण्डल की बड़ी उजियाली से हृदय के भीतर महान्धकार को नाश किये हुए भगवान् के चरणारविन्द को योगी ध्यान करें। इत्यादि अनेक पौराणिक वाक्यों के अनुसार जो परमेश्वर के साकार मूर्ति की भावना की जाती है वही ईश्वर का प्रणिधान तथा प्रणव के अर्थ की भावना और समाधि के सिद्धि का उपाय है। तथा उक्त ३ पतञ्जलि के योगसूत्रों से योगाभ्यास करने वालों के लिये उसी भावना का विधान है क्योंकि प्रणव के अकारादि वर्णों का वही अर्थ है और वही परमेश्वर की साकारमूर्ति, देवपूजन प्रकरण में पूर्व ही कही हुई सातवीं मानसी प्रतिमा है।

अब तो यह स्पष्ट हो गया कि योगाभ्यासियों ने भी संसार दुःख रूपी मध्याह्न सूर्य्य के प्रताप के संताप से बहुत भीत होकर दूसरी शरण न देख कर भगवद्भक्ति रूपी कल्पलता के वितान की शीतल और सुगन्धित छाया ही की शरण लिया। और इसी से उक्त पातञ्जल योगसूत्रों के वर्णन किये हुए तात्पर्य को शाण्डिल्य महर्षि ने "*गौण्या तु समाधिसिद्धिः*"। (भ० मी० द० अ० १ पा० २ सूत्र ११) इस सूत्र से निश्चित किया है और यह सूत्र स्वप्नेश्वर भाष्य के साथ ही भगवद्भक्ति प्रकरण में पूर्व ही उद्धृत हो चुका है। यह योग के विषय में विचार है।

अब तत्वज्ञान रूपी द्वितीय उपाय के विषय में यह विचार है कि तत्वज्ञान के क्रम से तीन साधन हैं (१) श्रवण (वेदान्तवाक्यों से आत्मा को समझना (२) मनन (युक्तियों से उसको निश्चित करना (३) निदिध्यासन (आत्मा का निरन्तर ध्यान) और इन उपायों का अधिकारी वह होता है कि जिसको नित्य अनित्य वस्तु का विवेक तथा लौकिक पारलौकिक सुखों से वैराग्य और शम दम आदि तथा मोक्ष की इच्छा ये पूर्व ही हो चुके हैं। और इनमें से भी द्वितीय अधिकार विषय वैराग्य

एवं तत्वज्ञानसाधनसम्पत्तिरप्याधुनिकेषु प्रायो न संभविनी । यत्र हि—

मनुष्याणां सहस्रेषु कश्चिद्यतति सिद्धये ।
यततामपि सिद्धानां कश्चिन्मां वेत्ति तत्त्वतः ॥ ( गी० अ० ७,३ )
बहूनां जन्मनामन्ते ज्ञानवान्मां प्रपद्यते ।
वासुदेवः सर्वमिति स महात्मा सुदुर्लभः ॥ ( अ० ७,१६ )
क्लेशोऽधिकतरस्तेषामव्यक्ताव्यक्तचेतसाम् ।
अव्यक्ता हि गतिर्दुःखं देहवद्भिरवाप्यते ॥ ( अ० १२,५ )

इति सकलकालपुरुषसाधारण्येन भगवतैव साक्षात्कारस्य तत्साधनानां निर्वेदादीनां च परमदौर्लभ्यमभ्युपगम्य सिद्धवन्निर्दिश्यते तत्र कैव कथा—

"कलौ सर्वे भविष्यन्ति शिश्नोदरपरायणाः ।
अट्टशूला जनपदाः शिवशूला द्विजातयः ॥
कामिन्यः केशशूलिन्यो भविष्यन्ति कलौ युगे ।
अस्मिन् कलियुगे घोरे लोकाः पापानुवर्त्तिनः ॥
भविष्यन्ति महाबाहो वर्णाश्रमबहिष्कृताः ।

भाषा

है जो कि सत्ययुग आदि में भी बहुत कठिन और दुर्लभ था जैसा कि "*मनुष्याणां सहस्रेषु०*" "*क्लेशोधिकतर०*" "*बहूनां जन्मनामन्ते०*" इन तीन अनन्तरोक्त गीतावाक्यों से तत्वज्ञान की कठिनता और दुर्लभता दिखलाने के द्वारा कृष्ण भगवान् ने स्वयं कहा है । और जब सत्ययुग आदि में भी तत्वज्ञान की ऐसी कठिनता और दुर्लभता है तो कलिकाल में तत्वज्ञान के विषय में विषय-वैराग्य और शम, दमादि रूपी श्रवणादि साधन के अधिकार की भी कथा ही क्या है ? क्योंकि इस काल में मनुष्यों की दशा प्रत्यक्ष ही है । तथा पुराणों की भविष्य वाणियों में भी कलिकाल के मनुष्यों की दशा कही है कि "*कलौ सर्वे०*" कलियुग में सब मनुष्य शिश्न और उदर ही को प्रधान जानेंगे तथा अन्न का विक्रय करेंगे, ब्राह्मण वेद का विक्रय करेंगे । अर्थात् वेतन का पूर्व ही निश्चय कर अध्यापनादि करेंगे और स्त्रियाँ भग का विक्रय करेंगी । "*अस्मिन्*" हे महाबाहो ! इस घोर कलिकाल में लोग पाप के कीड़े और वर्ण तथा आश्रम से बहिष्कृत तथा अल्पायु और दुर्बल होंगे इत्यादि । यह विचार तत्वज्ञान के विषय में है ।

अब भगवद्भक्ति ही मोक्ष का एक मात्र उपाय अवशिष्ट रही । और उसके विषय में पूर्ण विचार इसी प्रकरण में हो चुका है अर्थात् पराभक्ति से शीघ्र ही मोक्ष होता है और उसका साधन छः प्रकार की गौणी भक्ति अर्थात् प्रतिमापूजन ही है जो कि पूर्वोक्त प्रह्लाद स्तुति के "*तत्तेऽर्हत्तम०*" इस ५० वें श्लोक में कहा है और वह प्रतिमापूजन अब भी सहज में हो सकता है और उसको सब वैदिक महाशय और उनके अनुयायी गण अब भी करते ही हैं तथा उसमें चाण्डाल योनि पर्य्यन्त सब मनुष्यों का अधिकार भी है, इसी से भगवद्भक्ति ३७ वाँ सामान्य धर्म है जैसा कि पूर्व ही कहा जा चुका है । इससे यही सिद्धान्त है कि कलिकाल के मनुष्यों के लिये भगवद्भक्ति से अन्य कोई कल्याण का

स्वल्पायुषः स्वल्पसत्त्वाः" इत्याद्यनेकवाक्यैरनुभवसमुद्यमानार्थैरावेदितस्वभावेष्वाधुनिकेषू-पलभ्यमानेषु तत्परमातिदौर्लभ्ये सन्देहस्यापि ।

एवं च भगवद्भक्तिरेवाधुनिकानां सर्वेषामेव निःश्रेसपर्यन्तनिखिलकल्याणकारिणी परिशिष्यते, तदङ्गं च पूर्वोक्ता गौणी भक्तिः, षडङ्गा सपर्या, सा चाधुनिकैरपि स्वनुष्ठाना। अनुष्ठीयते च सकलैरेव शिष्टैस्ततदनुशिष्टैश्च । आ निन्द्ययोनि च सर्व एवात्राधिक्रियन्ते । अत एव चासौ सामान्यो धर्म इति पूर्वप्रतिपादितमेव । एवं स्थितेऽपि आधुनिकानामेकं गौणी-भक्तिलक्षणमुर्वरितं कल्याणजीवातुं तन्तुमज्ञानादुच्छेत्तुमिच्छन् व्यायच्छमानो वेदवैनाशि-कस्तु देवपूजनोपपादनप्रकरण एव तथाऽतिदूरनिरस्तः यथा न भूयः परावर्त्स्यति—किं च स्वचार्वाकताप्रच्छादनार्थमेव ह्ययं कतिपया मन्त्रसंहिता वेदो वेद इत्यकाण्डे काण्डे च त्र्यक्षर-मन्त्रमात्रमाम्रेडयन् निर्मायापि कतिपयान् निबन्धाभासान् स्वचार्वाकस्वभावस्य दुरतिक्रम-त्वादेव न तेषु जीवेश्वरदेवपितृतीर्थपरलोकसत्ताविवेकादिसकलास्तिक्यमूलभूते वेदप्रामाण्ये द्रढीयांसमेकमपि कञ्चन हेतुं न क्वचिदुपनिबबन्ध किन्तु स्वभाष्याभासभूमिकायां वेदप्रामाण्य-

भाषा

उपाय नहीं है और ऐसी दशा में भी इस समय बचे बचाये इस प्रतिमापूजन रूपी उपाय को भी इस समय काटने के लिए व्यर्थ परिश्रम करते हुए जगत् के प्रत्यक्ष शत्रु वेदवैनाशिक महाशय तो देवपूजन के प्रकरण ही से भगा भगाकर इतने दूर फेंक दिये गये कि पुनः कदापि उनके पलटने की आशा नहीं हो सकती। और पूर्व ही अनेक स्थानों पर यह प्रत्यक्ष दिखला दिया गया है कि उक्त महाशय चार्वाक (स्थूल नास्तिक) ही हैं, केवल छल से अपने को आस्तिक प्रसिद्ध करने के लिये दो चार मन्त्र संहिता के विषय में "वेद वेद" यह दो अक्षर का मंत्र पढ़ा करते हैं अर्थात् अवसर अनवसर देखे बिना ही वेद का नाम मात्र लिया करते हैं और अब भी इनके चार्वाकता रूपी पोल प्रत्यक्ष करने का यह प्रत्यक्ष उपाय दिखलाया जाता है कि यदि वह चार्वाक न होते तो अपने निर्मित ग्रन्थों में कहीं न कहीं वेद का प्रामाण्य अवश्य ही सिद्ध किये होते, क्योंकि सब आस्तिक सिद्धान्तों का निर्भर वेद ही पर है और वही जब नहीं प्रमाण है तब आस्तिकों के सब सिद्धान्त झूठे ही हैं । इससे यह कदापि संभव नहीं हो सकता कि जिसका हृदय कुछ भी आस्तिक हो वह अपने निर्मित दर्शन में वेद के प्रामाण्य को न सिद्ध करे। क्योंकि चार्वाक नास्तिकों का प्रथम मन्तव्य यही है कि 'वेद नहीं प्रमाण है' तो कौन ऐसा आस्तिक होगा कि दर्शन की रचना करने पर भी उक्त मन्तव्य का खण्डन कर जो वेद प्रामाण्य को सिद्ध न करै किन्तु छली चार्वाक ही का यह काम हो सकता है कि "भोले भाले को छलने के लिये वेद वेद कहा करै और अपने ग्रन्थों में कहीं वेद के प्रामाण्य को न सिद्ध करै जिसमें कि चार्वाक लोग अपने दर्शन की युक्तियों से वेद के प्रामाण्य का खण्डन कर धीरे २ आस्तिक मत को निर्मूल कर दें" ऐसा ही काम वेदवैनाशिक ने किया है अर्थात् वैदिक दर्शन के नाम से एक अपने मनमाना दर्शन खड़ा कर अपने ग्रन्थ में कहीं वेद के प्रमाण को नहीं सिद्ध किया है। इसलिये यह वेदवैनाशिक चार्वाक नहीं हैं तो क्या हैं ? और यह तो नहीं कहा जा सकता कि अपनी वेदभाष्य भूमिका के पृष्ठ

सिद्धये "तस्माद्यज्ञात्सर्वहुतः" इत्यादीनि वेदवाक्यान्येव "श्रुतं हरति पापानी" ति न्यायेन पपाठ। नहि तानि 'वेदो न प्रमाणमि' त्यभियुञ्जानांश्चार्वाकादीन्प्रति कथात्र यतत्वज्ञेन प्रमाणयितुं शक्यन्ते, न च तत्प्रामाण्यसाधने तदेव प्रमाणं भवतीति बालेनापि सुप्रतिपदमेव तेषामप्य-प्रामाण्यसाधने पक्षत्वात्, न ह्यसौ मीमांसको येन वेदापौरुषेयता प्रमापकाननादिपरम्पराऽऽ-यातान्दुर्वारान्मानतर्ककलापानिहापि वेददुर्गसज्जने निवेदितानुपनिबध्नीयात्। नापि तार्किको येन वेदानां भगवद्वाक्यत्वे तार्किकोक्तमानतर्कोपन्यसनायापि प्रयत्नं कर्त्तुं शक्नुयात्। अयं हि "मुरारेस्तृतीयः पन्थाः" इति न्यायेन पृथगेव स्वदर्शनं रचयामास। तत्र च वेदस्यैव प्रामाण्येन कमपि हेतुमुचितं दर्शयामास, तथा चैतद्दर्शनाभासविषवृक्षस्य मूलमेव मानतर्ककठोरकुठारै-

भाषा

६ में जब वेदवैनाशिक ने "*तस्माद्यज्ञात्सर्वहुतः*" इत्यादि वेदमंत्रों से वेद का ईश्वर-रचित होना सिद्ध कर दिया है, तब वेद का प्रामाण्य सिद्ध ही हो चुका, क्योंकि ईश्वर का वाक्य कैसे अप्रमाण हो सकता है ? क्योंकि चार्वाकों को अवसर देने ही के लिये वेदवैनाशिक ने यह और भी अनर्थ किया है। इस पर ध्यान देना चाहिये कि जब चार्वाक वेदमात्र को प्रमाण ही नहीं मानते बल्कि यह कहते हैं कि—

"*त्रयो वेदस्य कर्तारो भण्डधूर्तनिशाचराः*" (वेद के तीन ही कर्ता हैं—भाँड़, धूर्त और राक्षस) तो ऐसी दशा में उनके प्रति "*तस्माद्यज्ञात्सर्वहुतः*" इत्यादि वेद ही के मंत्र कैसे वेद के ईश्वर-रचित होने में प्रमाण दिये जा सकते हैं क्योंकि वे इन मंत्रों को भी वेद होने ही के कारण भाँड़ आदि का रचित बतला कर अप्रमाण कर देंगे। और ध्यान देने की बात है कि जिस झगड़े में सब वेद ही प्रमाण वा अप्रमाण होने के सन्देह में पड़ा हुआ है उसमें जिसको थोड़ा सा भी विचार होगा वह कैसे वेद ही के वाक्य को प्रमाण दे सकता है ? और यदि वेदवैनाशिक, मीमांसा दर्शन के अनु-यायी होते तब यह कहने का भी अवसर होता कि उन्होंने इस अभिप्राय से अपने ग्रन्थ में वेद का प्रामाण्य नहीं सिद्ध किया कि मीमांसा दर्शन से तो वह सिद्ध ही हो चुका है। तथा वेदवैनाशिक यदि न्यायदर्शन के अनुयायी होते तब भी यह कहा जा सकता कि न्यायदर्शन की युक्तियों से वेद का ईश्वर-निर्मित होना सिद्ध ही हो चुका है, इसी से उन्होंने अपने ग्रन्थ में वेद के प्रामाण्य को नहीं सिद्ध किया। परन्तु कौतुक तो यह है कि वेदवैनाशिक महाशय न मीमांसा दर्शन पढ़े थे, न न्याय-दर्शन ही के तत्त्व ही को जानते थे तथा न उन दोनों में से किसी के अनुसारी ही थे, किन्तु "*मुरारेस्तृतीयः पंथाः*" के अनुसारी थे, इसी से दर्शनों के दो-चार सूत्रों को इधर उधर देख भाल पूछ पाछ केवल साहस मात्र से एक स्वतंत्र दर्शन ही की रचना कर बैठे और उसमें किसी स्थान में उसके मूलभूत वेद का प्रामाण्य सिद्ध करने के लिए एक भी प्रमाण नहीं दिया। तो ऐसी दशा में जब उनके दर्शन रूपी जहरीले वृक्ष का वेद रूपी मूल ही चार्वाकों के कठिन कठोर कुठारों से अप्रमाण हो कर तिल तिल खण्डित हो गया तब वे यदि थोड़े काल के लिए नास्तिक न भी माने जायँ तो जब ऐसा निर्मूल दर्शन चलाने का उन्होंने साहस किया तब वह आस्तिक भी कैसे हो सकते हैं ? क्योंकि यदि वे आस्तिक होते तो कदापि ऐसा नहीं करते कि वेद प्रामाण्य को बिना सिद्ध किये हुए

स्तिलशः शकलितम्। यदि चायं वैदिकः स्यात् तदा कथं सर्वमूलभूतस्य स्वयं प्रस्तुतस्यापि वेदस्य प्रमाण्यमनुपपादितमेव परित्यज्य निर्वृणुयात्। यदि तु तदुपपादयितुं नाशकत् तदा कथं तत्प्रास्तावीदित्यशक्त्यनवसरज्ञते नातिक्रामेदितीयमुभयतः पाशारज्जुः।

अपि च—वेदता ब्राह्मणे भागे पुराणेषु प्रमाणता।
वेदवैनाशिकमतं मूलादेव निकृन्ततः॥

एवं च प्रतिमापूजनपुरःसराया गौण्या भक्तेर्न वेदवैनाशिकप्रलापसहस्रैरपि किञ्चिदपचीयते। तस्मात्—

कल्याणनगरं मोक्षदेवस्य प्रविविक्षताम्।
अकपाटार्गलद्वाःस्थं गोपुरं भगवद्रतिः॥

इति सिद्धम्।

शब्देन्दुशेखरे चैव परिभाषेन्दुशेखरे।
जटाख्ये नूतनाभिख्ये व्याख्ये कृतवता कृते॥ १॥

नारायणस्य काव्यस्य सोदरे विमलोदरे।
नास्तिक्यध्वान्तविध्वंसमध्यंदिनदिवाकरे॥ २॥

भाषा

छोड़ देते और यदि उसको नहीं सिद्ध कर सकते थे तो क्यों अपने ग्रन्थों में वेद का प्रस्ताव चलाया? और यदि वेद का प्रस्ताव चला कर उसको प्रामाण्य सिद्ध करने के लिए समर्थ होकर भी उन्होंने उसको नहीं सिद्ध किया जिससे कि चार्वाक को वेद के प्रामाण्य खण्डन करने का अवकाश मिला तो वेदवैनाशिक महाशय क्यों नहीं छली चार्वाक हैं? और यह भी स्मरण करना चाहिये कि—

"*वेदता ब्राह्मणे०*" पूर्व ही क्षुद्रोपद्रव विद्रावण प्रकरण में १०१९ प्रमाणों से सिद्ध किया हुआ ब्राह्मण भाग का वेदत्व तथा "*विशेषतः पुराण प्रामाण्य निरूपण*" प्रकरण में भली भाँति दृढ़ सिद्ध किया हुआ पुराणों का प्रमाणत्व, ये दोनों वेदवैनाशिक के मत का पूर्ण ही निर्मूलन कर चुके हैं। इस रीति से यह निश्चय करना चाहिये कि वेदवैनाशिक के सहस्र प्रलापों से भी प्रतिमा-पूजन आदि गौणी भक्तियों में कदापि अणुमात्र हानि नहीं पहुँच सकती। इसलिये यह सिद्ध हो गया कि "*कल्याण०*" सर्वसाधारण जो कोई, मोक्ष महाराज के कल्याण नगर में प्रवेश किया चाहे उसके लिये भगवद्भक्ति, ऐसा पुरद्वार है कि जिसमें न कोई कपाट है, न अर्गला है, न कोई दौवारिक अर्थात् द्वारपाल है कि जिससे कुछ भी वारण की शङ्का हो सके।

"*शब्देन्दु शेखरे*" व्याकरण के शब्देन्दु शेखर और परिभाषेन्दु शेखर नामक प्रसिद्ध ग्रन्थों पर जटा नामक दो टीकाओं के कर्त्ता से निर्मित तथा नारायण काव्य का सहोदर भ्राता और पक्षपात रूपी मल से रहित तथा नास्तिकता रूपी घोर अन्धकार का विध्वंसकारी मध्याह्न सूर्य इस "*सनातन धर्मोद्धार*" नामक ग्रन्थ में हरिहर शर्मा और नीलकण्ठ शर्मा का छोटा भ्राता रूपी यह सामान्य काण्ड

धर्मोद्धारे हरिहरनीलकण्ठानुजन्मनि ।
प्रथमः खलु सामान्य-काण्डोऽयं पूर्णतामगात् ॥ ३ ॥

पूर्णो भाषाऽनुवादोऽस्य प्रसादकमिदं द्वयम् ।
भूयाद्भगवतोरन्नपूर्णाश्रीविश्वनाथयोः ॥ ४ ॥

संप्रदेयाच्च विश्वेषां विदुषामुपसेदुषाम् ।
सामान्यानां जनानां च हृदयेभ्यः सदा मुदः ॥ ५ ॥

# इति सामान्यधर्मनिरूपणमुत्तरार्द्धम्

इति श्री गौतममहर्षिवंशावतंसपदवाक्यप्रमाणपारावारीण सरयूपारीण श्रीमत्प्रयागदत्तद्विवेदितनूजविद्वत्प्रवरश्रीहरिदत्ततनयेन स्वपितृ-मात्राध्यापितेन श्रीनकछेदरामापरनामधेयेनोमापतिशर्मणा विरचिते सनातनधर्मोद्धारे सामान्यकाण्डः पर्यवसितः ॥

भाषा

नामक प्रथम काण्ड समाप्त हो गया और इसका भाषानुवाद भी पूर्ण हो चुका । अब मैं सामान्य काण्ड और उसके भाषानुवाद की इस जोड़ी को हृदय से शुभाशीर्वाद देता हूँ कि "यह जोड़ी भगवती श्री अन्नपूर्णा और भगवान् श्री विश्वनाथ की जोड़ी को प्रसन्न करै तथा अपने ( इस काण्ड और इस अनुवाद के ) देखने वाले पण्डितों और सामान्य जनों के हृदयों को भली भाँति सदा आनन्द किया करै" ।

## ॥ सामान्यकाण्ड समाप्त ॥



---

रामरेखाधनुष्कोट्या सरय्वा या कृता नदी ।
रामेण भूमिं तत्प्राचीं प्रतीचीं चैव संगमात् ॥ १ ॥

गण्डक्याश्चापि गङ्गायाः पञ्चविंशतियोजनम् ।
अवाचीं पर्वतात्तद्वदुदीचीं सरयूतटात् ॥ २ ॥

पञ्चविंशतिगव्यूतिं गर्गादिभ्यो ददावसौ ।
सरयूपारसञ्ज्ञेयं ततो भूःख्यातिमागता ॥ ३ ॥

( अवशिष्ट श्लोक ४–७ तक अगले पृष्ठ पर देखिये । ).

(कौण्डौ विशेषधर्माणां दर्शनानां च तत्वतः ।
मम निर्मित्सितावास्तामत्र ग्रन्थे परावतः ॥ १ ॥

तत्रैतदुच्यतेऽब्दैस्तौ निर्मेयौ स्तस्त्रिभिस्त्रिभिः ।
वर्णानामाश्रमाणां च ये धर्मा यान्प्रचक्षते ॥ २ ॥

विशेषधर्मान्नैवैते भारतेतरभूनृषु ।
विशेषधर्मभङ्गोऽत आर्यत्वाश्रयताह्वयः ॥ ३ ॥

गवां च महिषाणां च पशुत्वेऽपि यथा भिदा ।
गोत्वेन महिषत्वेन तथाऽऽर्यम्लेच्छयोरपि ॥ ४ ॥

आर्यत्वेन तथा म्लेच्छत्वेन नृत्वेऽपि सा मिथः ।
आर्यत्वं संव्यनक्त्यार्य-मातापितृजनिर्यथा ॥ ५ ॥

तथा विशेषधर्मांश्च ये शिखाधारणादयः ।
तेऽपि व्यञ्जन्ति तद्वयायो म्लेच्छत्वेऽप्येष निश्चितः ॥ ६ ॥

ब्राह्मणत्वादिजातीनां यथा प्रत्यक्षतोदिता ।
ग्रन्थेऽत्रैव तथा बोध्या साऽऽर्यम्लेच्छत्वयोरपि ॥ ७ ॥

"शूद्राणां तु सधर्माणः सर्वेऽपध्वंसजाः स्मृताः" ।
विशेषधर्मानार्येषु सर्वेष्वेषाऽब्रवीत्स्मृतिः ॥ ८ ॥

लोकानुभवतश्चैतत्तथा ह्यपि विधर्मिणः ।
किञ्चिद्विशेषधर्मार्य-कूटस्थजनयोगतः ॥ ९ ॥

श्वपचान्तानपि नरानार्यानेवाहुरत्रजाः ।
आर्यावर्त्तश्च देशोऽयमार्यजातिनिबन्धनम् ॥ १० ॥

---

गर्गश्च गौतमश्चैव शाण्डिल्यश्च पराशरः ।
भरद्वाजः कश्यपोऽत्रिर्वत्सः कात्यायनोऽङ्गिराः ॥ ४ ॥

साङ्कृतिर्भार्गवश्चैव सावर्णिर्घृतकौशिकः ।
वशिष्ठो गालवश्चैते सर्वे वै रामपूजिताः ॥ ५ ॥

एवं साकेतभूभागमर्वाग्द्वादशयोजनम् ।
उदक्च सरयूपारं सार्द्धद्वादशयोजनम् ॥ ६ ॥

अन्तरा राजतितरां वाशिष्ठी लोकविश्रुता ।
धन्या सुरसरिद्धारा सरयूः पावनी किल ॥ ७ ॥

१—ये कोष्ठान्तर्गत १८ श्लोक मूल के साथ मिले हैं। अतः ये श्लोक अन्त में प्रकाशित किये गये ।

स्वसञ्ज्ञाध्वजमासज्य द्योतते द्युमणिर्यथा ।
विशेषधर्मसामान्या-भावस्तु म्लेच्छतासुहृत् ॥ ११ ॥

श्रुतिस्मृतिव्याख्यानेन करामलकवद्बुधैः ।
विशेषधर्मास्तेऽमी तु दर्शिता बहुशः स्फुटम् ॥ १२ ॥

विशेषकाण्डरचना तस्मान्नातिप्रयोजना ।
एवं दर्शनकाण्डोऽपि सर्वदर्शनसङ्ग्रहात् ॥ १३ ॥

दर्शनानां प्रचाराच्च न प्रयोजनवान्भवेत् ।
निर्मित्सामि न तौ काण्डावतस्तत्क्षम्यतां बुधैः ॥ १४ ॥

वीप्सितान् झीप्सितांश्चापि नराणां विषयैषिणाम् ।
चतुरो विषयान् किंतु निर्णीयान् वेद्मि साम्प्रतम् ॥ १५ ॥
अतः प्रकरणग्रन्थान् सभाषांश्चतुरो लघून् ।
तत्राद्यो विधवोद्वाहस्तत्त्वं विप्रादिभेदगम् ॥ १६ ॥

द्वितीयोऽत्र तृतीयस्तु वेदपाठाधिकारिणः ।
समुद्रयात्रा तुर्योऽत्र निबन्धांश्चतुरो लघून् ॥ १७ ॥
निर्मातास्मीति सङ्कल्प एष स्फुरति मे हृदि ।
अन्तर्याम्येष भगवान् सान्नपूर्णो महेश्वरः ॥ १८ ॥)

( भवतात् पूरकः पूर्णो विघ्नानस्य व्यपोहतु ) ।



## सनातनधर्मोद्धारचतुर्थखण्डस्य

# शुद्धाशुद्धिपत्रिका

| पृ० | पं० | अशुद्धम् | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| १२०४ | ३१ | बश | वश |
| १२०५ | ३३ | महर्षि | महर्षि ने |
| १२०८ | ३१ | विशीण | विशीर्ण |
| १२११ | २९ | हे भीष्म राजन् | हे राजन् |
| १२१३ | २३ | भीष्म के | भीष्म |
| १२१५ | १० | जातिप्रभं | नातिप्रभं |
| १२३३ | ५ | मुटङ्क्ष्यते | मुट्टङ्क्ष्यते |
| १२४० | १७ | वायम् | वामम् |
| १२४१ | ३३ | कार्य्यं | कार्य्यं |
| १२५० | २३ | विघिपूर्वक | विधिपूर्वक |
| १२५१ | १६ | प्रचक्रः | प्रचक्रुः |
| १२५८ | १७ | यस्य | तस्य |
| १२६२ | ११ | निर्णीतिप्रामाण्या | निर्णीतप्रामाण्या |
| १२६३ | ९ | मुक्तण्ठ | मुक्तकण्ठ |
| १२६६ | ४ | युजुर्मन्त्रेणापि | यजुर्मन्त्रेणापि |
| ,, | ५ | पितणां | पितॄणां |
| १२६७ | १७ | वैकरण | वैयाकरण |
| १२७१ | ५ | मुनुष्या | मनुष्या |
| ,, | १३ | द्यलोक | द्युलोक |
| १२७२ | १६ | ाद्ध | श्राद्ध |
| १२७३ | ६ | न्यायमधीशाः | न्यायाधीशाः |
| १२७७ | ९ | त्वनपेक्ष्यं: | त्वनपेक्ष्यम् |
| १२८६ | ३० | यज्ञादि आदि धर्मो | यज्ञादिधर्मो |
| १३२२ | ६ | प्राप्त्यभूषा | ? |
| ,, | १५ | कैशास | कैलास |
| १३२७ | १५ | निषेधश्रवणाच्च | निषेधाश्रवणाच्च |
| १३२८ | ४ | शाक्षात्कारणां | साक्षात्कारणां |
| १३२९ | १६ | यादपि | यावदपि |
| १३३५ | १० | निवर्सेस्थिरा | निवसेः स्थिरा |
| १३३७ | ३ | त्वद्वहनाम्भोज | त्वद्वदनाम्भोज |
| १३४२ | १३ | भेवत्सा | भवेत्सा |
| १३४२ | २२ | स्थान विशेषु | स्थानविशेषेषु |
| १३४३ | २७ | खींख | खींच |

| पृ० | पं० | अशुद्धम् | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| १३४४ | २७ | अन्याय | अन्यान्य |
| १३५१ | ३ | संपण्डितार्थः | संपिण्डितार्थः |
| १३५६ | ७ | पुष्य | पुष्प |
| १३५९ | २४ | र्अत् | अर्थात् |
| १३६० | १५ | महोदवः | महादेवः |
| १३६६ | १८ | ताान | तानि |
| १३७२ | १२ | विघिवश्चक्रुः | विधिवच्चक्रुः |
| १३७५ | ९ | वसिष्ठाऽथ | वसिष्ठोऽथ |
| १३८३ | ७ | यद्विवम् | यद्दिवम् |
| १३८४ | २५ | स्याग | त्याग |
| १३८८ | २६ | भव | भय |
| १३८९ | २७ | निविघ्न | निर्विघ्न |
| १३९४ | ९ | रुघिरं | रुधिरं |
| १३९६ | २६ | भीमसेन | भीमसेनने |
| १३९८ | १५ | बचनान्मम | वचनान्मम |
| १३९९ | ८ | चैब | चैव |
| १४०३ | २३ | युघिष्टिर | युधिष्ठिर |
| १४०५ | ३४ | घृषकेतु | धृष्टकेतु |
| १४१६ | ४ | भगवद्भक्तस्तु | भगवद्भक्तेस्तु |
| १४२३ | ८ | शुकाचार्येणोक्ति | शुकाचार्येणोक्ते |
| १४२४ | १९ | मरणा संभव | मरणसंभव |
| १४३० | २८ | राज | राग |
| १४३३ | ७ | फलत्वामति | फलत्वमिति |
| १४३८ | २३ | शब्दात | शब्दात् |
| १४४८ | ७ | तदतव्यवहृतेः | तदव्यवहृतेः ! |
| १४६० | ५ | इतधर्म | इतरधर्म |
| १४६३ | १४ | कर्मोत्म-कत्वात्र | कर्मात्मकत्वान्न |
| १४६६ | २४ | प्रामाणादि | पुराणादि |
| १४६७ | १२ | तमा | ताम् |
| १४८१ | ३० | करु | का |
| १५१३ | २१ | दस्तर | दुस्तर |
| १५२६ | ७ | एव | एवं |



